——:*:——

# निवेदन ।

गृहस्थाश्रम अर्थात् नारायणी शिक्षा आदि के विषय में हमारे पास योग्य पुरुषों के बहुधा सार्टीफिकट उपस्थित हैं उन में से दो एक लिखते हैं फिर चन्द महाशय के नाम प्रकट करते हैं समाचार पत्रों की समालोचना भी दिखलाते हैं ।

श्रीमान् लाला मुन्शीराम जी सम्पादक सद्धर्म प्रचारक जालन्धर ( पञ्जाब ) की समालोचना का सङ्क्षेप ।

यह ४३६ पृष्ठ की पुस्तक हिन्दी भाषा में है इस में गृहस्थाश्रम को मर्यादा पूर्वक पालन करने की उत्तम शिक्षायें हैं मूल्य १।) जो बहुत ही सस्ती है यह पुस्तक बड़ी उत्तम लिखी गई है—हर एक गृहस्थ को पास रखना उचित है—कहीं २ फारसी शब्द आगये हैं ।

श्री स्वामी १०८ नित्यानन्द सरस्वती जी महाराज–मैंने आप की बनाई हुई पुस्तकों को अच्छे प्रकार से देखा यह सब किताबें पब्लिक को शारीरिक–सामाजिक और आत्मिक उन्नति करने वाली हैं विशेष सूची यह है कि प्रत्येक विषय के साबित करने के लिये वेद–स्मृति–उपनिषद्–पुराण आदि के प्रमाण अच्छे प्रकार से दिये हैं दौरे में मुझ से आप की पुस्तकों की प्रशंसा अनेकान पुरुषों ने की वास्तव में यह प्रशंसा ठीक हैं–गृहस्थाश्रम गृहस्थों के लिये डायवर है गर्भाधानविधि सन्तान उत्पत्ति की कुंजी है–वीर्य रक्षा का सन्तानों के दिखलाने की आवश्यकता है–पत्र प्रकाश और मित्रानन्द पुत्र–पुत्रियों के देखने योग्य है नीति से स्त्री धर्म–स्मृति से स्त्री धर्म–स्त्री विलाप स्त्रियों के दिखलाने योग्य है–आयुर्विचार को देख उमर के बढ़ाने में सहायता मिलती है–सत्यनारायण की प्राचीन कथा सब को सुनना उचित है–द्वैतप्रकाश उन लोगों को अवश्य ही देखना चाहिये जो जीव और ब्रह्म को एक मानते हैं–इस के उपरान्त मौतकाडर–शिष्टाचार–ऋषीप्रसाद–अनमोलरत्न–भरतोपदेश–रत्नजोड़ी–रत्नप्रकाश–संसारफल–सत्यविवेक–सध्यादर्पण आदि देखने योग्य हैं।

अन्य महाशयों ने जो प्रशंसापत्र दिये हैं उनकी नामावली पुस्तक के अन्त में छपी है।

पुस्तकों का सूची और पुस्तक मंगाने के नियम भी अन्त में देखिये।

आपका मित्र—

**चिम्मनलाल-वैश्य**

पोष्ट–तिलहर ज़ि० शाहजहांपुर



* ओ३म् *

# मङ्गलाचरणम् ।

---

**द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष७ँशान्तिः पृथिवीशान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः । वनस्पतयः शान्तिर्विश्वेदेवाः शान्तिर्ब्रह्मशान्तिः सर्व७ँ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि ॥**

अर्थ–( द्यौशां० ) हे सर्व शक्तिमन् आप की भक्ति और कृपा से [ द्यौः ] जो सूर्यादि लोकों का प्रकाश और विज्ञान है वह सब दिन हम को सुखदायक हों, तथा जो आकाश में पृथ्वी जल औषधि वनस्पति बटादि वृक्ष, संसार के सब विद्वान् ब्रह्म जो वेद यह सब पदार्थ और इन से भिन्न भी जो जगत् में हैं वे सब हमको सब काल में सुख देनेवाले हों, कि सब पदार्थ सब काल में हमारे अनुकूल रहें, जिस से हम लोग सुख पूर्वक रहें, हे भगवन् सब भांति से हमको विद्या, बुद्धि विज्ञान आरोग्य और सब उत्तम सहाय को कृपा से दीजिये, हम लोगों पर सब जगत् को उत्तम गुण व सुख के दान से बढ़ाइये ।

**यतोयतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु ।**
**शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः ॥**

अर्थ–( यतोयतः ) हे परमेश्वर आप जिस२ देश से जगत् के रचन और पालन के अर्थ चेष्टा करते हैं उस २ देश से भय रहित करिये अर्थात् किसी देश से हमको किञ्चित् भी भय न हो ( शन्नः कुरु० ) वैसे ही सब दिशाओं में आप की प्रजा और पशु आदि हैं उनसे भी हम को भय रहित करें, हमसे उनको सुख हो, और उन को भी हमसे भय न हो, आपकी प्रजा में जो मनुष्य और पशु आदि हैं उन सब के लिये जो धर्म अर्थ काम मोक्ष पदार्थ हैं वे आप की अनुग्रह से हम को शीघ्र प्राप्त हों ।

---

# पुस्तक बनाने का कारण।

ईश्वर के गुणानुवाद और धन्यवाद के पश्चात् निवेदन है कि सन् १८७१ ई० में श्री परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीस्वामी दयानन्द सरस्वती जी महाराज भ्रमण करते हुये कासगञ्ज जिला एटा में विराजमान हुये और कई मास निवास कर समस्त नगर निवासियों को अपने सत्य उपदेश और व्याख्यानों से कृतार्थ किया, प्यारे सज्जन पुरुषो उक्त महात्मा के अमृतरूपी मनोहर कथन को श्रवण कर मैं भी सन्मार्ग पर जा लगा, और अपने गृह में सत्य उपदेश करने लगा, एक दिन गृहस्थाश्रम के विषय में समझा रहा था कि मेरी बहिन कि जिस का नाम नारायणीदेवी था ने कहा कि भाई कोई ऐसी पुस्तक देवनागरी में नहीं कि जिस में गृहस्थाश्रम के कर्त्तव्य कर्मों की व्याख्या हो जिस को हम सब पढ़ तदनुकूल चलकर आनन्द भोगें, मैंने विचार किया तो कोई ऐसी पुस्तक न जान पड़ी, तब मैंने कहा कि यदि शरीर वर्त्तमान है तो शीघ्र समस्त गृहस्थियों के अर्थ ऐसी एक पुस्तक लिखूंगा।

मान्यवरो! मैंने परमेश्वर का नाम लेकर इसके लिखने का आरम्भ कर दिया परन्तु समय से किसी का चारा नहीं कि इसी बीच मेरी प्यारी बहिन का स्वर्गवास होगया, माता और चाची ने भी इस असार संसार को त्याग कर परलोक गमन किया, तदुपरान्त समय ने मुझ को और भी झोंके दिये जिसके कारण इस पुस्तक के मुद्रित होने में देर होगई, नाम इस पुस्तक का अपनी प्यारी बहिन के ही नाम पर "नारायणी शिक्षा" अर्थात् गृहस्थाश्रम रक्खा क्योंकि उसकी ही इच्छानुसार इस पुस्तक के रचने का आरम्भ किया था।

प्यारे मित्रवर्गो! यह वार्त्ता प्रत्यक्ष प्रकट है कि सब आश्रमों की जड़ गृहस्थाश्रम ही है, यही समस्त आश्रमों का आधार है, इसी से सब का निर्वाह होता है, इसी के सुधारने से सब का सुधार होजाता है, वर्त्तमान समय में इस आश्रम के बिगड़ने ही के कारण सम्पूर्ण भारत का भारत होगया, क्योंकि गृहस्थाश्रम का प्रबन्ध राज्यप्रबन्ध के सदृश है जो राजा और मन्त्री के सुज्ञान होने पर बड़ी सावधानी

और अग्रसोची से नियमानुकूल ठीक ठीक रह सकता है, यदि उसमें किञ्चित् असावधानी और चूक हो तो वह राज्य शीघ्र तितर बितर होजाता है, फिर उस का संभालना कठिन है, इसी भांति गृहरूपी राज्य का राजा पुरुष और मन्त्री स्त्री है जिनके सुज्ञान होने से नाना भांति के सुख मिल सकते हैं सो इस समय इन दोनों के अज्ञान होने के कारण देखिये क्या कुदशा होगई जो प्रत्यक्ष प्रकट है, कुछ वर्णन करने की आवश्यकता नहीं, अर्थात् सब प्रकार के ऐश्वर्य्य और वैभव इस लोक और परलोक के सुखों को तिलाञ्जलि दे रफूचक्कर होगये, शारीरिक सामाजिक आत्मिक उन्नतियों के दर्शन स्वप्न में भी नहीं रहे, सच तो यह है कि विना गृहस्थाश्रम के सुधरे कदापि देशोन्नति नहीं होसकती।

प्रियवरो यह वही आश्रम है कि जिसमें बड़े २ सत्यवेत्ता, कवि, गणितज्ञ, पराक्रमी, विचारशील, परोपकारादि गुणों में परिपूर्ण और शिरोमणि होगये हैं, जिनके वृत्तान्त महाभारत रामायणादि इतिहास से विदित हैं, प्यारे मित्रवर्गो इसी भूमि को पवित्रभूमि के नाम से पुकारते थे और समस्त पृथिवी के निवासी भारतवासियों के गुण गाते थे, और बड़े २ योग्य पुरुष इस देश के दर्शन कर अपना जन्म सुफल करते थे, इस लिये आओ प्यारे भाइयो सब मिलकर इस आश्रम के सुधार का उपाय करें, आओ प्रियवरो सब मिलकर यथाशक्ति मनसा वाचा कर्मणा अर्थात् तन मन धन से सब का सच्चा उपकार करें, जिससे यह आश्रम यथा नाम तथा गुण होजावे, और हमारे तुम्हारे मान्यवर पुरुषों के यश में धब्बा न लगे, सच्चे परोपकारियों का यही धर्म है कि इस समय कमर बांधकर खड़े होजावें और मैदान में कूद पड़ें, प्रिय भ्रातृगणों क्या यह लज्जा की बात नहीं है कि पूर्वोक्त भारतवासियों ने इस भारत की उन्नति के अर्थ अपने प्राणों को समर्पण कर दिया पर आज उसकी कुदशा मेटने के विचार करने तक का हमको अवकाश नहीं मिलता, लाखों पर पानी डालते हैं परन्तु भारत अभागे के नाम कौड़ी देने में दम सूखता है, क्या हम और आप उन महर्षियों की सन्तान नहीं हैं कि जिन्होंने संसार के उपकारार्थ

अपने प्रिय प्राणों को भी न्योछावर कर दिया था ? क्या गुरू तेगसिंह का नाम स्मरण नहीं रहा ? क्या स्वामी दयानन्द सरस्वती जी की भी सुध नहीं रही ? यदि है तो आओ सब मिलकर इस भारत के रोगों की चिकित्सा करें ।

प्यारे भ्रातृगणों मेरी सामर्थ्य न थी जो इस कार्य को पूरा करसकता परन्तु परमेश्वर की कृपा और परोपकारी विद्वान् महात्माओं के सहाय से यह कार्य पूर्ण होगया, इसलिये मुझको इस समय अत्यन्त प्रसन्नता है, आओ प्यारे भाई बहिनों सब मिलकर उस पिता परमात्मा सर्व-व्यापक से प्रार्थना करें कि हे पिता जी अब हम पर ऐसी दया कीजिये कि हम आप की कृपा से सदा पुरुषार्थ को बढ़ाकर शुभ कर्मों के करने में उद्यत रहें और किसी प्रकार का भय चित्त में न लावें ।

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः

———:※:———



* ओ३म् *

# * गृहस्थाश्रम *

## स्वास्थ्य ।

प्यारे मित्रो सम दोष, सम अग्नि, सम धातु मल क्रिया वाले पुरुष को स्वस्थ कहते हैं, आरोग्यता ही धर्म अर्थ काम और मोक्ष का मूल कारण है जैसा कि—

धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलकारणम् ॥

और भी कहा है कि "काया राखे धर्म" अर्थात् धर्म तभी हो सकता है जब शरीर आरोग्य रहे क्योंकि विना आरोग्यता के सांसारिक सुखों के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते फिर पारमार्थिक सुख क्योंकर प्राप्त होसकता है, प्यारे सुजनों आरोग्यता ही से मनुष्य का चित्त प्रसन्न रहता, बुद्धि तीव्र होती तथा मस्तक बलयुक्त बना रहता है, जिस से शारीरिक, सामाजिक वा आत्मिक कार्य्यों को अच्छे प्रकार कर सुखों को भोग मोक्षपद को प्राप्त करते हैं, इस लिये ऐसे उत्तम पदार्थ को खोदेना मानो मनुष्यजीवन के उद्देश्य का सत्यानाश मारना है, इस के उपरान्त जब आरोग्य में अन्तर पड़जाता है तो फिर उसका सुधार अत्यन्त कठिन होजाता है, इस लिये आरोग्यता रहने के अर्थ जो परिपाटी वेदादि सत् शास्त्रों और प्रामाणिक वैद्यक ग्रन्थों में लिखी है उसके अनुकूल चलना उचित है अर्थात् नीचे लिखी हुई बातों पर सदा ध्यान रख आरोग्यता प्राप्त करना परम आवश्यक है—

प्रातःकाल उठना, शौच, स्नान, कसरत करना, अञ्जन लगाना, वायु, पानी, और भोजन इन को रीत्यनुसार काम में लाना । मादक पदार्थों का सेवन करना, स्वच्छ वस्त्र धारण करना, सोना, मकान रीत्यनुसार बनवाना, टीका लगवाना, वीर्य्यरक्षा इन सब का वर्णन संक्षेप से आगे करते हैं—

# शरीर-रक्षा

## प्रातःकाल उठना ।

यह बात तो स्पष्ट प्रकट है कि सोने को रात और कर्म करने के अर्थ दिन बनाया है, परन्तु यह भी स्मरण रहे कि प्रातःकाल चार बजे उठना अति ही श्रेष्ठ है, क्योंकि उस समय का वायु बल बुद्धि का दाता होता है, इस बात को अंग्रेज़ लोग भी मानते, मुसलमान भी स्वीकार करते, और कहते हैं कि उस समय के जागने से शरीर सुडौल होजाता और दीर्घायु होती है, परन्तु जब चिल्ले के जाड़े हों तो पांच बजे के पीछे उठना उचित है, वेद में भी प्रातःकाल उठने की आज्ञा है जैसा कि—य० अ० १९ मं० ४ में कहा है—

पुनाति ते परिस्रुतꣳसोमꣳ सूर्यस्य दुहिता ।

वारेण शश्वता तना ॥ और ऋग्वेद मं०१। अ०२। सूक्त ६। मं०३ में आज्ञा है कि रात्रि के चौथे पहर में आलस्य त्यागकर प्राणीमात्र उठाकरें स्मृति व पुराणों में भी इसकी पुष्टता में अनेकान प्रमाण मिलते हैं और बड़े २ ज्ञानी और तत्ववेत्ताओं ने अपने २ ग्रन्थों में इस विषय के लाभों के वर्णन करने में लेखनी को दौड़ाया है, परन्तु यह भी स्मरण रहे कि विना सबेरे सोये प्रातःकाल चार बजे उठ नहीं सकता, यदि कोई उठा भी तो नाना प्रकार की हानि होती है अर्थात् शरीर दुर्बल होजाता, आलस्य जान पड़ता वा आंखों में जलन पड़ती है, इस लिये ९, १० बजे रात जाने पर सोरहना उचित है, कि जिस से प्रातःकाल का उठना लाभदायक हो, क्योंकि प्राणीमात्र को ६ घण्टे से कम सोने में मस्तक के रोग उत्पन्न होजाते हैं, आठ घण्टे से अधिक सोने से शरीर में आलस्य वा भारीपन जान पड़ता तथा कार्य्यों का भी नाश होता है ।

प्रातःकाल का वायु सेवन करने से मनुष्य हृष्ट पुष्ट बने रहते हैं, दीर्घायु व चतुर होते हैं, उनकी बुद्धि ऐसी तीक्ष्ण होजाती है कि कठिन से कठिन आशय को भी सहज में जान लेते हैं और सदा नीरोग

बने रहते हैं, इसी समय बाहर बस्ती के बागों की शोभा देखने में बड़ा आनन्द मिलता है क्योंकि पेड़ों से प्राणप्रदवायु नवीन स्वच्छ निकलता है जो बाहर जानेवालों की श्वास के साथ भीतर जाता है जिसके प्रभाव से मन कली की भांति खिलजाता और शरीर प्रफुल्लित होता है, इसलिये प्यारे भ्रातृगण वा सुजन स्त्रियो प्रातःकाल जागने का अभ्यास करो कि उपरोक्त क्लेश न सहने पड़ें इस समय को लौकिक वा पारलौकिक कार्यों में व्यय करो, देखो प्रातःकाल चिड़ियां कैसी चुहचुहातीं, कोयल कूंकूं करतीं, मैना तोता आदि सब उस सृजनहार परमेश्वर के स्मरण में चित्त लगाते और मनुष्यों को जगाते हैं, फिर कैसे शोक का स्थान है कि हम सब से उत्तम होकर पक्षी पखेरुओं से भी निषिद्ध कार्य करें और उनके जगाने पर भी चैतन्य न हों, इन उपरोक्त लाभों के अतिरिक्त प्रातःकाल सूर्य उदय से प्रथम शौचादि से निवृत्त होकर किञ्चित् जल पीने से बवासीर ग्रहणी आदि रोग जाते रहते हैं और उसी समय नाक से पानी पीने से बुद्धि व दृष्टि की वृद्धि होती तथा पीनशादि रोग जाते रहते हैं, यही समय योगाभ्यास वा ईश्वराराधन वा कठिन से कठिन विषयों के विचारने के लिये नियत है, जितने सुजन और ज्ञाता आजतक हुए वह सब प्रातःकाल ही उठते थे, कैसे पश्चात्ताप का स्थान है कि इन अकथनीय लाभों पर भी भारतवासी जन करवटें लेते ही लेते नौ बजादेते हैं कि जिसके कारण नाना प्रकार के क्लेशों में सदा फंसे रहते हैं।

——o:※:o——

## शौच।

प्रथम प्रातःकाल जग कर पाखाने जाना चाहिये, जो मनुष्य सूर्य्य उदय के पीछे दिन चढ़े पाखाने जाते हैं उनकी बुद्धि मलिन, मस्तक न्यूनबल, तथा शरीर में भी नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, बहुधा मनुष्य आलस्य आदि में फंस कर मलमूत्रादि के वेग को रोक लेते हैं, जिससे मूत्रकृच्छ्र शिररोग, पेंडू पीठ आदि में दर्द होने लगता है, मल के रोकने से ही रोगों की उत्पत्ति होती है, इसी प्रकार छींक डकार, हिचकी अपानवायु आदि को भी न रोकना चाहिये, पाखाने से आ-

कर मिट्टी से हाथ पांव को स्वच्छ जल से धोना चाहिये फिर मुख की शुद्धता के लिये नीम वा मौलसिरी खैर आदि दूधवाले पेड़ों की दातोन करे फिर सैंधानोन, सोंठ, भुना जीरा मिलाकर दांतों को मांजे क्योंकि जो मनुष्य दातोन नहीं करते उनके मुंह में दुर्गन्ध आने लगता है और जो प्रति दिन मञ्जन नहीं लगाते उनके दांतों में नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, कहीं वादी के कारण मसूड़े सूज जाते, रुधिर निकलने लगता और कभी दांतों में दर्द होता है, दांत मलिन होने से मुख की छवि को विगाड़ सभ्य मण्डली में निन्दा कराते हैं, इस लिये दातोन तथा मञ्जन का कभी त्याग न करना चाहिये, तत्पश्चात् स्वच्छ जलसे मुख को अच्छे प्रकार साफ करे, परन्तु नेत्रों को गर्म जल से कभी न धोवे ।



## स्नान ।

मञ्जनादि के पीछे स्नान करना चाहिये कि जिससे गर्मी का रोग हृदय का ताप, रुधिर का कोप, शरीर का दुर्गन्ध दूर होकर कान्ति, तेज, बल, प्रकाश बढ़ता, क्षुधा अच्छे प्रकार से लगती और बुद्धि चैतन्य होजाती, और आयुवृद्धि होती है और सम्पूर्ण शरीर को आराम जान पड़ता, निर्बलता तथा मार्ग के खेद को दूर करता, आलस्य को भी पास नहीं आने देता है, देखो यह बात तो सर्व जन जानते हैं, कि शरीर के ऊपर सहस्त्रों छिद्र हैं जिनमें बाल हैं, परन्तु यह भी निष्प्रयोजन नहीं, क्योंकि परमेश्वर ने किसी वस्तु को व्यर्थ नहीं बनाया इन्हीं छिद्रों में से शरीर के भीतर का विकारी पानी तथा दुर्गन्धित वायु निकलता और बाहर से उत्तम वायु जाता है, जब यह छिद्र बन्द होजाते हैं, तब उपरोक्त क्रिया भी नहीं होती इस कारण खाज, दाद फोड़ा, फुंसी आदि रोग होकर बहुत प्रकार के क्लेश देते हैं, इस लिये शरीर के स्वच्छ रहने के अर्थ प्रतिदिन स्नान करना योग्य है, ।

यह भी स्मरण रहे कि तरुण वा आरोग्य पुरुषों को शीतल जल से, बूढ़े दुर्बल रोगी जनों को गुनगुने जल से स्नान करना चाहिये।

हे सुजनो! धर्मशास्त्र में इन्हीं कारणों से यह आज्ञा दी है कि स्नान के पश्चात् भोजन करना चाहिये, क्योंकि शरीर की वाह्यशुद्धि स्नान से होती है, शीतल जलके स्नान से रक्तपित्त नेत्र रोग जाते और गर्म पानी से वायु वा कफ के रोग होते हैं, परन्तु सन्धियों के बन्धन ढीले पड़जाते हैं, इस लिये गर्म पानी से खुले हुए मकान में कदापि स्नान न करना चाहिये, शिर पर गर्म पानी डालने से नेत्रों का प्रकाश मस्तक का बलन्यून होजाता है, हां कन्धों से गर्म जल से बन्द मकान में स्नान करना उत्तम है परन्तु इस बात का प्रबन्ध सामान्य जनोंसे होना असम्भव है इस लिये सदा शीतल जल से स्नान करने का अभ्यास करें परन्तु वह जल स्वच्छ हो।

स्नान करने के पश्चात् मोटे निर्मल कपड़े से शरीर को पोंछना चाहिये जिससे सम्पूर्ण शरीर के किसी अङ्ग में तरी न रहे इसी कारण ऐसे कपड़े को 'अङ्गोछा' कहते हैं, यह गज़ी का होता है, गर्भिणी स्त्री को तेल लगा स्नान करना चाहिये और नेत्ररोग, मुखरोग, कर्णरोग अतीसार-पीनस इन रोग वालों को स्नान न करना चाहिये—

——*:o:*——

## पैर धोना।

पैर धोने से थकावट जाती रहती, मल निकल जाता तथा स्वच्छता आती, नेत्रों को तरावट वा मनको आनन्द होता है, इस कारण जब कहीं से आया हो या जब आवश्यकता जाने पावों को धोकर पोंछले, यदि सोते समय पांव धोकर शयन करे तो अच्छे प्रकार नींद आती है, पावों में तेल लगाने से बल आता है।

---

## व्यायाम अर्थात् कसरत।

यह भी आरोग्यता का लक्षण है, परन्तु शोक वा पश्चात्ताप का स्थान है कि भारत से इसकी प्रथा बिलकुल जाती रही, भद्र पुरुष तो इसका नाम तक नहीं लेते किन्तु ऐसे जनों को असभ्य बतलाते और तुच्छ दृष्टि से देखते हैं, इसी कारण दिन बदिन इसका प्रचार कम

होता जाता है, एक समय ऐसा था कि यह सर्व गुणों में शिरोमणि गिना जाता था ( तन्दुरुस्ती हज़ार नियामत )।

मनुष्य के शरीर की बनावट घड़ी या यन्त्रों के पुर्जे के समान है यदि घड़ी को असावधानी से पड़ी रहने दें, कभी न झाड़ें फूंकें न उसके पुर्जों को साफ करावें तो थोड़े ही दिनों में वह बहुमूल्य घड़ी निकम्मी होजायगी और उसके सब पुर्जे बिगड़ जायंगे, जिस प्रयोजन के लिये वह बनाई गई वह कदापि सिद्ध न होगा, यही दशा मनुष्य के शरीर की भी जानो, यदि उसको स्वच्छ सुथरा बनाये रहें और उमङ्ग साहस में नियुक्त रक्खें, स्वास्थ्यरक्षा पर ध्यान देते रहें तो सम्पूर्ण शरीर का बल यथावत् बना रहेगा और प्रत्येक वस्तु जिस कार्य के अर्थ बनाई गई उस में यथावत् लगी रहेगी, नहीं तो सब निकम्मी हो जायंगी और ईश्वर की रचना के प्रतिकूल फल दृष्टि आवेगा अर्थात् जिस हेतु से मनुष्य का शरीर बनाया गया है वह कार्य्य उससे सिद्ध न होंगे।

इसीप्रकार मनुष्य का जीवनभी लोहू के चलने फिरने पर नियत है, कसरत ही ऐसी वस्तु है जो लोहू की चाल को तेज बना देती है, जिस प्रकार पानी किसी ऐसे वृक्ष को जो शीघ्र सूखजाने वाला है फिर हरा भरा करदेता है, उसी प्रकार शारीरिक व्यायाम भी शरीर के किसी भाग को निकम्मा नहीं होने देता।

शारीरिक बल दृढ रहनेके अर्थ कसरत अर्थात् व्यायाम की आवश्यकता है, मनुष्य के शरीर में लोहू की चाल उस नहर के पानीके समान है जो किसी बाग़ में हरपटरीमें होकर निकलता हुआ सम्पूर्ण वृक्षोंकी जड़ों में पहुंच सारे बाग़ को सींचकर प्रफुल्लित करता है, प्यारे भाइयो उस वाटिका में जितने हरे भरे वृक्ष रङ्गविरङ्ग के पुष्प अपनी छबि दिखलाते, नाना भांति के फल अपनी २ सुन्दरता में मनको हरते हैं, यह सब उसी पानी की माया है, यदि उसकी नालियां न खोली जांय तो सम्पूर्ण वाटिका के पेड़, बेल बूटे मुरझा जाते और फूल फल कुम्हलाकर शुष्क होजाते हैं कि जिससे उस आनन्दबाग़ में उदासी बरसने लगती है और मनुष्यों के नेत्रों को जो उनके देखने तथा विलोकन क-

रने से तरावत व सुख मिलता है उनके स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते, इसी के वल से प्राचीन भारतवासी पुरुष नैरोग्य, सुडौल, बलवान, योधा होगये कि जिनकी कीर्त्ति आजतक गाई जाती है, क्या किसी ने हनूमान्, भीमसेन, अर्जुन, बालि आदि योधाओं का नाम नहीं सुना कि जिनकी ललकार से ग़ैर कौमें भागते थे इसी कारण भारतवासियों ने समस्त भूमण्डल को अपने आधीन करलिया था सो वर्त्तमान् समय में भारत में वीरशक्ति का नामही रहगया है, तदनन्तर इसके अभ्यास से अन्न शीघ्र पचजाता है भूख अच्छे प्रकार से लगती है, सर्दी गरमी का सहन करसक्ता है वीर्य सम्पूर्ण शरीर में रमजाता है जिससे शरीर शोभायमान बलयुक्त होजाता है, इसके उपरान्त वादीपन से जो सुटाई होजाती है वह सब जाती रहती है, इसी भांति दुर्बल मनुष्य किसीक़दर मोटा होजाता है कसरती मनुष्य के शरीर में प्रति समय उत्साह बना रहता है वह निर्भय होजाता है कि जिससे उसको किसी स्थान में जाने में भय नहीं लगता, इसी कारण ऐसे मनुष्य पहाड़, खोह, दुर्ग, जङ्गल, सङ्ग्रामादि स्थानों में बेखटके चलेजाते हैं और अपने मनके मनोरथ सिद्ध करके दिखलाते और गृहकार्य्यों को सुगमता से करलेते हैं चोर आदि को घर नहीं आने देते, सच तो यह है कि चोर ऐसे मार्ग होकर नहीं निकलते, इसके उपरान्त शीघ्र बुढ़ापा व रोगादि नहीं होते, कुरूप मनुष्य भी अच्छे जान पड़ते हैं। परन्तु वात पित्त युक्त रोगी—बालक—वृद्ध और अजीर्णी मनुष्य कसरत न करें—और सदा शीतकाल और बसन्तऋतु में अच्छे प्रकार से करे और अन्य ऋतुओं में थोड़ा करना योग्य है—अति व्यायाम भी न करे क्योंकि अति के करने से तृषा, क्षय, तमक, श्वास, रक्तपित्त, श्रम, क्लामि, कास, ज्वर, छर्दि ये सब रोग होजाते हैं और जो मनुष्य दिन में सोते और व्यायाम नहीं करते आलस्य में दिन भर पड़े रहते हैं उनको अवश्यही प्रमेह होजाता है इसलिये इन सब बातों को विचार कर्णा स्वसन्तानों से प्रतिदिन कसरत का अभ्यास कराइये जिससे भारतमें वीर शक्ति फिर आजाये—व्यायाम करने में सदा देश काल और शरीर बल का देखना उचित है विपरीत दशा में रोग होजाते हैं कसरत करनेकी

पीछे तुरन्त पानी न पीना चाहिये हां एक घण्टे के पीछे कोई बल-दायक भोजन करना आवश्यक है जैसे गाय का दूध मिश्री संयुक्त वा कोई अन्य प्रकार के लड्डू जो देशकाल व प्रकृति के अनुकूल हों॥

—:*:—

## बालों का स्वच्छ करना।

इसके पीछे कङ्घे आदि से बालों को साफ करना चाहिये कि जिस से बाल मैले न रहें क्योंकि मल के होने के कारण बाल बुरे जान पड़ते तथा जुयें होजाते हैं परन्तु यह भी प्रकट हो कि इस देशवालों को शिरपर अधिक बाल रखना लाभदायक नहीं क्योंकि इस देश में गर्मी अधिक होने से बहुत दोष होजाते हैं, इसलिये छोटे २ बाल रखना तथा उनको आठवें दिन मुलतानी मिट्टी या आमले को पीस तैल में पकाकर या सरसों को पीस मलकर धोना योग्य तथा लाभदायक है।

—:*:—

## अञ्जन।

अञ्जन प्रति दिन नेत्रों में लगाना चाहिये क्योंकि इस से खुजली, पानी आना, दर्द, वायु तथा धूप के विकार नष्ट होकर नेत्रोंका प्रकाश सुन्दरता युक्त होजाता है। परन्तु दिन में कोई ऐसा तेज अञ्जन न लगावे जिस से पानी आंखों से निकल आवे ऐसा होने से नेत्र सूर्य के बलको सहन नहीं कर सकते वैद्यक में बहुत प्रकारके सुरमे लिखेहैं जिनमें से एक के बनाने की रीति हम यहां लिखते हैं—

सुरमे को आग में गरम कर त्रिफले के अर्क में सातबार बुझावे, फिर स्त्री के दूध में, तदनन्तर गोमूत्र में पांच २ वार पृथक् २ बुझा-कर महीन पीसकर रखलें।

सुरमा सामान्यता से प्रातःकाल स्नान के पश्चात् तथा सायङ्काल को लगाकर सोना चाहिये, परन्तु ध्यान रखना योग्य है कि शिर से स्नान करने के पीछे तुरन्त ही सुरमा लगाना योग्य नहीं, भोजन के पश्चात् व नवीन ज्वर में भी सुरमा नहीं लगाना चाहिये।

अब यहां पर दृष्टिरक्षा के हितार्थ कुछ नियम लिखते हैं जिनपर अवश्य ध्यान देना चाहिये—

( १ )–पांव को गर्म तथा शिरको ठंढा रक्खें ( २ ) जहां यथेष्ट प्रकाश न हो वहां वारीक अक्षर न देखे ( ३ ) लेटे २ व चलते फिरते पुस्तकादि को न पढ़ना ( ४ ) मदिरा कदापि न पीये और तमाकू से भी घृणा करे ( ५ ) प्रातःकाल जागने के पश्चात् तथा ग्रीष्म ऋतु में शयन करने के प्रथम आंखों को शीतल जलसे धोवे ( ६ ) प्रातःकाल विना खाये आंखोंपर जोर न डाले ( ७ ) प्रतिदिन सन्ध्या समय भोजनों के पीछे गायके दूधमें मिश्री मिला कर पीना ( ८ ) पांचवें व सातवें दिन रातको रसोत लेप करना ।

---

## वायु ।

पदार्थविद्या से यह सिद्ध है कि जिस प्रकार पानी के बड़े २ समुद्र पृथ्वी पर हैं उसी प्रकार हवा के भी हैं, जिस भांति मछलियां पानी में रहती और विना उसके चन्द मिनट में मरजाती हैं, इसी तरह हम भी हवा में रहते और विना इसके हमारा जीवन नहीं होसक्ता। क्योंकि विना इस के न आग जलती न आवाज़ सुनाई पड़ती है न वर्षा आदि होती है यह निम्नलिखित वस्तुओं से बनी है–

( १ ) एक प्राणप्रद वायु अर्थात् जिस पर जीवधारियों का जीवन निर्भर है, विना उसके वस्तुयें नहीं जलतीं, यदि हवा में केवल प्राणप्रदवायु ही होती तो भी हम नहीं जीसक्के, क्योंकि यह इतनी सख़्त होती कि हम न सहसक्के, यह दोष दूर करने के लिये उस परब्रह्म परमेश्वर ने अनेक वस्तुयें मिलाई हैं ।

( २ ) दूसरी नयटरोजन अर्थात् जीवाक वायु, इस का गुण प्राणप्रद वायु के बिलकुल विरुद्ध है न तो इस में वस्तुयें जलती हैं न जीवधारियों का जीवन इसके आश्रित है, इस में जलता हुआ दीपक बुझजाता है, यह प्राणप्रदवायु की मदद के लिये है, यह हवा में प्राणप्रदवायु से चतुर्गुण होती है ।

( ३ ) तीसरी कारवोनिकएसिडगास, यह भारी होती और बहुधा गहरे कुओं में जमा रहती है इस में भी जलता दीपक बुझजाता तथा यही श्वासमें आवे तो मनुष्य मरजाता है, परन्तु वनस्पति

इसके बिना जिन्दा नहीं रहतीं, इसका हवा में २५०० वां भाग रहता कि जिससे किसी को हानि नहीं पहुंच सक्ती, वनस्पति इसे खींचती तथा इसके बदले में प्राणप्रद्वायु को निकालती हैं।

( ४ ) चौथी वस्तु हवा में पानी की भाफ है, यह वर्षा करती है, यदि यह हवा में न होती तो सूर्य्य की गर्मी से सब हवा गर्म होजाती तब श्वास द्वारा मनुष्यों के शरीर झुलस जाते, खून में अधिक हरारत उत्पन्न होती, वृक्ष मुरझाजाते, इन बुराइयों को दूर करने के निमित्त उस परब्रह्म परमेश्वर ने इन सब को इस प्रकार से मिलाया कि जीवधारियों को हानि कारक न हों।

जैसे नहाने धोने से शरीर की बाहर शुद्धता होती है वैसेही श्वास द्वारा भीतर की शुद्धता होती, अर्थात् जब मनुष्य श्वास लेता है तो हवा अन्दर जाती है और उसमें का प्राणप्रद्वायु खून में मिलजाता है जो अशुद्ध खून को साफ करता तथा शेष भाग हवा की गन्दगी को लेकर बाहर निकल जाता है, जो वायु श्वास के साथ अन्दर जाता है उसमें बहुत कम और जो बाहर आता है उस में सौगुना कारबोनिकएसिडगास होता है।

अब देखिये कितनी गन्दगी श्वास द्वारा बाहर आती अर्थात् प्रति समय आभ्यन्तरिक स्नान होता रहता है।

मिलने, चलने और दरख़्तों से प्राणप्रद्वायु के निकलने से हवा शुद्ध होती रहती हैं।

परमेश्वर ने नाना प्रकार के पुष्प, सुगन्धित वस्तुयें पैदा की हैं जो हवा की गन्दगी को दूर करती हैं।

जितनी हवा परमेश्वरीय नियमों से बिगड़ती है उतनी ही शुद्ध भी होती रहती है।

मनुष्य को प्रति दिन के कार्य्यों से जितनी वायु बिगड़े उस का शुद्ध करना परमावश्यक है।

हमारे आपके नहाने धोने, आग जलाने, मल मूत्र के त्याग ने से वायु खराब होजाता है, इसीलिये इन खराबियों के दूर करने के लिये कोई उपाय अवश्य सोचना चाहिये।

विना खाये पिये चाहे मनुष्य जिन्दा भी रहसके परन्तु विना हवा के थोड़ी ही देर में मरजाता है, सब जानते हैं कि आरोग्यता के लिये शुद्ध वायु की आवश्यकता है, वायु सदा श्वास लेने से खराब होता रहता है इस के अतिरिक्त आग जलाने, मल मूत्र त्यागने, पसीना निकलने से वायु बिगड़ आरोग्यता को हानि पहुंचाता है।

यहां तक कि ऐसी हवा में रहने वाले पीले पड़जाते घबड़ाये हुए दिल रहते, तथा नाना प्रकार के रोगों में ग्रसित होजाते हैं। जब कि हवा सदा बिगड़ी ही रहती है, तो उसका शुद्ध रखना आवश्यकीय है. इस लिये परब्रह्म परमेश्वर ने हवा के शुद्ध होने के लिये नियम नियत किया है अर्थात् हवाओं का आपस में मिलना और इन के दूर करने के लिये जो प्रयत्न हमारे ऋषि मुनियों ने नियत किया है उससे अच्छा और कोई उपाय नहीं होसकता, अर्थात् हवन का नित्य प्रति करना कि जिस की शिक्षा वेद शास्त्रों में भी है।

जिसका अभिप्राय यही है कि जितनी हवा खराब हो वह शुद्ध होजावे इस लिये हे प्रियवरो यदि आरोग्यता की चाह है तो नित्य प्रति हवन किया करो–इसके लाभ आगे वर्णन करेंगे

——:※:——

## पानी—

प्रत्येक मनुष्य को ज्ञात है कि हवा की तरह आरोग्यता के लिये पानी की भी आवश्यकता है विना इसके किसी जीवधारी का जीवन नहीं रहसकता, मनुष्य के शरीर में पानी का भाग दो तिहाई से भी अधिक अर्थात् जिसके शरीर का बोझ ७५ सेर हो उसमें ५६ सेर पानी है, यदि इतना पानी न होता तो लोहू स्वच्छ न रहता, तथा गाढ़ा पड़जाता, जब गाढ़ा पड़जाता तब उसका चलना बन्द होजाता।

जो पानी हम पीते हैं वह लोहू में मिलकर रगों में पहुंचता है, यदि आप खराब पानी पियेंगे तो प्रत्येक रग में हानि होती जायगी जिसका अन्तिम परिणाम स्वच्छता से हाथ धोना होगा, इसलिये मनुष्य मात्र को उत्तम जल पीना चाहिये।

खराब जल गाय भैंस आदि पशु पक्षियों को भी हानि कारक है अर्थात् उनके पेट में केंचुये आदि होजाते हैं, पशुओं को चैवच्चे, नालियों आदि का गन्दा पानी कभी न पिलाना चाहिये गन्दे पानी में वस्त्रादि भी न धुलाना चाहिये जो कि मनुष्य मात्र के पहरने ओढ़ने के काम में आते हैं इन में से दुर्गन्धित परमाणु निकलते हैं जो कि आरोग्यता को हानि कारक होते हैं, इस ओर भी ध्यान देना आवश्यकहै।

उत्तम पानी वह है जिस में गन्ध न आता हो मधुरतिक्तादि कोई रस जिस में प्रकट न हो तृषानाशक, स्वच्छ, शीतल, अच्छा, हलका, हृदय को हितकारी हो वरसाती पानी में कुआर के महीने का पानी अत्यन्त अच्छा और लाभदायक है और सुश्रुत मेंभी लिखा है कि ऐसा पानी पीने से थकावत प्यास, जम्हाई जलनादि दूर होती तथा लोहू को स्वच्छ करता व पाचन शक्ति को बढ़ाता है। परन्तु प्रत्येक मनुष्य को ऐसा पानी मिल नहीं सकता, हां, धनाढ्यजन इस का प्रबन्ध कर सकते हैं कि कुआर के महीने में जब वर्षा हो तो ऊंचे पर कपड़ा तान नीचे से पानी लेकर सोने चांदी आदि के वर्त्तनों में रख छोड़े। सामान्यजन कुए, नदी, तालाव से पानी पीते हैं, परन्तु भारत देश में वर्त्तमान समय में ऐसी २ रीतें प्रचलित होगई हैं जिनसे उनके पानी में गन्दगी उत्पन्न हो जाती है जिसके पीने से अनेकान रोग होजाते हैं इस लिये उन के दूर करने के उपाय लिखते हैं॥

## रोगकारक जलकी पहिचान।

जो जल छूने में चिकना और गाढ़ा हो किसी तरह का रङ्ग या ऊपर उसके कुछ तेल सा मालूम होता हो तथा जिसमें दुर्गन्धि आती हो या जो जल पीतल तांबा धातु डालने से काला पड़जाय वह खराव व हानिकारक है। पानी को रात में उठकर न पीना चाहिये क्योंकि ऐसा करने से नजला होजाता है और फल खाकरके भी पानी न पिये वरन खांसी आदि रोग होजाते हैं।

## कुआ वनवाना ।

कुये वनवाने के समय नीचे लिखी वातों पर अवश्य ध्यान रखना योग्य है ( १ ) कुये उथले न हों अर्थात् गहरे हों क्योंकि गहरे कुओं का पानी मीठा होता है ( २ ) कीचड़ या ढलाव के स्थानपर कुआ न वनाना चाहिये ( ३ ) निकास का पानी कुये में न जानेपावे (४) आस पास का पानी रिस २ कर न जाने पावे (५) कुओं के आसपास की मुंडेल कई फुट चौड़ी होनी चाहिये ( ६ ) कुओं पर लोहे वा लकड़ी की जाली होना आवश्यक है-कुओं के ऊपर कोई स्नान न करे कपड़े न धोये और न कुओं के आस पास पाखाने हों इन सबसे पानी खराव होजाता है ( ७ ) पत्ते वा कुरा करकट भी न गिरने पावे (८) स्वच्छ डोल व रस्सी से पानी भरना चाहिये ।

———:*:———

## कुओं का पानी ।

कुओं का पानी दो प्रकार का होता है एक खारी दूसरा मीठा, खारी पानी पित्तकर्त्ता कफनाशक दीपन और हलका होता है मीठा पानी त्रिदोषनाशक हितकारी और हलका होता है ।

———:*:———

## तालाव ।

( १ ) वहुधा जन तालावों में स्नान दातोन कुल्ला भी करते हैं ( २ ) अशुद्ध कपड़े उसमें धोते तथा उनका खराव पानी उसमें निचोड़ देते हैं ( ३ ) तालावों के किनारे पर पाखाने जाते फिर उस में शौच करते हैं ( ४ ) गाय भैंसादि पशुओं को स्नान कराते तथा कभी २ सुअर तक घुस जाते हैं ( ५ ) सन आदि सड़ने को डालते हैं । ( ६ ) जब गर्मियों में तालाव सूख जाते हैं तब उस के भीतर पाखाने जाते हैं । (७) तालावों में वर्तन मांजते धोते हैं । इस के अतिरिक्त मनुष्यों और पशुओं के लिये पृथक् २ तालाव होने आवश्यक हैं उसके किनारे पर हरे पेड़ों का होना भी आवश्यक है परन्तु पत्ते भीतर न आने पावें--तालाव का पानी वादी करता है-कसीला और पाक में कडुवा होता है ॥

———:*:———

# नदियों का पानी—

इनका जल बादी रूक्ष और अग्निदीपक है ॥

जिन बातों से तालाबों का पानी खराब होता है उन्हीं बातों से नदियों का भी पानी बिगड़ जाता है, अतः उन बातों से नदियों के पानी को बचावें, तथा हैजे से मरे हुए आदमी और बच्चों को नदी में न डाले न उस के किनारे गाड़े, मुर्दे जलाकर उनकी राख तथा हड्डियों को भी उसमें न डाले, इत्यादि बातों से नदियों के पानी को स्वच्छ रखना चाहिये ।

दल दल का पानी पीना योग्य नहीं क्योंकि उसके पीने से बुखार आदि रोग होजाते हैं, जिस स्थान पर ऐसा ही पानी पीने को मिले तो औट कर पीना चाहिये । और पानी को नीचे लिखी रीतों से स्वच्छ कर लेना चाहिये ॥

( १ ) फिटकरी व निर्मली को घिसकर डाले । ( २ ) पानी को गर्म करने से भी खराब वस्तुओं का अवगुण जाता रहता है । ( ३ ) थोड़ी देर पानी को वर्तन में रखने से उसमें की तिलछट बैठ जातीहै। ( ४ ) बहुत प्रकार के छन्ने बनाये गये हैं । ( ५ ) बादाम की मिंगी को पीसकर डालने से भी पानी स्वच्छ होजाता है । ( ६ ) नदी के किनारे गड्ढा खोदने से पानी अच्छा मिल जाता है । ( ७ ) बहुधा कोयलों से भी पानी को स्वच्छ करते हैं, क्या स्टेशनों पर नहीं देखा कि एक तिपाई पर पानी के तीन घड़े रक्खे होते हैं और जिनमें ऊपर के दो घड़ों की पेंदी में छेद होता है जिस से पानी टपक २ दूसरे में होता हुआ तीसरे घड़े में जाता है, उस में सब से ऊपर वाले घड़े में पानी और बीच के घड़े में कोयला और बालू रहती है, इस प्रकार जल को स्वच्छ करना चाहिये ।

प्रियवरो ! कुछ ईश्वरीय नियम से भी पानी बिगड़ जाता है जैसा बहुधा जानवरों का जो उसने उत्पन्न किये हैं मर कर सड़ना और बहुधा घासें जो उस में पैदा होती हैं सड़कर मिलजाती हैं उनके दूर करने का उपाय भी ईश्वर ने करदिया है अर्थात् मछलियां उत्पन्न करदी हैं जो उसकी सम्पूर्ण गन्दगी को दूर कर देती हैं, उन को भी बहुधा

लोग मार कर खाजाते हैं शोक है उन मनुष्यों पर जो ईश्वरीय नियम को तोड़कर संसार के लाभ को मेटते हैं, मछलियों के भक्षण करने की हानि को आगे दिखलावेंगे ।

पानी ठंढा करने के उपाय पानी को ऐसे स्थान में रखना जहां वायु आती हो ( २ ) पानी को उछालना ( ३ ) बालू में पानी के बर्तन को रखना ( ४ ) लाठी में पानी के लोटे को बांध के घुमाना ( ५ ) पंखा करना ( ६ ) छींके पर रखना ।

बासी जल न पीना चाहिये क्योंकि रात को जल रक्खे रहने के कारण खट्टा होजाता है जो कफ को उत्पन्न करता है और तृष्णा को भी शान्ति नहीं करता ।

---

## भोजन—

प्यारे मित्रो ! अन्न के भोजनों से प्राणी बढ़ते हैं औरइन्ही से सब दशाओं सेभ्रमते हैं बिना इसके कुछ भी नहीं करसकते जैसा य० अ० १८ मं० ३४ में कहा है—

वाजः पुरस्तादुत मध्यतो नो वाजो देवान् हविषा वर्द्धयाति । वाजो हि मा सर्ववीरं चकार सर्वा आशा वाजपतिर्भवेयम् ॥ ३४ ॥

इस लिये सदा बुद्धि, बल, आरोग्यता और आयु बढ़ाने वाले ओषधियों के रसों का सेवन करना चाहिये और प्रमादकारी पदार्थों का कभी नहीं । जो ऐसा करते हैं वे इस जन्म और पर जन्म में धर्म अर्थ काम और मोक्ष को सिद्ध करने वाले होते हैं जैसा य० अ० १९ मं० ७ में कहा है ।

नाना हि वां देवहितꣳ सदस्कृतं मा सꣳसृक्षाथां परमे व्योमन् । सुरा त्वमसि शुष्मिणी सोम एष मा मा हिꣳसीः स्वां योनिमाविशन्ती ॥ ७ ॥

ऐसे ही पदार्थों को भक्ष्य कहते हैं और जिस भोजन से मन बुद्धि, शरीर, धातुओं में विषमता हो उस को अभक्ष्य कहते हैं इसी कारण अभक्ष्य भोजन करने की आज्ञा शास्त्रकारों ने नहीं दी है ॥

देखो य० अ० २२ मं० २ में कहा है कि जो मनुष्य यज्ञ से शुद्ध किये जल औषधी पवन अन्न अर्थात् कसेरू, रतालू, अरबी आलू, और शकरकन्द आदि खाते पीते हैं वे नीरोग होकर बुद्धि बल आरोग्यपन और आयु वाले होते हैं ॥

इसी हेतु गीता के ८ अध्याय में श्रीकृष्ण महाराज ने कहा है कि जो जैसे भोजन करते हैं उनकी वैसी प्रकृति होती है जैसा कि—

आयुः सत्व बलारोग्य सुखप्रीतिविवर्धनाः ।
रस्याःस्निग्धाः स्थिराः हृद्याश्चाहाराःसात्विकप्रियाः॥१॥
कट्वम्ल लवणात्युष्ण तीक्ष्णरुक्षविदाहिनः ।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः ॥ २ ॥
यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत् ।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम् ॥ ३ ॥

अर्थात् अवस्था, चित्त की स्थिरता, बीर्य उत्साह, बल, आरोग्यता उपसमात्मक सुख बढ़ाने वाला, रस वाला, कोमल तर, रस चिरकाल तक ठहरने वाला, जिसके देखने से मन प्रसन्न हो, इस प्रकार के भोजन करने से सात्विक भाव उत्पन्न होता है ॥ १ ॥

अति चर्परा, खट्टा, नोन, गरम, तीक्ष्ण, रूखे दाह करने वाले भोजन से राजसी भाव उत्पन्न होता है ॥ २ ॥

जिसको बने हुए बहुत काल हुआ हो, अति ठण्ढा, सूखा, दुर्गन्धि आती हो बासी, जूठा, अभक्ष्य भोजन करने से तमोगुणी भाव उत्पन्न होता है ॥ ३ ॥

इस प्रकार के निषिद्ध अन्न से विशूचिकादिक रोग होजाते हैं, इस के अतिरिक्त भात के साथ सिरका, मूली के साथ दूध वा दही तथा दूध के साथ नीबू, न खाना चाहिये क्योंकि इससे कफ तथा वायु के विकार होजाते हैं, तथा दूध के साथ तेल के पदार्थ सेवन से कमल, खरबूजा के साथ दूध तथा आम के साथ शरबत पीना न चाहिये वरन खरबूजा के साथ शरबत और आम के साथ दूध पीना योग्य है

इस के उपरान्त भोजन करने के पश्चात् भारी भोजन जैसे कचौरी वड़े मगौड़ा चांवल चिरवा न खाने चाहिये और क्षुधा होने पर भी इनका मात्रावत् अर्थात् शरीर के वल के अनुसार भोजन करना चाहिये ॥

इसलिये मनुष्यों को विद्वानोंके संग वा उत्तम शिक्षा से विद्याको प्राप्त होकर अच्छे प्रकार परीक्षा कर शुद्ध किये पदार्थों का भोजन करना चाहिये जो शरीर और आत्माके वलको वढ़ाने वाले और रोगोंके नाश करने वाले हों क्योंकि विना विद्या और आरोग्यता के कोईभी मनुष्य निरन्तर कर्म करनेको समर्थ नहीं होसकता इसलिये इसका सर्वदा ध्यान रखना अभीष्ट है जैसा य०अ० ४ मं० १२ में कहाहै–

श्वात्राः पीताभवतयूयमापो अस्माकमन्तरुदरें सुशेवाः । ताअस्मभ्यमयक्ष्माअनमीवा अनागसः स्वदन्तु देवी-रमृता ऋतावृधः ॥

भोजन व्यवस्थाके वतलाने वाले वैद्यक शास्त्रहैं इसलिये उसके ही अनुसार अच्छे प्रकार पकेहुए अन्न और रसादि के भोजन करना चाहिये जैसा य० अ० ९ मं० १८ में कहाहै–भोजन वनाने का कार्य्य स्त्रियोंके आधीन है इसीलिये वेद में स्त्रियों के लिये वैद्यकशास्त्र पढ़ने की आज्ञा है–

भोजन सदा नियत समयपर करना उचित है क्योंकि ऐसा करने से ही भोजन ठीक समय पर पचकर भूकको लगाता है जैसा य०अ० २० मं० २९ में आज्ञाहै इसके अतिरिक्त उनको उत्तम प्रकार से छोंककर सदा प्रातःकाल तथा दिनके मध्यभाग में होम अर्थात् वलिवैश्वदेव करके जो नित्यप्रति भोजन करते हैं वे वड़े भाग्यशाली होकर वड़े सुख और निश्चय विजय को पाते हैं जैसा ऋग्वेद अ०३ । अ० १। व० ३१ । मं०३ । अ०२ । सू० २८ । मं०४ । में कहाहै–

माध्यंन्दिने सवने जातवेदः पुरोडाशमिह कवे जुषस्व । अग्नेयह्वस्य तव भागधेयं न प्रमिनन्ति विदथेषु धीराः ॥ ४ ॥

इसलिये प्रतिदिन प्रातः १० वजे और सायंकाल छवजेका समय वहुत श्रेष्ठहै परन्तु मानसिक परिश्रम करने वाले विद्यार्थियों को १०वजे

से प्रयत्न कसरत करने के पश्चात् और सायङ्काल को शौचादि से निश्चिन्त होकर बलदायक पदार्थों का स्वल्प भोजन करना चाहिये भोजन करने के समय एक चौकी एकगज लम्बी एक बालिश्त ऊंची चारों ओर से गोल हो उसको सम्मुख रखकर उसके ऊपर सम्पूर्ण पदार्थों को यथा योग्य रख परमेश्वर का धन्यवाद करके आनन्द पूर्वक भोजन करे।

परन्तु यहभी स्मरण रहे कि झुककर भोजन में पेट दब जाने से पक्वाशय की धमनी निर्बल होजाती है जिससे भोजन ठीक समय पर नहीं पचता इसलिये छाती उठाकर भोजन करे और भोजन करने के समय में न अति विलम्ब न अति शीघ्रता करनी चाहिये वरन यथावत् आनन्द से सदा भोजन करे क्योंकि शरीर की आरोग्यता के लिये विशेष फल देनेवाले भोजन ही हैं।

इसलिये युक्तके साथ जठराग्नि को वढ़ा समय से अहार विहार करके नित्यबल को वढ़ाते रहो जैसा य० अ० १९ मं० २७में कहाहै—

इसके अतिरिक्त भोजन नाना प्रकार के करने चाहिये कि जिससे एक प्रकार की टेव न पड़जावे जो फिर बहुत प्रकार के क्लेश देती है— भोजनों के साथ हरे शाक का भी खाना अति श्रेष्ठ है— अधिक पानी पीने से पेट बढ़जाता है तथा अग्निमन्द होजाती है हां भोजनों के मध्यमें एक दो घूट पानी पीना भला है क्योंकि इससे अग्नि तेज होता है और अन्त में पानी पीने से अङ्ग पुष्ट होता है भोजनों के उपरान्त थोड़ा २ पानी पीने से अन्न शीघ्र पच जाताहै जलको तांबे या मिट्टीके बर्त्तन में छानकर पीना चाहिये जैसा मनुजी ने अ०६श्लो०४६में कहाहै—

दृष्टिपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।
सत्यपूतां वदेद्वाचं मनःपूतं समाचरेत्॥

किसी मनुष्य को दूसरे का जूठा भोजन न खाना चाहिये और न कोई जूठे मुंह किसी स्थान को जावे, न प्रातःकाल और सायंकाल के मध्य में भोजन करना चाहिये, न बारम्बार तथा अति भोजन करना योग्य, बारम्बार तथा अति भोजन करना योग्य है, जैसा कि मनुजी महाराज ने मनुस्मृति के अध्याय २ श्लोक ५६ में कहा है:—

नोच्छिष्टं कस्यचिद्दद्यान्नाद्यैव तथान्तरा ।
नचैवात्यशनं कुर्य्यान्नचोच्छिष्टः क्वचिद्व्रजेत् ॥

अर्थात् एक थाली वा पत्तल में अधिक मनुष्यों को भोजन करना योग्य नहीं है क्योंकि प्रत्येक मनुष्य का स्वभाव पृथक् २ होताहै, कोई चाहता है कि दाल भात को मिलाकर खाउं, किसी की रुचि इसके विरुद्ध है, इसी प्रकार अन्य जनों का अन्य स्वभाव होता हैं; तो इस दशा में अरुचि से भोजन करना पड़ता है, अरुचि के कारण अन्न अच्छे प्रकार नहीं पचता, बहुधा मनुष्य इसी हेतु से भूखे उठ बैठते और बहुतों को नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, इसके उपरान्त प्रत्येक के हाथ बारम्बार मुंह में लगते हैं फिर भोजनों में, तो एक के रोग दूसरे में प्रवेश करजाते हैं, इसी हेतु कोढ़ी को कोई अपने साथ भोजन नहीं कराता, इसके अतिरिक्त यदि एक कुटुम्ब के बीच में अन्य कोई सम्बन्धी जो दूर देश में रहता है वह गुप्त रूप से शराब मांस भक्षण करता है वा व्यभिचार में लिप्त है तो एक साथ खाने पीने से अन्य मनुष्यों की पवित्रता पर भी धब्बा लगजाता है, इन सब के उपरान्त जूठा भोजन करना महापाप है क्योंकि इससे केवल शारीरिक रोग ही उत्पन्न नहीं होते वरन बुद्धि को अशुद्ध कर उसके सम्पूर्ण बल का नाश मार देता है, प्रत्यक्ष में देखलीजिये कि जो मनुष्य जूठा भोजन खाते हैं उनके मस्तक गन्दे होते हैं कि जिससे उनको सोच विचार करने का स्वभाव बिलकुल नहीं रहता, इसका कारण यह है कि जूठा भोजन करने में स्वच्छता नहीं, बस जहां स्वच्छता व शुद्धता नहीं वहां शुद्ध बुद्धि का क्या कहना, सभ्यता शुद्ध बुद्धि का फल है फिर सभ्यता कहां, क्योंकि जूठा खानेवालों की बुद्धि मोटी होजाती है, इसी कारण मनुजी आदि ऋषियों ने जूठा खाने का निषेध किया है, अतः आर्य्य पुरुषों का यही धर्म है कि चाहे अपना लड़का ही हो उसको भी जूठा भोजन न दें, बचपन से ही झूंठ तथा जूठे भोजन से घृणा करना उचित है, हमारे बहुधा स्वदेशीय बन्धु जो धर्मशास्त्रों का अवलोकन नहीं करते न कभी उनको सुनते हैं, वह अपने छोटे २ बच्चों को अपने साथ भोजन कराने या उनका जूठा आप खाने तथा अपना पिया हुआ पानी

उन्हें पिलाने में बड़ा लाड़ समझते हैं, कैसे शोकका स्थानहै, कि महा निन्दित कर्मको लाड़ प्यार वा धर्म कार्य्य समझें तथा उनकी बुद्धिका नाश मारकर सर्वस्व का सत्यानाश करदें और उनके परमहितैषी कहलावें. हा शोक ! हा शोक ! ! हा शोक ! ! !

हाय भारत ! तेरे पवित्र यश में नाना प्रकार के धब्बे लगगये हैं क्योंकि इस देश में बहुधा मत ऐसे चलगये हैं कि जिनमें चेला चेलियों को गुरु का जूठा खाना धर्म का अंश मानाहै जिससे उनके जूठे टुकड़े बांटे जाते हैं वा गुरु का जूठा पानी अमृत के समान जान कर पान करते हैं प्यारे सुजनो परीक्षा से जाना गया है कि ऐसे गुरु आत्मा और परमात्मा का नाम तक भी नहीं जानते केवल धन इकट्ठा करना विषय भोगादि में लगे रहना आदि मलिन कर्म इन गुरुओं के परम धर्म हैं, फिर चेले महाराज का क्या कहना, इसलिये हे प्यारे सुजनो ऐसे पातकी गुरुओं से सदा बचना योग्य है ।

अति भोजन कभी न करना चाहिये कि उससे नाना प्रकार के रोग होजाते हैं आलस्य सदा बना रहता है जिसके कारण सांसारिक व पारमार्थिक कार्यों को अच्छे प्रकार नहीं करसक्ता, और संसार में ऐसे मनुष्यों की निन्दा होती है तथा सर्वजन पेटार्थी कहते हैं, जो मनुष्य सदा नियत समयपर पथ्याऽपथ्य अनुसार प्रमाण से भोजन करते हैं उनको ' मिताहारी ' और मात्राप्रमाणी कहते हैं उन्हीं का शरीर सदा आरोग्य रहता है।

भोजन करने का स्थान पाकस्थान से पृथक् होना चाहिये जो अच्छे प्रकार सफेदी से पुता हुआ हो, तथा वहां नाना प्रकार की सुगन्धित व मनोहर अनोखी वस्तु रक्खी हों, जिनसे नेत्रों को आनन्द तथा मनको हर्ष हो, वहां किसी प्रकारकी मलिनता न हो तथा वायु भी अच्छे प्रकार से आता जाता हो वहां सुन्दर आसन पर बैठ भोजन करना योग्य है, उस समय माता पिता स्त्री भाई मित्र पाककर्त्ता वैद्य के अतिरिक्त कोई न होना चाहिये क्योंकि भोजन भजन एकान्तही में अच्छा है, भोजन करने के समयमें वार्त्तालाप करना अनुचित है, क्यों कि एक इन्द्री से एक समय में दो कार्य्य उत्तम नहीं होसक्ते किन्तु

दोनों अधूरेही रहजाते हैं, अतः एक समय में एक इन्द्री से एक ही काम लेना योग्य है, हां मित्रादि उत्तम तथा प्रसन्न करनेवाली कहानियों वा प्रीतिकारक बातों को सुनाते जाये तो श्रेष्ठ बात है।

भोजन को अच्छे प्रकार पचाकर खावे, कच्चे फल और बहुत तरकारी से परहेज रक्खे, इसके अतिरिक्त हैजा के दिनों में खाने का खूब विचार रक्खे।

भोजन करने के पीछे सौ पग टहलने से अन्न पचता तथा आयु की वृद्धि होती है, इसके पीछे थोड़ी देर पलंग पर लेटने से अङ्ग पुष्ट होता तथा खुरांटे मारने से रोग होते हैं, इस स्थानपर यह भी स्मरण रहे कि दिन में भोजन करने के उपरान्त पलंग पर बायें दायें करवट लेटना तथा शाम को भोजन करने के पश्चात् टहलना परम लाभदायक है॥

खाने के पश्चात् बेंच, स्टूल, तिपाई, कुरसी आदि पर बैठने नींद से सोने, आग के सम्मुख बैठने, धूप में चलने दौड़ने या घोड़े की सवारीपर चढ़ने, तथा कसरत आदि से नाना दोष उत्पन्न होते हैं, अतः भोजनोंके पश्चात् एक घण्टे वा अधिक समय तक ऐसे कामनकरने चाहिये, इसके उपरान्त पाचन के अर्थ कोई चूर्ण वा शरबत न पीना चाहिये क्योंकि फिर टेव पड़जाने पर विना चूर्ण आदि के पाचन नहीं होता तथा आरोग्यता में अन्तर पड़जाता है, इसके अतिरिक्त अत्यन्त पानी पीना, विना पचे भोजनों पर भोजन करना, विना क्षुधा के खाना, भूख का मारना, या आध सेर के स्थान पर एक सेर खाना अथवा अत्यन्त न्यून खाने इत्यादि कारणों से अजीर्ण वा मन्दाग्नि आदि रोग उत्पन्न होजाते हैं।

इन्हीं कारणों से भूखा रहना अच्छा नहीं परन्तु अब वर्तमान समय में भूखे रहनेवालों कोही व्रतीकहते हैं तथा उनकी बड़ी प्रतिष्ठा होती है और वह भी अपने मन में स्वर्ग जाने की आशा रखते हैं, परन्तु प्रिय भ्रातृगणों यह महामिथ्या है क्योंकि सत्य शास्त्रों में बिना अजीर्ण के किसी दिन निराहार रहने की आज्ञा नहीं है, कहा है—"भूखे भक्ति होय नहिं भाई" यह प्रत्यक्ष प्रकट है कि जब निर्बल

समय पर अन्न नहीं मिलता तो सम्पूर्ण इन्द्री मन सहित विकल हो-जाती हैं अर्थात् मारे क्षुधा के उदासीनता छाजाती, हाथ पांव में शिथिलता आजाती है आंख निकली पड़ती, प्यास के मारे कण्ठ सूखने लगता तथा एक २ पल वर्ष समान बीतता है, भजन में मनकी एकाग्रता की आवश्यकता है, क्या ऐसी दशा में मन आराम पासक्ता है ? फिर व्रत कैसा ?

इसके उपरान्त भूख के मारने वा कुपथ्य भोजन खाने वा विना समय भोजन करने अथवा बिलकुल निराहार रहने से अजीर्ण अरुचि होजाती है, अग्नि मन्द पड़जाती, शरीर तथा आंखों में दर्द होने लगता है, बल बुद्धि का नाश होजाता तथा नाना प्रकार के रोग हो-जाते हैं, तिसपर विशेषता यह है कि बालक, बूढ़े, दुर्बल, गर्भिणी आदि को भी यह व्रत कराये जाते हैं—हा शोक ! हा शोक ! ! हा शोक ! ! ! कि जिससे नाना प्रकार के क्लेश हों उसको धर्म का चिह्न माना जाय, सत्य शास्त्रों और परमेश्वर की आज्ञा का कुछ विचार न कियाजाय, तो क्या इसका नाम अन्धेर नहीं है तो क्या है ? ।

इसके उपरान्त व्रत ऐसे भी हैं कि जिनमें बासी भोजन खायेजाते हैं जिनको " देवी महारानी का बस्योरा कहते हैं " क्याही आश्चर्य्य का स्थान है कि यह श्रीकृष्णजी महाराज की आज्ञा पर तनिक ध्यान नहीं करते अर्थात् गीता के १२ अध्याय के १० श्लोकको नहीं विचारते जहां उन्होंने बासी भोजन करना मना कियाहै कि जिससे तामसीभाव उत्पन्न होता है, अर्थात् बुद्धि मलिन होजाती है, आलस्य भरा रहता है, इसके अतिरिक्तबहुधा स्त्रियां अग्नि छोड़ देती हैं अर्थात् आग पर चढ़ा हुआ भोजन किसी प्रकार का नहीं खातीं और इसको परमतप समझतीहैं, ऐसी दशामें रोटी, दाल, तरकारी, गर्म दूध, गुड़ और मिश्री आदि कुछ नहीं खातीं केवल ऋतु के फलादि पर निर्वाह करती हैं, हे प्यारी बहनो ! इससे तुम्हारी बड़ी हानि हो जाती है, नाना रोग तुमको घेरे रहते जिनसे सन्तानों को बड़े २ दुःख उठाने पड़ते हैं, प्रत्यक्ष देखो कि उन दिनों में तुम्हारी क्या दशा होजाती है, बहुधा स्त्रियां नमक छोड़देती हैं यहभी उनकी बड़ी भूल है क्योंकि यह स्वाद

के कारण नहीं खाया जाता वरन मनुष्य के रक्त के साथ बहुतसा भाग ननक का है ननक के साथ भोजन पचता है विना इसके खाये बलका नाश होजाता है, अन्त में उनके शरीर में कीड़े पड़जाते हैं कि जिन से उनको नाना क्लेश भोगने पड़ते हैं, बहुधा व्रतों में अन्न का निषेध किया है यह भी अत्यन्त मिथ्या है क्योंकि इन व्रतों में सिङ्घाड़ा, पोस्ता, फाफड़ा, घुइयां, आलू आदि कुपथ्य भोजन करते हैं कि जिन से स्वास्थ्य रहना अति कठिन है, गेहूं आदि दाल, भात, तरकारी सदा पथ्य हैं उन में दोष बताना ही पाप की बात है, न इन व्रतों के करने की आज्ञा सत्य शास्त्रों में है, हां शुद्ध आचरण का नाम ही व्रत है। जिस का वर्णन हम आगे करेंगे—

इस कथन का तात्पर्य्य यह है कि जो अच्छे संस्कार किये रोग हरने और बुद्धि के देने वाले उत्तम अन्न का भोजन कर सन्तानों को उत्पन्न करते हैं उनके सन्तान विद्वानों के प्रिय दीर्घायु वाले और सुशील होते हैं जैसा ऋग्वेद में कहा है—

इसके लिये सदा उपरोक्त बातों का ध्यान कर ऋतु अनुकूल भोजन करना अभीष्ट है क्योंकि य० अ० १० मं० १४ में कहा है कि जो मनुष्य सब ऋतुओं के अनुकूल अहार विहार कर विद्या योगाभ्यास और सत्सङ्ग का अच्छे प्रकार सेवन करते हैं वे सब ऋतुओं में सुख भोगते हैं और उनको घोरादि भी पीड़ा नहीं दे सकते।

ऊर्ध्वामारोह पङ्क्तिस्त्वावतु शाक्वररैवते सामनी त्रिणवत्रयस्त्रिꣳशौ स्तोमौ हेमन्तशिशिरावृतू वर्चो द्रविणम्प्रत्यस्तन्नमुचेः शिरः ॥ १३ ॥

चरकऋषि कहते हैं जो मनुष्य ऋतुओं के अनुकूल चेष्टा (दिनचर्य्या) व्यवहार और अहार के कर्त्तव्य में दक्ष हैं उसी परिमित भोजी मनुष्य के शारीरिक बल और कान्ति बढ़ती है और जो मितभोजी ऋतुविरुद्ध खान–पान करते हैं उनके स्वास्थ्य में अन्तर पड़जाता है। इसलिये अब हम ऋतु भोजन लिखते हैं—

———:०:———

## शरद् ऋतुके भोजन–

मिश्री, गायका दूध, घी, शक्कर, चांवल, दाल मूंग, इसके उपरान्त और वस्तु जो ऋतु और स्वभाव के अनुसार हों और घी में काली मिर्च और शक्कर डालकर खाना चाहिये–नदी का पानी पीना उत्तम है तैल की चीज़ें–आम की खटाई लालमिर्च दिन में सोना रात में जागना यह सब बातें इस ऋतु में न करना चाहिये ॥

——:※:——

## अधिक शरदी के भोजन–

दूध, घी उरद की दाल चांवल, मुश्क केशर, शरीर में तैल लगाना, ऋतु के फल स्वभाव के अनुसार खाना रुई वा ऊनी कपड़े पहरना योग्य है और कसरत करना भी भला है ॥

——:※:——

## वसन्त ऋतुका पथ्य–

गेहूं, चांवल, मूंग, शक्कर, का भोग लगाना शरबत पीना उत्तम है प्रातःकाल सायङ्काल वायु सेवन कसरत करना कै करना जुलाब लेना इस मौसम में अच्छा है मीठा खट्टा दही और चिकनी कड़ी वस्तुओं का खाना अच्छा नहीं—

——

## ग्रीष्म ऋतुका पथ्य–

गेहूं, चांवल, मिश्री, दूध, शक्कर, ठण्ढा पानी, गुलाब, केवड़ा, खसमोतिया का इतर सूंघना, प्रातःकाल सफेद हलका सूती वस्त्र धारण करना और दस से पांच बजे तक सूती जीन वा गजी वा कोई मोटा कपड़ा पहरना फिर पांच बजे के पश्चात् महीन वस्त्र धारण करना वर्फ का जल पीना दिन में तहखाने वा पटे हुए मकान में और रात को ओस में सोना उत्तम है, मुरब्बा आंवला सेव का खाना सुन्दर पुष्पों की माला धारण करना वा सूंघना सफ़ेद चन्दन का लेप करना श्रेष्ठ है परन्तु सिरका खट्टी वस्तु रात में परिश्रम करना पर्य्यटन करना धूप में चलना अच्छा नहीं–

——※०※——

## वर्षा ऋतुका पथ्य—

गेहूं, चांवल, उरद, दूध पीना, कुए का जल पीना, कुश्ती करना, शरीर पर मिट्टी लगाकर कसरत करना, घोड़े पर सवार होकर वायु सेवन करना धूप में फिरना, पानी में भीगना बहुत सोना ठण्डी वस्तुओं का सेवन करना नदी तालाब का पानी पीना अच्छा नहीं—

---

## मांस खाने का निषेध—

अथर्ववेद का० ८ अ० ३ मं० २२ में ईश्वर आज्ञा देता है कि जो लोग कच्चे मांस को तथा पुरुषों के मांस को खाते हैं और जो दुष्ट पुरुष गर्भ रूपी अण्डों को अथवा गर्भ से तुरन्त निकले हुए बच्चों को अथवा गर्भ के तुल्य निस्सहाय प्राणियों को खाते उन को हम नाश करेंगे।

य आमं मांसमदन्ति पौरुषेयञ्च ये क्रविः।
गर्भान् खादन्ति केशवास्तानितो नाशयामसि॥

इस के उपरान्त ऋग्वेद अ० २ अ० ३ वर्ग ९ मं० १ अ० २२ सू० १६२ मन्त्र १२ में कहा है कि जो लोग अन्न और जल को शुद्ध कर उनका बनाना और भोजन करना जानते हैं और मांस को छोड़कर भोजन करते हैं वे उद्यमी होते हैं जैसा कि—

येवाजिनं परि पश्यन्ति पक्वं य ईमाहुः सुरभिर्निर्हरेति।

इस के अतिरिक्त महात्मा मनुजी का वचन है—

अभक्षाणि द्विजातीनाममेध्य प्रभवाणि च।

वैद्यक विद्या के शिरोमणि महर्षि धन्वन्तरि जी का भी ऐसा ही मत है कि ( अमेध्य ) पदार्थों का कभी सेवन न करना चाहिये और जो २ पदार्थ बुद्धि को बिगाड़ते हैं उनका नाम अमेध्य है क्योंकि ऐसी वस्तुओं के खान पान से बुद्धि भ्रष्ट होजाती है कि जिस से ( आध्यात्मिक ) ( आधिभौतिक ) और ( आधिदैविक ) यह तीनों प्रकार की तापें घेरे रहतीं हैं कि जिनसे सुख के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते,

इसी कारण मनुजी महाराज ने स्पष्ट लिख दिया है–"वर्जयेन्मधुमांसं च" अर्थात् शराव और मांस आदि हानिकारक पदार्थों को भक्षण न करना चाहिये।

मुख्य तो यह है ( पशु ) रक्षा से देश का उपकार होता है इस हेतु ( अहिंसा ) धर्म का एक मुख्य लक्षण माना गया है जैसा वेद में लिखा है—

" यजमानस्य पशून् पाहि "

अर्थात् परमेश्वर उपदेश करता है कि हे मनुष्यो तुम लोग पशुओं को मत मारो मैंने तुम्हारी रक्षा के लिये बनाये हैं अर्थात् यजमान सम्बन्धी पशुओं की पालना तथा रक्षा करना उचित है।

और भी मनुजी महाराज ने मनुस्मृति के अध्याय १० श्लोक ६३ में लिखा है–

अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
एतं सामासिकं धर्मं चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनुः॥

अर्थात्–अहिंसा, सत्य, चोरी का त्याग, शौच, इन्द्रियों का रोकना, यह संक्षेप से चारों वर्णों का धर्म है।

ऐसा ही गीता में श्रीकृष्णचन्द्र महाराज ने अर्जुन से कहा है, इसी प्रकार छान्दोग्योपनिषद् अ० ८ प्र० ८ में लिखा है–

" अहिंसन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्यः "

प्राचीन भारतखण्डी मनुष्यों ने सर्व भूतों अर्थात् जीवधारियों की कि जिन से देश का उपकार होता है जैसे गाय, भैंस, बकरी, घोड़ा हाथी, इत्यादि रक्षा का नाम तीर्थ माना है।

इसी प्रकार चाणक्य मुनि ने ८ अध्याय के १३ में श्लोक में लिखा है–

शान्ति तुल्यं तपो नास्ति न सन्तोषात्परं सुखम्।
न तृष्णायाः परोव्याधिर्नच धर्मो दयासमः॥ १३॥

अर्थात् दया से बढ़कर कोई धर्म नहीं है, फिर भला मांस खाने वालों को यह बड़ा धर्म मिलसकता है कदापि नहीं जैसा कि कहा है–

गृहधन्धो कुतो विद्या भार्यालुब्धे कुतः शुचिः ।
लोभलुब्धे कुतो लाभो मांसाहारी कुतो दया ॥

इसी कारण तो कहा है कि " विना दया के सन्त कसाई " ।

महाभारत के अनुशासन पर्व अ० ११६ के १८ श्लोक में लिखा है कि " अहिंसा परमो यज्ञः" अहिंसा परम यज्ञ है अर्थात् हिंसा न करने से देश का बड़ा उपकार होता है और यज्ञ से भी देश की भलाई होती है परन्तु अहिंसा यज्ञ का मूल है क्योंकि हिंसा होगी तो घी आदि पदार्थों की न्यूनता होगी तो फिर भला यज्ञ किस प्रकारसे होंगे जैसा कि वर्तमान समय में भारत के प्रधान नगरों में रुपये का आध सेर घृत बिकता है, अतः श्रेष्ट यज्ञ अहिंसा है, पूर्व मीमांसा में भी लिखा है–'अहिंसा परमो धर्मः' ।

महाभारत के श्लोक में लिखा है–

सर्वहिंसा निवृत्तिश्च नरः सर्व सहाश्च ये ।
सर्वस्याश्रयभूताश्चा ते नरः स्वर्गगामिनः ॥

और भी महाभारत के श्लोक ५७०२ में लिखा है–

अभयं सर्वभूतभ्यो यो ददाति दयापराः ।
अभयं सर्वभूतानि ददती स नुशुश्रमम ॥

इसी विषय में मनुस्मृति के अध्याय ५ श्लोक ४६, ४८, ५१ और ५५ को विचारिये ॥

यो वन्धन वधक्लेशान् प्राणिनां न चिकीर्षति ।
स सर्वस्य हितप्रेप्सुः सुखमत्यन्तमश्नुते ॥

जो मनुष्य किसी जीव के वध तथा वन्धन का क्लेश देने की इच्छा नहीं करता वही अति सुख को पाता है ।

नाऽकृत्वा प्राणिनां हिंसां मांसमुत्पद्यते क्वचित् ।
न च प्राणिवधः स्वर्ग्य–स्तस्मान्मांसंविवर्जयेत् ।

प्राणियों की हिंसा के विना मांस उत्पन्न नहीं होता और प्राणियों का वध स्वर्ग का हेतु नहीं इसलिये मांस न खाना चाहिये ।

समुत्पत्तिं च मांसस्य वधबन्धौ च देहिनाम् ।
प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य भक्षणात् ॥

मांस की उत्पत्ति और प्राणियों का वध बन्धन देखकर सब प्रकार के मांस खाने का निषेध किया है।

इस कथन से प्रत्यक्ष प्रकट है कि हिंसा करना महापाप है, फिर न जानें कि भारतवासियों ने कौन से प्रमाण से मांस खाना स्वीकृत किया है, और बहुधा जन यह भी कहते हैं कि जीवहत्या का दोष मारने वालों पर होता है खानेवालों को क्या, इसके लिये उनका मनु जी महाराज के अध्याय ५ श्लोक ५१ को देखना योग्य है-

अनुमन्ता विशसिता निहन्ता क्रयविक्रयी ।
संस्कर्त्ता चोपहर्त्ता च खादकश्चेति घातकाः ॥

( अनुमन्ता ) अर्थात् जिसकी सलाह से मारा जावे, (विशसिता) जो पशु के अङ्ग को शस्त्र से जुदा करे, और मारने वाला, मांस का मोल लेने वाला, मांस का बेचने वाला, मांस का बनाने वाला, परोसने वाला, भोजन करने वाला—यह आठो घात करने वाले ही कहाते हैं, परन्तु अब विचार करने का स्थान है कि यदि सर्व जन मांस खाना छोड़ दें जैसा कि पूर्व इस देश में था तो क्यों कसाई लोग पशुओं को मारें, क्योंकि जिस पदार्थ की विक्री अधिक होती है उसी को बेचनेवाले लाते हैं इसलिये पशुओं के मारे जाने में खानेवाले ही मुख्य पापी हैं, शेष उसकी सहायता करने से दोषभागी हैं।

हे प्यारे ! भाइयो यदि वेदस्मृति वा प्राचीन ग्रन्थ तथा अगले ऋषि मुनि और राजा प्रजा के खानपान पर दृष्टि डालें तो स्पष्ट प्रकट होता है कि उस समय मांस खाना प्रचलित न था क्योंकि पशुओं की रक्षा से ही देश का उपकार होता है सो प्रत्यक्ष प्रकट है कि पूर्व समय में भारतही भारत होरहा था जिसका अब सत्यानाश होगया है।

तदनन्तर मांस खाना स्वाभाविक प्रकृति के प्रतिकूल है-( १ ) जितने मांसाहारी जानवर हैं उनके शरीर से पसीना नहीं निकलता है, ( २ ) मांसाहारी जीव चाव २ कर नहीं खाते, परन्तु मनुष्य अन्न

और वनस्पति खानेवाले पशुओं की तरह चाव २ कर खाते हैं, ( ३ ) सर रावर्ट होम इत्यादि ( जो इल्म नवातात के आलिम थे ) लिखते हैं कि मनुष्य के दांत और उनकी अंतड़ियां व सम्पूर्ण शरीर की बनावट और स्वभाव से प्रकट होता है कि वह मांसाहारियों की भांति उत्पन्न नहीं हुआ, ( ४ ) जो जन्तु मांसाहारी होते हैं वह रात में शिकार करते हैं, परन्तु मनुष्य या वह पशु जो मांसाहारी नहीं हैं रात को सोते हैं, ( ५ ) मांसाहारी पशु पानी को जीभ से चाट २ कर पीते हैं, परन्तु मनुष्य तथा वनस्पति खानेवाले पशु पानी को घूंट बांधकर पीते हैं, ( ६ ) मनुष्य की भांति वनस्पति खानेवाले जीवों के मुंह में जितना अधिक थूक रहता है उतना मांस खानेवाले जीवोंके नहीं रहता।

हे पाठक वर्गो ! उक्त प्रमाणों से स्पष्ट प्रकट है कि मनुष्य जो सर्व प्राणी मात्र में उत्तम है उसको मांसभक्षी नहीं बनाया वरन वह अपनी स्वाभाविक प्रकृति को छोड़ मांसाहारी बनगया, हा शोक! हा शोक!! हा शोक !!! गाय, भैंस, घोड़ी, बकरी आदि जो मनुष्य से अत्यन्त निकृष्ट हैं वह तो अपने स्वाभाविक नियम पर चले जाते हैं—यदि कोई परीक्षा के अर्थ इन पशुओं के सम्मुख मांस का टुकड़ा डाल दे तो वह कदापि नहीं खाते—परन्तु मनुष्य का यह हाल, क्या यह पशुओं से भी निकृष्ट कर्म नहीं है ?

बहुधा मांसभक्षी यह कहते हैं कि इससे शरीर में बल रहता है और शरीर का पुष्ट रखना भी योग्य है, इसके उत्तर में विचारना चाहिये कि जब अन्य २ पदार्थों के खाने पीने से अधिक पुष्ट और नीरोग रहसक्ते हैं तो फिर भला इस हत्यारूपी कर्म को कि जिससे सर्वनाश होगया करना महा मिथ्या और पाप की बात नहीं है ! इसके उपरान्त जो पुष्टता वा आरोग्यता आदि शुभ गुण अनाज, शाकपात फल, फूल के खाने वालों में पाये जाते हैं वह इन मांसाहारियों में दर्शनमात्र को भी नहीं मिलते क्योंकि यह स्वाभाविक और शारीरिक बनावट से ही मांसाहारी नहीं हैं ।

इसके उपरान्त हमारे प्राचीन पुरुष कि जिनके वृत्तान्त महाभारत, रामायण इत्यादि इतिहासों में सुने जाते हैं क्या वे इस युग से किसी

बात में कम थे ? नहीं नहीं, और जो कार्य उन्होंने किये इन मांसाहारियों से कदापि नहीं होंगे, क्या यह प्रत्यक्ष प्रकट नहीं है ? हां कठोरता, निर्दयता, आलस्य, प्रमाद, रोग व्यर्थव्यय इत्यादि दुर्गुण फैल गये कि जिनके कारण कौड़ी के तीन२ होरहे हैं, और जरा २ से मनुष्यों से भय खाकर दुम दबाकर घरों में स्त्रियों की भांति छिपते हैं और पुष्टता का दावा करते हैं एक समय वह था कि जिसके रहते २ सबके छक्के छूटते थे, समस्त भूमण्डल के महाराजा कहलाते थे, सब यहां आकर सिर नवाते थे, तथा नाना प्रकार की विद्याओं में उन्नति थी जिनके वर्तमान समय में चिह्न तक दृष्टि नहीं आते, रोगों के मारे प्रति दिन प्रत्येक गृह में दुन्द पड़ा रहता है क्या इसी का नाम पुष्टता है ? प्यारे भाइयो ! मांसभक्षण से कोढ़, पथरी, अजीर्ण, पेचिश, गञ्ज आदि रोग होजाते हैं और मांस खाने वालों का मांस बुढ़ापे में अधिक ढीला पड़जाता है, तथा वायु के विकार भी शीघ्र असर करते हैं, उनके मुंह में दुर्गन्धि भी अधिक आती है फिर भला बल का क्या कहना !

मांस में केवल १०० में ३६ भाग वह सत्ता रहती है कि जिससे मनुष्य पुष्ट होता है शेष ६४ भाग पानी, परन्तु अनाज में ८० से ९० फी सैकड़े वह सत्ता होती है, और सिवाय इसके मनुष्य को एतद् व्यतिरिक्त मनुष्य की स्वाभाविक उष्णता ( हरारत ग़रीज़ी ) के लिये जिस उष्ण वस्तु की आवश्यकता है जिसको कार्बोनिशस कहते हैं वह मारेहुए पशु के मांस में वनस्पति की अपेक्षा बहुत कम है और जिस वस्तु से हड्डियां बढ़ती वा पुष्ट होती हैं वह भी वनस्पति में अधिक होती है फिर क्या कारण कि मिथ्या पशु मारकर देश का सत्यानाश मारदेवें और तनिक भी विचार न करें ?

इसके उपरान्त मस्तक शक्ति के देखनेसे प्रकाश होता है कि मांस का आहार मनुष्य के लिये उपयुक्त नहीं है क्योंकि संसार में प्रायः जितने बड़े २ विद्वान् और अनुभवी पुरुष हुए कि जिन्होंने अपनी बुद्धि बलसे अनेकान नवीन विद्याओं में योग्यता प्राप्त की है वे या तो सारी अवस्था में अथवा आयु के एक बड़े भाग में मांस त्यागी हुए हैं— जैसे मनु पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि, गोतम, कालिदास, धन्वन्तरि,

अर्जुन, भास्कराचार्य्य, श्रीकृष्ण, व्यास, युधिष्ठिर, भीष्मपितामह, रामचन्द्र इत्यादि, और अन्य देशों में प्लेटो ( अफलातूं ) प्लेटोमार्क डायोजनीज तथा सेन्टजेमस आदि ( जो रूम के फिलासफरों में सब से बड़ा फिलासफर था ) मांस त्यागी निश्चय किये गये हैं, इसी प्रकार और भी मनुष्य हुए हैं।

इसके सिवाय मांसाहारी जीवों से मांस न खानेवाले बलवान होते हैं जैसा कि सिंह मांस खाता है उस के समक्ष गैंडा जो कि मांस नहीं खाता सिंहको धर दबाता है, एवं अरना भैंसा जो मांस नहीं खाता बड़ा बलवान् होता है, इसी प्रकार मांसाहारी काबुली लोगों से इस देश के चौबे जो मांस नहीं खाते बलवान होते हैं, और इस समय जो ३० करोड़ बौद्ध मतवाले हिन्दुस्तान, चीन, जापान में रहते हैं जो मांस खाने का नाम भी नहीं लेते देखिये इन मांसाहारियों से बल, पौरुष, बुद्धि, आयु आदि कौनसी बात में कम हैं वरन अधिक हैं।

इसी भांति अन्यत्र देशों में जो मनुष्य मांस नहीं खाते कि जिनको 'वेजीटेरियन' कहते हैं उनलोगों की समस्त आयु इस बात का प्रमाण है कि उनको मांसाहारियों की अपेक्षा शारीरिक रोग बहुत कम होते हैं, इन लोगों में बहुत व्यक्ति ऐसे भी पाये जाते हैं कि बुढ़ापे तकमें कठिनता से कभी एक दिन के लिये भी कोई रोग हुआ हो।

इंगलैंड और एमरिका के 'वेजीटेरियन' लोगों में आज तक एक दृष्टान्त ऐसा सुनने में नहीं आया कि जिससे विदित होता हो कि उन में से कोई पुरुष विशूचिका ( हैजा ) के रोगों में ग्रसित हुआ है, प्यारे सुजनों! इस पवित्र भारत देश में प्राचीन कालमें हैजा एक अचम्भे की सी बात थी इस रोग के न फैलने का यही कारण था कि यहां के निवासी मांसभक्षण से बड़ा परहेज रखते थे, देरो स्पार्टा के रहने वाले जो दुनियां की समस्त जातों के इतिहास में धैर्य, साहस, उद्योग, श्रम, वीरता, और हृष्ट पुष्टता के विचार से अनुपम थे कुछ भी मांसभक्षण नहीं करते थे, जिन दिनों ग्रीस ( यूनान ) और रूम ( इटली की राजधानी ) की समर विजयपिता का झण्डा फहराता था उस समय उन विजयिनी सेनाओं के लोग मांसाहारी न थे, किन्तु उनके कथनोंसे मांस

खाने का आरम्भ किया तभी से उनकी अवनति का वीर्यारोपण हुआ यद्यपि उनकी अवनति के कई कारण और भी थे कुछ सन्देह नहीं ग्रीसके साधारण अखाड़े में जहां कि शारीरिक बल फुरती के अनेक दाव पेंच और करतब दिखाये जाते थे जब तक यह लोग मांसाहारी न थे अपने उक्त कर्त्तव्यों में एक शक्ति विशेष रखते थे किन्तु जब से यह मांस के व्यसनी हुए क्रमशः अचेत और पराक्रमहीन होगये, कि जिससे उनके शिर का मुकुट गिर गया, इसके अतिरिक्त जो लोग मांस नहीं खाते वे मांसाहारियों की अपेक्षा साधारणतः शरीर में गरू ( वजनी ) होते हैं और उनके पट्ठे बहुत पुष्ट और बली होते हैं और कठिन काम करने में नहीं घबराते, प्रोफेसर फाइरिस ने जो इस विषय में अनुभव किया है उनका ऐसा विचार है कि अंगरेजों की अपेक्षा जो अतीव मांसभक्षी हैं उनके भाई स्काटलेंड वाले जो मांस का कम और वनस्पति का अधिक आहार करते हैं शरीर की उंचाई, बोझ, और बलमें अधिक उत्तम हैं, स्काटलेंड के निवासियों से आयरलेंड के वासी जो रोटी दाल तथा आलू से निर्वाह करते हैं कई दर्जे श्रेष्ठता रखते हैं, औ डाक्टर लेंब भी अपने अनुभव से इसी बात की पुष्टता करते हैं उनका विचार है कि लापलेंड के रहने वाले जो सिर्फ़ मांस खाकर जीते हैं पस्त कद होते हैं और उन्हीं के आगे फिनलेंड वासी जो ठीक उसी भांति के पवन पानी में रहते और जो अधिक वनस्पति खाते हैं वह ऊंचे होते हैं।

अब उपरोक्त लेख से बल के अर्थ मांस खाने की भी आवश्यकता नहीं है वरन बल की न्यूनता होती और आरोग्यता में अन्तर पड़जाता है, इसी कारण प्राचीन समय में भारत में क्या वरन समस्त देशों में मांस खाना प्रचलित न था, हां जब से वेद धर्म को त्यागन कर और २ पुस्तकों को धर्मपुस्तक समझने लगे वा किसी २ ने वेद की श्रुतियों के अर्थ अपने स्वार्थ के लिये बनालिये तब से मांस खाने का प्रचार होगया, उन के हेल मेल होने के कारण प्रति दिन इस अभक्ष्य की अधिकता होती गई यहां तक कि इस समय में कोई क़ौम इस बला से ख़ाली नहीं वरन पूर्व पूजनीय में से एक मुख्य फिरका

कि जिस को कान्यकुब्ज कहते हैं, वह पशु का मांस यज्ञ में चढ़ा उस को स्वर्ग पहुंचाने का दावा कर आप अच्छे प्रकार से उड़ाते तथा अपने चेलों को उड़वाते हैं, कि जिसके कारण भारत में और भी मांस भक्षण की रीति फैलगई।

प्यारे भाइयो! जब मैं वेदस्मृति आदि के प्रमाणों से पूर्व ही अहिंसा को धर्म की जड़ सिद्ध करचुका तो फिर भला यज्ञ में पशु को काटकर चढ़ाने की आज्ञा वेदमें कैसे होसकती है केवल अपने स्वाद पर संसारका नाश मार रहे हैं, हे सज्जनो तनिक तो विचारो यदि हवन में पशु काटकर चढ़ाने से स्वर्ग में पहुंच जाता है तो फिर वृद्ध माता पिता भाई बन्धु आदि को हवन में चढ़ा कर स्वर्ग क्यों नहीं पहुंचा देते जो स्वर्ग के जाने के अर्थ नाना भांतिके संयम नियम करते हैं और अनेक जन्म में स्वर्ग पाते हैं, फिर भला आप उन को क्यों कष्ट देते हो प्यारे सुजनो यह सब मिथ्या बातें हैं और इन मांसाहारियों ने कल्पित अर्थ कर मांस खाने का चसका डाल दिया, भाइयो सत्य ग्रन्थों को सुनो तो स्पष्ट प्रकट होजावेगा, देखो शतपथ ब्राह्मण में लिखा है-

राष्ट्रं वा अश्वमेधः अन्नंहि गौः अग्निर्वा अश्वः आज्यं मेधः।

इसका अर्थ यह किया है जो ऊपर वर्णन हुआ अर्थात् घोड़े गाय आदि पशु तथा मनुष्य मार के होम करना, इन्हीं कर्मों ने भारत वासियों को हिंसक बना दिया, धिक्कार ऐसे अर्थ करने वालों को कि जिन्होंने वेद और बुद्धि के विपरीत अर्थ कर अर्थ धर्म काम मोक्ष चारों पदार्थों को खोदिया क्योंकि परमेश्वर की आज्ञानुसार कार्य करने को धर्म कहते हैं सो यह हिंसा करना उस की आज्ञा के विरुद्ध है, क्योंकि उस ईश्वर ने तो 'अहिन्सा परमो धर्म्मः' कहा है, इस लिये हिन्सक होकर धर्म नष्ट किया तो फिर धर्म अर्थ काम मोक्ष शेष पदार्थ क्योंकर मिलसकते हैं।

अब उक्त श्रुति के सत्य अर्थ को भी श्रवण कर लीजिये—

देखो जब राजा न्याय धर्म से प्रजा का पालन करे तथा विद्या आदि देकर पश्चात् अग्नि में घी आदि से हवन करे तो उसको "अश्वमेध" कहते हैं।

अन्न, इन्द्रियां, किरण, पृथ्वी को पवित्र रखना "गौमेध" कहाता है। गौ नाम पशु का है मेधः नाम विद्वान् का है।

धन उपार्जन के अर्थ विद्वान् को योग्य है कि गौ आदि उपकारी पशुओं की रक्षा करे उसी का नाम "गौमेध" है,।

देखिये य० अ० २३ मं० १७ में स्पष्ट आज्ञा है कि हे मनुष्यो सब यज्ञों में अग्नि आदि को ही पशु जानो किन्तु प्राणी इन यज्ञों में मारने योग्य नहीं न होमने योग्य हैं जो ऐसे जान कर सुगन्धि आदि अच्छे २ पदार्थों को भली भांति बना आग में होम करने हारे होते हैं वे पवन और सूर्य्य को प्राप्त होकर वर्षा के द्वारा वहां से छूट कर ओषधी-प्राण शरीर और बुद्धि को क्रम से प्राप्त होकर सब प्राणियों को आनन्द देते हैं इस यज्ञ कर्म के करने वाले पुण्य की बहुताई से परमात्मा को प्राप्त होकर सत्कार युक्त होते हैं जैसे—

अग्निः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्नग्निः स ते लोको भविष्यति तञ्जेष्यसि पिबैता अपः। वायुः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्वायुः स ते लोको भविष्यति तं जेष्यसि पिबैताऽअपः। सूर्य्यः पशुरासीत्तेनायजन्त स एतं लोकमजयद्यस्मिन्त्सूर्य्यः स ते लोको भविष्यति तं जेष्यसि पिबैताऽअपः ॥ १७ ॥

और भी लिखा है—

गावोघृतस्य मातरः

घृत की माता गौ है क्योंकि गौ के समान घृत अन्य किसी पशु का नहीं होता और मनुजी ने अ० ४ श्लोक २३ में प्राण निरोध का नाम यज्ञ लिखा है तथा वेद में पञ्चयज्ञ नित्य करने की आज्ञा है अर्थात् बलिवैश्व देवादि करके भोजन करना चाहिये वहां पर भी कहा है—

शुनां च पतितानां च स्वपचां पापरोगिणाम्।
वायसानां कृमीणां च शनकैर्निर्वपेद्भुवि ॥

कुत्तों, कंगलों कुष्टी आदि रोगियों काक आदि पक्षियों और चींटी आदि कृमियों के लिये छः भाग अलग २ बांट के देना और सदा उन की प्रसन्नता करना उचित है।

हा शोक इन स्वार्थियों पर कि जिन्होंने उलटे अर्थ कर सत्यानाश मार दिया क्योंकि भोजनों के समय पर कुत्ते, चींटी, आदि की रक्षा करने की शिक्षा वेद ने की है फिर भला गाय आदि पशु मारना किस प्रकार सिद्ध होसकता है। कदापि नहीं ३।

——:※:——

## मछलियां और झींगा खाना—

भारतवर्ष में थोड़े दिनों से मांस के उपरान्त मछली तथा झींगा खाने का भी प्रचार होगया है जिनको कि हमारे परम पिता परमेश्वर ने पानी में केवल उस अशुद्धता के दूर करने के अर्थ जो उसमें मनुष्य अथवा पशु पक्षियों से होती है उत्पन्न किया है, क्योंकि शुद्ध जल ही पर सब जीवधारियों का जीवन निर्भर है।

यह दोनों जानवर बहुत गर्म होते हैं और तैल आदि गर्म वस्तुओं से ही बनाए जाते हैं, जो आरोग्यता के लिये हानिकारक तथा इन के भक्षण करने वाले बहुधा धातु क्षीण तथा गठ्ठ आदि रोगों से पीड़ित रहते हैं इस लिये इन दोनों को खाना कदापि न चाहिये इनके खाने से गठ्ठ आदि दोष विशेष कर उत्पन्न होते हैं॥

——o:※:o——

## आखेट अर्थात् शिकार—

बहुधा मनुष्यों का यह कथन है कि जब मांसभक्षण करने की मनाई है तो शिकार खेलना भी अनुचित है, इसका उत्तर यह है कि प्रथम तो शिकार खेलना राजा का काम है वह उन जानवरों का शिकार करे जिनसे प्रजा को नाना प्रकार के कठिन दुःख होते हैं, जैसे शेर भेड़िया आदि क्योंकि राजा का मुख्य धर्म प्रजा की रक्षा करने का है अतः राजा ऐसे पशुओं की शिकार करने में दोषभागी नहीं होता, जैसे जो कोई जन मनुष्यों को दुःख देते हैं उन को दण्ड देना

राजा का मुख्य कर्म है कि जिस से सब प्रजा को आनन्द हो, इसी भांति उन पशुओं के शिकार करने से वनवासियों तथा बटोहियों वा दीन पशुओं को सुख होता है, खेती की रक्षा होती है, परन्तु मांस उन का कोई नहीं खाता था और पृथ्वी में गड़वा दिया जाता था, हां जो राजा प्रजा में से सर्वहितैषी पशुओं का शिकार कर मांस खाते हैं वह महापापी होते हैं, जैसा कि मनु जी ने मनुस्मृति के अध्याय ५ श्लोक ५२ में लिखा है-

स्वमांसं परमांसेन यो वर्धयितुमिच्छति ।
अनभ्यर्च्यपितृन्देवां-स्ततोऽन्योनास्त्यपुण्यकृत् ॥

अर्थात् जो मनुष्य अन्य के मांस से अपने मांस बढ़ाने की इच्छा करता है उससे अधिक कोई पापी नहीं बहुधा मांस खाने वाले मनुष्य श्री रामचन्द्र जी की मांस खाने वालों में गणना करते हैं यह महा मिथ्या है क्योंकि वाल्मीकीय रामायण के आरण्य काण्ड सर्ग १० के ६ श्लोक में लिखा है कि मांस खाना राक्षस का काम है, फिर भला वह महात्मा सुजन जो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र में पूजनीय गिनेजाते हैं कब ऐसे अनुचित व्यवहार को कर सकते ?

## नशों का वर्णन-

प्रिय सज्जन पुरुषो वर्तमान समय में नशों का ऐसा बाज़ार गर्म होरहा है कि कोई बिरलेही माई के लाल होंगे जो इनके फन्दे से बचे हों, वरन बड़े २ महन्त, महात्माओं, साधुओं, पण्डित, मुनियों की प्रशंसा अज्ञानी लोग इन्ही नशों के कारण करते हैं।

हाय भारत तेरी प्राचीन काल में जहां सद्गुणों की प्रशंसा होती थी वहां अब इस समय नाना प्रकार के नशों के पीने वालों की होती है कि जिसके कारण बुद्धि मारीगई तथा भारत ग़ारत होगया।

## शराब पीने का निषेध।

प्यारे सुजनो! मनुष्य का शरीर एक एंजिन के समान है जिसको परमेश्वर ने उत्पन्न किया है अतः इसको नियमानुसार यथावत् रीति

से चलाने का सदा ही यत्न करना चाहिये, परन्तु कैसे शोक की बात है कि हम सब छोटी २ कलों और घड़ियों के यथावत् रहने के लिये तो पूरी रक्षा करैं परन्तु अपने अनमोल रूपी धन कि जिसका बनाना मनुष्य के बल और बुद्धि से बाहर है उसको जान बूझ कर ऐसी बुराइयों में डाल कर सत्यानाश मार अपनी सन्तानों की भी रेड़ मारदें!

शराब एक प्रकार का विष है जिसको अलकोहल कहते हैं जो मदिरा के पीने से मेदे में जाकर जलन पैदा करता है, उसके यथावत् कार्य में विघ्न डाल देता है कि जिससे पाचन नहीं होता तथा अङ्ग में नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होजाते हैं, तत्पश्चात् आमाशय से भोजनों का बहुत सा भाग रगों के द्वारा कलेजे में पहुंचता है तब कलेजा उन भोजनों के रस को पचाकर पित्त उत्पन्न करता है तथा लोहू बनाता है, परन्तु शराब के पीने से उसके बारीक पुर्जे थोड़ेही काल में निकम्मे होजाते हैं तथा कलेजा सुकड़ कर बहुत छोटा होजाता है, वह किसी काम के योग्य नहीं रहता, कलेजा सूकजाता है जलोदर आदि रोगों में फंसकर नाना दुःखों को सहन कर अपनी प्यारी जान से हाथ धोते हैं, इसका असर मस्तक पर भी होता है जो सम्पूर्ण शरीर में भूषण है कि जिसके ठीक २ रहने ही से सांसारिक वा पारमार्थिक कार्य अच्छे प्रकार से कर सकता है, शराब के पीने से उसके मस्तक में लोहू जमा होजाता है कि जिनके कारण मारा यमपुर चलेजाते हैं, बहुधा शराबियों के मस्तक अत्यन्त न्यूनबल होजाते हैं, कि जिससे वह प्रति दिन के कार्य को अच्छे प्रकार से नहीं करसकते, इसके उपरान्त लकवा या सक्ता आदि भयानक रोग उत्पन्न होजाते हैं कि जिनके अपार दुःखों से अपने प्राणों को त्यागना उत्तम जानते हैं, कोई इस संकट से बचने के निमित्त नाना प्रकार की औषधि खा शरीर को त्याग आनन्द पाते हैं, इसके अतिरिक्त दिल भी इससे सुस्त होजाता है और इसका असर गुरदों पर भी होता है जो शरीर में दारोगा सफाई हैं और जिनकी नालियां शरीर के दुर्गन्ध दूर करने के अर्थ पनाली हैं, जब उनमें अन्तर पड़जाता है तो नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, मुख्य प्रयोजन इस कथन का यह है कि शराबी श-

रीर रूपी वृक्ष के धर्म अर्थ काम मोक्ष चारों पदार्थों का नाश मार अपनी सन्तान की दुर्गति करजाता है, क्योंकि आरोग्यता तो नाम को भी नहीं रहती, बहुधा पीते २ पागल होजाते हैं, रक्त विकार के रोग उनको सदा घेरे ही रहते हैं, और जो २ रोग इसके पीने से उत्पन्न होते हैं वह भी असाध्य ही होते हैं, इसी कारण धर्मशास्त्र में इसका निषेध किया है तथा इसके पीने वालों की गणना महापापियों में की है, जैसा कि मनुस्मृति के अध्याय ११ श्लोक ५४ में लिखा है—

ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वंगनागमः ।
महान्ति पातकान्याहुः संसर्गश्चापितैः सह ॥

अर्थात् ब्रह्महत्या, शराब पीना, चोरी करना, गुरु की स्त्री से विषय करना, और ऐसे काम के करने वालों के साथ में मेल मिलाप अर्थात् मित्रता करना, यह पांच महापातक हैं, और भी उसी अध्याय के ९३ श्लोक में लिखा है—

सुरावै मलमन्नानां पाप्मा च मलमुच्यते ।
तस्माद्ब्राह्मणराजन्यौ वैश्यश्च न सुराम्पिबेत् ॥

अर्थात् अन्न के मल को शराब कहते हैं और मल त्यागन करने योग्य है, इस लिये प्रत्येक को शराब न पीना चाहिये ।

हे पाठक गणो ! यदि आप को अपनी शारीरिक उन्नति वा धन प्राप्ति करने तथा उसकी रक्षा का ध्यान है वा धर्म पालन करना वा नाना आपत्तियों से बचने तथा देश जाति को आनन्द मङ्गल में देखने की अभिलाषा है तो सदा इस ज़हरीले पानी से आप बचिये और औरों को बचाइये ।

---

## अफीम खाना ।

( १ ) अफीम खाने से बुद्धि कम होजाती तथा मस्तक में खुश्की बढ़जाती है । ( २ ) मनुष्य न्यून बल तथा सुस्त होजाता है । ( ३ ) मुख का प्रकाश कम होजाता है । ( ४ ) मुंह पर स्याही आजाती है ।

( ५ ) मांस सूखजाता तथा खाल मुरझाजाती है। ( ६ ) वीर्य्य का बल निर्बल होजाता है। ( ७ ) घण्टों पिनगी में पड़े रहते हैं, रात्रि को नींद नहीं आती प्रातःकाल सोते हैं। ( ८ ) दोपहर को शौच जा वहां घण्टों बैठे रहते हैं ( ९ ) समय पर अफ़यून खाने को न मिले तो आंखों में जलन पड़ती तथा हाथ पायं ऐंठते हैं। ( १० ) जाड़े के दिनों में पानी से डर लगता है कि जिससे स्नान तक नहीं करते, शरीर में दुर्गन्ध आने लगता है। ( ११ ) रक्त पीला पड़जाता है, खांसी आदि रोग होजाते हैं।

इसी प्रकार चण्डू मदक को भी जानों, इसके पश्चात् गांजा, चरस, धतूरा, भांग माजून आदि के पीने से खांसी दमा आदि हृदय के रोग तथा सुज़ाक होजाती है।

———:*:———

## तमाकू—

मान्यवरो! वैद्यक ग्रन्थों के देखने से स्पष्ट प्रकट होता है कि तमाकू सङ्खिया से भी अधिक नशेदार बूटी है अर्थात् किसी वनस्पति में इस से अधिक नशा नहीं है।

डाक्टर टैलर साहिब का कथन है कि जो मनुष्य तमाकू के कारखानों में काम करते हैं उनके शरीर में नाना प्रकार के रोग होजाते हैं क्योंकि थोड़े ही दिनों में उन मनुष्यों के सिर में दर्द होने लगता जी मचलाने लगता है, न्यून बल होजाते सुस्ती घेरे रहती है, भूख कम होजाती है, काम करने की शक्ति नहीं रहती।

इसी प्रकार बहुधा डाक्टरों ने साबित किया है कि इसके धुएं में ज़हर होता है अर्थात् इसका धुंआं भी शरीर की आरोग्यता को हानिकारक है अर्थात् जो मनुष्य तमाकू पीते हैं उनका जी मचलाने लगता, क़ै होने लगती, हिचकी उत्पन्न होजाती, दम कठिनता से लिया जाता है और नाड़ी की चाल धीमी पड़जाती है, परन्तु जब मनुष्य को इसका अभ्यास होजाता है तब यह सब बातें कम होजाती हैं।

डाक्टर स्मिथ का वचन है कि तमाकू के पीने से दिल की चाल पहिले तेज फिर धीरे २ कम होजाती है।

वैद्यक से स्पष्ट प्रकाशित है कि तमाकू बहुत ही ज़हरीली (विषैली ) वस्तु है, क्योंकि इसमें नेकोशिया, कारबोनिकएसिड, मेगनेशिया इत्यादि वस्तु मिली रहती हैं जो मनुष्य के दिल को निर्बल करदेती हैं कि जिस से खांसी दमादि नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होने से आरोग्यता में अन्तर पड़जाता तथा दिल पर कीट अर्थात् मल जम जाता तथा तिल्ली की चिर बीमारी होजाती है, प्रत्येक समय मुंह मचलाता रहता है, अब बुद्धि से विचारिये कि मुसलमान तथा ईसाई आदि से तो बड़ा परहेज, परन्तु वाहरे तमाकू कि जिसकी प्रीति में धर्म कर्म की कुछ भी सुध नहीं, देखो मुसलमान तमाकू बनाने वाले अपने वर्त्तनों में से ही अपने घड़ों का पानी डालते हैं वही सब मजे से पीते हैं, इसके अतिरिक्त एक ही चिलम को हिन्दू मुसलमान ईसाई आदि सब पीते हैं कि जिस के प्रभाव से आपस में अबखरात अदल बदल होते हैं अर्थात् जिस चिलम को प्रथम एक हिन्दू ने पिया तो उसके भीतर कुछ अबखरात गर्मी के कारण अवश्य चिलम में रहजावेंगे फिर उसी को मुसलमान ईसाई ने पी फिर उसी चिलम को ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यादि पीते हैं तो अब कहिये कि हिन्दू तथा मुसलमान ईसाइयों में क्या अन्तर रहा, क्या इसी का नाम शौच वा पवित्रता है ?

प्यारे सुजनो ! केवल पदार्थविद्या के न जानने तथा वैद्यक पर ध्यान न रखने के कारण इन मिथ्या बातों में फंसे हुये चलेजाते हो, जिससे हमारे धर्म कर्म तथा आरोग्यता आदि में अन्तर पड़गया, अतः अब आप को इन सत्यानाशी बातों का पूरा २ प्रबन्ध करना योग्य है कि जिससे आप की अगली सन्तानों को पूर्ण सुख तथा आनन्द प्राप्त हो।

हे विद्वान् पुरुषो ! हे प्यारे विद्यार्थियो ! आपने स्कूलों में पदार्थ विद्या अवश्य पढ़ी है, यह उक्त वार्त्ता अच्छे प्रकार आप पर प्रकट है, अतः आप इस हुक्के के पीने को त्याग अपने भाइयों को बचाइये, यही सत्य विद्या का पूर्ण उपकार है, इसी प्रकार स्कूल देशी पाठशाला तथा कालिजों के शिक्षकों को भी योग्य है कि वह कदापि इस हुक्के को न पियें कि जिनकी देखा देखी सम्पूर्ण विद्यार्थी चिलम का दम लगाने लगते हैं।

इस के अतिरिक्त तमाकू आदि पीने की आज्ञा किसी सत्शास्त्र में भी नहीं पाई जाती देखिये ब्रह्माण्डपुराण में लिखा है कि-

प्राप्ते कलियुगे घोरे सर्ववर्णाश्रमेनराः ।
तमालं भक्षितं येन स गच्छेन्नरकार्णवे ॥

अर्थात् इस घोर कलियुग में जो तमाकू खाता अथवा पीता है वह नरक को जाता है ।

पद्मपुराण में भी लिखा है—

धूम्रपानरतं विप्रं दानकृत्वेति यो नरः ।
दातारो नरकं यांति ब्राह्मणो ग्रामशूकरः ॥

अर्थात् जो मनुष्य तम्बाकू पीने वाले ब्राह्मण को दान देता है वह नरक को जाता है और ब्राह्मण ग्राम के सुअर का जन्म लेता है।

हे देश के शुभचिन्तको आप को वैद्यक के अनुसार नशों की ओर दृष्टि करना चाहिये और इन नशेबाजों की कपोलकथन पर जैसा कि नीचे उदाहरण की भांति लिखे हैं कुछ ध्यान न देना चाहिये-

## गांजा—

जिसने न पी गांजे की कली । उस लड़के से लड़की भली ॥

## भंग—

भंग कहें सो बावरे, विजया कहें सो कूर ।
इसका नाम कमलापती, रहे नैन भर पूर ॥

## हुक्का—

हुक्का हरि को लाड़लो, राखे सबको मान ।
भरी सभा में यों फिरे, ज्यों गोपिन में कान ॥

## तमालपत्र—

कृष्ण चले वैकुण्ठ को, राधा पकड़ी बांह ।
यहां तमाकू खाय लो, वहां तमाकू नांहि ॥

प्रिय सज्जन पुरुषो ! इन उपरोक्त हानियों के उपरान्त जो जितना इन नशों को पीता है उतनी ही उसकी रुचि अधिक बढ़जाती है,

दूसरे रुपया तथा समय भी मिथ्या जाता है बहुधा पागल होजाते और कोई २ मरभी जाते हैं, छोटे २ मनुष्यों में नशेबाजों की प्रतिष्ठा भी नहीं रहती फिर बड़ों में ऐसों को कौन पूछता है, अतः इनकी ओर दृष्टि भी न कीजिये।

---

अब हम सर्व साधारण के जानने के लिये अन्न, फल, शाकादि की कुछ व्याख्या करते हैं जिस से अधिक लाभ होने की आशा है—यदि इस विषय को अधिक देखना हो तो चरक इत्यादि वैद्यक ग्रन्थों को देख लीजिये—

**गेहूं**—वातनाशक, मधुर, शीतल जीवनकर्त्ता तथा भारी होते हैं।

**जौ**—रूक्ष, शीतल, भारी, मिष्ट, वायुकारक, दृढ़ताकारी, बलकारी, कफज विकारों के नाश करने वाले होते हैं।

**तिल**—कुछ कसीला पित्तकर्त्ता अग्नि बुद्धि को बढ़ानेवाला सब प्रकार के तिलों में काला तिल उत्तम है।

**मटर**—अत्यन्त वादी और वातकर्त्ता है।

**मसूर**—पाक में मधुर और मल को रोकती है।

**उरद**—पुष्टकारक, अत्यन्त वातनाशक स्निग्ध, उष्ण, मधुर, गुरु, बलकर्त्ता मलवर्द्धक है॥

**मूंग**—मूंग की दाल का कषाय मधुर, रूक्षशीतवीर्य्य, कटुपाकी, लघु, विशद, कफ पित्त नाशक है॥

**मोंठ**—रस में मधुर, पाक में मधुर, रूक्ष शीतल, तथा रक्तपित्त और ज्वर में हितकारी है॥

**चना**—हलका, शीतल, मधुर, कषाय, रूक्ष कर्त्ता कफपित्त में हित कारक, इस की दाल भी अच्छी बनती है॥

**कांगनी—कोदू, नीवार, शामक इन आदि तृण अन्न**—शीतल, हलका, वातकरता, कफ पित्त हरता, तिन्हों में कांगनी टूटे को जोड़ती और धातुओं को पुष्ट करती है॥

कुलथी—गरम है पाक में खट्टी, वीर्य्य पथरी श्वास पीनस को हरती है और खांसी, बवासीर कफवातको नाशती और विशेषतः रक्त पित्त को देती है।

अरहर—कफपित्तनाशक, वातकर्त्ता है॥

सब प्रकार की बरी—कब्ज़ और बादी को बढ़ाने वाली होती हैं।

मूली—बैंगन अथवा और कोई शाक भरकर जो पकोड़ी बनाई जाती हैं वह वातकर्त्ता होती हैं॥

चावल—कई प्रकार के हैं शीतवीर्य्यरस, त्रिपाक में मधुर, अल्प-वात कारक मलको बांधने वाला—साठी के चावल—शीतल, स्निग्ध, भारी, त्रिदोष नाशक, दृढ़ता कारक होता है—सफेदसाठी—का चावल गुणों में उत्कर्ष होता है और काला सफेद साठी चावल उसकी अपेक्षा न्यून गुण वाले हैं॥

सत्तू—वातकर्त्ता, रूक्ष, मलको बढ़ानेवाला, पुष्टिकारक, प्यास पित्त और कफ को दूर करता है, जो पानी में घोल कर पिया जाता है वह तत्काल बल करने वाला भेदी और वातनाशक होता है जो सत्तू चाटा जाता है वह मृदु होने के कारण शीघ्र ही पचजाता है—खील—दीपन, कफ बल कर्त्ता, कसीली, मीठी, हलकी, प्यास मल दूर करता है—खील के सत्तू—प्यास, दाह और धूप लगने को नाश करता है

चिरवा—धान भिगोकर जो कूटे जाते हैं और फिर भाड़ में भूने जाते हैं उसे चिरवा कहते हैं। ये रक्तपित्त, दाह, ज्वरके नाश करने वाले, भारी, स्निग्ध और कफ वर्द्धक होते हैं॥

धान—नवीनधान अभिष्यन्दी होता है, एक बरस का पुराना धान हलका जो कम बढ़ाहो—दाहकर्त्ता, भारी, विष्टम्भी और दृष्टि को बिगाड़ता है॥

## शाग (शाक)।

पालक का शाक—भारी है सर्द है।

गाजर—शीतल है पित्तवालों को हित नहीं करती।

**जमींकन्द**—दीपन है रुचि में हित है कफको नाशता है सुन्दर हलका है ववासीर रोग में पथ्य है ।

**सरसों**—का शाक बुरा है त्रिदोषकर्त्ता और मल मूत्रको रोकने वाला है ॥

**चौलाई**—का शाक—कसीला होने से विष्ठा को नहीं फाड़ता मूत्र को नहीं बढ़ाती न कफकारी है रस में स्वादु, पाक में मीठी तृप्तिकर्त्ता दूध बढ़ाने वाली और रुचिवर्द्धक है ।

**सेम**—रूक्ष है—कसीली है विषरोग, शोफवीर्य्य कफ और दृष्टि का क्षय करनेवाली । विदाही—कटु पाकी, दस्त करानेवाली और वादी और पित्त को बढ़ाती है ॥

**पोई**—का शाक—पाक रस में मिष्ट पुष्टिकारक, वातपित्त, मदनाशक, दस्तावर, चिकना, बलकारक कफकर्त्ता और ठण्ढा होता है ॥

**कुलफा**—का शाक को शहद और दूध के साथ न खाय क्योंकि इसके खाने से वर्ण तेज वीर्य्य का नाश तथा नपुंसकतादि कठिन रोग उत्पन्न होते हैं ॥

**ककड़ी**—स्वादु, भारी, विष्टम्भी, शीतल है । **फूंट—घीया**—मल भेदक रूक्ष शीतल भारी है ॥

**पेठा**—मीठा, खट्टा, हलका है मूत्र मल बहुत लाता है और सम्पूर्ण दोषों को दूर करता है ॥

**कसेरू-सिंघाड़ा**—भारी विष्टम्भी शीतल है ।

**मकोय**—का शाक त्रिदोषनाशक, वृष्य, रसायन अत्यन्तशीतल न अत्यन्तउष्ण है कण्ठको हित और कोढ़ को नाश करता है ॥

**मेथी का शाक**—पित्तनाशक है ॥

**बैंगन**—कईप्रकार के होते हैं गोल बैंगनको **मारू**—लम्बेको **भतिया** । कहते हैं रङ्ग भी दो प्रकार के हैं **काला**—और **श्वेत**—**गुण** कफ बादी नाशक, चरपरा, रोचक, कड़वा हलका दीपन है **पाक**—में नुनखरा, पित्तकर्त्ता है ॥

**गोभी**—कफ पित्तनाशक, शीतल, मिष्ट है।

**मटर**—का शाक-कफ पित्त नाशक वातकर्त्ता भारी रसमें कसीला पाक में मधुर है।

**काशीफल**—पित्तनाशक। अधपका—कफकर्त्ता। पका हुआ-हलका गरम लुनखरा दीपन और बस्तिशोधक है॥

**करमकल्ला**—दीपन विषदोषनाशक कड़वा है॥

**करेला**—और नाड़ी का शाक-बैंगन के समान गुण कर्त्ता है॥

**परवल**—के पत्ते और फल का शाक कफ पित्तनाशक, गरम, चरपरा, वादी रहित, कटु, पाचकी पुष्टिकर्त्ता, रुचिवर्द्धक और पाचन होता है॥

**खीरा**—कच्चा खीरा जिसका रङ्ग नीला होता है वह पित्त का हरने वाला। पीले से रङ्ग का पका हुआ—कफकर्त्ता, भारी रस में कसीला पाक में मधुर होता है॥

**पिंडाले**—कफकर्त्ता वादीको कोप करानेवाले और भारी होतेहैं।

**ब्राह्मी**—कसीली पित्त में हितकारी रसपाक में स्वादु हलकी होती है॥

**शकरकन्द**—भारी कफ वादी करने वाला और पित्तनाशक है।

**चनेकाशाक**—पाक रस में मिष्ट देर में पचने वाला है॥

**सैंजनेकीफली**—वात की नाशक है॥

**अदरक**—का शाक, कफ वात नाशक स्वर को हितकारी शूल को दूर करने वाला, स्वाद में कटु वीर्य्य में उष्ण रोचक हृदय को हितकारी और मलकारक होता है॥

**मूली**—छोटी मूली रस में कड़वी, चरपरी हृदय को प्रफुल्लित करने वाली रुचिको बढ़ानेवाली, जठराग्निको प्रबल करनेवाली, सम्पूर्ण दोषों को दूर करने वाली, हलकी और कण्ठ को हितकारी है॥

**बड़ी मूली**--भारी मल को रोकने वाली और तेज होती है **कच्ची**-त्रिदोष करने वाली है-**घी में भुनी**--पित्त को दूर करने वाली कफ और वादी को जीतने वाली-**सूखी**—त्रिदोष को शमन करने वाली और हलकी होती है ॥

**आलू**—सब प्रकार के आलू शीतल, मधुर, भारी, रूखे, विष्टम्भी, दुर्जर रक्त पित्त को दूर करने वाले हैं और मल मूत्र को गिराने वाले हैं ॥

**भिण्डी**—भारी बलकारक वात पित्त के रोगों को दूर करती है ॥

**छोटी तोरई**--चिकनी आम कफ को बढ़ाने वाली भारी रक्त पित्त को जीतने वाली है ॥

**खरबूजाकाशाक**—मूत्र को लाने वाला कोष्ट शुद्ध करता तथा बल वीर्य्य को बढ़ाने वाला, चिकना स्वादु शीतल वात पित्त नाशक है यह मीठे खरबूजे के गुण हैं ॥

**ढेणस**—रुचिकारक, भेदी, पित्त कफ को दूर करने वाले शीतल, वात कारक रूखे मूत्रकारक पथरी नाश करने वाले हैं ॥

**सेमरके फूल का शाक**--घी में भून सैन्धव नोन डाल बनावे कफ पित्त रक्त विकारों को दूर करै ग्राह्य, वात कारक मधुर कषैला शीतल भारी होता है और स्त्रियों के दुःसाध्य प्रदर रोग को दूर करता है ॥

**अगस्त के फूल का शाक**--स्वादु कटुतिक्त कषैला वात पित्त कफ को जीतने वाला रतौंध दूर करने वाला और पीनस नाशक है॥

**केले का फूल**--चिकना, मधुर, कषैला, भारी, शीत—वात, रक्त पित्त, क्षयी रोग नाशक है ॥

**सूखाशाक**--मूली के सिवाय और सब सूखे शाक विष्टम्भी और वात पित्त कर्त्ता हैं ॥



## विशेष सूचना।

कीड़ों का खाया हुआ धूप या हवा से मारा हुआ, सूखा, पुराना कुऋतु का विना घी तैल से पकाया हुआ उबाल कर बिना निचोड़ा शाक न खाना चाहिये॥

---

### फल--

सामान्यगुण--सम्पूर्ण फल सामान्य रीतिसे रस में खट्टे--पाकमें भारी, वीर्य्य में उष्ण, पित्तकर्त्ता वातनाशक और कफ को कठिनता से निकालते हैं॥

अनार--कसीला, कुछ पित्तकर्त्ता, रुचिकर्त्ता, हृदय को हितकारी, मल का रोकने वाला होता है अनार दो प्रकार का है-मीठा--और-खट्टा--मीठा अनार त्रिदोषनाशक है और खट्टा वादी कफ को दूर करता है॥

आंवला--मीठापन लिये हुये खट्टा, चरपरा, कसेला, कड़वा, दस्तावर नेत्रों को हितकारी सम्पूर्ण दोषों का नाश करने वाला और पुष्टिकारक है, खट्टा होने के कारण वादी को दूर कर्त्ता है। मीठा, ठण्ढा होने से पित्त नाशक, रूखा कसीला होने से कफ को दूर करता है, यह और फलों से गुणों में अधिक होता है।

बेर--झाड़ी बेर और गोलाबेर ये दोनों कच्चे पित्त कफ को नाशते हैं॥

पकाबेर--पित्त वात को दूर करता चिकना, मीठा, दस्तावर है॥

पुराना--बेर प्यास को कमकरता, दीपन, हलका, है-सौवीर--अर्थात खट्टा बेर चिकना, मीठा, और वात पित्त को नाशता है।

सेव--कसीला, मीठा, शीतल है॥

कैथ;कच्चा कैथ--बोली को बिगाड़ देता है, कफ नाशक और वादी करता है-पक्काकैथ--कफ वादी को दूर करता--रस में मीठा खट्टा है और भारी, है॥

पक्काआम--रस में कसीला, मीठा, वातनाशक, भारी, कुछ पित्तकर्त्ता और वीर्य्य का बढ़ाने वाला है ॥

बरहुर--त्रिदोषकर्त्ता, कबज़ियतकर्त्ता, वीर्य्य का नाश करता है ॥

करोंदा--खट्टा, प्यास को मारने वाला, रुचिकर्त्ता, पित्तकर्त्ता है ॥

आड़ू--हृदय को हितकारी, मीठा, कसीला, खट्टा, मुख का शोधने वाला, पित्त कफ को दूर करता, चिरपाकी, विष्टम्भी शीतल है ॥

नारंगी--खट्टी, मीठी, हृदय को हितकारी, भोजन में रुचि बढ़ाने वाली, वातनाशक, देर में पचने वाली, भारी है ॥

जम्भीरी--प्यासशूल, कफ का कठिनता से निकलना, वमन और श्वास का निवारण ये काम करने वाली होती है वादी कब-ज़ियत को दूर करती भारी और पित्तकर्त्ता है ॥

बड़ी जंभीरी--खट्टी रक्तपित्त करने वाली है ॥

जामन--अत्यन्त वादी कर्त्ता कफ पित्त को दूर करने वाली होती है ॥

खिरनी--चिकनी, मीठी, कसीली भारी होती है ॥

सीताफल--कसीला, मीठा, रूखा कफ वादी को जीतता है ॥

मोरसली--मीठी, कसीली, चिकनी, दांतों को दृढ करने वाली और विशद है ॥

अंजीर--विष्टम्भी, स्निग्ध तृप्ति करने वाली और भारी होती है ॥

फालसा--कच्चा अत्यन्त खट्टा कुछ मीठा, कसीला, हलका, पित्तकर्त्ता, पका हुआ मीठा और वातपित्त का रोकने वाला है ॥

ताड़फल--मिष्ट, भारी और पित्तनाशक है ॥

नारियल--भारी, चिकना, पित्तनाशक, स्वादु और शीतल बल और मांस का बढ़ाने हारा हृदय को हितकारी है ॥

केला का फल--स्वादु, कसीला, कुछ ठण्ढा होता है रक्तपित्त नाशक पुष्टिकर्त्ता, रुचिकारी, कफकर्त्ता, भारी होता है ॥

दाख--दस्तावर--बोली को सुधारनेवाली, मधुर, चिकनी, शीतल होती है रक्त पित्त ज्वर--तृष्णा, श्वास दाह और क्षयी को नाश करने वाली है।

खजूर--चोट, क्षयी को दूर करता है हृदय को हितकारी, शीतल, तृप्ति करने वाला, भारी रस पाक में मधुर रक्त पित्त नाशक होता है॥

महुआ--महुआ का फूल, बृंहण हृदय को अहित और भारी है महुआ का फल वातपित्तनाशक होता है॥

लिसौड़ा--भारी, कफकर्त्ता मधुर शीतल है॥

वायविड़ंग--चरपरा, कुछ विषनाशक और कृमिरोग नाशक है॥

हरड़--गरम, दस्तावर, बुद्धिदात्री, दोषनाशक, सूजन और कोढ़ को दूर करनेवाली, कसीली, दीपन, खट्टी नेत्रोंको हितकारी॥

बहेड़ा--हलका, रूखा, गरम, स्वर को अहित, नेत्रों को हितकारक, स्वादुपाकी, कसीला, कफ पित्त को जीतनेवाला है॥

सुपारी--कफ पित्त नाशक, रूखी, मुख की क्लेदता और विरसता को दूर करनेवाली, कसीली, कुछ २ मीठी और कुछ दस्तावर भी होती है।

जावित्री, जायफल, लौंग--ये चरपरी, कड़वी, कफनाशक, हलकी, तृषानाशक, मुख के गीलापन और दुर्गन्ध को दूर करते हैं।

कर्पूर--चरपरा, सुगन्धयुक्त, शीतल, हलका, लेखन होता है--प्यास मुखदोष, मुख की विरसता अर्थात् ज़ायक़ा दुरुस्त करने में उत्तम है।

चिरौंजी--की गिंगी मीठी, पुष्टिकर्त्ता, पित्तवातनाशक है।

बिजौरा-अमलतास का गूदा--स्वादुपाकी, अग्निबलवर्द्धक, चिकना पित्त वादी को मारनेवाला होता है।

## विशेष सूचना ।

व्याधित, कीड़ों से खायाहुआ, जिसका पकने का समय बीतगया हो अनुचित काल में उत्पन्न हुआ हो और अपक्व इन सब फलों को छोड़ दे अर्थात् न खाय ॥

—:※:—

## दूध ।

गायका दूध—स्निग्ध, भारी, रसायन, रक्तपित्त का दूर करने वाला, शीतल–रस और पाक में मधुर, जीवन को हितकारी वात पित्तनाशक है ॥

बकरी का दूध--सब तरह से गाय के दूध के समान गुणकारी है, विशेष करके शोष रोगवालों को बहुत हितकारी है अग्नि सन्दीपन है, हलका है, सङ्ग्राह्य है, श्वास खांसी, रक्त पित्त का नाश करनेवाला है बकरियों का देह बहुत छोटा होता है और वे कड़वी चरपरी नीम की पत्ती बबूल की पत्ती इत्यादि वनस्पतियों को खाया करती हैं पानी कम पीती हैं और परिश्रम अधिक करती हैं अर्थात् दिन भर डोलती हैं इससे इनका दूध सम्पूर्ण व्याधियों का नाशकर्त्ता है ।

भैंसका दूध--भैंसका दूध अत्यन्त अभिष्यन्दी मधुर और जठराग्निको मन्द करनेवाला है, आलस्य बहुत लाता है, ठण्डा करने वाला है गाय के दूध से चिकना और भारी होता है ॥

समय २ का दूध—प्रायः प्रातःकाल का दूध भारी विष्टम्भी और शीतल होता है क्योंकि रात्रि में चन्द्रमा के गुण अधिक होते हैं और परिश्रम का अभाव होता है परन्तु सायङ्काल का दूध प्रातःकाल की अपेक्षा गुणकारी, वादी मारनेवाला परिश्रम को दूर करनेवाला और नेत्रों को हितकारी होताहै क्योंकि दिन में पशु सूर्य्य की किरणों से तप्त रहता है परिश्रम और पवन का सेवन भी करता रहता है ॥

**कच्चे पक्के दूध के गुण**--प्रायः कच्चा दूध अभिष्यन्दी और भारी कहागया है, वही दूध **औटाहुआ**-बहुत हलका और अभिष्यन्दी होता है परन्तु **स्त्री का दूध**-तौ विन औटाही हितकारी है इसको गरम न करै ॥

**वर्जित दूध**--वह दूध जिस में दुर्गन्ध आने लगे, खट्टा होवै, जिसका रङ्ग बिगड़गया हो, जिसके स्वाद में अन्तर पड़गया हो, नमकीन हो और जिसमें फटकार गांठ पड़गई हों ऐसे दूध को न पीवै ॥

**धारोष्ण दूध**--थनों से निकला हुआ दूध गरम२ पीने में गुणदेताहै।

---*---

## दही ।

**दहीके गुण**--दही मीठा, खट्टा, अत्यन्त खट्टा होता है रसमें कसीला स्निग्ध और गरम होता है, पीनस, विषमज्वर, अतीसार, अरुचि, मूत्रकृच्छ्र और कृशता इन रोगों को दूर करता है, पुष्टकारक है, प्राणों को चैतन्य करता है।

**दही के भेद गुण**--दही चार प्रकार का होता है यथा-**मीठा दही** बहुत अभिष्यन्दी है कफ और मेदा का बढ़ानेवाला होताहै **खट्टादही**-कफ और पित्त का करनेवालाहै **अत्यन्तखट्टा** रुधिर को दूषित करके विकारों को उत्पन्न करता है और **मन्दजात दही**--दाहकर्त्ता मल मूत्र को निकालने वाला और त्रिदोषकारी है ॥

**गायका दही**--चिकना है पाक में मीठा होता है, अग्नि सन्दीपन और बल का बढ़ानेवाला होता है वादीको दूर करता है शुद्ध और निर्मल है और रुचि को बढ़ानेवाला है ॥

**बकरी का दही**--कफ पित्तका नाशकर्त्ता हलका वादी और क्षयीको दूर करनेवाला है ववासीर, श्वास, खांसी इन में हितकारी है और अग्नि को बढ़ाता है।

**दही की मलाई**--भारी, बलकारक, वातनाशक, अग्निनाशक और कफ वीर्य्य को बढ़ानेवाली। दही सेवन ऋतु—शरद्, वसन्त और ग्रीष्म इन ऋतुओं में दही न खाना चाहिये हेमन्त शिशिर और वर्षा में दही खाना अच्छा है।

**मठाके गुण**--मधुर, खट्टा, कसीला, हलका, उष्ण वीर्य्य, रूक्ष, अग्नि सन्दीपन होता है। विष, सूजन, अतीसार, ग्रहणी, पाण्डु-रोग, बवासीर, तापतिल्ली, गुल्म अरुचि, विषमज्वर, तृषा वमन, कफ, वात रोगों को दूर करता है पाक में मीठा होता है हृदय को हितकारी, मूत्रकृच्छ्र, स्नेह, रोगों का शान्ति करनेवाला।

**मठा देने का निषेध**—जिसके घाव होगया हो उसको न पिलावे गर्मी की ऋतु में दुर्बल मनुष्य को मूर्च्छा, भ्रम, दाह और रक्त पित्तवाले को तक्र न देवे॥

**मीठा मठा**—कफ को करता है पित्तनाशक है, **खट्टामठा**—वादी का नाशक और पित्त को करता है, वातव्याधि में खट्टा मठा सेंधा नमक डालकर पीना चाहिये पित्तव्याधि में मीठा मठा खांड डालकर पीना, कफकी अधिकता में सोंठ मिरच पीपल, सेंधानमक डालकर देना योग्य है॥

---

## घी।

**सामान्य घी के गुण**—शीत, शीतवीर्य्य, मृदु स्वादु, उन्माद, मृगी-शूल ज्वर और वातपित्तका नाश करनेवाला अग्निसन्दीपन स्मरणशक्ति, मति, बुद्धि, कान्ति, स्वर, सुकुमारता, ओज तेज और बल का बढ़ानेवाला है, आयु को हितकारी, पुष्ट कारक भारी नेत्रों को हितकारी, कफबढ़ानेवाला, होताहै।

**गऊ के घीके गुण**—विपाक में मधुर, शीतल, मधुर वात पित्त विष रोगों का नाशक, नेत्रों का हितकारी अग्निबल बढ़ानेवाला सम्पूर्ण प्रकारोंके घृतों में गऊका घृत उत्तम है, **बकरी**—का

घृत दीपन, नेत्रों को हितकारी, खांसी, श्वास, क्षयी रोगों में हितकारी और पाक में हलका होता है-भैंस--काघी, वातपित्त और रक्तपित्त का नाश करने वाला, कफकर्त्ता, और शीतल होता है ॥

पुरानाघी--दस्तावर, त्रिदोषनाशक, और उन्माद उदर, मृगी, योनि-रोग, और कान, आंख शिरकी पीड़ाओं का नाश करता है।

मक्खन--यह नवीन निकाला हुआ दीपन हृदयप्रिय ग्रहणी और अर्श रोगों को दूर करने वाला, प्रातःकाल मिश्री के साथ खाने से विशेष कर शिर नेत्र को लाभ देता है ॥

———०:*:०———

## मसाला।

सोंठ--अग्निदीपक, वात कफ नाशक, मधुर पाकी हृदय प्रिय और रुचि वर्द्धक होती है ॥

पीपल--हरी कफकर्त्ता और भारी और सूखी कफ वात नाशक कटु उष्ण होती है। मिरच--यह उष्ण नहीं होती अग्निसन्दीपन और कफ वात को जीतने वाली है और बल को कम करने वाली है हींग--कफ वात को दूर करनेवाली, अग्निसन्दीपन और शूलनाशक, पाचक और रोचक भी होती है।

अदरक--कफ वात नाशक शूल को दूर करनेवाली, स्वाद में कटु, वीर्य्यमें उष्ण, रोचक, हृदयकोहितकारी है सफेद जीरा और काला जीरा--यह दोनों प्रकार के जीरे पाक में कटु रुचिवर्द्धक पित्त अग्निको बढ़ानेवाले स्वाद में कटु कफ और वात को मारनेवाले और सुगन्धित हैं। कलौंजी--इसके गुण जीरे के गुण के समान यह भोजनों और शाकादि को बहुत सुगन्धित बनाती है। धनियां--हरा धनियां स्वादित होता है और सुगन्ध युक्त और हृदय को भाता है। सूखा--धनियां पाकमें मधुर प्यास और जलन को नाश करनेवाला है। सेंधानिमक रोचन दीपक हृदयप्रिय, नेत्रहितकारी, त्रिदोषनाशक, मधुर सब नि-

मकों में उत्तम है। **समुद्रनमक**—पाक में मधुर कुछ उष्ण जलन को दूर करनेवाला शूलनाशक और अत्यन्त पित्तकर्त्ता नहीं होता। **कालानमक** पाक में हलका वीर्य्य में उष्ण और कटु होता है यह गुल्म शूल को नाश करता है हृदय को हितकारी सुगन्धित और रोचक होता है॥ **सांभर नमक**—तीखा, अत्यन्त गर्म, कटुपाकी, वातनाशक, हलका, बहुत बारीक रोम कूपों में प्रवेश करनेवाला मलको फाड़ने और मूत्र लानेवाला। **खारी नमक**—हलका, तीक्ष्ण, उष्ण, कफ पित्तको कोप करने सूक्ष्म वातानुलोमी, चरपरा कटु और क्षार युक्त होता है॥

## तैल—

**तैल के गुण**—गरम, तीक्ष्ण, मधुर, पाक में मधुर है, प्रसन्न करने वाला, पुष्टिकारक, त्वचा को चिकना रखने वाला, वृद्धि और मृदुता और मांस की थिरता, वर्ण और बल का बढ़ाने वाला नेत्रों का हितकारी—मूत्र को रोकने वाला, तीखा, रसमें कसीला, पाचक, वादी और कफ का नाश करने वाला, कृमिरोगनाशक, योनिरोग से सिर कान की पीड़ाओं का शान्तिकरने वाला, गर्भाशय का शोधक, टूटा हुआ और जला हुआ आदि के लिये परम हितकारी, इन सब कामों के लिये तिली का तेल अच्छा होता है। **अराडी का तैल**—मधुर, त्वचा को हितकारी, योनि और शुक्र के दोषों को शोधने वाला, उदर रोगों का नाश करने वाला, । **अलसी**—का तैल वादीका नाश करने वाला, गरम, भारी पित्तकर्त्ता होता है—**सरसों**—का तैल कृमिनाशक खुजली कोढ़ को दूर करने वाला हलका, वादी के रोगों को दूर करने वाला, और दीपन है। जो तैल फलों से बनाये जाते हैं उनमें फलों के ही अनुसार गुण होते हैं। सब प्रकार के तैल वादी को दूर करने वाले होते हैं।

गेहूं आदि के चून में जो दूध डालकर पदार्थ बनाये जाते हैं उत्साह करता, हृदय प्रिय, सुगन्धित अदाही, पुष्टिकर्त्ता, दीपन और पित्तनाशक

होते हैं-घेवर—उनमें से घेवर बलकर्त्ता, हृदय को हितकारी, कफकर्त्ता वातपित्तहर्त्ता पुष्टिकारक, भारी और रुधिर मांस को बढ़ाता है। गुड़के पदार्थ—गुड़ से बनी हुई पूरी लड्डू वातपित्तनाशक वीर्य्य कफ वर्द्धक भी है। गूंझा, पुआ लड्डू, खुरमा, अथवा बालूसाई, ये भारी हैं, एहूदेर में पचता है, तिलकुट, तिल और गुड़ को जो कूटकर बनाया जाता है उसे तिलकुटा कहते हैं यह कफकर्त्ता है पूरी कफपित्त कर्त्ता और ऊष्ण वीर्य है पिट्ठी से बने भोजन कफपित्तकर्त्ता हैं मेदाके बने पदार्थ—मेदा से बने पदार्थ वातपित्तनाशक और पुष्टिकर्त्ता हैं इन में से फीनी से आदि लेकर हृदय को हितकारी पथ्यतम और हलके होते हैं उरदकी दालसे—बने हुए पदार्थ विष्टम्भी, पित्तशमनकर्त्ता कफ नाशक, मलको फाड़ने वाला बलकर्त्ता, और भारी होते हैं-खोये—से बने पदार्थ भारी और कुछ पित्त करने वाले हैं-घृतपक्व—घीमें पकाये हुए पदार्थ हृदय को हितकारी सुगन्ध युक्त, पुष्टिकर्त्ता, हलके वातपित्त हरता बलकारक वर्ण और दृष्टि को प्रसन्न करते हैं-तैलपक्व—तैल में पकाये हुये पदार्थ, भारी, कटुपाकी उष्णवात और दृष्टि के कम करने वाले, पित्तल, और त्वचा को बिगाड़ते हैं।

खीर—कब्ज करने वाली, बलकर्त्ता, कफ करने वाली भारी होती है।

खिचड़ी—कफ, पित्त करने वाली, बलकर्त्ता और वातनाशिनी होतीहै।

शिखरण—पुष्टिकर्त्ता, वीर्य्यवर्द्धक चिकनी, बलकारक और रोचक होतीहै, तीन प्रकार का जो पानक अर्थात् पना होता है वह मल और दोषों को निकालता है गौड़ (खांड़, शक्कर गुड़ादि से बना हुआ) खट्टा और अनम्ल यह भारी और मूत्र को लाता है वह पना जो खांड़, दाख, और शर्करा डालकर तय्यार किया जावे तो यदि इस में इमली आदि खट्टे द्रव्य डाले जांय सोंठ मिरच पीपल आदि तीक्ष्ण द्रव्य डाले जांय तो यह बहुत उत्तम पानक बनता है॥

इन के अतिरिक्त निम्नलिखित वचनों पर दृष्टि देना योग्य है—

## चौपाई ।

चैते गुड़, वैशाखे तेल, जेठे पन्थ, अषाढ़े बेल ।
सावन दूध, न भादों मही, क्वार करेला, न कातिक दही ॥
अगहन जीरो, पूसे धना, माहे मिश्री, फागुन चना ।
जो यह बारह देय बचाय, ताघर वैद्य कबहूं न जाय ॥

## भोजन बनाने के विषय में ।

भोजन नाना भांति के बनते हैं कि जिनका वर्णन अच्छे प्रकार किया जावे तो इसी विषय में बहुत बड़ी पुस्तक बनजाय, अतः हम उन वस्तुओं के बनाने की रीति लिखते हैं जिनका प्रत्येक स्त्री को प्रतिदिन काम पड़ता है—

प्रथम प्रत्येक वस्तु को शोधना योग्य है अर्थात् प्रत्येक अन्न को बीन बान छांट फटक कर ठीक ठाक करले, ऐसेही हरे २ शाकों को धोय धाय मरे सड़े पत्तों को निकाल डाले ॥

दूसरे कोई वस्तु जलने न पावे न कचकची रहे ।

तीसरे सब पदार्थ सुहावने होना चाहिये ।

चौथे चौका ऐसे स्थान पर हो जहां वायु भी आता हो तथा धुयें के निकलने के लिये रोशनदान हों ।

पांचवें बहुधा भोजन के बनाने में नमक आदि के डालनेका पूर्ण ध्यान रखना योग्य है, नहीं तो रस नीरस होजाता है तथा मन उस को अङ्गीकृत नहीं करता फिर लाभ कैसा जैसा कि कहा है 'रुचेसोपचे'

## ( रोटी बनाने की रीति )

प्रथम गेहूं के आटे को छान अच्छी परात में माड़कर थोड़ा सा पानी देकर लोचदे फिर उस आटे को भिगोकर रखदें फिर थोड़ी देर के पीछे आटे को माड़कर ठीक कर लेवे अर्थात् आटा बहुत अच्छे प्रकार लोचदार होजावे, इतने में दाल को जो पहिले से चूल्हेपर होने को रक्खी थी उतार के घये में रखले, चूल्हेपर तवा रखदे फिर छोटी२ लोई तोड़ चकले पर बेलन से बेल तवे पर सेंक घये अर्थात् चूल्हे में अच्छे प्रकार सेकले पर रोटी जलने न पावे, लोई को हाथ से बढ़ाकर

सेकने से रोटी पाचक होती है, चने गेहूं की रोटी बनानी हो तो गेहूं चने का आटा मिलाकर माड़ लेते हैं, बाजरा मक्का ज्वार की रोटी करने में आटे को लोचदार उसी समय बनाते जाते हैं जिसको ईछना कहते हैं, जो मीठी रोटी करना हो तो आटे को मीठे पानी से माड़ लेते हैं, फिर रोटी करने या सेकने की वही रीतें हैं जो ऊपर लिखी हैं।

## ( उरद की दाल बनाने की रीति )

उरद की दाल जो पहिले ही से स्वच्छ कर रक्खी हुई है प्रातःकाल भिगोदे जब भीग जाय तो हाथों से मलकर चलनी में रखकर पानी डाले तो छीकले ऊपर आजावेंगे इसी भांति उसको पानी डाल २ कर धोले तत्पश्चात् दाल को फिर साफ करले अर्थात् उसमें के टोरे आदि निकाल कर घटले में पानी डाल चूल्हे पर रख गर्मकर दूसरे वर्त्तन में करले फिर बटुलोई में घी डाल उस में हल्दी मिरच पिसीहुई डालके अनुमान से भूने फिर दाल को डाल ऊपर से वह गर्म पानी जो पहिले से कर रक्खा था इतना डाले कि दाल से दो अङ्गुल ऊपर रहे फिर अनुमान से नमक डाल ढकदे तब धीमी २ आंच दे, जब दाल होजाय तो उसको उतार अङ्गारों पर रखदे फिर दाल में सोंठि धनियां पैसे २ भर दालचीनी कालीमिरच छदाम २ भर इलायची दो इन को महीन पीस कर आधसेर में इस मसाले में से आधा डालदे फिर जीरा तथा राई का छौंक दे मानों दाल बनगई।

ऐसेही मूंग अरहर आदि की दालें बनालें अलबत्ता मसाला कम डालें क्योंकि यह दोनों दालें गर्म हैं, मूंग की दाल में लौंग का छौंक देते हैं॥

बहुधा स्त्रियां उरद वा मूंग की दालों के साथ पालक सोया मेथी आदि का शाक डालती हैं, उनको उचित है कि प्रथम शाक डालकर पकालें, फिर मसाले डालें तत्पश्चात् बघार दें तो अति श्रेष्ठ शाक दाल बनजावेगी।

कोई २ मूंग उरद वा चना आदि की दालों में से दो २ को मिलाकर रांधते हैं उनकी भी यही रीति है।

## ( च वल बनाने की रीति )

प्रथम चावलों को शोधकर हाथों से पानी में डाल हौले २ मलकर पानी निकाल डाले, ऐसेही दो तीन बार मलकर पानी निकाल डाले फिर चूल्हे में आग बाल बटले में पानी डाल रखदे जब पानी खौल जावे तब चावल डाल कर करछी से चलाकर ढकदे फिर धीरे २ आंच दे जब चावल गल जाय फिर सेर पीछे उत्तम स्वच्छ एक पाव के हिसाब से बूरा डालकर उतारलें, यदि सुगन्धित करना होतो गुलाब या केवड़े के इतर का छींटा देदे।

## ( खिचड़ी )

चूल्हे पर बटलोई को चढ़ाकर पानी गर्म करे अर्थात् जब अदहन गर्म होजाय तब चावल धोकर डाले अगर मूंग की खिचड़ी बनानाहो तो मूंग की यदि उरद की बनाना हो तो उरद की दाल धोकर डाल दे तब अनुमान से नोन डालकर बटलोई को ढकदें फिर धीमी २ आंच देकर थोड़ी देर पश्चात् एक चावल को निकाल टटोले जब वह गला जान पड़े तब उसको चूल्हे से उतार चलनी में पसाकर घी का छींटा दे अङ्गारों पर रखदे॥

## ( खीर बनाने की रीति )

स्वच्छ चावलों को पानी से धो सुखाकर किञ्चित् घृत से मलकर रखलो फिर दूध को कढ़ाही में अच्छे प्रकार औटा बटलोई में चढ़ा एक सेर दूध पीछे छटांक भर कमोद या हंसराज या बांसमती या रहसुनियां वा अन्य कोई श्रेष्ठ चावल डाल उतार अंगारों पर रखदे।

## ॥ बूंदी के लड्डू बनाने की रीति ॥

प्रथम् पांच सेर शक्कर लेकर उसमें तीन सेर पानी और आधपाव दूध मिलाकर चासनी बनाले फिर एक सेर बेसन को खूब पतला कर दूसरी कढ़ाई में घी चढ़ाकर बूंदी बनाकर चासनी में छोड़ता जाय फिर उसमें यथाशक्ति मेवा आदि और ६ मासे इलायची डालकर लड्डू बनाले।

## ॥ बेसन के लड्डू बनाने की रीति ॥

प्रथम एक सेर बेसन को एक सेर घी में खूब भूने यहां तक कि सुगन्ध आने लगे नीचे उतार के जब ठण्ढा होजाय तो १॥ सेर बूरा, बादाम १ छटांक, पिस्ते १ छटांक, इलायची १ तोला मिलाकर लड्डू बनाले।

## सट्टक—

लौंग, सोंठ, मिरच, पीपल इन को पीसकर दही में मिलाकर मथै फिर कपड़े में छानले ऊपर से अनारदाना और कपूर का चूरा बुरकै इस का नाम प्रमोदसट्टक भी है ॥

## फेनी—

स्वच्छ सफेद मैदा को मथकर तेज घी में पकावै फिर उसे खांड़ की चासनी में डालता जाय तब फेन के समान फेनी बनती है ॥

## ॥ करेला ॥

प्रथम करेलों को चीर उनमें नमक, धनियें, सौंफ खटाई पीसकर भरदे फिर उबालकर घी वा तैल में छोड़कर अच्छे प्रकार भूनले ॥

## ॥ आचार नींबू ॥

यदि पांच सेर नीबू हों तो उन में से आधों का रस निकालले फिर उन में एक सेर नमक और आध पाव लौंग चूरा अर्क निकाले हुए में डाल दे यदि इच्छा हो तो छुहारा और करेला आदि डाल दे।

## ॥ आचार नमक ॥

प्रथम सौ नीबू का अर्क निकाल कर बुझावे फिर उसको छानकर उस में २॥ सेर खांड़ और आधसेर सांभर की डेलियां और पावभर काली मिर्च आधपाव एलायची इन सब को पीसकर अमृतवान में डालदे एक महीने के पश्चात् खावे।

## ॥ आलू बनाने की विधि ॥

प्रथम आलुओं को उबालकर छील ले फिर जितने आलू हों उन से चौथाई घी कढ़ाई में डाल आलुओं को तले, फिर घर के मनुष्यों

के स्वभाव के अनुकूल गर्म मसाला डालकर आलुओं को घी में भून ले तत्पश्चात् थोड़ासा पानी और नमक मिर्च डाल दे।

## ॥ मसालेदार भिण्डी बनाने की रीति ॥

भिण्डी सेर भर लेकर उनको बीच से खोलकर खटाई, सौंफ, धनियें अदरक एक एक तोले, लौंग, इलायची, जीरा, दालचीनी, एक एक मासे उसी के अनुसार नमक व घिसी हुई हल्दी यह सब मसाले भरकर पाव भर घी में भूने फिर किसी वर्तन से ढक धीमी २ आंच से होनेदे।

## मालपुआ।

आधी छटांक सौंफ आध पाव पानी में भिगोदे थोड़ी देरके पीछे स्वच्छकर पीसले फिर छानकर एक सेर आटे में आध सेर शरबत खांड़ या बतासे या मिश्री वा गुड़ का छानकर डालें फिर सबको भलेप्रकार मथै कि जिस से उसमें फेन उठ आवे, फिर कढ़ाई में घी डालकर आंच दे जब घी गर्म होजावे तब कटोरे अर्थात् बेले में उस आटे को छोटे बड़े जैसे बनाना अभीष्ट हो कड़ाही में डाल दोनों ओरसे सेकें।

## गुजिया।

प्रथम आटा की मोटी २ पूरियां बनाकर सेकले फिर उनको कूट कर धूप में सुखावे तत्पश्चात् चलनी में छानकर जो टुकड़े रहजावें वह चक्की में पीसले फिर तीन सेर में सवासेर खांड डाले वह गुली कहलाती है फिर गेहूं के आटे को महीन वस्त्र में छाने जिसको मैदा कहते हैं मांड़े जितनी बड़ी बनाना हो उतनी बड़ी लोई काटकर पूड़ियां बेले तिनमें उनके योग्य गुली भर फिर हाथ से औटे तत्पश्चात् कढ़ाई में घी डाल उत्तम प्रकार से सेकलें।

## अनरसे।

प्रथम ढाई सेर चावल साठी वा कोदों को तीन दिनतक पानी में भिगोवे चौथे दिन मलकर साफ पानी से धोकर सुन्दर सफेद वस्त्र पर फैलाकर हवा लगने दे जब सरदी दूर होजावे तब ऊखली मूसल से कूटे कूटते समय एक सेर खांड मिला दे पश्चात् थोड़ी देर तक एक वर्त्तन में रखदे तत्पश्चात् कढाही में घी देकर पुओं की भांति घी में छोड़ कर एक ओर सेंककर रखलें।

## घुइयां।

यह दो प्रकार से बनती है एक सूखी दूसरी पतली, बनानेवाले चाहें छीलकर बनावें चाहे उबालकर, जब सूखी बनाना हो तो प्रथम कढ़ाही में घी डाले उस में मेथी अजवायन, मिर्च, हल्दी, आदि मसाले को अच्छे प्रकार भूने, जब भुनजावे तब उस में घुइयां डाले यदि उबली हों तो पानी डालने की कुछ आवश्यकता नहीं वरन थोड़ासा पानी गलने के योग्य डालदे, जब गल जावे तब उतार ले, जो पतली रसे की बनाना हो तो जितना योग्य जाने पानी छोड़दे नमक आदि मसाले भी अनुमान से छोड़दे।

नोट—इसी प्रकार आलू रतालू बनाते हैं परन्तु उनमें अजवायन नहीं डालते हैं।

## जमीकन्द।

प्रथम जमीकन्द पर कपड़ा लपेट कर चिक्कण मिट्टी भिगोकर अच्छे प्रकार भूने अथवा इमली के पत्ते वा उसकी खटाई डालकर उबाल ले, ऐसा करने में उस की परपराहट जाती रहती है फिर घुइयां के समान बनाले।

——०※०——

## शाक बनाने की रीति—

प्रथम शाक को अच्छे प्रकार बीने और स्वच्छ करले कोई सड़ागला न रहे फिर बना कर कढ़ाई में उबाल ले जब उबल जावे तब पृथक् रखले फिर कढ़ाही में घी डालकर मेथी आदि मसाला डालकर शाक को डाल दे और अनुमान से नमक पीसकर मिलावे फिर जब पानी न रहे तब उतार ले।

## वस्त्र—

वस्त्र देश काल के अनुसार पहिने सो अब प्रायः देखने में आता है कि कोई इन बातों को नहीं पूछता और जो जी में आता है पहिनते हैं, प्यारे भाइयो आज कल काला कपड़ा बहुत पहिना जाता है सो यह देश और काल दोनों के विपरीत है, देखिये यह देश उष्ण है और

उष्ण वस्तु में गर्मी अधिक घुस जाती है और वह बहुत देर तक रहती है। तिस पर तुर्रा यह है कि ग्रीष्म ऋतु में काला कपड़ा पहिनते हैं मानो अपने दुःखों को आप बुलाते हैं, क्योंकि काला कपड़ा भारत वासियों को सर्वदा अयोग्य और हानिकारक है, इस के पहिनने से रस रक्तवीर्य्य में अधिक गर्मी पहुंचती है कि जिसके कारण स्वस्थ भोजन खाने पर भी धातु क्षीण रक्त विकारादि रोग घेरे रहते हैं, इस समय बहुत कम भारत में ऐसे पुरुष निकलेंगे कि जिनको धातु की किसी प्रकार की बीमारी न हो नहीं तो जिधर जाइये उधर यही रोग फैला हुआ है, अतः अपने प्राचीन पुरुषाओं के सदृश पीताम्बर रक्ताम्बर आदि भांति २ के वस्त्र देशानुसार ऋतु के अनुकूल धारण करने योग्य हैं, देखो आप के सर्व ग्रन्थों में नीलाम्बर का निषेध किया है, क्या आप ने सुश्रुत का पाठ नहीं सुना।

हाय क्या समय आया है कि जिसमें सब वार्त्ता बुद्धि और वैद्यक वा धर्मशास्त्र के प्रतिकूल होतीं हैं, देखो बहुधा जन बहुमूल्य वस्त्र धारण करते हैं, परन्तु उन की स्वच्छता पर ध्यान नहीं रखते इस कारण उन को शरीर की स्वच्छता से भी कुछ लाभ नहीं होता, अतः कपड़ा कैसा ही अधिक मूल्य वा न्यून दामों का क्यों न हो यथाशक्ति पहिनना चाहिये परन्तु उनको आठवें दिन उतार कर नवीन वस्त्र धारण करना योग्य है, जिसमें स्वच्छता को लाभ हों, दूसरे मलिन कपड़े से दुर्गन्ध निकलता है जिससे आरोग्यता में हानि होती और अन्य जन ऐसे पुरुषों से घृणा करते हैं, उनकी सर्व सज्जनों में निन्दा होती है। निर्मल वस्त्रों के धारण से कान्ति यश और आयु बढ़ती है अलक्ष्मी का नाश होता है, चित्त में हर्ष रहता है, श्रीमानों की सभा में जाने योग्य होता है, इस के अतिरिक्त अति सुर्ख़ और भीगे कपड़ों को न पहने।

इन सब बातों के उपरान्त अपने देशीय वस्त्रों को सब काम में लाना योग्य है जिससे यहां के शिल्प में उन्नति हो और यहां का रुपया भी बाहर को न जावे, हमारे भारत देश में बड़े २ उत्तम और दृढ़ वस्त्र बनते हैं यदि सम्पूर्ण देश भाइयों की इस ओर दृष्टि होजावे तो फिर देखिये भारत में कैसा धन बढ़ता है जो सर्व सुखों की जड़ है।

———:※:———

## सायंकाल—

शाम के चार वा पांच बजे अपने २ कार्य्यों से निवृत्त हो अथवा जिस प्रकार से जिसको सुबीता हो नगर से बाहर बाग़ बगीचों में जावें तथा शौचादि से निवृत्त हो परमेश्वर का ध्यान करें पुनः अपने २ कार्य्यों में यथायोग्य प्रवृत्त हों।

## सोना—

भाग्यशील वही मनुष्य हैं जो दिन भर अपने कार्य्यों में व्यतीत कर रात को सोते हैं उन को गहरी नींद के पश्चात् जागने पर बड़ा आनन्द आता है, परन्तु यह सब लाभ उन मनुष्यों को नहीं होता जो दिन में सोकर अपने समय को मिथ्या खोते हैं, वह रात भर करवटें लेते झपकी की दशा में लेटे रहते हैं, तो भी प्रातःकाल सुस्ती तथा काहली जान पड़ती है वारम्वार जम्हाइयां आती हैं इस लिये नीरोगता चाहने वाले मनुष्यों को दिन में कदापि न सोना चाहिये क्योंकि दिन के सोने वा रात्रि के जागरण करने से खांसी तप अङ्ग में पीड़ा सिर भारी होजाता है, पाचनशक्ति कम होजाती है, हां गर्मी के दिनों में एक घण्टा सो रहना अच्छा है परन्तु यह भी स्मरण रहे कि ८ घण्टा से अधिक और ६ घण्टे से कम कदापि न सोना चाहिये, क्योंकि विपरीत दशा में रोग होजाते हैं लेकिन बच्चों और बूढ़ों के लिये यह नियम नहीं वरन उन की जितनी इच्छा हो सोवें, सोने का बैठका या कमरा तथा स्थान सब प्रकार से उत्तम हो जिस में वायु अच्छे प्रकार से आता जाता हो उस में रोशन दान खिड़की भी हों उस को जाड़े के दिनों में गुलाबी, वर्षा में श्वेत तथा गर्मी में हरे रङ्ग से रङ्गवाना उचित है।

चारपाई साढ़ेतीन हाथ लम्बी ढाई हाथ चौड़ी एक हाथ ऊंची होनी चाहिये पर यह भी स्मरण रहे कि एक स्थान पर अधिक मनुष्य न सोवें क्योंकि उनके श्वास लेने से हवा विगड़कर रोग उत्पन्न करदेती है, इस लिये प्रत्येक के लिये ४८ वर्ग फीट जगह होनी आवश्यक है, चारपाई लम्बी चौड़ी हो बहुत छोटी और बड़ी में लाभ नहीं होता,

खटमल आदि भी न हों, बिछौने के अर्थ तोषक वा गद्दा, गर्मियों में ग़लीचा वा दरी आदि हो, दो एक तकियों का होना आवश्यक है, चारपाई शिर की ओर ऊंची तथा पैर की ओर नीची होनी चाहिये, सोने के स्थान में कोई पशु भी न बांधना चाहिये क्योंकि हवा बिगड़ जाती है, गर्मी के दिनों में शरीर को ढांप कर सोना चाहिये, परन्तु भीने कपड़े पहिन कर या पावों को पानी में डुबोकर या बिलकुल नङ्गा होकर सोना न चाहिये, जाड़े के दिनों में लिहाफ़ ओढ़ कर सोना चाहिये परन्तु लिहाफ में मुंह छिपाकर या किसी मर्द या औरत के साथ एक ही बिस्तर पर एक ही लिहाफ़ के भीतर न सोना चाहिये, इस के उपरान्त मकान के भीतर कोयला वा लकड़ी जलाकर और दर्वाजा बन्द करके सोना बहुत बुरा है क्योंकि " कारबोनिक गास " मनुष्य के श्वासों के साथ शरीर में आकर प्राण हरलेता है, इसलिये इस छोटी सी बात की ओर हमारे देश भाइयों का ध्यान होना बहुत ही आवश्यक है, क्योंकि समाचार पत्रों के पढ़ने से जाना जाता है कि जो मनुष्य इस बात का विचार नहीं रखते वह अवश्य ही मरजाते हैं, कई एक स्थानों में ऐसा होचुका है।

इस लिये इस बात का सदा स्मरण रखना चाहिये, यदि आगको भीतर रखने की ऐसी आवश्यकता है तो बाहर से खूब जलाकर और सुर्ख़ करके मकान के भीतर रखना योग्य है, मिट्टी का चिराग़ जलता हुआ छोड़कर बन्द मकान में सोने से भी ऐसे ही रोग होजाते हैं, इस लिये सोने से पहिले चिराग़ को जरूर ठण्ढा कर देना चाहिये, इस कथन का मुख्य प्रयोजन यह है कि इन उपरोक्त बातों को स्मरण रखकर सांसारिक कार्यों और नाना भांति की चिन्ताओं को त्यागन कर बिस्तर पर लेटे, उस समय करवट का विचार अच्छे प्रकार से रक्खे, क्योंकि करवट का असर नींद पर बहुत पड़ता है जैसा कि बे आराम और तङ्ग करवट से नींद रुक जाती है, अतः अच्छे प्रकार करवट लें, इसके उपरान्त तन्दुरुस्त मनुष्य के लिये पीठ के बल लेटना हानिदायक होता है, और जब दिल निर्बल होता है या किसी दिमाग़ी रोगों में या रगों की निर्बलता में इस प्रकार लेटने में खून सिर के पिछली तरफ़ को

तङ्ग होजाता है तो भयानक स्वप्न दीख पड़ते हैं, इसके उपरान्त जिन मनुष्यों की छाती तङ्ग होती है या किसी रोग से पीठ के बल सो नहीं सकते, प्रायः नींद में जोर २ से खुर्राटे के शब्द करते हैं उसका कारण भी करवट पर न सोना है, क्योंकि उनका नरम तालू और कौआ जबान पर लटक पड़ता है और जबान पीछे को हटकर हवा के नाली का रास्ता कुछ बन्द कर देती है तब घुर्राटों का शब्द निकलना शुरू होजाता है, इस लिये उचित है कि करवट पर सोये विशेष कर दाहिनी करवट पर सोना योग्य है, क्योंकि जो मनुष्य के शरीर की बनावट अच्छे प्रकार से जानते हैं वह इस बात को अच्छी भांति जानते हैं कि दाहिनी करवट सोने से भोजन मेदे के भीतर से सुगमता के साथ अन्तड़ियों में चले जाते हैं, विपरीत दशा में सोने से भोजन मेदे से दूसरी ओर पड़ा रहता है, इसके उपरान्त बाईं करवट सोने से क़लब भी दब जाता है, अतः प्रथम दाहिने करवट सोना योग्य है, जब थक जाय तो दूसरी करवट बदल ले, बहुधा जन सोते से उठ जल पीकर पुनः तत्काल सो जाते हैं, यह भी योग्य नहीं क्योंकि यह जल शरीर की आरोग्यता को हरता है।

प्रकट होकि पलङ्ग या चारपाई पर सोने से त्रिदोष का नाश होता और पृथ्वी पर सोने से दोष की वृद्धि, तथा काष्ठ पर सोने से वायु का कोप होता है।

इसके सिवाय सोने में दक्षिण को पांव न करना चाहिये क्योंकि मनुष्य के भेजे में एक शक्ति है जिसको अंगरेजी में "मैगनेट" तथा अरबी में "कुव्वत जाज़बा" कहते हैं, उस शक्ति का धड़कने वाला भाग अधिकतर मनुष्य की चोटी की ओर होता है, जब उसका शिर उत्तर की ओर होता है तब उसकी गति नियुक्त संख्या से बढ़जाती है देखो ध्रुवमत्स्य के ( जिसको अंग्रेज़ी में "कम्पास" और उर्दू में "कुतुबनुमा" कहते हैं ) लोहे में इस शक्ति का अधिक भाग होता है, अतः वह सुई जो कुतुबनुमा में लगाई जाती है सदा हिला करती है और उसका एक सिरा सदा उत्तर की ओर रहता है क्योंकि उस शक्ति का यही स्वभाव है पस जब कि मनुष्य दक्षिण की ओर पांव करके सोवेगा

और जब देह गतिका कम्प भेजेमें न पहुंचेगा और भेजा स्थिर होगा तो वह शक्ति ( मेगनेट ) जो भेजे में है अपना जोर करेगी और धड़कने लगेगी, और समस्त रात्रि नियुक्त संख्या से जो दूसरी ओर रहने से कम धड़कती है अधिकतर धड़केगी जिससे कुछ न कुछ हानि भेजे में होगी, यदि कोई मनुष्य सदा दक्षिण की ओर पांव करके सोये और उसके भेजे का मेगनेट उत्तर की ओर रहे तो निःसन्देह एक वर्ष में उसका भेजा डामाडोल होजायगा वा शिर में दर्द व्याप जायगा और सन्देह नहीं कुछ समय पश्चात् पागल होजाय।

——————

## नगर, गांव, मकान।

वर्त्तमान समय में नगर और गांव की बनावट उत्तम रीति पर नहीं है प्राचीन समय में जितना लम्बा चौड़ा नगर वा गांव होता था उसके आस पास उतनाही लंबा चौड़ा जङ्गल छोड़ाजाता था।

प्यारे पाठकगणों विचार कर देखो तो नगर से आठगुणी पृथ्वी जङ्गल के लिये रहती थी यही कारण था कि जिस प्रकार से प्रत्येक नगर के न्यारे २ नाम होते हैं इसी भांति प्रत्येक नगर के नीचे जो जङ्गल होते थे उनके जुदे २ नाम होते थे यही कारणथा कि श्रीरामचन्द्र जी महाराज एक वन से उठ दूसरे वन और वहां से उठ तीसरे वन, इसी प्रकार बराबर वनोंही वन में ठहरते हुए चलेगये, पाठक गणों को ज्ञात हो कि हमारे देश के राजाओं को इतनेही वनों से सन्तोष नहीं था जिनका हमने वर्णन किया है, प्रत्येक प्रान्त में पहाड़ों के निकट नदियों के किनारे २ बड़े २ वन होते थे जिन वनों में ऋषियों के गण निवास किया करते थे, और वानप्रस्थ वाले महात्मा लोग उन्हीं जङ्गलों में रहते थे और वह वहां धर्मोपार्जन करते हुये विद्याकी उन्नति करना प्रति दिन उनका काम था, इन सब के अतिरिक्त जङ्गलों के होने से नगर वा ग्रामवालों को भी अति उत्तम पवन मिलता था जिससे सदा हट्टा कट्टा रहकर नाना प्रकार के उद्यम कर अनेकान प्रकार की वस्तुओं को भोगते थे तदनन्तर जङ्गलों में गौवों का पालन अच्छे प्रकार होता था, दूध घी की अधिकता रहती थी इनही गौवों

का गोवर खेतों के लिये उत्तम खाद था वहां निषिद्ध खाद के पड़ने से नाना भांति के अन्न फलादि सबके सबही पूर्ण बलको नहीं देते, ईन्धन की अधिकता का यही कारण था अधिक वृष्टि का हेतु यह वन ही थे, इसलिये जङ्गलों का अधिक होना अभीष्ट है।

प्यारो नगर की रचना और वनों के न होने से नाना प्रकार की हानि होरही है तिस पर तुर्रा यह है कि वर्त्तमान समय में हमारे और आपके गृह अर्थात् निवासस्थान भी विपरीत दशा पर बनाये जाते हैं कि जिस से उत्तम वायु के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते क्योंकि मकानों का निकट होना कुर्सी आदि नीची सहन, का नाम भी नहीं इसके उपरान्त अत्यन्त छोटे, तिसपर भी भोजन बनाने और सोने उठने बैठने का काम एकही स्थान से लियाजाता है, पाखाना और कुंयेभी निकट होते हैं, इसके उपरान्त और भी बातें हानिकारक होती हैं जिसके कारण गृहनिवासियों को पूर्ण सुखकी प्राप्ति नहीं होती देखिये वेद में भी लिखा है—

सूतायत्वा नारान्तये स्वराशि विख्येषन्द्व ७ हन्तां दुर्य्याः।
पृथिव्यामुर्वृन्तरिक्षमन्वेपि । पृथिव्यास्त्वानाभौ सादया
सादित्या उपस्थेग्ने हव्य७ रक्ष ।

हे मनुष्यो तुम को योग्य है कि खुले हुये स्थानों में अपने घर बनाओ जिन में जल वायु आदि पदार्थों के सब सुख हों और यह ऐसे लम्बे चौड़े होने चाहिये जिनसे अच्छे प्रकार से आराम मिले उत्तम दरजों की रक्षा के लिये सदा परमेश्वर की प्रार्थना करना चाहिये

य० अ० २८ म० ३६ में कहा है कि घर ऐसे बनावें कि जिस के द्वारे एक दूसरे के सामने रहें और जिनमें वायु अच्छे प्रकार से जावे उनमें निवास करने से अवस्था पवित्रता बल और नीरोगता बढ़ती है इसलिये बड़े२और बहुत दरवाजेवालेघर बनाने चाहिये ।जैसाकिः—

देवीर्द्वारो वयोधस७ शुचिमिन्द्रमवर्द्धयत् ।
उष्णिहा छन्दसेन्द्रियं प्राणमिन्द्रे वयो दधद्द
सुवनं वसुधेयस्य व्यन्तु यजं ॥

# मकान बनाने की रीति ।

१-घर की कुर्सी ऊंची हो उस के आगे सहन होना योग्य है। (२) नगर के मार्ग खुले रहैं। ३-एक घर से दूसरा घर कुछ अन्तर होना चाहिये। ४-मकान सम चौरस और उसके द्वार चारों ओर की वायु को अच्छे प्रकार से स्वीकार करते हों, उसके जोड़ और चिनाई दृढ़ हो। ५-उस में एक कमरा स्त्रियों और दूसरा मनुष्यों के निवास का स्थान हो। ६-रसोई बनाने और भोजन पाने के स्थान अलग २ हों, शेष स्थान ऐसे २ हों कि जिन में नाना प्रकार के पदार्थ रक्खे रहैं, एक स्थान मनुष्यों के मिलाप के लिये हो जिस को इस समय में बैठका कहते हैं, और एक अग्निहोत्र का स्थान हो और पास की भूमि सदा शुद्ध बनाये रहे, यदि बाग़ बाग़ीचा हो तो अति उत्तम है, प्रत्येक कमरे की छत ऊंची पाटनी चाहिये, मकान में "रोशनदान" भी अवश्य रखने चाहिये किसी ओर से ऐसी आड़ न हो कि जिसमें सूर्य का प्रकाश न आसके कुयें पक्के उत्तम हों, पाखाने का स्थान कुये से पृथक् और पशुशाला भी अलग हो, इसके उपरान्त नीचे लिखी हुई बातों पर भी सदा ध्यान बनाये रहे कि जिससे वायु में दोष उत्पन्न न हो ॥

(१)-बहुत से मनुष्यों का एक स्थान पर रहना। (२)-घर के निकट मुर्दों का गाड़ना वा जलाना वा अधूरा जलाकर छोड़ना वा घूरे का इकट्ठा रखना। (३)-मुर्दों वा मरेहुये पशुओं का आसपास सड़ना। (४)-दुर्गन्धित वस्तुओं और पाखानों के मैले के उठाने का उत्तम उपाय न करना। (५)-घरका आंगन बाहर की धरतीसे नीचे में हो। (६)-छत्तों पर पाखाना जाना। (७)-आंगन ऐसा न हो कि जिसमें पानी भरा रहे या उसके आसपास पानी इकट्ठा रहे। (८)-चमार, रंगसाज, छीपी, कसाई आदि के घर निकट न होने चाहियें ॥

प्यारी बहिनो इस समय गृहों के निकट वा आस पास बाग़ों वा फुलवाड़ियों का होना अति ही कठिन होगया है क्योंकि मकानों की

बनावट उत्तम रीति पर नहीं है इस के उपरान्त सामान्य जनों के पास इतना धन भी नहीं है जो इस रीति पर इस समय पूरा काम चला सकें कि जिस के न होने से बहुत प्रकार की हानि हो रही हैं क्योंकि जीवधारी वायु में इस रीति से रहते हैं जैसे पानी में मछलियां, क्या उनकी कुदशा होजाती है, जी को चैन नहीं आता, उदासी छा जाती है, अन्त में तड़प २ कर अपने प्राणों को त्याग देती हैं यदि पानी से निकाली जावें, उसी भांति मनुष्यों को वायु न मिले तो प्राण निकलजाते हैं देखो वायु हमारे जीवन का मूल है अन्न को त्याग कर एक दो दिन जी भी सक्ते हैं परन्तु विना वायु के पलमात्र जीना कठिन है और अशुद्ध वायु के सेवन से नाना रोग होजाते हैं सो वर्त्तमान समय में हमारे गृहों में छोटे २ हरे पौदे और फुलवाड़ी के दर्शन तक नहीं होते, हे युवतियो ! यह हरे पौदे नाना भांति के पुष्पों से सुशोभित केवल नेत्रों को तरावट ही नहीं देते वरन हमारे अपान प्राण के लिये भी बड़े गुणदायक हैं, क्योंकि यह पौदे यथाशक्ति अशुद्ध पवन को खैंच लेते हैं, उस के बदले कलियां पुष्प और स्वच्छ पवन का हमें दान देते हैं, कोमल २ पत्तियां चित्त को हरती हैं, हमारी समझ में स्त्री पुरुषों, पुत्र पुत्रियों आदि के मनरञ्जन और चित्तविलास के अर्थ गृह में छोटी २ क्यारियां बनाने, हरे हरे पौदों को जल से सींचने, और नये २ पत्ते और नरम २ कोपलों तथा शोभायमान पुष्पों के दर्शन से अधिक कोई काम नहीं, विशेष कर आर्य सुजनों के गृह में तो अवश्यमेव होना आवश्यक है कि जिनके पालन पोषण के अर्थ किसी बात की चिन्ता नहीं करनी पड़ती क्योंकि उनका आधार और जीवन मूल निर्मल जल और कभी २ गुड़ाई करनी पड़ती है सो दोनों कार्यों को छोटे से छोटा बच्चा करसकता है।

प्यारी बहिनो प्रतिदिन अग्निकुण्ड से होम के समय सुगन्धित पदार्थों का धुआं हमारी इस छोटी सी पुष्पावली के हरे २ पत्तों और रमणीक फूलों को चूंसता हुआ शनैः श्वांस लेकर यह सुगन्धित धुआं उठता हुआ किस आर्य को प्यारा न लगेगा, किसकी अभिलाषा न होगी, और पुष्पावली से होम का योग अवलोकन कर किसको आ-

नन्द न होगा ? अन्य देश के निवासी अपने गृहों में बेल बूटे कैसी रुचि के साथ रखते हैं और आप पानी देते अथवा देख भाल करते हैं कि जिसके कारण प्रत्येक गृह फूलों का उपवन दृष्टि आता है, यदि हमारे तुम्हारे घरों में सहन नहीं है तो मिट्टी के गमले इसको अच्छे प्रकार से पूरा करसकते हैं और बांस की खपचों पर बेलोंको चढ़ा सकते हैं, मुख्य प्रयोजन यह है कि मन से ऐसी बातों का विचार होगा तो सब वस्तु मिल सकती हैं।

प्राचीन कालमें हमारे पुरुष बेलबूटों से कैसा स्नेह रखते थे, पुराने ग्रन्थ राजाओं के महलों से लेकर ऋषियों की कुटियों तक के वर्णन सुनने से प्रत्यक्ष प्रकट होता है कि यह सब इन्ही पुष्पों और बेल बूटों के आनन्द से जीवन सुफल करते थे, इस बात की साक्षी के लिये बंगदेश पर दृष्टि डालिये तो स्पष्ट प्रकट होता है और प्राचीन समय का अच्छे प्रकार स्मरण कराता है, क्योंकि वहां कोई घर ऐसा न होगा कि जहां हरे २ खजूर और नारियल के वृक्ष तथा केले के स्तम्भ न लहलहाते हों।

इसके उपरान्त विशेष वृक्ष और बेलों से विशेष लाभभी होता है, जैसा कि तुलसी के वृक्ष को घर में रखने से बड़ा लाभ होता है इसी कारण हमारे पूर्वजों ने प्रति गृह में रखने की आज्ञा दी है, चाहे वह कैसा ही छोटा मकान क्यों न हो तुलसी का वृक्ष अवश्य होना चाहिये क्योंकि एक प्रकार की तप जो दुर्गन्धित वायु से उत्पन्न होती है जो बहुधा भारत वासियों को होजाती है, जब यह दुर्गन्धित वायु तुलसी के पत्तों और डालियों में होकर जाता है तो उनका कडुआपन हवा में मिलजाता है कि जिससे वह वायु हानिकारक नहीं रहता कि जिससे पड़ोसियों को भी लाभ होता है।

प्यारी बहिनो इन बातों को विचार बड़ों ने तुलसी के वृक्ष रखने की आज्ञा दी थी, अब मुख्यप्रयोजन को न जानकर तुलसी शालिग्राम का विवाह करते हैं, क्या यह अज्ञानता का कारण नहीं है ?।

प्राचीन समय में स्त्री वा पुरुष दोनों वाटिकाओं में वायु सेवन के लिये भ्रमण करते थे इस समय में निर्लज्जता का दोष उन पर

लगाया जाता है, इसके उपरान्त भूत चुड़ैल के भय से भी स्त्रियां बागों में भ्रमण करने के लिये उद्यत नहीं होतीं, परन्तु कैसे शोक का स्थान है कि वह अपने प्राचीन ग्रन्थों, इतिहासों पर ध्यान नहीं देते-देखिये वाल्मीकीयरामायण में अयोध्या काण्ड के सर्ग ६० श्लोक १३ में लिखा है कि जब सुमन्त जी राम लक्ष्मण सीता जी को छोड़ कर घर लौट आये तो कौशिल्या जीने पूछा कि सीता जी की क्या दशा है, तब सुमन्त जी ने उत्तर दिया कि आप कुछ चिन्ता न करें सीता जी आनन्द से महाराजा रामचन्द्र के साथ वास कर रही हैं, जैसे निर्भय होकर यहां सीता जी फुलवाड़ी में घूमा करती थीं, उसी प्रकार वहां भी निर्जन वन में घूमा करती हैं।

इसके अनन्तर शकुन्तलानाटक में लिखाहै कि शकुन्तला एक वाटिका को अपने हाथों से सींचती थी और हरी २ लता वा पत्ताओं तथा पुष्पों की तरावत देखने के निमित्त सखियों समेत वायु सेवन के अर्थ जाया करती थी, इसलिये हे प्यारी बहिनो तुम भी सीता आदि की इस उत्तम चाल को ग्रहण कर अपने पति के साथ वायु सेवनार्थ जाया करो यदि किसी कारण से ऐसा समय न हो तो अपने ही गृह में अवश्यमेव बेल बूटे छोटी २ क्यारियां बांध कर रखलो प्रतिदिन उनको सींचा करो जिनके लाभ हम ऊपर वर्णन करचुके हैं।

## गृहआदि को स्वच्छ रखना।

हे गृहरक्षिणियो गृह को तुम सदाही स्वच्छ बनाये रहो क्योंकि वही गृहनिवासियों को आरोग्य तथा बल बुद्धि आदि का देने वाला है गृह के स्वच्छ रखने का प्रयोजन यह है कि उसकी भीतें किसी प्रकार से मैली न होने पावें बहुधा लड़के लड़कियां कोयले आदि से भीतों पर अनेकान खेल और लकीरें खैंच देते हैं सो कदापि न करने देवे घरके आगे द्वार को भी स्वच्छ रक्खें वहां कूड़ा करकट इकट्ठा न करे और ऐसा भी न करे कि फल खाकर उसके बीज या छिकले जहां के तहां फेंकदें कि जिससे आंगन में मक्खी भिनकने लगें कोई २ स्त्री जहां जी चाहा वहां हाथ पांव मुंह धो स्नान कर पृथ्वी

को भी गीला करदेती हैं कि जिससे दुर्गन्ध आने लगती है जो वायु के साथ पेट से जाकर खांसी सरदी आदि रोग उत्पन्न करदेता है इसलिये कदापि ऐसा न करना चाहिये सम्पूर्ण गृह को सदा देखती भालती रहो ऐसा न हो कि कहीं घूंसने मिट्टी निकाल रक्खी हो कि किसी स्थान पर कुछ पड़ा किसी पर कुछ इस से भी वायु खराव हो जाता है औ उन जगहों में बहुधा जानवर रहने लगते हैं जो कभी कभी खाने पीने की वस्तुओं में घुसजाते हैं कि जिनके खाजाने से अनेक रोग होजाते हैं जिनमें अधिक क्लेश भोगने पड़ते हैं, कभी २ वह छोटे २ जीव बच्चों के ऊपर चढ़जाते कि जिसके कारण उनकी नींद जाती रहती है तथा अनेक प्रकार से दुःखी होजाते हैं, अतः प्रत्येक वस्तु को जहां की तहां रखदिया करो नहीं तो खटमल पिस्सू उत्पन्न होकर बहुत दुःख करते हैं अतः सदा ध्यान रखना चाहिये कि वर्ष के भीतर दो वार मकान को चूने वा मिट्टी से पुतवा दिया जावे तो अनेकान लाभ होते हैं— प्रथम भीतें उत्तम सुहावनी जान पड़ती हैं, दूसरे देखनेवालों के चित्त को हरती हैं, तीसरे रहनेवालों को उसकी तरावत से प्रफुल्लित वनी रहती है, चौथे जो वायु इकट्ठा होकर घर में आता है उसके दोषों को चूने की तरावत स्वच्छ तथा निर्वल करदेती है कि जिसके कारण गृहनिवासियों के शरीर नैरोग्य वलवान् वने रहते हैं, बहुधा धनाढ्य हजारों रुपये व्यय करके कच्चे तथा पक्के गृह वनवाते हैं परन्तु स्वच्छता पर ध्यान नहीं रखते इस कारण उनको लाभ नहीं होता वरन उपरोक्त दुःख ही सदा दुःखी वनाये रहते हैं।

अनेकान जन घर के द्वारों अर्थात् चौतरों पर गाय भैंस आदि पशु बांधते वा छोटे बच्चे खोद खाद कर विगाड़ देते अथवा उनका गोवर पेशाव वहीं दिन भर पड़ा रहता है और मोरियों के चहवच्चों में वहुत दिनों तक पानी भरा रहता है जिससे सड़ांध पैदा होकर गृह में मार्ग के चलनेवालों को नाना क्लेश देती है, अतः दूसरे, तीसरे वा चौथे दिन भंगी से पानी से धुलवा देना चाहिये और इन मोरियों को पक्का वनवा देना योग्य है।

इस उपरोक्त कथन से प्रकट है कि मकान कच्चा हो या पक्का, जब तक स्वच्छ न रहेगा कुछ लाभ न होगा, अतः स्वच्छता पर पूर्ण ध्यान रखना चाहिये, कहीं २ ऐसा देखागया है कि बहुधा स्त्री जन अपने गृह को तो स्वच्छ बनाये रखती हैं परन्तु आने जाने के मार्ग पर कुछ ध्यान नहीं देतीं इस कारण उनको पूर्ण लाभ प्राप्त नहीं होते, इस हेतु से सम्पूर्ण गृह और उसके आस पास पूर्ण प्रकार से स्वच्छता पर दृष्टि बनाये रहे।

यह भी स्मरण रखना योग्य है कि मकान चाहे कच्चा ही हो परन्तु पाखाने के कदमचे तथा मोरी अवश्य ही पक्की होनी चाहिये और दोनों को चौथे पाचवें दिन अच्छे पानी से साफ करादेना चाहिये, मोरी के खराब पानी को भङ्गी आदि से भरवाकर शहर के बाहर खेतों में फिकवा देना चाहिये जैसा कि वर्त्तमान समय में इसके लिये भङ्गी नौकर हैं, बहुधा स्त्रियां मोरी की डाट खोलदेती हैं कि जिस कारण वह दुर्गन्धित पानी मार्ग में फैलजाता है बहुधा स्त्री उस पानी को दरवाजों के सम्मुख छिड़कवा देती हैं, इन दोनों सूरतों में वायु मलिन होजाता है कि जिससे निवासियों के सिवाय मार्ग के चलने वालों को भी हानि होती और दरवाजों की शोभा बिगड़ जाती है और यह भी प्रकट रहे कि पाखाने तथा मोरी दोनों को सदा स्वच्छ कराते रहें, अथवा सम्पूर्ण गृहजन कूड़ा करकट तथा आने जाने के मार्ग आदि मलिन वस्तु को झाड़ बुहार इकट्ठा कर प्रतिदिन उठवा देना योग्य है, बहुधा गृहों में ऐसा पाया जाता है कि खा पी कर पत्तल आदि को चौक वा द्वार पर फेंक देते हैं वह भी हवा खराब करते हैं यदि यह दुर्गन्धित वायु सिर की ओर चला जावे तो सिर दर्द उत्पन्न करदेता है, भूक कम होजाती है, इसी वायु के अधिक खराब होने से हैज़ा विशूचिका आदि रोग उत्पन्न होकर सैकड़ों मनुष्यों को मारडालते हैं इन बातों के उपरान्त जब किसी गृह में कोई मनुष्य बीमार होता है तो दवाई तो बड़े जोर शोर से करते हैं परन्तु उस समय उसकी स्वच्छता पर ध्यान नहीं रखते कि जिससे बीमारी बढ़ कर असाध्य होजाती है बहुधा तो अपने प्राण को अर्पण करदेते हैं

और जो जीते जागते बाक़ी बचजाते हैं वह भी नाना भांति के क्लेश भोगते हैं, सैकड़ों रुपये हकीमों तथा अत्तारों के भेंटकर व्योपार आदि को खोते हैं, सम्पूर्ण गृह निवासियों को दुःख सहन करने पड़ते हैं, अतः हे सुजन स्त्रियो जिस मलिनता के कारण तुम्हारे घरों में प्रतिदिन बीमारी बनी रहती है उसको कभी गृह में न रहने दो अर्थात् स्वच्छता को कि जिससे बल बुद्धि आयु आदि सुख मिलते हैं तथा अपने गृह का हार बनाकर सदा दृष्टि डालती रहो।

इसके अनन्तर प्रतिवर्ष मकान की मरम्मत न होगी तो मकान टूट फूट कर खराब होजायगा फिर वह गिर भी पड़ेगा तो पुनः बनवाने में बहुत खर्च होगा, तथा उसकी स्वच्छता से भी कुछ लाभ न होगा, अतः टूटे फूटे को सदा बनवाते रहना चाहिये यदि चूना नहो तो मिट्टी ही से पुतवादेना चाहिये, वार २ घरकी धरती वा आंगन को लीपने से सील के कारण रोग उत्पन्न होजाते हैं अतः आठवें वा पन्द्रहवें दिन इस कार्य को करें, अथवा लीपने की मिट्टी में गोवर कम डालना चाहिये इसके अतिरिक्त प्रातःकाल सूर्योदय से प्रथम घर के दरवाजों और खिड़कियों आदि को खोल देना योग्य है कि जिससे रात का दुर्गन्धित वायु निकल जावे और प्रातःकाल का जीवन मूल वायु आजावे।

---

## सूचना।

निम्न लिखित कर्म प्रतिदिन वा चौथे वा आठवें दिन
दिन के प्रथम भाग में करना चाहिये—

## क्षौर।

हजामत बनवाने से प्रकाश और शोभा जान पड़ती है दरिद्रता का नाश होकर आरोग्यता बनी रहती है, क्योंकि सिर तथा मुख के वाल बनजाने से छिद्र खुल जाते हैं जिससे खराब परमाणु निकलते रहते तथा उत्तम वायु जाता रहता है।

बहुधा हमारे भाई इंगलेंडियों की भांति सम्पूर्ण सिर पर बाल रखाते हैं, परन्तु यह नहीं सोचते कि वह सर्द देश के रहने वाले हैं

उनके लिये यह रीति उत्तम है, एतद्देश वालों के लिये श्रेष्ठ नहीं क्योंकि यह देश गर्म है यदि ऐसा हो तो सिर के बीच में तालू थोड़ा सा खुलवालेना अभीष्ट है ।

जो लोग महीनों में हजामत बनवाते हैं यह अज्ञानता का कारण है क्योंकि विना आठवें दिन हजामत बनवाये हुए आरोग्यता में अन्तर पड़जाता है अतः कदापि एक पैसे का लोभ न करे, समस्त कार्य्यों को छोड़ इस काम को भी आठवें दिन करना योग्य है ।

## उबटन ।

उबटन लगाने से धातु तथा लोहू की वृद्धि होती है शरीर की त्वचा नरम मुख में कान्ति तथा दृष्टि में तीव्रता होती है, विशेष तात्पर्य यह है कि इस काम से शरीर की शोभा बढ़ती है ।

## तैल ।

प्रतिदिन सम्पूर्ण शरीर में तेल लगाने से शरीर पुष्ट होता है बल की वृद्धि होती, सुख मिलता, नीद आती चमड़े की रङ्गत कोमल होजाती, वायु कफ तथा श्रम का खेद नाश होजाता है, विशेषकर कान और तलवे में अधिक तेल लगाना उचित है इससे बाल कोमल घने काले तथा पुष्ट होते हैं सिर का दर्द जाता है, कान में तेल डालने से कान के समस्त रोग जाते हैं ।

## आईना ।

दर्पण के देखने से मङ्गल होता और शोभा बढ़ती है, बार २ देखना योग्य नहीं है ।

## जूता ।

जूता पहनने से पावों को बहुत आराम मिलता है अर्थात् कांटा आदि नहीं लगता अशुद्ध वस्तुओं के लगने से पांव बचजाता है कि जिससे बड़े २ दुःख होते हैं इसी से कहाजाता है कि आयु की रक्षा होती है, परन्तु गीले जूते पहनना रोगी बनाता है ।

——०※०——

## छाता ।

छाता लगाने से नेत्रों को आनन्द उत्साह सुख मिलता है सिरकी रक्षा होती है ग्रीष्म में धूप से, वर्षा में पानी से, सर्दी में शीत से बचाता है कि जिससे ज्वरादि रोग नहीं होने पाते ।

—※०※—

## छड़ी ।

इससे हाथ की शोभा होती है, कुत्ता बिल्ली आदि से बचाती है, भय का नाश होता है ।

—:०:—

## पगड़ी ।

पगड़ी पहनने से शोभा, बालों की रक्षा, तथा कफका नाश हो जाता है परन्तु थोड़ी देर तक हलकी पगड़ी सिर पर रखनी चाहिये देर तक धारण करने से पित्त वा नेत्र रोग होता है ।

—※—

## गन्धमाला ।

सुगन्धित पुष्पों की माला आदि धारण करने से, पुष्टता, सुगन्धता आयु, बल की वृद्धि होती है मन प्रसन्न रहता है—

—※—

## खड़ाऊँ ।

भोजन के पहिले या पीछे खड़ाऊं पहनने से काम, आयु वा नेत्र को हित होता है परन्तु अधिक पहनने से दृष्टि को हानि होती है ।

—※—

## लालटेन ।

मनुष्य को उचित है कि यदि अन्धियाली रात में कहीं जाना हो तो लालटेन अवश्य लेले, क्योंकि मार्ग में सर्पादि जन्तुओं अथवा शत्रुओं का भय नहीं होता ।

———

# [ २--गर्भाधान विधि ]

## गर्भाधान।

गर्भाधान उस क्रिया को कहते हैं जिससे वीर्य को गर्भाशय में स्थापित करते हैं।

---

## गर्भाधान का समय।

ऋषियों ने १६ वर्ष की स्त्री तथा २५ वर्ष के पुरुष को इस क्रिया के करने की आज्ञा दी है अर्थात् इस अवस्था के पुरुष स्त्री सन्तान उत्पन्न करें, यदि इससे प्रथम इस कार्य को किया जायगा तो गर्भ गिर जायगा अथवा सन्तान होते ही मरजायगी यदि न मरी तो दुर्बलेन्द्रिय होगी, प्रिय सज्जन पुरुषो स्त्री की योनि सन्तान के उत्पन्न करने का खेत है जिस प्रकार किसान अन्नादि के उत्पन्न करने में विचार रखता है उसी भांति वरन उससे भी अधिक सन्तानोत्पत्ति में विचार करना अभीष्ट है जिससे किसी प्रकार की हानि न हो, अर्थात् स्त्री जब तक १६ वार रजोधर्म से शुद्ध न होजावे तब तक बीज बोने अर्थात् सन्तान उत्पन्न करने की इच्छा न करे यही मनुजी महाराज ने भी कहा है, आज कल इस विचार के त्यागने ही के कारण मनुष्य न्यून बल, निर्बुद्धि अल्पायु, रोगी अथवा नाटे होने लगे हैं।

जब स्त्री १६ वार रजोधर्म से निवृत्त हो, तत्पश्चात् जब स्त्री मासिक धर्म जो स्वाभाविक रीत्यनुसार प्रति मास रजस्वला होती है उस दिन से १६ दिन तक प्रसङ्ग करने की अवधि है ऐसा ही मनुजी ने लिखा है—

**ऋतुकालाभिगामी स्यात्स्वदारनिरतः सदा।**
**पर्ववर्जं व्रजेच्चैनां तद्व्रतो रतिकाम्यया॥अ०३ श्लो० ४५॥**

इसी को ऋतुकाल कहते हैं।

इन उपरोक्त रात्रियों में से प्रथम चार रात्रियों में कदापि प्रसङ्ग न करे क्योंकि इन रात्रियों में उसके शरीर से एक प्रकार का मलिन

रुधिर निकलता है जो कोई इन रात्रियों में स्त्री प्रसङ्ग करते हैं उनकी बुद्धि, तेज, बल, नेत्र, आयु यह सब हीन होजाते हैं जैसा मनुजी ने लिखा है—

रजसाऽभिप्लुतान्नारीं नरस्य ह्युपगच्छतः ।
प्रज्ञा तेजो बलं चक्षुरायुश्चैव प्रहीयते ॥ अ० ४ श्लो० ४१ ॥

इसके अतिरिक्त गर्भ भी नहीं रहता क्योंकि बहते हुए जल में कोई वस्तु नहीं ठहरती इस कारण रजस्वला के साथ प्रसङ्ग करने से वीर्य मिथ्या जाता है अतः इन चारों रात्रियों में स्त्री को अपने पति के दर्शन भी न करना चाहिये, वह कोई कार्य भी न करे, एकान्त में बैठी रहे, शृङ्गार भी न करे, जब रज बन्द होजाय तब स्नान करे, इसी को ऋतुस्नान बोलते हैं ।

यह भी प्रकट रहे कि ऋतुस्नान के पीछे जिस पुरुष का दर्शन करेगी उसको सादृश्य पुत्र की आकृति होगी अतः स्त्री को योग्य है कि अपने पति वा पुत्र अथवा किसी सम्बन्धी को कि जिसकी आकृति उत्तम हो देखे यदि इनका देखना किसी कारण से उचित न हो तो अपनी ही सूरत यदि उत्तम हो तो दर्पण में देखले, या किसी उत्तम आकृति वाले पुरुष की तसवीर मँगाकर देखले, कभी उनकी सूरत का चित्त में ध्यान भी बनाये रहे क्योंकि जिसका चित्त में बार२ ध्यान रहेगा उसका बहुत प्रभाव होगा, अतः उत्तम पुरुषों का ध्यान भी बनाये रहे कि जिससे उत्तम२ मनोहर पुत्र पुत्री उत्पन्न हों, जिस प्रकार से प्रथम की चार रात्रि का त्याग है उसी प्रकार ११ वीं १३ वीं रात्रि तथा अष्टमी, पूर्णमासी, अमावस्या का भी निषेध किया है और शेष रात्रि में ६, ८, १०, १२, १४, १६ में गर्भ रहने से पुत्र, और ७, ९, ११, १३, अथवा १५ में गर्भ रहने से पुत्री होती है क्योंकि इन दिनों स्त्री के वीर्य की अधिकता होती है ।

मुख्य प्रयोजन यह है कि मनुष्य के वीर्य्य अधिक होने से लड़का कम होने से लड़की और दोनों के बराबर होने से नपुंसक तथा दोनों के कम होने पर गर्भ ही नहीं रहता ऐसा ही मनुस्मृति और प्रश्नोपनिषद्, भविष्यपुराण, महाभारत आदि में लिखा है ।

लड़का और लड़की के अर्थ उपरोक्त रात्रियों में एक वार प्रसङ्ग करे और दिन में इस क्रिया को कदापि न करे क्योंकि दिन में प्रकाश तेज और गर्मी अधिक होती है, तथा मैथुन करते समय और भी गर्मी शरीर से निकलती है इस दो प्रकार की उष्णता से प्राणों का निकलना सम्भव है, इसलिये रात्रि में भी दीप जलाकर मैथुन न करना चाहिये।

इसका समय रात्रि में सदा १० या ११ बजे पर प्रसङ्ग करना उचित है जब वीर्यपात का समय निकट आवे तो उस समय दोनों सम हों अर्थात् ठीक नाक के सीध में नाक, मुंह के सम्मुख मुंह इसी प्रकार शरीर के सब अङ्ग समान रहैं, जैसा कि य० अ० १९ मन्त्र ८८ में लिखा है-

मुखꣳ सदस्य शिर इत् सतेन जिह्वा पवित्रमश्विना सन्त्सरस्वती । चप्यन्न पायुर्भिषगस्य वालो वस्तिर्न शेपो हरसा तरस्वी ॥

उपरोक्त कार्य के समय किसी बात की चिन्ता भी दोनों के चित्त में रहनी अच्छा नहीं प्रसङ्ग के पीछे स्त्री को शीघ्र न उठना चाहिये थोड़ी देर के पीछे गाय के दूध में मिश्री डाल ठण्डाकर दोनों पीवें इससे थकावट जाती रहती है और जितना वीर्य निकलता है उतना ही और बनजाता है इस से किसी प्रकार का क्लेश भी नहीं होता प्रातःकाल यदि शरीर पर उबटन लगा कर स्नान करे और खीर, मिश्री दूध, भात खावे तो अति ही श्रेष्ठ है, देखिये मनुजी महाराज ने लिखा है कि जो मनुष्य अपनी स्त्री से ऋतु के समय में प्रसङ्ग करते हैं वह गृहस्थ ब्रह्मचारी के समान हैं।

निन्द्या स्वष्टासु चान्यासु स्त्रियो रात्रिषु वर्जयन्।
ब्रह्मचार्य्येव भवति यत्र तत्राश्रमे वसन् ॥ अ० ३ श्लोक ५०

## विशेष सूचना-

सन्तान का उत्तम और बलिष्ट होना पति पत्नी के भोजनों पर निर्भर है इस लिये दोनों अपने आत्मा तथा शरीर पुष्टि के लिये बल और बुद्धिवर्धक सर्वौषधि और नियमानुसार उत्तम२ भोजन का सेवन करें जैसा कि पहिले वर्णन होचुका है।

मान्यवरो जैसा कि स्त्री गर्भ समय में अपना आचरण रखती है उसी लक्षण युक्त पुत्र पुत्री भी उत्पन्न होते हैं।

चरक शा० अ० ८ में ये लिखा है कि जो स्त्री गर्भ समय में नित्य दिन को सोती है तथा रात्रि को घूमती है उसके पागल व अपस्मार रोग युक्त सन्तान उत्पन्न होती है, जो नित्य प्रति लड़ती तथा पशुओं की भांति आचरण करती है उसके दुर्बल निर्लज्ज और स्त्री के आधीन रहने वाला पुत्र उत्पन्न होता है, सोच करने वाली के डरपोक, दुर्बल, न्यून आयु वाली, चोरी करने वाली के आलसी, कुकर्मी, धनादि पदार्थों के चाहने वाली के दूसरों को दुःख देनेवाली, ईर्षा करने वाली के अधिक सोने वाली, क्रोधवती के क्रोधी व छली, मद्य पीने वाली के प्यासी व गाफ़िल सन्तान उत्पन्न होती है।

इसलिये इन बातों पर भी ध्यान रहे जिससे कुचाल सन्तान न हो।

---

## गर्भ परीक्षा—

( १ ) जब स्त्री गर्भवती होती है तो वह ऋतुवती नहीं होती। ( २ ) स्तन का मुंह छोटा होजाता है। ( ३ ) नेत्रों के पलक चिमटने लगते हैं। ( ४ ) पथ्य भोजन खाने पर भी कै होती है। ( ५ ) हाथ पाव भारी जानपड़ते हैं। ( ६ ) आलस्य बना रहता है। ( ७ ) कभी कभी सिर में दर्द होता है। ( ८ ) सोंधी चीजों के खाने को जी चाहता है। ( ९ ) स्त्री को प्रसङ्ग करने की इच्छा नहीं रहती।

गर्भवती स्त्री को निम्न लिखित आशय पर अवश्य ध्यान देना चाहिये—

गर्भवती गर्भ रक्षा के निमित्त शरीर और वस्त्र को शुद्ध बनाये रहे, लाल मिठाई, अति खटाई, लाल मिर्च, भङ्ग, गांजा, आदि किसी प्रकार का नशा न पीना चाहिये, बासी व सूखे भोजन से सदा बचे, दूध, घी, मिष्ठान्न, दही, गेहूं, चावल, मूंग, आदि अन्न, पालक, तुरई आदि पुष्टिकारक शाक भक्षण करे, जिसमें ऋतु २ के मसाले भी पड़े हों, सोमलता और गुरुचादि औषधि के रस पान का भी यथारुचि अभ्यास करे, सवारी पर न चढ़े और न मल मूत्र को रोके।

जब कमर और कूले में दर्द होना, खून आना, दूध का निकलना गर्भाशय में दर्द होना, यह सब चिह्न गर्भपात के हैं, उस समय कहरुआ मोती, और याकूत को कमर में बांधने से गर्भ पात नहीं होता।

---

## आसन्नप्रसवा के लक्षण–

हृदय और उसके नीचे बायें दोनों ओर ढीले हों, यदि जांघ कमर पीठ में दर्द हो और बारम्बार मल मूत्र का त्याग हो तो उस समय जानना चाहिये कि अब शीघ्र प्रसव होगा।

---

## व्यथायुत गर्भिणी उपचार।

( १ ) शरीर में तेल लगाकर गर्म पानी से स्नान कर थोड़ी सी मूंग की खिचड़ी खाकर कोमल तकिये और बिछौने के पलंग लर उत्तान दोनों जाघ फैलाकर बैठे (२) गर्म दूध या गर्म पानी पीवे (३) तीनमासे सौंफ़ गायका घी पावसेर एकसेर पानी में औटावे जब पानी जलजावे तो गुनगुना पिलावे अथवा काले सांप की केंचुली और मैनफल का चूरण बनाकर उसका धुंआं गर्भद्वार को दें। (४) पोई के पत्ते और जड़ पीस कर और तिलका तेल मिलाकर गर्भद्वार पर रक्खे। (५) पीपल वा वच पानी में पीसकर गर्मकर अंडी का तेल मिला नाभिपर लेप करे। (६) चोया और साबुन की बत्ती बनाकर लगावे। (७) चुम्बक पत्थर को जांघ से बांधे।

(८) किसी हुलास से छींकले वा हीरे की कनी अपने पास रक्खें तो बच्चा शीघ्र होजाता है कुछ क्लेश नहीं होता।

---

## दाई।

तरुण, रोग रहित, अङ्गहीन और कुरूप न हो, नशे आदि न पीती हो, बुरे आचरण की न हो, अपने कार्य में निपुण निर्भय तथा चतुर हो।

---

## प्रसूता के रहने का स्थान।

लम्बा चौड़ा हो, पृथ्वी चौरस हो, स्वच्छ और मनोहर हो, वह पहिले से लि वा पुतवा दिया जावे।

प्रसूता की रक्षा के लिये जब बालक का जन्म होजावे उसके तीन दिन के पीछे अन्न न देना चाहिये, यदि प्रसूता को ज्वरादि हो तो वैद्य या डाक्टर या हकीम की सम्मत्यनुसार उसकी दवा करनी योग्य है, ठण्डा पानी न देना चाहिये, शरद् ऋतु में २ सेर पानी १५ मुनक्के और १० पान डालकर जब छठा भाग रहजावे तो उसको ठण्डा कर पिलावे, इसी भांति ग्रीष्म में ७ पान २० मुनक्के तथा ६ माशे खरबूजे के बीज की मींगी डालकर औटाकर जब चौथाई रहजावे ठण्डा कर पिलावे चार दिन तक इसी भांति दे पीछे कोमल भोजन मूंग की दालादि देना उचित है और अजवाइन सोंठि मेवादि का जो हरीरा दियाजाता है उसके स्थान पर श्रीयुत मुनिवर अश्विनीकुमार ने प्रसूता स्त्रियों के लिये उत्तम पाक सुहागसोंठि कही है उसको खिलाना अभीष्ट है, इसके उपरान्त छः माह तक स्त्री से समागम न करना चाहिये तथा जो नियम गर्भरक्षा के समय बताये गये हैं उनका पूरा २ ध्यान रखना योग्य है॥

## सुहाग सोंठि।

सोंठि विदारा १॥ पाव बकरी का दूध ५ सेर गायका घी १ पाव चीनी सफेद २॥ सेर दाल चीनी १॥ तोला तेजपात १ तोला छोटी इलायची २ तोला नागकेसर १॥ तोला धनियां १॥ तोला सफेद जीरा १॥ तोला स्याह जीरा १ तोला सोंफ १। तोला अकरकरहा १॥ तोला जावित्री १ तोला विधारा १। तोला कमलगट्टे की गिरी १॥ तोला त्रिफला २ तोला कङ्कोल १॥ तोला अजमोद १ तोला मुनक्का एक छटांक, वरिआरा की जड़ २ तोला पीपरामूल १ तोला चाय १ तोला चीता १ तोला नागरमोथा १॥ तोला खस तोला नागोरी असगन्ध २ तोला सफेद चन्दन १ तोला काला चन्दन तोला लौंग १॥ तोला सनाय २२ तोला सफेद मूसली तोला सोंठ तोला पीपल तोला मिर्च १॥ तोला जायफल १। तोला किसमिस छटांक अखरोट छटांक बादाम पिस्ता एक २ पाव।

## ( बनाने की विधि )

दूध को कढ़ाई में औटावे जब अधौटा होजावे तब सोंठि को कपड़छन कर उसको दूध में डालकर उसका खोया करले, फिर कढ़ाई में घी को चढ़ावे जब अच्छे प्रकार गर्म होजावे तब उसमें खोया को डालकर भूनले फिर कढ़ाई को साफ कर चीनी की चासनी बना ले, फिर उसमें सब दवाओं को कूट पीस छानकर और सब मेवाओं को कतरकर डाले और खोया को भी उसी में छोड़ दे, पुनः इन सब को अच्छे प्रकार मिलाकर आधी २ छटांक के लड्डू बनाले, प्रातःकाल और सायङ्काल बल के अनुसार लड्डू खाकर गाय का दूध मिश्री मिलाकर पीये।

प्यारी बहिनो मैंने इस पाक की अच्छे प्रकार परीक्षा की है यह यथावत् लाभ देता है।

## सूचना।

बहुधा हमारे प्यारे भाई बहिन पुत्री के उत्पन्न होने की भनक कान में पड़ते ही उदास होजाते हैं और जैसा लड़का उत्पन्न होने के समय प्रसन्न होकर धूम धाम करते उसका एक अंश भी आनन्द नहीं मानते, इसी प्रकार उसके लालन पालन में भी पूरा ध्यान नहीं करते, यह बड़ी अज्ञानता व मूर्खता की बात है, क्योंकि लड़का और लड़की एक ही पेट व आत्मा से पैदा होते हैं और एक ही कार्य के सिद्ध करने के अर्थ उत्पन्न होते हैं, और भूक, प्यास, जन्म, मरण, बल, बुद्धि इन्द्रियां भी दोनों के एक समान होतीं हैं।

इसके पश्चात् यदि उन भाई बहिनों के विचारानुसार सब के यहां लड़के ही उत्पन्न हों तो बतलाइये फिर इस सृष्टि की वृद्धि विना स्त्री किस प्रकार सम्भव है, वरन संसार ही न होता अर्थात् हम आप ही न होते, देखिये पुत्रियों के कारण राजा दक्ष को प्रजापति की पदवी मिली थी, इसके पश्चात् पुत्रियों के कारण बहुत से राजाओं ने प्रतिष्ठा और मान को पाया और चहुंओर प्रसिद्ध होगये और आज तक उन के नाम चले आते हैं, जैसा द्रौपदी के कारण राजा द्रुपद, और जानकी के कारण राजा जनक आदि सज्जनों के नाम लिये जाते हैं, इन सब

बातों के अनन्तर लड़के से एक कुटुम्ब की प्रतिष्ठा होती है, और पुत्री से दोनों कुलों की शोभा होती है, और सदा से लड़की के अर्थ सुर मुनि ऋषि राजा आदि चाहना करते रहे, और इन्हीं पुत्रियों के कारण बड़े २ स्वयंवर रचे जाते थे कि जिनमें बड़ी २ दूरके राजा महाराजा, सुजन, साहूकार, विद्वान्, गुणी योग्य पुरुष इकट्ठे होते थे क्योंकि इन्हीं पुत्रियों से नाना प्रकार के रत्नरूपी मनुष्य उत्पन्न होते हैं कि जो संसार के उपकारार्थ नाना प्रकार की युक्ति निकालते हैं, देखिये एक महात्मा का वचन है—

## दोहा ।

नारी निन्दा मत करो, नारी नर की खान ।
नारी से नर ऊपजे, ध्रुव प्रहलाद समान ॥

इसी कारण मनुजी महाराज ने लिखा है कि जो मनुष्य स्त्रियों का नाना प्रकार सत्कार कर उसको उत्पन्न करते हैं, उनको सर्व प्रकार के सुख मिलते हैं ।

इस उपरोक्त कथन से स्पष्ट प्रकट है कि यदि स्त्रियां न होतीं तो यह हमारे ऋषि, मुनि, महात्मा, गुणी राजा प्रजा कहां से होते, क्योंकि जब खेत ही नहीं तो बीज कहां बोया जायगा फिर फल कहां से आवेंगे, इसलिये इस अज्ञानता को अपने २ मन से दूर करदेना योग्य है।

## शिशुपालन ।

प्रकट हो कि बालकों की अवस्था के शिशुकुमार किशोर यह तीन भाग हैं, जिन में से शिशु जन्म से दो वर्ष पश्चात् जब तक कि दूध के सब दांत न निकल आवें कहाती है, कुमार दांत निकलने के पीछे आठ वर्ष पर्यन्त बोलते हैं, इसके पश्चात् किशोर का आरम्भ होता है जो पन्द्रह वा सोलह वर्ष तक गिनी जाती है ।

जब बालक का जन्म हो तब दाई आदि उसके शरीर का जरायु पृथक् कर मुख नाशिका कर्णादि में से मल को निकाल कर सरसों या जैतून के तैल को सब शरीर पर कोमल हाथों से लगा रुई से पोंछकर रुई वा अन्य बहुत से कपड़े पर सुलाकर नाल को हौले से सूतकर चार

अङ्गुल छोड़कर एक डोरा बांधे फिर उस डोरे से थोड़े अन्तर पर एक और डोरा बांधे, तत्पश्चात् इन दोनों डोरोंके बीच में पैनी छुरी आदि बारीक हथियार से काटले, इसके पीछे जैतून के तैल में कपड़ा भिगो नाल पर रखदे, फिर एक घण्टे के पीछे गुनगुने पानी में दो या तीन मासे खारी नमक डालकर किसी बड़े पात्र में पानी भर उस बालक को कोमल हाथों से अच्छे प्रकार स्नान करावें कि जिससे शरीर पर गर्भ के मैल का अंश भी न रहे, फिर सम्पूर्ण शरीर को स्वच्छ कपड़े से पोंछ ले, और जो साबुन लगाकर स्नान कराना हो तो इस बात का स्मरण रखना योग्य है कि साबुन की छींटें बच्चे की आंखों में न जाने पावें, विना स्नान के मैल रहने से त्वचा में नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, शीतल जल से भी इस समय बच्चे को स्नान न कराना चाहिये नहीं तो बहुधा क्लेश होजाते हैं, तत्पश्चात् गाय के घी में सहत मिलाकर उसमें एक अङ्गुली डुबोकर बच्चे की जीभ पर लगादे, कि जिससे बच्चे के पेट का मल निकल जावे, फिर बालक को ऐसे स्थान पर पालन करना चाहिये जहां बहुत प्रकाश और वायु का बल न हो, वह स्थान सब प्रकार से स्वच्छ और मनोहर हो, फिर बालक को कभी२ हौले२ हिलाना और बाहर का वायु तथा प्रकाश दिखलाना चाहिये, आग या दीपक को ऐसे स्थान पर रखना चाहिये कि जिस पर बच्चे की आंख न पड़े, कि नेत्र रोग होजाने का भय होता है, गर्मी के दिनों में आग को कोठरी में कदापि न रखना चाहिये, और ५ वा ६ दिन तक बच्चे को मा का दूध न पिलाना चाहिये क्योंकि उन दिनों में उसके दूध में एक प्रकार का बुरा रुधिर रहता है, अतः उन दिनों में उत्तम बकरी या गायके दूध में थोड़ा सा पानी डाल गुनगुना कर रुई के फोये से देना उचित है कि जिससे उसके मुंह को किसी प्रकार का क्लेश न हो और बालकको दूध का स्वाद भी मालूम होजाय, ४० दिन तक बच्चे को आठवें दिन स्नान कराना योग्य है परन्तु यह भी स्मरण रहे कि पानी गुनगुना हो यदि गर्मी के दिन हों तो सन्ध्याके ४ बजे, तथा सरदी के दिनहों तो दिन के १२ बजे जब बच्चा सोकर उठा हो उसके एक घण्टे पीछे स्नान कराना चाहिये, पानी हौले२ थोड़ा २ डालें कि जिससे बच्चा

रोने न पावे, पश्चात् सुपेद कपड़े से पोंछ देना चाहिये, बच्चे को फिर भीगे हाथों से न लेना चाहिये, बहुधा स्त्रियां ऐसा कहती हैं कि शीघ्र २ स्नान कराने से बालकों को सरदी होजाती है सो उनकी यह भूल है, क्योंकि जल से स्वच्छता न होने के कारण शिर में मैल जम जाने से फुंसी निकल आती हैं, इसी भांति गुदा में तथा कान के पीछे मैल जमकर रोग हो बच्चों को नानाप्रकार के क्लेश देते हैं।

जो बालक दो महीने के पीछे दुर्बल ही रहे तो उसके स्नान के पानी में नमक वा सेंधानोन डाल देना चाहिये, कि जिस से बालक बली होजाय, बहुधा देखने में आता है कि माता के बलवान होनेपर भी बालक बलयुक्त नहीं होते, इसका कारण यही है कि उनको दूध पिलाने की उत्तम रीति का ज्ञान नहीं है, बहुधा स्त्री किसी २ दिन तो दिनभर दूध पिलाती रहती हैं और किसी २ दिन दिनभर में दो चार बार पिलाती हैं, ऐसा होने से बच्चों को पेट की बीमारी होजाती है, अतः उनको दूध पिलाने का समय नियत कर देना चाहिये, अर्थात् पहिले महीने में दिन में आठ बार और रात्रि को दो तीन बार पिलाना उचित है, फिर ज्यों २ बालक की आयु बढ़ती जाय त्यों २ दूध पिलाने का समय बढ़ाती जांय और पांच छः महीने के पीछे चार २ घण्टे बाद दूध पिलाया करें, इस प्रकार दूध अच्छी भांति पचजायगा और नियत समय पर भूख भी लगेगी, बहुधा स्त्री बालकों को नींद से जगाकर दूध पिलाने लगतीं या सोते बच्चे के मुंह में स्तन देकर दूध पिलाये जाती हैं, यह भी उनकी भूल है, और अधिक रात्रि जानेपर दूध पिलाना बन्द करदें, अर्थात् ११ बजे रात्रि के दूध पिलाकर सुलादें फिर प्रातःकाल उठाकर पिलायें, ऐसा करने से बच्चों को दो चार दिन तो अवश्यही क्लेश होगा, परन्तु जब थोड़ेही दिनों में स्वभाव पड़जायगा तब यह क्लेश भी जाता रहेगा, इसके उपरान्त रात्रि को माता बच्चे को थोड़ी दूर पर सुलावे कि जिस से वह मनमानता दूध न पीजावे, इसके उपरान्त माता या दाई को दोनों स्तन का दूध पिलाना योग्य है, जो ऐसा नहीं करतीं तो जब कभी उनके स्तन में दूध इकट्ठा हो जाता है तो नाना प्रकार का क्लेश देता है, इसके अतिरिक्त रोटी करने,

चक्की पीसने धान आदि किसी और प्रकार के अधिक परिश्रम करने वा अति क्रोध करने वा भूख को मारने वा उपवास करने वा औंगा-नींदी हो तो उस समय बालक को दूध पिलाना उचित नहीं, क्योंकि ऐसे समयों पर दूध विकारी होजाता है, जिसके पीने से नाना प्रकार के रोग होजाते हैं, और जब सामने के दो दांत निकल आवें तब माता के दूध के उपरान्त साबूदाना वा पुराने चावल का भात दूध के साथ देना योग्य है और जब सम्पूर्ण दांत निकल आवें तब माता का दूध बालक को न पिलाना चाहिये, यदि किसी कारण से माता के स्तन में दूध न हो वा ज्वरादि बीमारी रहती हों तो उसका दूध बालक को न पिलाना चाहिये, उस समय किसी अन्य स्त्री वा दाई का दूध पिलाना योग्य है, यदि इसकी सामर्थ्य न हो तो गाय वा बकरी के दूध को जिसमें थोड़ा पानी पड़ा हो, दूध पिलानेवाली शीशीसे पिलाना उचित है, जो बिसातियों के पास आठ आने को मिलती है, और ज्यों २ बालक की उमर बढ़ती जाय त्यों २ पानी का भाग कम करते जायं, पानी इसलिये डालाजाता है कि दुग्ध पतला होकर शीघ्र पचजाय।

प्रकट हो कि जब बच्चा छः या सात मास का होजाता है तो उस को संसारी भोजनों की आवश्यकता होती है इसलिये दाल भात रोटी आदि भी थोड़ा सा खिलाने की टेव डालें और पुराने चावलों का भात दूध के साथ बच्चों को खिलाने से बहुत लाभ होता है, बहुधा स्त्रियां अधिक खिलाने से मोटा होना जानती हैं यह भी मूर्खता की बात है क्योंकि बिना पचे पर भोजन कराने से उसके स्वास्थ्य में अन्तर पड़जाता है तथा पेट निकल आता है कि जिससे वह देखने में भी बुरे जान पड़ते हैं इसलिये रातभर में तीन चार वार नियत समयों पर थोड़ा २ खिलाना योग्य है और यह भी स्मरण रहे कि जब तक बालक दश वर्ष का न होजाय तब तक बिना दूध के भोजन न कराना चाहिये।

## वस्त्र पहिनाने के विषय में—

भारत की अनपढ़ी स्त्रियां बच्चे को होते ही शिर से पैर तक ऐसा ढांपती हैं कि जिसका कुछ ठीक नहीं, गर्मी के दिनों में रुई वा ऊन

पश्मीना के टोपे पहिनाती हैं जिनसे हानि के सिवाय लाभ कुछ भी नहीं होता, हां फुलालैन वा अन्य किसी कपड़े से बांध देना अच्छा है परन्तु कसकर न बांधना चाहिये क्योंकि अन्तड़ी का काम ठीक नहीं होता कि जिससे नाना प्रकार के रोग होजाते हैं और सदा एक नरम बारीक कपड़े से ढांके रहना चाहिये कि जिससे मक्खी आदि कुछ क्लेश न देसकें, हवा का कुछ प्रभाव न हो परन्तु नाक कान मुख नेत्र सदा खुले रहें, जब कपड़े पेशाब आदि से भीग जावें तो तुरन्त उतार देना चाहिये, तथा उसके स्थान पर स्वच्छ वस्त्र पहिना देना योग्य है, परन्तु यह भी स्मरण रहे कि कपड़े इतने ढीले न हों जो बालक के हाथ पांव हिलाने से फंस जायं वा ऐसे तङ्ग भी न हों जो उन की बाढ़ को रोकें, जाड़े के दिनों में रुई या ऊन के वस्त्र पहिनाना चाहिये परन्तु गर्मी के दिनों में शिर को रुई वा ऊन पश्मीने की टोपी आदि से न ढांपना चाहिये, वरन इन दिनों में बारीक सफेद कपड़े की टोपी पहिनाना योग्य है, पर नङ्गा रखना उचित नहीं, वस्त्रों को चौथे पांचवें दिन उतार कर अच्छे वस्त्र पहिनाना चाहिये क्योंकि स्वच्छता से परम सुख होते हैं, जाड़े के दिनों में बच्चे को पाजामा भी पहिना देना उचित है।

---

## नींद—

बच्चे और उसकी माता वा दाई को सदा नींद भर सोना उचित है क्योंकि उनको थकावट अधिक होती है इसलिये यदि वह अधिक न सोवेंगे तो दोनों को हानि होगी, सोते हुए बच्चों को दूध पिलाने या और किसी कारण से उठाना भला नहीं, जो वह जाग पड़े तो उठालेना योग्य है न कि चारपाई पर पड़े रहने दें, इसके उपरान्त दोनों को सायङ्काल से सो रहना अच्छा है कि जिससे प्रातःकाल उठने का स्वभाव पड़जावे, क्योंकि प्रातःकाल जागना भला है, इसके उपरान्त चारपाई बहुत तनी हुई न हो तथा बिछौना नरम और स्वच्छ हो, और छोटे बच्चों को धरती वा तख्त पर न सुलावें, इस विषय में बहुधा

वैद्यों का यह कथन है कि पहिले कुछ हफ़्तों में रात दिन सोने दें और जाग उठे तो उसको उठाकर दूध पिलादें जब कुछ बड़ा होजावे तो कुछ थोड़ासा जगावें जब कई महीने का होजाय तो दिन के सोने की टेंव को धीरे २ दूर करदें, कभी २ बच्चों को खाट या खटोले पर कि जिस पर स्वच्छ बिछौना बिछा हो उस पर उत्तान अर्थात् चित्त लिटा दिया करें, तब देखिये बच्चा कैसी किलोलें करता व हँस २ कर हाथ पांव चलाता है कि जिससे उसकी पीठ की रीढ़ व हाथ पांव बलवान होते हैं तथा भोजन पचजाता है, सोते हुए बच्चों को जगाने से अनेकान बीमारियों के उपरान्त बच्चा सारे दिन रोरो कर काटता है इस कारण जहां वह सोता हो किसी प्रकार की चिल्लाहट न करनी चाहिये, अनेकान स्त्रियां सोते हुए बच्चे की मिठियां लेतीं हैं सो यह भी अनुचित है, बहुधा स्त्री सोने के अर्थ अफ़यून खिला देती हैं कि जिससे उनका स्वभाव बिगड़ जाता है जिससे नाना प्रकार की हानि होती है तथा अधिक खिलाने से मरण भी होजाता है जैसा कि मेरा भाई मरगया कि जिसका मुझको अपनी माता ही पर अफ़सोस आता है, इस कारण हे प्यारी बहिनो अफ़यून खिलाने की टेव न डालो।

---

## हवा खिलाना—

यह बात देखने में आती है कि जब बच्चा उत्पन्न होता है तो दिल तथा फेफड़ा अपना कार्य तुरन्त करने लगजाते हैं, शेष अपने २ समय पर काम करते हैं, अतः फेफड़े की सहायता करनी आवश्यक है कि जिससे वह रुधिर को स्वच्छ कर दिल में पहुंचाता रहे कि जिससे सब शरीर का पालन होता है, फेफड़े की सहायता केवल शुद्ध वायु के पहुंचाने से होती है, अतः प्रतिदिन प्रातःकाल और सायंकाल बच्चों को गोद में लेजाकर किसी स्वच्छ स्थान पर जहां निर्मल, उत्तम आरोग्यदायक वायु हो वहां टहलना चाहिये, यदि कोई पूछे कि कितने दिनों के बालकों को बाहर लेकर हवा खिलानी चाहिये तो यह बात देश काल तथा ऋतु से प्रकट होसकती है, हां गर्मी के दिनों में चार पांच हफ्ते के बालक को घर से बाहर लेजाकर सड़कों पर जहां मनुष्यों के

झुण्ड न हों वायु सेवन कराना चाहिये, और जब चार पांच महीने का बालक होजावे तो निश्चय ही प्रतिदिन स्वच्छ वस्त्र पहिनाकर अर्थात् हाथ पांव दाबकर गोद में या किसी छोटी सी गाड़ी में बिठलाकर पक्की सड़कों पर वा जहां कहीं सम धरातल हो हवा खिलानी चाहिये, इससे ही बालकों के शरीर आयु बुद्धि बल की वृद्धि होती है, अतः इस कार्य में कदापि ढील न करना चाहिये, यह भी देखिये कि बच्चा बाहर जाने में कैसा प्रसन्न होता है, और जब कुछ बल आजावे तो घोड़े पर सवार कराकर धीरे धीरे चलावे, एक या दो जन साथ रहें और वह पैदल चलने लगे तो उसकी इच्छानुसार पैदल हवा खिलावें, परन्तु यह भी विचार रखना योग्य है कि शरदृऋतु में शिर पांव छाती हाथ सब ढके रहें, वर्षाऋतु में कोई वस्त्र न भीगने पावे गर्मियोंके दिनों में जहां लूह न चलती हो वहां प्रातःकाल ही हवा खिलाना योग्य है।

---

## दांत निकलना—

प्रकट हो कि दांतों के निकलने के समय बच्चों को बड़ी २ कठिनाइयां उठानी पड़ती हैं, अतः उनकी माताओं को निम्न लिखित चिह्नों से परीक्षा करके उपाय करना चाहिये कि जिससे क्लेश न हो—

( १ ) मुह से राल गिरती है। ( २ ) मसूड़े गर्म और सुर्ख मालूम होते हैं। ( ३ ) बच्चा अपनी उंगलियों को चबाता है। ( ४ ) पियास के कारण बारम्बार दूध पीता परन्तु दर्द के कारण शीघ्र छोड़ देता है। ( ५ ) कै तथा दस्त भी आने लगते हैं। ( ६ ) बच्चा रोता है तथा गाल सुर्ख होजाते हैं।

जब ऐसी हालत हो तो उसी दिन से धीरे २ अन्न के भोजनों को न्यून करना उचित है, व दूध अधिक कर दियाजावे कि उसका पालन दूध ही से होनेलगे, मसूड़ों पर शहद में लोन को मिला कर दूसरे तीसरे दिन मलना चाहिये अथवा मुलेठी कुचल कर बालक के हाथ में देदेना उचित है कि जिसको वह चूसता रहे जिससे दर्द कम होजावे यदि ऐसा करने पर भी दर्द की अधिकता हो तो फिर किसी बुद्धिमान् डाक्टर को बुलाकर मसूड़ों को चिरवा देना उचित है।

दांत निकलने के दिनो में बालक को गर्म टोपी न पहिनाना चाहिये, दूध के दांत तीन चार अथवा सात आठ महीने में निकलने लगते हैं दो वर्ष में सब पूर्ण होजाते हैं, हमारे देश में दांत निकलने के समय नाना प्रकार के रोग होजाने का कारण यह है कि इस देश से स्त्री शिक्षा उठगई हैं, जिससे दांत निकलने के समय बालकों का पूर्ण प्रबन्ध नहीं होता।

## पेट का विकार—

यह भी स्मरण रहे कि जब बालक उत्पन्न होकर २४ घण्टे तक मल मूत्र न करे तो तुरन्त चतुर वैद्य यानी हकीम अथवा डाक्टर को अवश्य दिखलाना योग्य है।

बालकों का मल जो आरोग्य रहते हैं पतला तथा हरा होता है, दुर्गन्धि भी अधिक नहीं आती, यदि इसमें कुछ न्यूनाधिक हो तो शीघ्र डाक्टरादि को दिखलाना चाहिये लेकिन यह भी स्मरण रखना योग्य है कि भोजनों के खाने पीने से दुर्गन्ध आने लगता है।

यदि बालक को अजीर्ण हो तो दस्तों की औषधि न दे वरन गुलाब को शहद में मिलाकर देने से आराम होजावेगा, जब कभी उत्तम दशा में बालक को दस्त आने लगें तो बेल के गूदे में मस्तगी देना जरूर है, सदा इस बात को भी याद रक्खो कि कभी कब्ज न होने पावे दूसरे तीसरे दिन निम्नलिखित घूंटी देना योग्य है।

पोदीना ४ रत्ती, सौंफ ४ रत्ती, सोंठ २ रत्ती, मुसव्वर २ रत्ती, अमलतास ४ रत्ती, पलासपापड़ा २ रत्ती, पित्तपापड़ा ४ रत्ती, काला नमक ४ रत्ती।

यह औषधि प्रत्येक ऋतु के लिये लाभ दायक है, परन्तु जब कोई मनुष्य घूंटी लेने को जावे तो प्रत्येक दवा को अलग २ तोलकर देख भाल लेवे, यदि आप न जानता हो तो औरों को दिखलाले, क्योंकि पन्सारी लोग कुछ की कुछ दे देते हैं क्योंकि इस घूंटी की जमा थोड़ी मिलती है परेशानी अधिक होती है, अतः उस घूंटी से कुछ लाभ नहीं होता, वरन उलटी हानि होती है।

## शीतला—

सम्पूर्ण बालकों के एक रोग होता है कि जिसके कारण सब शरीर पर छोटी २ फुन्सी या फफोले निकल आते हैं जिसको विस्फोटक तथा माता वा शीतला मसूरिका और मुसलमान लोग चेचक, तथा अंगरेज इस्मालपाक्स अथवा बङ्गदेश वासी बसन्त कहते हैं, यह एक ऐसा दुष्ट रोग है कि जो इस में फंसता है वह मानों मृत्यु से संग्राम करता है, यदि इससे बच गया तो जन्म पाया परन्तु तो भी यादगार के लिये ऐसे चिह्न छोड़ जाती है जो जीवन भर नहीं जाते, बहुधा अङ्ग भङ्ग होकर अन्धे लंगड़े लूले बहिरे होजाते हैं कि जिसके प्रभाव से उनका जीना व्यर्थ होजाता है।

यह रोग गर्भाधान से बालक के शरीर में रहता है क्योंकि जब स्त्री रजस्वला नहीं होतीं और गर्भ रहकर रक्त बन्द होजाता है उस रक्त की गर्मी बालक के पेट में रहती है, जब वह पृथ्वी पर आता है तब समय पाकर अर्थात् विष दूषित वायु के होने पर अपना प्रकाश करता है, जिस प्रकार ऋतु के बदलने पर ज्वरादि रोग फैलते हैं, उसी प्रकार इस रोग का भी स्वभाव जानो, जहां एक को हुआ उसके हेल मेल से अन्य बालकों को भी होजाता है॥

इसे दूर करने के अर्थ पथ्य को ही औषधि माना है, वास्तव में पथ्य ऐसीही वस्तु हैं, क्योंकि पथ्य के न होने से औषधि खाकर भी आरोग्यता नहीं होती, इसलिये प्रथम पथ्य फिर दवा इखिये लोलम्ब-राज ने कहा है—

पथ्येसति गदार्तस्य किमौषधि निषेवणम्।
पथ्येऽसति गदार्तस्य किमौषधि निषेवणम्॥

अर्थात् पथ्य करने वाले रोगार्त्त पुरुषों को औषधि सेवन से क्या उनका रोग पथ्य से ही विनष्ट होजाता है, इसी प्रकार पथ्य न करने वालों को औषधि सेवन करने से क्या, अपथ्य के कारण किसी औषधि से रोग नष्ट नहीं होता।

प्रकट हो कि इसके दूर करने के अर्थ पथ्य के अतिरिक्त एक ऐसी युक्ति निकाली है कि जिस से इस रोग का भय बिलकुल जाता रहता,

वरन होताही नहीं, यदि हुआ भी तो नाममात्र कोही समझना चाहिये, सचमुच वह युक्ति ही उसकी दवा है, क्योंकि दवा वह है जिसके करने से आरोग्यता हो, वह युक्ति गोधन शीतला का टीका लगाना है, जिस को प्रथम पूर्विये कायस्थ लोग लगाते थे अब उसी युक्तिको हमारी सरकार ने जारी किया कि जिससे यथार्थ में लाभ होता है, परन्तु महान् शोक का कारण है कि बहुधा अज्ञानी जन अपने २ बालकों को इसके लगाने से छिपाते हैं, कोई २ शठ यह भी कहते हैं कि जिस बालक के टीका लगाते समय दूध निकलेगा वह देवता का अवतार है।

## कर्त्तव्य—

( १ ) जिस स्थान पर रोगी को रक्खा जावे वह हवादार तथा स्वच्छ हो। ( २ ) चारपाई पर सफेद विछौना बिछा हो जो मैले होने पर तुरन्त निकाल कर फेंक देना योग्य है। ( ३ ) बालक तथा माता को सफेद वा हरे वस्त्र धारण करना योग्य है, वहां कोई मनुष्य सुर्ख वस्त्र धारणकर अथवा पान खाकर वा कोई लाल चीज़ लेकर न जावे, न उसके सम्मुख ऐसी वस्तुओं को रक्खे क्योंकि इन सबकी चमक नेत्रों को हानिदायक है, इसके उपरान्त जबतक रोगी को आराम न हो तबतक छींकादि का ऐसा शब्द न हो जो बालक के कान तक जावे। ( ४ ) जो बालक माता का दूध पीता हो तो माता को पथ्य से रहना योग्य है॥

——:※:——

## नोट।

प्रकट हो कि उपरोक्त विषय अत्यन्त ही लाभदायक है, इस समय इसपर आन्दोलन करने की आवश्यकता है, अतः हमने इस विषयको पूर्ण रूप से पूराकर पुस्तकाकार में पृथक् प्रकाशित करदिया है, जिन सज्जनों को देखने की आवश्यकता हो ≡) भेजकर मंगालें। जिसका नाम गर्भाधानविधि है।

---

## कुमार और किशोर अवस्था।

जब बालक के दूध के दांत निकल आवें वा बालक बोलने लगे तब सुन्दर वाणी से बड़े छोटे मान्य आदि के सम्भाषण करने बैठने

उठने की रीति आदि की शिक्षा करनी चाहिये जिससे उनका सर्वत्र मान्य होता रहे, वृथा लड़ाई झगड़ा न करने पावें, इसके उपरान्त मिट्टी धूल के खेलादि से भी वर्जित रहें, सदा प्रातःकाल उठाना, पाखाना पेशाब कराना, मुंह हाथ धोना आदि भी बतलाया जावे ॥

प्रकट हो कि सन्तान एक उत्तम धरोहर परमेश्वर जगत् कर्त्ता की है, कि जिसके उत्तरदाता हम माता पिता हैं, और यह ऐसी धरोहर है कि जिसमें गुण विद्या आदि के सीखने की स्वाभाविक प्रकृति है, परन्तु इससे यह न समझना चाहिये कि सन्तान को हमारे पढ़ाने लिखाने की कुछ आवश्यकता नहीं, इसका उदाहरण रेल के एंजन के समान है, देखो उसमें चलने फिरने बोझ लेजाने की स्वाभाविक प्रकृति है पर जबतक उसकी कलों को घुमाया न जायगा तब तक वह बिलकुल निकम्मा निठल्ला रहेगा, यद्यपि सन्तान में स्वाभाविक शक्ति विद्या ग्रहण आदि की है तथापि जब तक माता पिता उसको भली भांति शिक्षा न करेंगे तबतक उनकी स्वाभाविक प्रकृति घड़ी के पुर्जों की भांति निष्प्रयोजन तथा निष्फल,है इसके उपरान्त सन्तान अतिही प्यारी वस्तु है कि जिससे बढ़कर इस संसार में कोई पदार्थ नहीं, फिर भला कैसे शोक का स्थान है कि ऐसी अमूल्य सन्तान को विद्यारूपी रत्न से जटित न करें, कि जिसके कारण उनको नाना क्लेश भोगने पड़ें तथा माता पिता के नाम पर भी धब्बा आवे, अतः माता पिता को चाहिये कि जब सन्तान ५ वर्ष की होजावे तब प्रथम देवनागरी अक्षरों का अभ्यास करावें फिर अन्य देशीय भाषाओं को भी सिखलावें, परन्तु प्रथम अन्य देशीय भाषा न सिखलाना चाहिये, क्योंकि अपनी मातृ-भाषा का निरादर करना अत्यन्त मूर्खता की बात है, इसके प्रथम सीखने से अन्य भाषाओं का सीखना अत्यन्त सुगम होजाता है, इस प्रथा के न रहने से देश भाषा की प्रतिष्ठा प्रतिदिन कम होती जाती है, दूसरी भाषा के शब्द प्रत्येक स्थानों पर बोलने की प्रकृति होजाती है, मातृ-भाषा के शब्दों के बोलने में लज्जा आती है, जैसा कि बहुधा देशी भ्रातृगण नमस्ते नमस्कार वा राम २ आदि के स्थान में सलाम बन्दगी तस्लीमात गुडमार्निङ्ग बोलना अपनी प्रतिष्ठा का कारण समझते हैं,

तथा अपनी सन्तानों को भी ऐसा ही सिखलाते हैं, इसी प्रकार विद्या आरम्भ संस्कार का नाम मक़तब होना या बिस्मिल्लाह होना बोलते हैं।

देशीय बन्धुवर्गों की देखा देखी हमारे पत्रापांडे भी बड़े हर्ष के साथ कहते हैं कि आज हमारे यजमान के लड़के की बिस्मिल्लाह है, धन्य है इनकी बुद्धि को कि फ़ारसी में अलिफ़ के नाम लट्ठा तक नहीं जानते परन्तु खुशामद तथा योग्यता जतलाने के अर्थ विना फ़ारसी बोले कल नहीं पड़ती, इसी कारण हमारी संस्कृत विद्या का भारत से लोप होगया, हमारी सन्तानों को उक्त विद्या की उत्तमता का निश्चय नहीं रहा कि जिससे धर्म में भी नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होगये हैं।

हे प्यारे सुजनो, पहिले संस्कृत विद्या का पढ़ाना योग्य है, फिर अन्य देशीय भाषा पढ़ाना चाहिये, देखो अंगरेज़ प्रथम अंगरेज़ी, मुसलमान अरबी फ़ारसी पढ़ा फिर अन्य विद्याओं को सिखाते हैं, हमारे देशीय बन्धुगण विपरीत अर्थात् प्रथम अपनी घर की विद्या को जो सब विद्याओं में शिरोमणि है, त्यागन कर अन्य विद्याओं को सिखाते हैं कि जिससे उनको ओम् के स्थान पर बिस्मिल्लाह रहमान उल्लरहीम तथा ईश्वर के स्थान पर खुदा गाड इत्यादि कहने का स्वभाव पड़जाता है, इसके अनन्तर संस्कृत अथवा देवनागरी के न जानने से अपने धर्म को भी पानी देदेते हैं, अर्थात् बहुधा मुसलमान व ईसाई होजाते हैं, तथा जो इधर उधर के जाने से बच रहते हैं उनके आचरण वेद आदि सत्य शास्त्रों के विरुद्ध रहते हैं।

प्यारे बन्धुगण! संस्कृत विद्या की ओर ध्यान दो जो सब विद्याओं का कोष है, यह विद्या सृष्टि के आरम्भ से प्रचार हुई इसी में समस्त भूमण्डल के अर्थ परमेश्वर ने सकल विद्याओं का उपदेश किया इसी कारण इसमें प्रत्येक विद्या यथावत् रूप से पाई जाती है, इसका न्याय शास्त्र समस्त देशों के न्यायशास्त्र से बढ़कर है वैद्यकशास्त्र भी अद्वितीय है देखो यूनान वालों ने इस विद्या को अपनी भाषा में उल्था कर कैसा नाम पाया, व्याकरण ऐसा उत्तम है कि जिसकी प्रशंसा सम्पूर्ण जगत् के विद्वान् करते हैं, इसी प्रकार ज्योतिष खगोल गान

शिल्प तत्वविद्या आत्मविद्या आदि इसमें ऐसी २ हैं कि जिनके पारावार का कोई वर्णन नहीं करसकता, सच तो यह है कि इस विद्या के शिरोमणि होने में बहुधा विद्वानों के वचन पायेजाते हैं, यथा इसी सृष्टि के सृजनहार परमेश्वर का प्रतिपादन करते हैं, उसी भांति सम्पूर्ण ज्ञानी महात्मा विद्वान् योग्य इस विद्या की उत्तमता लालित्य तथा श्रेष्ठता योग्यता का दम भरते हैं तथा इसी विद्या को सम्पूर्ण विद्याओं का कोष बतलाते हैं।

अन्य देशीय लोग इस समय इसकी बड़ी प्रतिष्ठा करते हैं, देखिये जर्मनी में कैसा चर्चा है कि जहां वेदों के खण्ड प्रत्येक के पास रहते हैं, ऐसे ही इंगलेंड में मोक्षमूलर इसी विद्या में अद्वितीय प्रसिद्ध हो रहे हैं, निदान जितनी विद्या इस समय अन्य भाषाओं में दीख पड़ती हैं सब इसी से उत्पन्न हुई हैं, डाक्टर हण्टर ने अपनी तारीख में लिखा है कि यह सब भाषाओं की मा है, अर्थात् सब भाषा इसी से उत्पन्न हैं, शोक का स्थान है कि इस परमेश्वरीय विद्या को कि जिससे सम्पूर्ण विद्या हैं, जिसकी अन्य देशीय जन भी ऐसी प्रतिष्ठा और प्रशन्सा करते हैं, हमारे स्वदेशी भाई उसके पठन पाठन की ओर किञ्चित् ध्यान नहीं देते फिर विचारी देवनागरी को कौन पूछता है जैसा पण्डित गङ्गाराम जीने कहा है—

## सवैया—

जग जाहिर काव्य शिरोमणि से अब हिन्दके मानो विलाय गये।
यश आगरी नागरी के विरवा सुख सींचत ही मुरझाय गये॥
नागरी धीरज कैसे धरे विधना बुध भाल भुलाय गये।
गुण ग्राहक भारत वासिन के ऋषिराज जू हाय हिराय गये॥

परन्तु प्यारे मित्रो अब गवर्मेण्ट ने तुम्हारे लिये हिन्दी भाषा की उन्नति के अर्थ दर्वाजा खोल दिया है—इस लिये उनको धन्यवाद देते हुए तन मन धनसे नागरी भाषा की उन्नति में लगजाओ और संस्कृत पाठशालायें खोलदो प्यारे मित्रो तुम्हारे देशके कल्याण के यही कारण इन परहैं ध्यान पूर्वक कार्यवाही करो।

## उर्दू—

उर्दू भाषा में एक बड़ी हानि यह है कि उर्दू अक्षरों में जैसा लिखा जाता है वैसा ठीक २ पढ़ा नहीं जाता किन्तु लिखा कुछ जाता और पढ़ा कुछ जाता है, नाम गांव ठांव तो कभी किसी से ठीक २ पढ़े ही नहीं जाते, भला कोई निरी उर्दू जानने वाला ऐसा मनुष्य भी है जो संस्कृत और अंगरेजी शब्द उर्दू अक्षरों में लिखे हुए ठीक २ पढ़दे तथा उच्चारण करदे, कोई नहीं एक भी नहीं, देवनागरी में जैसा लिखा जाता है वैसाही पढ़ाजाता है अर्थात् लिखने पढ़ने में कुछ भी अन्तर नहीं पड़ता, इसका कारण यह है कि देवनागरी अक्षरों में १६ स्वर होते हैं, और उर्दू अक्षरों में केवल तीन स्वर हैं, जो १६ स्वर का काम देते हैं, इस कारण एक २ स्वर कई २ प्रकार से उच्चारण होता है, उर्दू की लिखावट नुक़तों पर है, परन्तु सरकारी अदालतों में नुक़ते बहुत कम देते हैं और बहुत से अक्षर एक ही प्रकार के होते हैं, और बहुत से अक्षरों का उच्चारण भी एक ही प्रकार का होता है, जिस प्रकार उर्दू में स्वर थोड़े हैं उसी प्रकार व्यञ्जन भी बहुत थोड़े हैं, इसके उपरान्त दो २ तीन २ अक्षर मिलकर एक अक्षर बनता है, इन कारण बहुधा अदालतों में कुछ का कुछ होजाने पर बड़ी २ कठिनाइयां होती हैं।

इसके उपरान्त उर्दू और फ़ारसी में बहुधा किताबें इश्क़बाज़ी और माशूक़ के ख़तो ख़ाल के प्रशंसा में, और बहुतसी नाचने गाने में और बहुधा दुराचार और व्यभिचारियों के क़िस्से कहानियों में और अनेकान तावीज गण्डे मन्त्र मारण मोहन वशीकरण उच्चाटन में हैं, जैसा इज्जत इश्क़ फरेद इश्क़, बहार इश्क़, मसनवी, जुलेख़ा, मसनवी ग़नीमत, बहारदानिश, इन्दरसभा मदारीलाल और अमानत, लैलामजनू, शीरीफरहाद, गुल्जार नसीम, मसनवी मीरहसन, फिसाने अजायब नैरंगतिलस्म, इन्द्रजाल नक्शसुलेमानी, लज्जतुलनिसा तथा सब दीवानात अथवा वासोख्त, बारहमासे इत्यादि पुस्तकें हैं, जिन में से बहुधा तो मियांजी शौक़िया पढ़ाते हैं, जुलेखा, गनीमत, बहारदानिश का तो क्या कहना यह तो मकतबों में तालीम का कोर्स है कि जिनके पढ़ने से अपने आप उन बालकों तथा नवयुवकों में दुराचार अथवा व्यभिचारादि

अपगुण उत्पन्न होजाते हैं, इस पर तुर्रा यह है कि मियांजी ऐसी ऐसी किताबों के हर एक मिसरे और फिकरे को बड़े हास्यभाव से समझाते हैं, मानों इश्क़ की सूरत खींचकर दिल पर नक्श कर देते हैं कि जिसका यह फल प्रत्यक्ष होरहा है कि सम्पूर्ण भारतवर्ष के नौजवानों में वालकों के साथ कुचेष्टा रण्डीवाजी, शराबखोरी, गोश्तखोरी, स्त्रियों के समान वदन का शृङ्गार करना नाज़ो-अदा से चलना, व बदन का फड़काना नाक भौंहों से कटाक्ष करना, नाचना गाना आदि अपगुण और दुर्व्यसन उत्पन्न होगये कि जिनसे भारत का सत्यानाश होगया और होरहा है।

हे प्यारे सुजनों! प्रथम अपने वालकों को देवनागरी अच्छे प्रकार से पढ़ाओ परन्तु इन्द्रजाल, इन्द्रसभा, बारहमासे आदि जो बुद्धि बल धर्मनाशक पुस्तकें भाषा में भी होगई हैं न दिखलानी चाहिये वरन ऐसी २ खराब पुस्तकों के अपगुण सुनादेना योग्य है कि जिससे उनकी रुचि स्वयं ऐसी अनुचित पुस्तकों के देखने की न हो, फिर यदि उर्दू सिखलाना हो तो करीमा, खालक़वारी, आमदनामा, दस्तूर सिब्नियां, मस्दर फ़यूज, गुलिस्तां, बोस्तां, आदि पढ़ाओ और उपरोक्त प्रकार की पुस्तकों के पास न जाने दो, हे देश के शुभचिन्तको! अब कृपाकर आगे को ऐसी पुस्तकों का बनाना छोड़ दो कि जिससे देशका देश साफ हुआ जाता है, कि जिसका पाप आप के सिर चढ़ता है कि जिसके प्रभाव से आप को जन्म जन्मान्तर में नाना क्लेश भोगने पड़ेंगे।

किञ्चित् ध्यान देकर सुनिये यदि आप को अपना नाम चिरायु करना है तो पूर्वोक्त ऋषि मुनि महात्मादि सत्पुरुषों की भांति देशोपकारक विषयों में अपनी लेखनी को दौड़ाओ जैसा कि इस समय में भी बहुधा सुजन ग्रन्थ रचकर प्रचार कर रहे हैं।

इसके अतिरिक्त पादरी अर्थात् मिशन स्कूलों में भी वालक या वालिकाओं को शिक्षा के निमित्त न भेजना चाहिये क्योंकि वे उन के धर्म कर्म ईसा को खुदा का बेटा मान उसके वसीले से स्वर्ग का जाना उसका कुआरी कन्या से पैदा होना, और शूली देने के तीन दिन पीछे क़बर से उठकर सातवें दिन आसमान पर जाना, गुनहगार का ईसा पर विश्वास लाने ही से गुनाहों से निजात पाना, मुर्दे को मोजिज़े से

जिलाना आंखें देना, इत्यादि ऐसी महा अनर्थ और मिथ्या बातों को नित्यप्रति सुनाते हैं, हमारे प्राचीन सत्य ग्रन्थों अथवा महात्माओं में अनेकान दूषण बताते हैं, जैसा कि वेद को ५००० वा ६००० वर्षका बना हुआ कहना, उसको ईश्वरकृत न मानना, व्यभिचार शराब कायी ना हिंसा करना इत्यादि बातें वेद में बतलाते हैं, उसके उपरान्त राम कृष्ण आदि महापुरुषों और महात्माओं की नाना भांति से निन्दा करते हैं ऐसे विषयों ने सैकड़ों किताबें छपवाकर प्रकाशित की हैं और हर रविवार को बालकों को स्कूलों में बुलाकर नाना भांति के भजन गाकर सुनाते हैं, बाजे बजाते तथा उनको किताबें देते हैं अन्त को दुआ में शामिल करलेते हैं जिसको सण्डे स्कूल कहते हैं क्योंकि क्रिश्चियनों के मतानुसार परमेश्वर ने छः दिन में सब संसार के पदार्थों को रचा और सातवें दिन विश्राम किया अर्थात् थकावट को दूर किया यही कारण है कि हम भी उस दिन आराम करते और दुआ मांगते हैं, तत्पश्चात् खीष्ट मतको सब मतों से श्रेष्ठ बतलाते हैं, प्रत्येक प्रकार से उन्हीं आचारों को उन बालक और बालिकाओं में प्रवेश करने का उपाय करते हैं, अर्थात् क्रिश्चियनों की भांति चलना फिरना कोट पतलून पहिनना, गुडमार्निंग करने आदि का उपदेश करते हैं।

प्यारे पाठकगण अब विचारिये कि इन बातों का भारतपर कैसा असर हुआ है कि जिस से हज़ारों हमारे तुम्हारे भाई ईसाई होगये क्योंकि सत्सङ्ग का अवश्यही प्रभाव होता है, यथा—

दो०—संगतही गुण ऊपजै, संगतही गुण जाय।
बांस फांस औ मीसिरी, एकै भाव विकाय॥

बहुधा पादरी स्कूलों में यां अन्यत्र देशी मिसें गाना गाती तथा अंगरेज़ी बाजा बजाती हैं, ऐसे स्थानों पर बहुत भीड़ इकट्ठी होजाती है उनमें से कोई २ उनकी मीठी आवाज़ सुनकर ऐसे मोहित होजाते हैं कि प्रति दिन ईसाइयों के पास आते जाते तथा उनकी बातचीत सुनते हैं, तब वे लोग नाना प्रकार से भरोसा देते हैं, इधर हमारे भाई बिलकुल बेसुध रहते हैं उधर वह सब प्रकार से मुड़जाते अर्थात्

कृष्टान होजाते हैं, और जिस के साथ हाथ में हाथ मिलाये हुये गली और बाज़ारों में घूमते अथवा होटल में डबल रोटी विसकुट खाते मानों दूसरे पादरी बनजाते हैं ॥

बहुधा ग़रीब लड़कों को कि जिनको शाम तक रोटी मुश्किल से मिलती है उनका वज़ीफ़ा मिशन में करदेते हैं, कि जिससे वह लड़के मदर्सह के समय के अतिरिक्तभी पादरी साहबके बंगले पर आतेजाते हैं, तब उनको समय समय पर थोड़ा २ उपदेश तथा नौकरी आदिका लालच दिखलाते जाते हैं कि जिसके कारण वह कृष्टान होजाते हैं।

प्यारे सुजनो जो बालक उनके फन्दे से बचजाते हैं उनकी चेष्टा अवश्य पलट जाती है, अर्थात् प्रत्यक्ष में ईसाई नहीं होते परन्तु मनसे आचार वही होजातेहैं, अपने वैद्यक धर्मको तुच्छ जानने लगते तथा सन्ध्यादि का नाम भी नहीं लेते, यज्ञोपवीत कराना मिथ्या जानने तथा वेदों को मनुष्य कृत मानने के अनन्तर मांसादि खाने में अति प्रसन्न होते हैं, मेज़ कुर्सी लगाकर कोट पतलून बूट पहन भोजन करना, चुरट पीना इत्यादि बातों से उनके मनका स्वरूपही पलट जाता है ॥

इसके अतिरिक्त बड़े २ नगरों में ईसाई मेमें स्त्रियों में पढ़ाने, तथा मोजे, गुलूबन्द आदि बनाना सिखलाने के अर्थ प्रतिष्ठित २ गृहस्थों के घर में जाती हैं और वहां जाकर प्रत्येक प्रकार से अपना दिली मतलब सिद्ध करने के निमित्त नाना प्रकार के जाल फैलाती हैं, विशेष कर विधवाओं के चित्तों को हरती अर्थात् ईसाइन बनालेती हैं, इस-लिये हे सुजनों इन सब बातों को हानिकारक समझ बन्द कर देना योग्य है। इसके उपरान्त सन्तानों को ऐसी २ बातें सुनाते रहो कि जिससे वह किसी धूर्त्त की बातों में न फंस जावें ॥

---

## आभूषण पहिनाना।

सन्तानों को चांदी सोने के आभूषण न पहिनाना चाहिये, वरन उनकी आत्मा को विद्यादि गुणों से भूषित करना योग्य है कि जिससे उनको समस्त आयु नाना प्रकार के सुख चैन आनन्द मिलते रहें, तत्पश्चात् इन आभूषणों के धारण करने से अभिमानादि दोष उत्पन्न

होजाते हैं कि जिससे बालक गुण ग्रहण करने में मन नहीं लगाते कि जिसके कारण समस्त आयु नाना प्रकार के क्लेश भोगने पड़ते हैं, इस के उपरान्त लालची मनुष्य बहुधा बालकों को मार डालते हैं, जिसके कारण अनेक घरानों के दीपक बुझजाते हैं, तथा अपनी प्यारी सन्तानों के लिये हाथ मलते अथवा कर्म ठोकते रहजाते हैं, यह सब बातें प्रत्यक्ष में देखते दुःख सहते हैं, परन्तु शोक तो इस बात का है कि विना आभूषण पहिनाने के कल नहीं पड़ती, हालां कि हमारी गवर्नमेंट नाना भांति से शिक्षा करती है, परन्तु हमारे देशभाइयों के मन में शेख़ी का भूत ऐसा प्रवेश हुआ है कि इन सब बातों के क्लेश होने पर भी नहीं मानते, सो हे सुजनो इस बुरी रीति को शीघ्र दूर करदो कुछ साहूकारी या बड़प्पन दो चार दश बीस पचास रुपये के आभूषण धारण करने से ही नहीं होता, फिर कौनसा लाभ आभूषणों के धारण करने का है, कि जिसके विना आपको कल नहीं पड़ती, इन सबके अतिरिक्त कलाई तथा पिण्डलियां बलयुक्त नहीं रहतीं, अर्थात्– पतली पड़जाती हैं, जो शोभा को भी कम करदेती हैं ॥

उपरोक्त हानियों के कारण अन्य देशी लोग अपने बालकों को सोने चांदी के आभूषणों से भूषित नहीं करते, क्या वह सब कङ्गाल हैं, अथवा उनको पेट भर रोटी नहीं मिलती, देखलो यही अंगरेज जो हजारों की तनखाह पाते तथा हजारों ही खर्च करते हैं, परन्तु भूषणों का नाम तक नहीं लेते, हां अपनी सन्तानों को विद्या आदि सद्गुणों से अच्छे प्रकार भूषित करते हैं, कि जिसके कारण नाना प्रकार के सुखों को भोगते हैं, अतः यह सब बातें जानकर सोने चांदी के आभूषणों का धारण कराना त्याग दो कि जिसमें नाना प्रकार की हानि है, मुख्य लाड़ यही है कि उनको विद्या आदि गुणों से भूषित कीजिये कि जिससे इस लोक और परलोक दोनों में आनन्द प्राप्त हो ।

---

## जुआ खेलना–

जुआ खेलना वा लाल मुर्गा आदि का दांव लगाकर तथा शतरञ्ज गञ्जीफा चौसर आदि खेलना भी भला नहीं, क्योंकि जुआ की हार

और जीत दोनों प्यारी होती हैं—जब मनुष्य जीतता है तो लालच में आकर खेलता ही रहता है, यदि हार गया तो जीतने की आशा पर घरवार खोलकर चोरी आदि बुरे काम करने लगजाता है कि जिस के कारण यह जुआ नाना प्रकार के दोष उत्पन्न करता है, देखो पूर्व काल में भी जुआ अर्थात् ताश पत्ते आदि खेलने ही के कारण राजा नल और दमयन्ती को वनवास हुआ, और जुए ने ही युधिष्ठिरादि पाण्डवों को बारह वर्ष वन में अकेला फिराया एक एक दाने को तरसाया, सब चैन आराम को छुड़ाया, जब इस पर भी न रहा गया तब अन्त को युद्ध हुआ जिसके कारण भारत का सत्यानाश होगया, जुआरियों की दशा तो प्रत्यक्ष प्रकट है, कि उनकी क्या २ दुर्दशा हो रही है, तिस पर जुआरी की बात पर कोई भरोसा नहीं करता, जब उनकी हार होती है तो एक रुपये का माल दो आने में देकर नङ्ग बनजाते हैं कि जिसके कारण भूखों मरने लगते तब चोरी आदि दुष्कर्म करते हैं कि जिसके कारण कारागार भोगते हैं, बदमाशी का तमगा मिलता तथा बाप दादे का नाम डूबता है।

हे पुत्रो! ऐसे कर्मों को तुम कदापि न करो, हमारे देश में इस बुरे कर्म को दिवाली के दिन सब स्त्री पुरुष बालक बालिका बिना रोक टोक के अच्छे प्रकार करते हैं, वाह धन्य है इन भारतवासियों को कि ऐसे बुरे कर्म को त्यौहार के दिन करते हैं कि जिससे यह बुरा कर्म पीढ़ी दर पीढ़ी चला आता है, और एक दिन सब जुआरी बनजाते हैं, कहते हैं कि कौरव पाण्डव खेले थे, हाय क्याही आश्चर्य्य की बात है कि उन पाण्डव और कौरव के अन्तिम फल पर दृष्टि नहीं डालते कि जिसको मैंने ऊपर वर्णन किया अर्थात् राज्य पाट गया, धन नष्ट हुआ वन २ मारे २ फिरे, अन्त को दोनों में लड़ाई हुई, लाखों महात्मा ज्ञानी मारे गये कि जिससे देश का नाश होगया, अतएव जो ऐसा करेगा उसकी यही दुर्दशा होगी, अतः प्यारे गृहस्थियो यह बुरे कर्म कदापि न करो और सदा अपनी सन्तान को भी शिक्षा करते रहो, इस विषय में मनु जीने लिखा है—

द्यूतकर्म व समाह्वय इनको राजा अपने राज्य में न होनेदे, क्योंकि यह दोनों दोष राज्य का नाश करने वाले हैं।

प्राण रहित पासा आदि से दाव लगा के क्रीड़ा करना "द्यूत" कहाता है, प्राण सहित भेड़ा भैंसा घोड़ा लाल मुर्गा आदि से दाव लगाकर क्रीड़ा करना "समाह्वय" कहाता है।

बड़ा वैर करने वाला द्यूत है, यह पूर्व काल में देखा गया, अतः बुद्धिमान् पुरुष हंसी के अर्थ भी इसका सेवन न करें।

इनके सिवाय शतरञ्ज चौसर गञ्जीफा आदि में समय मिथ्या जाता है और धर्मशास्त्रानुसार भी दोषभागी बनना पड़ता है, इस कारण इनको भी कदापि न करे और न अपनी सन्तान को करने देवे।

## पशु और पंक्षी पालन।

य० अ० २४ मं० १३ में उपदेश है कि बैल गाय—ऊंट आदि पशुओं से गृहस्थ लोग समस्त कार्य सिद्ध करें और मं० १४ में आज्ञा है कि खेती करने वाले मनुष्य पशुओं से बहुत कार्यसिद्धि करें—इस हेतु विद्वानों ने पशुओं की पालना आदि के जो मार्ग कहे हैं उनको जान कार्य्य करना अभीष्ट है जैसा वेद में कहा है देखो य० अ० १४ मं० १७ इसी प्रकार पक्षिओं के स्वाभाविक गुणों को जान जो कार्य लेते हैं वह बहुश्रुत के समान होते हैं जैसा य०अ० २४ मं० २४ में कहा है कि इस के अतिरिक्त उलटे कार्य करने से नाना भांति की हानि होती है जैसी वर्तमान दशा में हमारे देश में होरही है—कबूतरों को पालकर प्रतिदिन उड़ाते ही उड़ाते आप उड़जाते हैं और मेढों और बटेरों को लड़ाते ही लड़ाते आप लड़कर समाप्त होजाते हैं प्यारे मित्रो वेद में इन के पालन से विचित्र २ गुण प्राप्त करने की आज्ञायें हैं वह अविद्या के कारण सब आपने नष्ट करदीं देखिये मं० २५ में आज्ञा है कि जो मनुष्य अपने २ समय के अनुकूल क्रीडा करने वाले पक्षियों के स्वभाव को जानकर अपने स्वभावको वैसा करते हैं वे बहुत जानने वाले होते हैं और य०अ० २४ मं० १३ में कहा है जो पशुओं से यथावत उपकार लेते हैं वे समर्थ होते हैं इसलिये वेदोक्त आज्ञाओं को जान उनसे अनेकान प्रकार के कार्य्यसिद्ध कीजिये।

इसके उपरान्त मिथ्या खेल और तमाशों से सन्तान को बचाते रहिये क्योंकि मोहचङ्ग बजाने से एक तरफ के मूंछ के बाल उड़जाते हैं और पतङ्ग उड़ाने से लड़कों के चोट आती तथा गिर भी जाते हैं और कभी २ लड़ाई भी होजाती है इसी भांति चकई लेटुआ आदि के फिराने कोभी जानना चाहिये॥

# [ ३-ब्रह्मचर्य ]

## वीर्य्यरक्षा और विद्याध्ययन का समय।

प्रिय सज्जन पुरुषो "ब्रह्मणे वेदादि विद्यायै चर्य्यते इति ब्रह्मचर्यम् " अर्थात् "ब्रह्म" वेदविद्या को कहते हैं इस लिये जो उसके सीखने का व्रत किया जाता है उसको "ब्रह्मचर्य्य" तथा उस व्रत के पूर्ण करने वालेको "ब्रह्मचारी" कहते हैं, ऐसा ही सनतसुजात मुनि ने महाभारत उद्योगपर्व में कहा है।

यजुर्वेद अ० ११ मं० ३५ में लिखा है कि विद्वान् मनुष्यों को चाहिये कि जगत् में दो कर्म निरन्तर करें प्रथम ब्रह्मचर्य्य और जितेन्द्रियता आदि की शिक्षा से शरीर को रोग रहित बल से युक्त पूर्ण अवस्था वाला, दूसरे विद्या तथा क्रिया की कुशलता से आत्मा का बल अच्छे प्रकार से साधे कि जिससे सब मनुष्य शरीर और आत्मा के बल से युक्त हो कर सब काल में आनन्द भोगें—

सीद होतः स्व उ लोकेचिकित्वान्त्सादया यज्ञं॑ सुकृतस्ययोनौ।
देवा वीर्देवान्हविषा यजास्यग्ने बृहद्यजमाने वयोधाः॥

ऋग्वेद अ०२।अ०७।व०८।मं०२।अ०३।सू० २७ मं० १० में लिखा है कि विना ब्रह्मचर्य्यधारणकिये कदापि पूर्ण आयु वाले नहीं होते—

य० अ० २१ मं० में लिखा है कि जैसे प्रसिद्ध अग्नि, बिजली, पेट का अग्नि, बड़वानल ये चार और प्राण, इन्द्रियां तथा गाय आदि पशु सब जगत् की पुष्टि करते हैं वैसे ही मनुष्यों को ब्रह्मचर्य्य आदि से अपना और दूसरों का बल बढ़ाना चाहिये—

त्वष्टा॑ तुरीपो॒ऽअद्भु॑त इन्द्राग्नी पुष्टिवर्धना।
द्विप॑दा छन्द॑ इन्द्रियमु॒क्षा गौर्न वयो॑ दधुः॥

और य० अ०२९ मं० ४९ में कहा है कि जो मनुष्य ब्रह्मचर्य्य, औषधी, पथ्य और सुन्दर नियमों के सेवन से शरीरों की रक्षा करें तो उनके शरीर दृढ होते हैं और जिस प्रकार शरीरों का पृथ्वी आदि का घर है उसी भांति जीव का यह शरीर घर है जैसा कि—

ऋजीते परि वृङ्ग्धि नोऽश्मा भवतु नस्तनूः ।
सोमो अधि ब्रवीतु नोऽदितिः शर्म यच्छतु ॥

इसके उपरान्त चार आश्रम चार प्रयोजनों के लिये परमात्मा ने नियत किये हैं उनमें सब से प्रथम ब्रह्मचर्य्य आश्रम विद्या और शिक्षा के ग्रहणार्थ है द्वितीय गृहस्थाश्रम जो धन के सञ्चय और तृतीय वानप्रस्थ तप के अनुष्ठान के और चौथा आश्रम संन्यास लेकर वेदादि विद्या और धर्म के नित्यप्रकाश करने के लिये जैसा य० अ० १२ मं० १८ में कहा है—

दिवस्परि प्रथमं जज्ञे अग्निरस्मद् द्वितीयं परि जातवेदाः ।
तृतीयमप्सु नृमणा अजस्रमिन्धान एनं जरते स्वाधीः ॥

इसलिये चारों आश्रमों के यथावत् होने के निमित्त ब्रह्मचर्य्य आश्रम का पूर्णरूप से पालन करना योग्य है ॥

अथर्ववेद का० ११ अनु० ३ व० १५ में लिखा है कि सब जीवों के प्राणों की रक्षा करने वाला मुख्य ब्रह्मचर्य्य व्रत है इसी से दुःखों की निवृत्ति होती है—

पृथक् सर्वे प्राजापत्याः प्राणानात्मसु बिभ्रति ।
तान्त्सर्वान्ब्रह्म रक्षति ब्रह्मचारिण्य भृतम् ॥

ऐसा ही शतपथ का० ११ प्र० ३ वा० क० २ में व्यास जीने कहा है, कपिल मुनि का वाक्य है कि इसी के बल से मनुष्य ऋषि लोक को जाता है, सनतसुजात का वचन है कि ब्रह्मचर्य व्रत धारण करने वालों को मोक्ष प्राप्त होता है, ऐसा ही मनुजी महाराज ने भी कहा है।

प्रश्नोपनिषद् में लिखा है कि जो मनुष्य बाल्यावस्था से ब्रह्मचारी रहकर तपस्या करता है उसको इसी जन्म में ब्रह्मज्ञान होजाता है, ऐसेही श्रीकृष्ण महाराज ने गीता के ५ अध्याय के २८ श्लोक में लिखा है कि जो मनुष्य मन बुद्धि से जितेन्द्रिय होते हैं वही जीवन्मुक्त हैं।

भीष्मपितामह ने कहा है कि ब्रह्मचारी को सब लोकों की गति होजाती है, शुकदेव जीने राजा जनक से कहा है कि जिसने ब्रह्मचर्य्य आश्रम में चित्त की शुद्धि की है उसी को अन्य आश्रमों में आनन्द

मिलता है, छान्दोग्य उपनिषद् में लिखा है कि जिस कर्म को कर्मकाण्डी लोग यज्ञ कहते हैं वह ब्रह्मचर्य्य ही है, जिसको इष्ट कहते हैं वह भी ब्रह्मचर्य्य ही है, जो वेदोक्त कर्मों को करना चाहें वह भी ब्रह्मचर्य्य है, मौन भी इसी को कहते हैं, पातञ्जलि योगसूत्र में लिखते हैं कि ब्रह्मचर्य्य से वीर्य लाभ होता है—

"ब्रह्मचर्य्य प्रतिष्ठायां वीर्य्यलाभः"

मान्यवरो! इसी ब्रह्मचर्य के प्रताप से मनुष्य देवता तथा मुनि होते हैं, यही शरीर का उत्तम तप है, यही अकाल मृत्यु को जीतता है, इसी कारण श्रीकृष्ण महाराज ने सञ्जय से कहा है कि इन्द्र ने देवताओं में उत्तम होने के अर्थ ब्रह्मचर्य व्रत किया था, देखो गौतमस्मृति में लिखा है कि विना ब्रह्मचर्य्य के आयु, तेज, बल, वीर्य, बुद्धि, श्री धनादि का नाश होजाता है जैसा कि—

आयुस्तेजो बलं वीर्यं प्रज्ञा श्रीश्च महायशः।
पुण्यं च मत्प्रियत्वं च हन्यतेऽब्रह्मचर्य्यया॥

अमृतसिद्ध नामक ग्रन्थ में लिखा है कि जो ब्रह्मचारी नहीं है उस को कभी सिद्धि नहीं होती वह सदा जन्म मरणादि क्लेशों को भोगता रहता है—

असिद्धं तं विजानीय यान्नरब्रह्मचारिणम्।
जरा मरणसंकीर्णं सर्वक्लेशसमाश्रयन्॥

इसके उपरान्त यह भी लिखा है कि जिस पुरुष के इन्द्रिय द्वारा वीर्य्य चलायमान रहता है उसका चित्त भी सदा चलायमान रहता है—

बिन्दुश्चलति यस्याङ्गे चित्तं तस्यैव चञ्चलम्।

चरक से प्रकट होता है कि पूर्व ऋषिगण इसी रसायन का सेवन कर अपनी आयु को बढ़ाते थे, इसी लिये उन ऋषियों ने वेदानुकूल मनुष्यमात्र के लिये यही उपदेश किया कि यदि तुम को आयु बढ़ाना है तो इसी ब्रह्मचर्य्य का सेवन करो, जैसा कि चर० चि० आ० १ पाद १ में लिखा है—

ब्राह्मं तपो ब्रह्मचर्य्यं चेरुश्चात्यन्तनिश्चयाः ।
रसायनमिदं ब्राह्ममांयुष्कामः प्रयोजयेत् ॥

प्रियवरो ! पूर्ण आयु तथा कल्याण का दाता नीरोगता प्रदान करने वाले मनको प्रफुल्लित रखने वाला सब पुण्यों में उत्तम ब्रह्मचर्य्य ही है जैसा कि चरक में लिखा है–

पुण्यतममायुः प्रकर्षकरं जराव्याधि प्रशमनं।
ऊर्जस्करममृतं शिवं शरण्यमुदातं मतः
श्रोतु मर्हथो पधारयितुम्र प्रकाशयितुञ्च ॥
प्रज्ञानुग्रहार्थमार्षं ब्रह्मचर्य्यम् ॥

सच पूछो तो शरीर में सब खेल धातु अर्थात् मनी रूपी राजाके हैं, जब इसकी उपरोक्त प्रकार से रक्षा नहीं होती फिर भला किस प्रकार शरीररूपी वृक्ष में धर्म काम मोक्षादि फल लग सकते हैं–कदापि नहीं, जिस प्रकार जब सेना का राजा भागजाता है तब उसकी सर्व प्रकार से दुर्दशा होती है, उसी भांति नाक, कान, हाथ, पांव, नेत्र, त्वचा, लिङ्ग,गुदा,जीभ, वाणी-इन दश रिसालों की शरीररूपी सेना से जब वीर्य्यरूपी राजा निकल जाता है तो यह सब रिसाले जिधर जिसकी इच्छा होती है चले जाते हैं, अर्थात् नाक, कान, नेत्र अपना कार्य्य करने के योग्य नहीं रहते, फिर भला बल पौरुष पराक्रम धैर्य्य ज्ञान आदि सुख मिलसकते हैं–कदापि नहीं !

तो वर्त्तमान् समय में ब्रह्मचारी के माता पिता आचार्य्य कुछ सुध नहीं लेते वरन नाम तक भी नहीं जानते कि ब्रह्मचारी किसको कहते हैं और न वह उनके लाभों को यथावत् जानते हैं क्योंकि वह आप भी ब्रह्मचारी नहीं बने, न सत्य शास्त्रों का पठन किया, न उन को वर्त्तमान् समय के नाममात्र के आचार्य्यों ने समझाया वरन उक्त तीनों न्यून अवस्था में विवाह होना उत्तम जानते हैं, वह कहते हैं। कि आज हमारे ललुआ के मुनुआ होजावे तो हमारे नेत्रोंको आनन्द मिले और चैन आवे, वेद पढ़ाकर हमको फकीर थोड़ाही बनाना है,

इसी कारण यज्ञोपवीत के समय वेदारम्भ का नामही रहगया है, जब हमारे देश के माता पिता आचार्य्यों की यह दशा होगई तबही तो भारत रसातल को चलागया, यहां न कोई वेद पूछता है न शास्त्र, फिर क्या है देखलो क्या था क्या होगया, मुख्य कारण ब्रह्मचारी होकर विद्या पढ़ना ही है, क्योंकि वीर्य्य शरीर में पकने से उत्साह, उत्साह से विद्या, विद्या से ज्ञान, ज्ञान से धर्म, धर्म पर चलने से सर्व प्रकार के यथावत् सुख मिलते हैं, वही पदार्थविद्या में उन्नति करसकता है, वही सब आनन्द तथा परमानन्द अर्थात् मोक्ष सुख को पाता है, क्योंकि विना ब्रह्मचर्य्य सेवन के काया और विद्या दोनों का नाश होजाता है फिर सुख कैसा ? ।

हे सुजनो ! जिसके शिर पर काम सवार होजाता है वह तृणसे भी हलका होजाता है, राजपाट खोता तथा प्रतिष्ठा और मान को धूलमें मिलाकर संसार में अपकीर्त्ति पाता है, परलोक में भी दण्डभागी होता है, वन वन फिरता है, नदी नाले लांघता है ॥

इसी काम ने रावण को किस प्रकार नाच नचाये, अन्तको दुर्दशा से मारा गया, तारा ( सुग्रीव की स्त्री ) के हरण में बालि की मृत्यु हुई, द्रौपदी के हरण से कीचक को वध हुआ, मजनू को इसने किस प्रकार लिया, भारतवासियों ने भी इसके फन्दे में फंसकर सर्वस्व खोदिया, राजा पुरूरवा भी उर्वशी अप्सरा की प्रेमरूपी पाश में फंस कर तहस नहस होगया ।

प्राचीन इतिहासों के अवलोकन से स्पष्ट प्रकट है कि पूर्व समय में भारतवासी जन अपनी योग्यता तथा निपुणता में समस्त भूमण्डल में अद्वितीय तथा अपूर्व गिनेजाते थे ।

यही भारत जो वर्त्तमान् समय में अविद्या के समुद्र में डूबाहुआ है प्राचीन समय में विद्या के प्रकाशसे सूर्य्य के समान दीप्तमान होरहा था, यहां की विद्यारूपी नदी ने देश देशान्तरों को सींचकर हराभरा कर रक्खा था यहां तक, कि मिश्र यूनान के प्राचीन निवासी जो गणित वैद्यक ज्योतिष आदि विद्याओं के उत्पन्नकर्त्ता समझे जाते हैं उन आर्य्यों के शिष्य थे कि जिन से प्रथम इस संसार में किसी दूसरी क़ौम

की उत्पत्ति इतिहासों से प्रकट नहीं होती, उन की संस्कृतविद्या की लालित्य और मधुरता प्रकट है, व्याकरण की अपूर्वता विदित है, शिल्प तथा पदार्थविद्या में जो उस समय उन्नति थी उसका वर्णन करना कठिन है, विश्वकर्म्मा के बनाये हुये पुष्पकविमान कि जिन पर श्रीरामचन्द्र जी लङ्का से अयोध्या को आकाशमार्ग होकर आये थे कि जिन के सम्मुख रेलादि कोई आश्चर्य्य की बात नहीं है, इन्हीं महात्माओं ने सूत कातने का चरख़ा कोल्हू हल इत्यादि, मयदैत्य ने राजा युधिष्ठिर के यहां सुधर्मा नाम सभा ऐसी अपूर्व बनाई थी कि जिसमें जल के स्थान पर थल, तथा थल की जगह जल जान पड़ता था, तत्पश्चात् इस भूमि के गुणियों ने सूक्ष्मदर्शक दूरदर्शकयन्त्र धर्मघड़ियां तथा जेबी घड़ियां तथा कलों के द्वारा बोलने वाले पक्षी आदि अद्भुत अथवा अनोखे यन्त्रकला बनायेथे-वैद्यकशास्त्रको अश्वनीकुमार व धन्वन्तरि ने मनुष्यों के सुख चैन तथा आरोग्य रहने के लिये बनाया था कि जिस में निघण्टुनिदान व चिकित्सा का ऐसा वर्णन किया कि जिनको पढ़कर यूनान वालों ने नाम पाया, इस विद्या में चरक, सुश्रुत, वाग्भट्टादि आचार्यों ने भी बड़े २ अपूर्व ग्रन्थ रचे, ज्योतिषविद्या भी ऐसी है कि जिसकी समता दृष्टि नहीं आती, ज्योतिष में आकाश व पृथ्वी विषयक दो प्रकार का ज्ञान है, आकाश विषयक वह ज्ञान है कि जिसमें ग्रह नक्षत्रादिकों का प्रमाण, चाल, ग्रहण होने के कारण आदि का वर्णन है, पृथ्वी विषयक ज्ञान में पृथ्वी पहाड़ नदी आदिका वृत्तान्त विदित होता है, ज्योतिष में गणित मुख्य है जो समस्त विद्याओं में उपयोगी है, जिसको 'पितामह' तथा 'भास्कराचार्य' ने निकाला है।

मीमांसाशास्त्र को जैमुनि ने, वैशेषिक को कणाद मुनि ने, योग को पतञ्जलि ने, सांख्य को कपिल देव तथा वेदान्त को व्यास जीने निर्माण किया, जिनमें से आत्मविद्या के जाननेवाले योगीजन दूर दूर से बातें करते थे नाना प्रकार की शक्ति रखते थे, क्योंकि योग ही के द्वारा वह मन की वृत्तियों को रोक अपने आधीन करलेते थे।

गानविद्या में भी पूरी योग्यता रखते थे, क्योंकि इन्होंने आठ राग चौंसठ रागनियां निकाली थीं जिनके ताल स्वर न्यारे २ थे, यही

कारण है कि इनके गान में जो रस आता है वह किसी देश के गान में नहीं आता है, ऐसे ही युद्धविद्या में बड़ी विज्ञता रखते थे, जो सालून दल गन इत्यादि शस्त्रों से लड़ते थे, तदुपरान्त वह विषभरी वायु से अरि सेनाओं को लपेट कर पवन में भयङ्कर शब्द उत्पन्न करके उन को विध्वन्स कर डालते थे और आकाश में डरावनी सूरत बनाकर शत्रुओं को भयभीत करते थे, सच तो यह है कि इस भूमि में पाणिनि, कात्यायन, पतञ्जलि, यास्क, गोतम आदि तत्ववेत्ता, कालिदास भवभूति बाणादि कवि शिरोमणि, धन्वन्तर्यादि आयुर्वेद चिकित्सक, अर्जुन भीम धनुर्विद्या में, गान विद्या में गन्धर्वसेन नारदादिक, गणितज्ञों में भास्कराचार्य्य, योगीश्वरों में श्रीकृष्ण, उपदेशकों में व्यास जी सरीखे, सत्य बोलने में युधिष्ठिर महाराज धर्मात्मा क्षत्रिय, जितेन्द्रियों में भीष्म पितामह, सुविज्ञ गुरु द्रोणाचार्य, निर्लोभ दानियों में कर्ण, विचारशीलों में विदुर महाराज, पिता के आज्ञाकारी सर्वज्ञ रामचन्द्र सरीखे, धर्मपालन में राजा हरिश्चन्द्र सरीखे, वाक्य पूरा करने में राजा बलि सरीखे, इसी प्रकार स्त्रियों में सीता, अनुसुइया, द्रौपदी, दमयन्ती गार्गी इत्यादि, धुरन्धर पूर्ण गुणवान विद्वान् अनेक मार्ग के दिखलाने वाले सच्चे निपुण भक्त इस भारतभूमि में होगये हैं।

हे प्यारे सुजनो! यह सब हम तुम ने मैथुन में खोदिया क्योंकि जैसा हमने वीर्य का नाश मारा वैसाही हमारा नाश मारागया, विचार की बात है कि जिस वीर्य्य के निकलने के आनन्द में हाड़ों की माला बनजाते हैं भला उसके डाटने के आनन्दों को कौन वर्णन करसकता है।

इन उपरोक्त गुणों को जान अपने २ पुत्र पुत्रियों को यथावत् ब्रह्मचर्य्य रहने के अर्थ तन मन धन से उनकी रक्षा कर विद्या पढ़ाओ, आप भी ऋतुगामी होने की टेव डालो कि जिस से उनको भी रुचि हो, सदा उनको वीर्य के डाटने तथा विद्या के पढ़ने के लाभ सुनाते रहो, कभी २ भीम कर्ण हनूमान अङ्गदादि बली पुरुषों के चित्र दिखाते रहो, उनको प्रतिदिन सत्यशास्त्रों में से यहां की विद्या तथा गुण आदि के व्याख्यान भी सुनाते रहो, कि हे ब्रह्मचारी तेरी सकल कामना अथवा मनोरथ अखण्ड ब्रह्मचर्य्य सेवन तथा विद्याध्ययन से ही पूर्ण

होंगे, इससे हे पुत्र पुत्रियो ! तुम इस तप को मनसा वाचा कर्मणा से पूर्ण कर विद्या ग्रहण करो जिससे तुम्हारा नाम, यश कीर्त्ति बुद्धि, पराक्रम, तेज, बल आदि की प्रशंसा हो, तुम नाना प्रकार के आनन्द प्राप्त करो, तुम्हारे कुल कुटुम्ब का नाम हो, इस तप के पूरा करने के अर्थ निम्नलिखित आज्ञाओं पर सदा आरूढ़ होकर इस व्रत को निर्विघ्न समाप्त कर भारत का उद्धार कीजिये।

## ब्रह्मचारियों को शिक्षा—

हे ब्रह्मचारी ! तुम उबटन तथा सुगन्धित पदार्थों को शरीर में न लगाओ, पुष्पों की माला तथा शरीर की शोभा देने वाले तिलक छापादि को धारण न करो, नाचने गाने की ओर ध्यान न दो, मनुष्यों के समूह में गाने या सुनने का स्वभाव न डालो क्योंकि ऐसे विद्यार्थियों का चित्त पठन पाठन में नहीं लगता इसलिये धर्मशास्त्र के कर्त्ताओं ने जनगोष्ठी का निषेध किया है, इसके पश्चात् परीक्षा से भी जानागया है, गप्पी, जप्पी, तप्पी, इन तीन प्रकार के विद्यार्थियों को विद्या नहीं आती, अतः तुम इधर किञ्चित् ध्यान न दो, रात्रि में अकेला सोवे, सर्व प्रकार से वीर्य्य की रक्षा करता रहे, क्योंकि इस समय की रक्षा करने से मरण तक कोई रोग प्रबल नहीं होता, कहा भी है कि "जो बिन्द को मारेगा, वह जिन्द को पछाड़ेगा" अतः स्त्री का ध्यान उसकी वार्त्ता, स्पर्श, क्रीड़ा, दर्शन, आलिङ्गन, एकान्त वास समागम इन आठ प्रकार के विषयों को छोड़देना चाहिये, जैसा कि कहा गयाहै—

स्मरणं कीर्त्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम् ।
संकल्पोध्यवसायश्च क्रियानिष्पत्तिरेवच ॥
एतन्मैथुनमष्टांगं प्रवदन्ति मनीषिणः ।
न ध्यातव्यं न वक्तव्यं न कर्त्तव्यं कदाचन ॥
एतैः सर्वोविनिर्मुक्तो यतिर्भवति ते नरः ॥

इन सब से बचने का उपाय यही है कि विषयों की बातों को न सुने न ऐसे मनुष्यों के पास बैठे, न ऐसे स्थानों में जावे जहां स्त्रियों

के झुण्ड आते जाते हों, न कभी उन की कथा कहानियों को सुने यदि स्त्री सम्मुख आजावे तो आप अपनी दृष्टि नीचे करले न कभी किसी सुन्दर स्त्री का हृदय में स्मरण करे, न कभी स्त्रियों के चित्र अर्थात् तसवीर को देखे, यथा–

न संभाषयेत्स्त्रियं काञ्चित् पूर्वदृष्टां च न स्मरेत् ।
कथां च वर्जयेत्तासां न पश्येत् लिखितामपि ॥

वर्त्तमान काल में बहुधा सेठ साहूकारों के कमरों में स्त्रियों की तसवीरें टङ्गी रहती हैं इससे सन्तानों को उपरोक्त हानियां होती हैं, अंतः बुद्धिमान् पुरुषों को कदापि स्त्रियों के चित्रों को न लटकाना चाहिये, प्यारे ब्रह्मचारियो तुम आलस्य या प्रमाद से सन्ध्योपासन तथा अग्नि-होत्रादि नैमित्तिक कर्मों को कभी त्याग न करो, अति खट्टा अमिली आदि तीखा, लालमिरच आदि कसैला क्षार लवणादि तथा रेचक जमालगोटा आदि पदार्थों को न खाओ, नित्य आहार विहार से युक्त रहकर विद्या ग्रहण करना ही अपना अभीष्ट समझो, जब तक विद्या पूर्ण न हो तब तक ब्रह्मचर्य को खण्डित न करो, आचार्य की सेवा तथा टहल नम्रतापूर्वक सदा करते रहो उनके उपदेश के अनुसार सदा अपने आचरण को सुन्दर बनाये रहो, क्रोध ईर्षा द्वेष आदि को त्याग सत्यसम्भाषण आदि उत्तम गुणों को धारण करो ।

तदुपरान्त अपने अमूल्य समय को मिथ्या खोना अभीष्ट नहीं, क्योंकि वह लाखों की ढेरी करने पर भी फिर हाथ नहीं आता जैसा कि कहा है–

"गया वक्त फिर हाथ आता नहीं"–इस विषय को यदि अधिक देखने की इच्छा हो तो मेरे बनाये हुए अनमोलरत्न नामी पुस्तक को देखलो ।

इसके उपरान्त सुस्त बैठे रहना तथा कुछ काम न करना निर्बुद्धि ही नहीं वरन उसके मन के दोष भी प्रकट होते हैं, और विडम्बन से समय को काटने से अनेकान बुराइयां उत्पन्न होजाती हैं क्योंकि ऐसे आलसी जन जो कुछ कार्य नहीं करते थोड़े ही दिनों के पश्चात् निकम्मे होजाते हैं ।

इसलिये प्रत्येक को उचित है कि बुद्धिमानी के साथ समय को शुभ कार्यों में व्यतीत करे कि जिससे किसी प्रकार की हानि न हो, अपने समस्त कार्य नियत समय पर करना योग्य है और शरीर की आरोग्यता और मन बहलाने के अर्थ समय नियत कर दिया है प्रत्येक मिथ्या खेल तमाशे तथा गप शपन मारने के अर्थ शिक्षा की है, उसी प्रकार तुम भी समय को व्यतीत करो न कि वर्त्तमान की भांति मिथ्या थोथे धन्धे में व्यय करो, उत्सवों और खुशियों में तो समय की कुछ भी प्रतिष्ठा नहीं होती जहां तहां नशे खेल कूद व तवले, सारङ्गी, रण्डी या लौंडे के नाच या नक्कीमूठ या और कोई ऊट पटाङ्ग काम में व्यय किया जाता है कि जिनके नशे सालभर बने रहते हैं।

मान्यवरो! यह वार्त्ता सम्पूर्ण जन जानते हैं कि मनुष्य जैसी सङ्गति में रहता है, वैसाही होजाता है, ऐसा ही हितोपदेश और भर्तृहरि शतक में कहा है कि जल की बूंद तत्ते लोहे पर पड़ती है तो उसका चिन्ह भी नहीं रहता और वही बूंद कमल के पत्ते पर पड़कर मोती सी दीखती है और स्वान्ति योग से सीपी में पड़कर मोती होजाती है अतः समस्त ग्रन्थों में उत्तम जनों की सङ्गति करने की आज्ञा है। देखिये यजुर्वेद अध्याय १९ मन्त्र ३८ में लिखा है–

अग्न आयूंषि पवस आसुवोर्जमिषं च नः।
आरे बाधस्व दुच्छुनाम्॥

पितादि को योग्य है कि अपनी सन्तानों को दुष्टों के सङ्ग से पृथक् रख श्रेष्ठों के सत्सङ्ग में प्रवृत्त कराके धार्मिक तथा चिरञ्जीव करें जिस से वे वृद्धावस्था में भी अप्रियाचरण कभी न करें, शुक्रनीति अध्याय १ में लिखा है कि उत्तम जनों के सत्सङ्ग से सुख व अर्थ की प्राप्ति होती है, विदुरनीति में विदुर जी ने धृतराष्ट्र को उपदेश किया है कि मनुष्यों को सदा उत्तम पुरुषों का ही सत्सङ्ग करना चाहिये, प्रयोजन सिद्ध करने के अर्थ मध्यम पुरुषों के पास भी चलाजावे परन्तु कल्याण की इच्छा रखने वाला पुरुष नीच का सङ्ग कदापि न करे, क्योंकि मनुष्य नीचों की सङ्गति से नीच होजाता तथा उनकी बुद्धि सब नष्ट हो

जाती है जिस से उन की उन्नति कभी नहीं होती और प्रशंसा का नाश होजाता है इस से उनका गौरव भी जाता रहता है, उद्योगपर्व अध्याय १० में भी सज्जनों की सङ्गति करने की आज्ञा दी है, मान्यवरो भर्तृहरि जी ने कहा है कि वन तथा पर्वतों पर रहना अच्छा पर मूर्ख के साथ इन्द्रभवन में रहना अच्छा नहीं, महात्मा शुक्र व चाणक्य ने अपनी नीतों में वर्णन किया है कि काले सर्प का सङ्ग अच्छा है परन्तु दुर्जन का नहीं, हितोपदेश में लिखा है कि खल कभी सीधा नहीं होता चाहे उसकी नित्य सेवा करो, जैसे कुत्ते की पूंछ चिकनाने व मलने से सीधी नहीं होती इस के उपरान्त खल धनवानों को अपने प्रयोजन के लिये दुराचारी कर डालते हैं, इसी कारण विष्णुशर्मा ने कहा है प्राण त्यागना अच्छा, पर नीचों के पास जाना अच्छा नहीं, यथा–

वरं प्राणत्यागो न पुनरधमानामुपगमः ।

मान्यवरो ! मनुष्य जन्म का उत्तम फल विना सत्सङ्ग के नहीं मिलता इसी से उसका अन्तःकरण शुद्ध होता है, धर्म अर्थ काम मोक्ष भी सत्सङ्ग से ही प्राप्त होते हैं यथार्थ में सत्सङ्ग ऐसी ही औषधि है जिस से मनुष्य तीनों तापों से छूटकर आनन्दधाम को पाते हैं, भर्तृहरि तथा चाणक्य ने लिखा है–चन्द्रमा व चन्दन दोनों की शीतलता प्रसिद्ध है परन्तु सज्जन सत्सङ्ग इनसे भी अधिक शान्ति का देनेवाला है, अर्थात् इन से सांसारिक अथवा पारलौकिक सर्व प्रकार के आनन्द प्राप्त होते हैं–

चन्दनं शीतलं लोके चन्दनादपि चन्द्रमा ।
चन्दनाच्चन्द्रमश्चैव शीतला साधु सङ्गतिः ॥
साधूनां दर्शनं पुण्यं तीर्थभूता हि साधवः ।

ऐसे ही सज्जनों के सत्सङ्ग के अनेकान गुण हैं देखो उत्तम पुरुषों के सत्सङ्ग से मूर्ख, कुमार्गी, ज्ञानी महात्मा होजाते हैं, वाल्मीकि दुराचारी हिंसक से ऋषि, नारद जो कहारी के पुत्र थे देवऋषि होगये, महाशयो क्या यह सत्सङ्ग का फल नहीं है कि महा नास्तिक का

बेटा प्रह्लाद परम आस्तिक तथा विद्वान् हुआ, इस कथन का तात्पर्य यही है कि उत्तम सङ्गति से उत्तम तथा नीच से नीच हो जाता है शान्ति पर्व में महात्मा भीष्म ने तथा विदुरनीति में विदुर जी ने कहा है कि जिस में क्षमा धृति अहिंसा इन्द्रियनिग्रह धीरज, स्थिरता संतोष दया शील कृतज्ञ इत्यादि गुण हों वही श्रेष्ठ है, ऐसा ही श्रीमद्भागवत स्कंद ३ अध्याय २५ श्लोक २० में कहा है तथा भर्तृहरि जी ने भी कहा है कि जिस प्रकार सूर्य कमल को, चन्द्रमा कमोदिनी को खिलाता है, मेघ विना मांगे पानी देते हैं उसी भांति श्रेष्ठजन विना कहे उपकार करते हैं, शान्तिपर्व अध्याय १०३ में बृहस्पति ने इन्द्र से कहा कि जो परोक्ष में दोषों को कहे उसको दुष्ट जानना चाहिये, श्रीरामचन्द्र ने भरत से तथा विदुर जी ने विदुरनीति में कहा है कि जिस में सहन, विद्या, त्याग, दान वचन की रक्षा नहीं वही दुष्ट है।

प्रिय सज्जन पुरुषो उपरोक्त कथन से प्रत्यक्ष प्रकट होगया कि मनुष्य का कल्याण सत्पुरुषों के ही सत्सङ्ग करने से हो सकता है, परन्तु वर्तमान काल में उन पुरुषों का सत्सङ्ग किया जाता है जिन में न विद्या न तप न ज्ञान न शील न गुण न धर्म, ऐसे ही मनुष्य गुरु अध्यापक व आचार्य नियत किये जाते हैं, मित्रता की भी पदवी उन को दीजाती है कि जिन को भर्तृहरि जी ने पशु के समान माना है, यथा—

येषां न विद्या न तपो न दानं,
ज्ञानं न शीलं न गुणो न धर्मः।
ते मृत्युलोके भुविभार भूता।
मनुष्यरूपेण मृगाश्चरन्ति॥

इसलिये मृगतृष्णा के समान संसार को क्षण में नष्ट होनेवाला जान धर्म व सुख के लिये सज्जनों का सत्सङ्ग करो क्योंकि प्राणीमात्र की प्रतिष्ठा गुणों से होती है न ऊंचे आसन पर बैठने से क्या कोठे के ऊपर के भाग में स्थित कौआ गरुड होजाता है कदापि नहीं—इसके उपरान्त उन्हीं का सदा विजय राज्य—श्री प्रतिष्ठा, बड़ी अवस्था, बल विद्या होती है जो अपने अधिष्ठाता सत्यवादी सज्जनों की शिक्षा में स्थित रहते हैं जैसा य० अ० २६ मं० ४६ में उपदेश है—

स्वादुषꣳसदः पितरो वयोधाः कृच्छ्रेश्रितः शक्तीवन्तोगभीराः।
चित्रसेना इषुबला अमृध्राः सतोवीरा उरवो व्रातसाहाः ॥

इसलिये परमपिता परमात्मा की आज्ञा तथा सदाचार के अनुकूल सज्जनों की सङ्गत करो जिससे तुमको धन धान्य दीर्घायु आदि सुख मिल सकते हैं, जैसा कि यजुर्वेद अ० ३५ मं० १६ में लिखा है—

अग्न आयूꣳषि पवस आ सुवोर्जमिषं च नः।
आरे बाधस्व दुच्छुनाम् ॥

हे प्यारे सुजनो और ब्रह्मचारियो! इस प्रकार की सङ्गति करने से मनुष्य के हृदय कमल की भांति प्रफुल्लित होजाते हैं, अज्ञान अन्धकार इस प्रकार भाग जाते हैं जैसे सिंह की गर्ज सुनकर पशुपक्षी पलायमान होजाते हैं, अतः तुम भी इस समय को पूर्व भारतवासियों की भांति नाना कला कौशल्य सीखने उपदेश सुनने समाचारपत्र तथा अनेकान प्रकार की पुस्तकें पढ़ने आदि सुसङ्गति में व्यय करो कि जिस के प्रभाव से उपरोक्त गुण तुम में भी आजावें, देखिये वर्त्तमान् समय में अंगरेज़ बहादुर समय की कैसी प्रतिष्ठा करते हैं, प्रत्येक मनुष्य एक घड़ी पास रखकर उसके अनुकूल नियत समयों पर उत्तम उत्तम कार्य्य कर आनन्द उड़ाते तथा सुसङ्गति ही में अपनी २ आयु को व्यतीत करते हैं, जिसके प्रभाव से कैसे जितेन्द्रिय विद्वान् होरहे हैं, इनका एक पलमात्र भी मिथ्या नहीं जाता।

इसलिये तुम निन्दित—भीरू अपने शरीर के नाश करनेवाले उद्यमहीन, आलसी, मूढ़ और दरिद्री की कभी सङ्गति न करो जैसा य० अ० २० मं० ३७ में कहा है॥

नराशꣳसः प्रतिशूरोमिमानस्तनूनपात्प्रतिं यज्ञस्यधामं।
गोभिर्वपावान्मधुना समञ्जन्हिरंण्यैश्चन्द्रीयजति प्रचेताः॥

प्यारे ब्रह्मचारियो! इन सब बातों को जान जिस भांति सब लोक सूर्य्यलोक का आश्रय करते हैं उसी प्रकार सब लोगों को श्रेष्ठ पुरुषका आश्रय करना चाहिये जैसा इसी अध्याय मं० ४१ में आज्ञा है॥

हे प्यारे ब्रह्मचारियो! यह बड़ा भारी काम है क्योंकि विना वीर्य रोके कुछ नहीं होसकता, यदि तुम को आरोग्य रहने, दीर्घायु होने, विद्वान् व बुद्धिमान् बनने, अथवा सुख से रहने की इच्छा हो तो तुम इस उपरोक्त लेख पर पूरा२ ध्यान दो, जब तक तुम्हारा मन से ध्यान न होगा तब तक माता पिता की शिक्षा यथावत् उपकार न कर सकेगी, क्योंकि जब तक तुम इसके गुण दोष जान कर अखण्ड ब्रह्मचारी बनने की कोशिश न करोगे तब तक उनकी रक्षा से जैसा चाहिये वैसा कार्य नहीं बन सकता, क्योंकि 'खेती खसम सेती'—खसम कहते हैं मालिक को खेती नाम खेत या वस्तु का है, तात्पर्य यह है कि विना मालिक के किसी वस्तु की यथावत् रक्षा नहीं हो सकती, ऐसे ही जब तुम अपने शरीर के मालिक हो यदि तुम को शरीररूपी खेती का ध्यान न हो तो क्या उन की रक्षा से पूर्ण प्रबन्ध होसकता है? कदापि नहीं।

इसलिये तुम कोई खोटा पाप न करो ऐसे कुसङ्गी विद्यार्थी वा दुष्ट मित्र के पास जाओ क्योंकि सङ्गत के लक्षण अवश्य कुछ न कुछ आते हैं, इन्हीं कारणों को जान सम्पूर्ण धर्मशास्त्र व वेदादि सत्य ग्रन्थों व मुनीश्वरों तथा वैद्यों (डाक्टर) आदि ने शुक्र अर्थात् धातु की रक्षा के अर्थ बड़े२ कालम के कालम भरे हैं तथा अपने उत्तम समय को लगाया है, देखिये क्या२ सत्योपदेश इस विषय में किये हैं कि जिनके अनुकूल चलने से सब पदार्थ मिलते हैं, तथा जिनकी आज्ञा न मानने अर्थात् जिनके अनुसार न चलने से क्या२ क्लेश भोगने पड़ते हैं कि जिनका पारावार नहीं, अतः हे ब्रह्मचारियो! विना तुम्हारे ध्यान दिये कार्य्य निर्विघ्नता पूर्वक पूर्ण नहीं होसकता, क्योंकि यदि माता पिता ने तुम्हारा विवाह न्यून अवस्था अर्थात् २५ वर्ष से प्रथम न किया परन्तु तुमने अन्य क्रियाओं से वीर्य्य को स्खलित कर दिया तो बतलाइये कहीं पूर्ण लाभ होसकता है? कदापि नहीं।

बहुधा बालक बालपन से दुष्टों की सङ्गत में पड़कर नाना भांति से वीर्य्य का नाश मार देते हैं जिससे थोड़े ही दिनों में उन की सूरत पीली होजाती है, आंखों में वह प्रकाश नहीं रहता, मांस ढीला

पड़जाता है, मन उदास रहता है, स्मरणशक्ति न्यून होजाती है, इसके उपरान्त प्रमेह, बवासीर आदि रोग होजाते हैं जिन से जन्म भर के आनन्दों पर पानी पड़जाता है।

हे प्यारे ! पुत्र पुत्रियो ! यदि आप को अपनी उन्नति सुख तथा सन्तानों का वैभव देखने की अभिलाषा हो तो इस शरीर को कामानल में हवन न कीजिये क्योंकि वीर्य्य रक्षा से सर्व प्रकार के सुख और आनन्द की प्राप्ति होती है जैसा हमने ऊपर वर्णन किया है, और किसी महात्मा ने कहा है—

शुक्रं तस्माद्विशेषेण रक्षमारोग्यमिच्छता।
धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलकारणम् ॥
चित्तायतनृणां शुक्रं शुक्रायत च जीवितम्।
तस्माच्छुक्रं मनश्चैव रक्षणीयप्रयत्नतः ॥

प्यारे सुजनो भारत के उद्धार करने की अभिलाषा करने वालो यदि आप का पूर्ण ध्यान इस बुड्ढे आर्यावर्त्त के सुधारने का है तो आइये इस पूर्वोक्त रसायन का सेवन कीजिये, फिर भारत सन्तान को यही अमृतपान कराकर उनके मस्तक तथा शरीर को बलिष्ट कर दीजिये फिर देखिये कैसा आनन्द आता है, हे परमात्मन् ! हम सब भारत-वासियों को दुःख भोगते बहुत दिन होगये अब आप हम को साहस का दान दीजिये जिस से हम सब इस उत्तम रसायन का पान कर कृत कृत्य हों।

——:※०※:——



# [ ४--विद्या ]

## विद्या उपार्जन-

प्रकट हो कि सन्तानों को उत्तम विद्या शिक्षा गुण कर्म स्वभाव आदि आभूषणों का धारण कराना माता पिता आचार्य तथा सम्बन्धियों का काम है, क्योंकि इन्हीं भूषणों से मनुष्य का आत्मा भूषित होता है, इसी से ज्ञान होता है, यह विद्या ही पशु अथवा मनुष्यों में अन्तर है, जैसा कि चाणक्य जीने कहा है-

आहारनिद्राभय मैथुनानि, सामान्य चैतानि नृणां पशूनाम् ।
ज्ञानं नराणामधिको विशेषो, ज्ञानेन हीनाः पशुभिः समानाः॥

इसके उपरान्त सोने चांदी के आभूषणों को शरीर में लादने से ज्ञान प्राप्त नहीं होता वरन अभिमानादि दोष उत्पन्न होजाते हैं, विषय रूपी जाल में फंसकर आत्मा शरीर दोनों का नाश मारदेते हैं जिससे भारत का पटरा होगया, अतः मैं इस स्थान पर आप को विद्या की महिमा सङ्क्षेप से सुनाता हूं कि विद्या क्या पदार्थ तथा उस से क्या आनन्द प्राप्त होते हैं, तथा पूर्व समय में उसकी क्या दशा थी ।

देखो यजुर्वेद अध्याय ४० मं० १४ में लिखा है कि जिससे मनुष्यों को सुख आनन्द मिलता है, उसी को विद्या कहते हैं-

विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥

श्वेताश्वेतरोपनिषद् में लिखा है जिसका नाश न हो उसको विद्या कहते हैं । पातञ्जल योगसूत्र पाद २ में लिखा है-

अनित्याशुचिदुःखानात्मसुनित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या ।

जिससे अनित्य को नित्य तथा नित्य को अनित्य अशुद्ध को शुद्ध तथा शुद्ध को अशुद्ध, दुःख को सुख तथा सुख को दुःख, अनात्मा को आत्मा तथा आत्मा को अनात्मा मानना यही अविद्या कहाती है ।

वैशेषिक में लिखा है कि अविद्या से विपरीत वस्तु को विद्या कहते हैं, जैसा कि—

## अविद्या च विद्या लिङ्गन् ।

प्रियवरो ! सत्यसम्भाषणादि तप तथा विद्या से ही मनुष्यों का कल्याण होता है, क्योंकि सत्यादि नियम करने से मनुष्य सर्व पापों से छूटजाता है, विद्या से सर्व सुखों की प्राप्ति होती है, अतः प्राचीन समय में तप की उन्नति तथा शरीर की पवित्रता के अर्थ ऋषियों ब्राह्मणों तथा गृहस्थों ने विद्या को अच्छे प्रकार पढ़ा था जिस प्रकार मनुजी ने मनुस्मृति के अध्याय ६ श्लोक ३० में लिखा है—

तपो विद्या च विप्रस्य निःश्रेयस्करं परम् ।
तपसा किल्विषं हंति विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥
ऋषिभिर्ब्राह्मणैश्चैव गृहस्थैरेव सेविता ।
विद्या तपो विवृद्ध्यर्थं शरीरस्य च शुद्धये ॥

भर्तृहरि जी ने कहा है कि विद्या मनुष्य की अतुलकीर्ति का हेतु तथा छिपा हुआ धन है, विद्या सुख को देने वाली तथा दूसरों को वश में करने वाली है, यह सब में उत्तम गिनीजाती तथा विदेश में निर्वाह करती है, यही राजाओं में सम्मान तथा प्रतिष्ठा पाने योग्य बनाती है ।

चाणक्य नीति में लिखा है कि श्रेष्ठ रूप, उत्तम अवस्था तथा उत्तम कुल में जन्म होने पर भी मनुष्य विना विद्या सुगन्ध रहित ढाक के फूल के समान शोभा नहीं देता, यथा—

रूपयौवनसम्पन्न विशालकुलसम्भवाः ।
विद्याहीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुकाः ॥

किसी महात्मा ने कहा है कि वेद का जानने वाला यदि दरिद्री हो तो भी उस मूर्ख से जो बहुधा रत्नों से संयुक्त हो श्रेष्ठ है, उत्तम नेत्र वाली स्त्री फटे वस्त्र पहरने पर भी उस नेत्रहीन स्त्री से जो नाना प्रकार के सुवर्ण के आभूषण धारण किये हो शोभायमान होती है यथा—

वरं दरिद्री यदि वेदपारगा न चापि मूर्खो बहुरत्नसंयुतः ।
सुलोचना जीर्णपटोपि शोभते न नेत्रहीना कनकैरलंकृता ॥

मनुस्मृति के अध्याय २ श्लोक ३५ में लिखा है कि मान्य करने के योग्य-धन, बन्धु, अवस्था, उत्तम कर्म, विद्या यह पांच स्थान हैं इन में विद्या सर्वोत्तम है अर्थात् विद्वान् की सब से अधिक प्रतिष्ठा होती है, यथा-

वित्तं बन्धुर्वयःकर्म विद्या भवति पंचमी ।
एतानि मान्यस्थानानि गरीयो यद्यदुत्तरम् ॥

भविष्य पुराण में लिखा है कि विद्या कामधेनु के समान फल देने वाली है, यह एक प्रकार का गुप्त धन है, भोजप्रबन्ध में लिखा है कि विद्या माता से अधिक समस्त आयु लालन पालन करती है, और माता केवल न्यून अधिक अवस्था ही में, इसी प्रकार पिता बालक को ऐसा उपदेश करता है जिससे उसका हित हो परन्तु विद्यारूपी पिता सम्पूर्ण आयु उपदेश करता है, जिस प्रकार पतिव्रता स्त्री अपने पति को सब प्रकार के दुःखों से बचाकर सुखी रखती है, उसी भांति विद्या सर्व प्रकार के क्लेशों से बचाकर सुख को देती है, यही जगत् में कीर्ति को फैलाती है, यही मोक्ष मार्ग बताती है ।

हितोपदेश में विष्णुशर्मा ने विद्या को अक्षय धन कहा है, विदुर महाराज ने तृप्ति का मूल कारण विद्या ही को कहा है, चाणक्य जी का वचन है कि विद्या से सर्वत्र पूजा होती है कुल तथा धन से नहीं इसके, पश्चात् विद्या से नम्रता, नम्रता से योग्यता योग्यता से धन, धन से धर्म, धर्म से सुख प्राप्त होता है तथा-

विद्या ददाति विनयं विनयाद्याति पात्रताम् ।
पात्रत्वाद्धनमाप्नोति धनाद्धर्मं ततः सुखम् ॥

महाभारत के शान्ति पर्व में पितामह ने कहा है-

" नास्ति विद्या समं चक्षुः"

विद्या के सामान संसार में कोई नेत्र नहीं, शुक्रनीति में लिखा है कि विद्यारूपी धन सब धनों से श्रेष्ठ है क्योंकि यह देने से न्यून नहीं होता किन्तु अधिकता को प्राप्त होता है । इसके उपरान्त जो विद्या के साथ अच्छा यत्न करते हैं वे धनवान होतेहैं जैसा य० अ० २१ मं० ४६ में कहा है-

"दधुरिन्द्रियंवसुनेने वसुधेयस्य व्यन्तु यज"

केनोपनिषद् में लिखा है कि "विद्यया विन्दतेऽमृतम्" अर्थात् विद्या ही से आनन्द की प्राप्ति तथा सब पदार्थों की वृद्धि होती है, ऐसा ही चरक में लिखाहै "विद्या वृंहणानाम्"।

अब तो आप को विद्या की महिमा प्रकट होगई, देखो यहवह पदार्थ है कि जिसका प्रकाश शरीर के साथ रहता है और जिसकी रोशनी सूर्य के समान वरन उससे भी अधिक समस्त देशों में फैलजाती है, यह वह अस्त्र है कि जिसपर शान रखने की आवश्यकता नहीं होती, किसी २ विद्वान् ने १४ विद्या तथा उन की ६४ कला लिखी हैं, परन्तु बहुधा गुणी जन अनेक विद्या बतलाते हैं, जिनके प्रभाव से यहाँ तथा परलोक में आनन्द प्राप्त करते हैं, इसी के बल से सत्पुरुषों के नाम युगानुयुग तक लिये जाते हैं, देखो विश्वकर्मा अथवा मय दैत्य जिन्हों ने शिल्प विद्या को प्रकाश किया, अश्वनीकुमार तथा धन्वन्तर ने वैद्यक को प्रकाश किया, पितामह ने ज्योतिष को, जैमिनि ने मीमांसा, कणाद ने वैशेषिक, गोतम ने तर्क, पतञ्जलि ने योग, कपिल ने सांख्य, व्यास ने वेदान्त को प्रकट किया कि जिन को मरे बहुत काल होचुका परन्तु इन के नाम आज तक प्रशंसा के साथ लिये जाते हैं और जो कोई इनको पढ़ते हैं वह विद्वान् होजाते हैं, जिनकी सर्वत्र प्रतिष्ठा होती है, राज्यसम्मान से भी अधिक मान्य होता है, जिस प्रकार चाणक्य मुनि ने नीति में लिखा है—

विद्वत्वं च नृपत्वं च नैव तुल्यं कदाचन ।
स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्रपूज्यते ॥

इसके उपरान्त जिन राजाओं ने विद्वानों का आदर सत्कार किया उन के राज्य में भी आनन्द रहा और उनके नाम भी आज तक चले आते हैं, भला ऐसा कौन मनुष्य है कि जिसने विक्रम तथा राजा भोज का नाम न सुना हो अथवा उनकी प्रशंसा न करता हो ।

इसके उपरान्त विद्या सकल आपदाओं को टालती है, यह विद्या रूपी धन चोर चुरा नहीं सकता, भाई बन्धु सहोदर बांट नहीं सकते,

अग्नि भी उसे जला नहीं सकता, मनुष्य के विपत्ति तथा दरिद्रता की दशा में विद्या ही पूरा साथ देती है जब कि भाई बन्धु स्त्री मित्र उस को त्याग देते हैं, सच पूछो तो विद्या अनमोल रत्न है, अतः जो मनुष्य अपनी प्यारी सन्तान को विद्या नहीं पढ़ाते वह मानो उनका सत्यानाश मारदेते हैं, क्योंकि विना विद्या के वह ईश्वर को नहीं जानता, शेख़ सादी ने कहा है—

कि—बे इल्म न तवां खुदारा शनाख़्त।

इसके अतिरिक्त यह भी जान लेना उचित है कि मूर्ख और विद्वान् के संग्राम में विद्वानों का ही विजय होता है जैसा मेघ और सूर्य्य के युद्ध में सूर्य्य का विजय होती है जैसा य० अ० ३३ मं० ६३ में लिखाहै—

**ये त्वाहि हत्ये मघवन्नवर्द्धन्ये शाम्बरे हरिवो ये गविष्टौ।**
**ये त्वा नूनमनुमदन्ति विप्राः पिबेन्द्र सोमꣳ सगणो मरुद्भिः॥**

य० अ० ३४ मं० ५१ जो प्रथम अवस्था में बड़े धर्मयुक्त ब्रह्मचर्य से पूरी विद्या पढ़ते हैं उन के न कोई चोर न दायभागी और न उन को भार होता है और मन्त्र ५२ में कहा है एक ओर सैकड़ों सेना और दूसरी ओर एक विद्या ही विजय देनेवाली होती है और ५३ मन्त्र कहा है जिस भांति पृथिवी आदि पदार्थ मेघ और परमेश्वर सब की रक्षा करते हैं वैसे ही विद्या और विद्वान् लोग सब को पालते हैं।

प्यारे सुजनो! यह वह बाग़ नहीं है जिस को पतझड़ सता सके यह वह दर्पण नहीं कि जिस को जंग चट करजाय, यह वह प्रकाश नहीं कि सूर्य्य उदय होते ही छिपजाय, वरन विद्या वह अंजन है जिसके लगाते ही कपाट के नेत्र खुल जाते हैं, यह वह जड़ाऊ आभूषण है कि जिस के शृङ्गार के देखने की अभिलाषा जी को भी होती है, यह वह अमृतरूपी जल है कि जिसे पान कर मनुष्य मनुष्यता के पद को पहुंचकर अमर होजाता है, यह वह बल है कि जिस बल से सिंह सर्प से दुष्ट जीव आधीन होकर रहते हैं, मुख्य तो यह है कि संसार रूपी सागर में विद्यारूपी नाव ही पार पहुंचाती है, क्योंकि मूर्ख संसार में आपत्ति का घर बनजाता, सदा अप्रतिष्ठित रहता, चिन्तारूपी ज्वाला में शरीर को लकड़ी की भांति जलाता रहता,

प्रतिदिन इस उस में ग्रसित रहता है, इस के उपरान्त बुद्धिमान् उसकी संगत से दूर भागते तथा उसको बुरी दृष्टि से देखते हैं, मूर्ख को न यहां किसी प्रकार का सुख मिलता है, न परलोक में, अतः इस संसार में स्त्री पुरुष को योग्य है कि विद्या को अवश्य ही ग्रहण करें अपने पुत्र, पुत्रियों को सात आठ वरस तक घर में अवश्य शिक्षा दें, फिर पुत्र को पुत्रों की तथा कन्या को कन्याओं की पाठशालाओं में भेज देवें, इस विषय में मनु जी महाराज ने इस प्रकार लिखा है—

कन्यानां संप्रदानं च कुमाराणां च रक्षणम् ॥

इस का अभिप्राय यह है कि पांचवें वा आठवें वर्ष पुत्र पुत्रियों को घर में न रक्खें, अर्थात् विद्या उपार्जन के अर्थ पाठशाला में भेज देवें, जो न भेजेंगे वह दण्डनीय होंगे।

फिर कैसे पछतावे का स्थान है कि पंचायती दण्ड का नाम ही न रहा इसी कारण से अविद्या का राज्य होगया, राजदण्ड तो किसी भांति मौजूद भी है क्योंकि जब तक पास नहीं होता तबतक सब धान बावन पसेरी गिने जाते हैं, अर्थात् किसी प्रकार की प्रतिष्ठा नहीं होती, नौकरी नहीं मिलती, यदि यह भी न होता तो भारतवासी जन काला अक्षर भैंस के समान जानते, अतः यह भी धन्य है।

पहिले की नाईं दण्ड के न होने से धर्म सम्बन्धी शिक्षा जाती रही जिसका प्रभाव यह हुआ कि यदि किसी से धर्म विषय में कुछ पूछाजावे तो अंट का संट ऊटपटांग उत्तर देते हैं, जिस के कारण हजारों मनुष्य धर्म से विमुख हो, काम क्रोध लोभ मोह ईर्षा अहंकार में फंसकर भारत सन्तान का नाश मार रहे हैं, कि जिसके कारण राज गया, धन गया, मानादि सब ही जाते रहे, अतः पूर्ण जितेन्द्रिय हो कर पुत्र पुत्रियों को विद्याध्ययन करना चाहिये, क्योंकि विना जितेन्द्रियता के बल का नाश होजाता है, अतः जो स्त्री पुरुष विना पूर्ण विद्या के विवाह कर देते हैं मानो अपने हाथ से हलाहल पिलाकर जीते हुए होनहार सन्तानों को मृतक के समान बना देते हैं।

प्रिय सज्जन पुरुषो जब विद्या एक अमूल्य रत्न है तो यह परम आवश्यक हुआ कि उसकी शिक्षा करने वाले यथावत् विद्वान् तथा

धार्मिक हों, यदि ऐसे न होंगे तो विद्यार्थी बिगड़ जावेंगे, और कुछ लाभ न होगा, अतः वेदादि सत्य ग्रन्थों में ऐसेही गुरु आचार्य्य से विद्या सीखनेकी आज्ञा पाई जाती हैं, य० अ० ६ मन्त्र १४में लिखाहै-

वाचं ते शुन्धामि प्राणन्तें शुन्धामि चक्षुस्ते शुन्धामि श्रोत्रन्ते शुन्धामि नाभिन्ते शुन्धामि मेढ्रन्ते शुन्धामि पायुन्तें शुन्धामि चरित्रांस्ते शुन्धामि ॥

गुरु तथा उनकी स्त्रियों को योग्य है कि कुमार तथा कुमारियों को वेद और उसके अङ्गों की शिक्षा देकर देह इन्द्रियां अन्तःकरण मन की शुद्धि और शरीर की पुष्टि आदि उत्तम गुणों को प्रवेश करावे।

शुक्र नीति अध्याय १ में लिखा है-

शास्त्राय गुरुसंयोगः।

अर्थात् विद्या पढ़ने के लिये गुरु किया जाता है, ऐसाही उपनिषदों का सिद्धान्त है, यथा-

त्रयो धर्मस्कन्धा यज्ञोध्ययन दानमिति प्रथमस्तप एव द्वितीयो ब्रह्मचर्य्याचार्यकुलवासी तृतीयोऽत्यन्त मात्मानमाचार्यकुले अवसादयत्सर्व एते पुण्यलोका भवन्ति ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति। छान्दोग्योपनिषद् अ० २ खं०२३॥

धर्म के तीन स्कन्ध अर्थात् अंश हैं एक यज्ञ अर्थात् पदार्थों की सङ्गति करण ( क्रिया कौशल विद्वानों का सत्कार अग्निहोत्रादि ), दूसरा ब्रह्मचर्य्य व्रत को धारण करके आचार्य्य के समीप निवास करना, तृतीय क्लेशों को सहन करके बहुत काल तक सर्व विद्या सम्पन्न होना।

श्रीमद्भागवत पञ्चम स्कन्द के पांचवें अध्याय में लिखा है कि वह गुरुही नहीं जो मृत्यु से बचने का उपाय न बतावे-

गुरुर्नसस्यात् स्वजनो न सस्यात्,
पिता न सस्याज्जननी न सस्यात्।
दैवं न तत् स्यान्नपतिश्च सस्यान्,
न मोचयेद्य समुपेतमृत्युम् ॥

इस कथन से प्रकट होता है कि आत्मिक ज्ञान के अर्थ गुरु किये जाते हैं, क्योंकि विना उसके मृत्यु के क्लेश से नहीं बच सकता, लिङ्ग-पुराण अध्याय ८६ श्लोक १०१ में लिखा है कि गुरु की कृपा से निर्मल ज्ञान की प्राप्ति होती है, यथा-

इत्थं प्रसन्नं विज्ञानं गुरुसम्पर्कजं ध्रुवम् ॥

शुक्रनीति में लिखा है कि-" शिक्षणो गुरुः " अर्थात् शिक्षा पाने के अर्थ गुरु किये जाते हैं।

श्रीमद्भागवत स्कन्द ११ अ० ६ में दत्तात्रय ने कहा है कि भ्रम की निवृत्ति के लिये गुरु किये जाते हैं, शङ्खस्मृति अ० ३ श्लोक २ में लिखा है कि गुरु वही है जो वेदों को पढ़ावे, ऐसाही लिङ्गपुराण अ० २९ में लिखा है कि श्रद्धापूर्वक गुरु से वेद पढ़े फिर विचार करे और धर्मों को जाने।

हारीतस्मृति अ० ३ प्र० १ में लिखा है-

उपनीतो माणवको वसेत् गुरुकुलेषु च ।

शिष्य जनेऊ कराकर गुरु के पास जाकर रहे, ऐसाही संवर्तस्मृति में अ० १ श्लोक ५ व व्यासस्मृति अ० १ श्लोक २३ में भी लिखा है-

उपनीतो द्विजो नित्यं गुरवे हितमाचरेत् ॥ संवर्त० ॥

उपनीतो गुरुकुले वसेन्नित्यं समाहितः ॥ व्यास० ॥

मनुजी ने भी लिखा है-

उपनीयतु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद्द्विजः ।
सकल्पं सरहस्यं च तमाचार्य्यं प्रचक्षते ॥

आचार्य्य शिष्यों को उपनयन कराकर वेदादि विद्याओंको पढ़ावे तथा सदाचार भी सिखलावे।

श्रीमद्भागवत स्कन्द ११ अ० १७ में भी ऐसाही कहा है—

द्वितीयं प्राप्यनुपूर्व्याञ्जन्मोपनयनाद्विजवसन् ।
गुरुकुले दान्तो ब्रह्म धीयतचाऽऽहुतः ॥

जाबाल ऋषि तथा यास्क मुनि का भी यही सिद्धान्त है, विष्णुपुराण व लिङ्गपुराण में भी लिखा है, जनक महाराज ने कहा है कि गुरु उपदेश विना ज्ञान और ज्ञान विना मोक्ष नहीं होती, इससे गुरु से ज्ञान प्राप्त करना ही मुख्य प्रयोजन है, गीता के अध्याय ४ श्लोक ३४ में श्रीकृष्ण महाराज ने अर्जुन से कहा है कि मुक्ति की रीति तत्व ज्ञान जानने वाले गुरु के द्वारा प्राप्त होसकती है।

व्यासस्मृति अध्याय १ श्लोक १४ में लिखा है कि गुरु तीनों वर्णों के ब्रह्मचारियों को होम कराकर गायत्री का उपदेश कर वेद पढ़ावे—

पुण्येन्हि गुर्वनुज्ञातः कृतमंत्राहुति क्रियः।
स्मृत्वोंकारं च गायत्री मारभेद्वेदमादितः॥

मार्कण्डेय पुराण अध्याय २८ में मंदालसा ने अपने पुत्र को वर्णों के धर्म सुनाये हैं वहा वर्णन किया है कि यज्ञोपवीत के पश्चात् ब्रह्मचारी गुरु के समीप जाकर विद्याध्ययन करे, एक वा दो वा चारों वेद पढ़कर गुरुदक्षिणा दे गृह में आने की इच्छा करे।

तदुपरान्त अनुशासनपर्व अध्याय ५६ में भीष्मपितामह ने कहा है कि गुरु की सेवा से विद्या प्राप्त होती है, अर्थात् शिक्षा के अर्थ गुरु किये जाते हैं।

देखिये शुक्रनीति अध्याय १ श्लोक ८० में लिखा है कि गरु वह है जो विद्याभ्यासादि सदुपदेशों से शिष्य के दोनों का सुधार करे, यथा—

हितोपदेष्टा शिष्यस्य सुविद्याध्यापको गुरुः॥

इसके अतिरिक्त प्राचीन काल में भी गुरुकुल में जाकर ब्रह्मचर्य व्रत धारण कर विद्याध्ययन करते थे, देखो ब्रह्माजी ने अग्नि वायु आदि ऋषियों से वेदों का अध्ययन किया था, तथा ब्रह्मा जीके निकट जाकर देव मनुष्य तथा असुरों ने विद्याभ्यास किया था, भृगुजी ने अपने पिता वरुण के समीप निवास कर विद्या को पढ़ा, पिप्पलादि ऋषि का पुत्र अङ्गिरा और सनत्कुमार दोनों ने अथर्व ऋषि के पास रहकर विद्योपार्जन किया था, सनत्कुमार के पास निवास कर नारद जी महाराज ने अध्ययन किया था, उद्दालक ऋषि के निकट याज्ञवल्क्य जीने तथा याज्ञवल्क्य जी के समीप रहकर मधुक जीने, मधुक जी

से चूल ने अध्ययन किया था, महात्मा परसराम जी ने कश्यप जी महाराज के समीप रहकर अध्ययन किया था, ऐसे ही द्रोणाचार्य महाराज ने भीष्मपितामह से कहा है कि मैंने अस्त्रादि विद्या अग्निवेश मुनि के पास जाकर ब्रह्मचर्य सहित गुरुसेवा करके पढ़ी थी।

सुमन्त, वैशम्पायन, जैमिनि तथा पैल को व्यास जीने पढ़ाया था, ब्रह्मा ने प्रजापति को, प्रजापति ने मनुको, मनुने प्रजा को पढ़ाया था, राजा जनक ने पञ्चशिख नामक महात्मा तथा याज्ञवल्क्य से पढ़ा था, वशिष्ठ जी महाराज ने राजा दशरथ और रामचन्द्र जी को पढ़ाया था, विश्वामित्र से भी श्री रामचन्द्र जी ने पढ़ा था, श्रीकृष्ण महाराज ने उज्जैननगर में निवास कर सन्दीपन नाम पण्डित से पठन किया था, इसी भांति पञ्चाब के राजा द्रुपद ने अग्निवेश ऋषि के पास निवास कर पढ़ा था, भीष्मपितामह ने द्रोणाचार्य की परीक्षा लेकर कौरव और पाण्डवों को पढ़ाया था, तथा गुरुकुल में रहने के लिये उन्होंने सब प्रकार का प्रबन्ध किया था, इसी भांति सर्व आर्य शिरोमणी ने गुरुकुल में रहकर विद्याध्ययन किया था।

प्रिय सज्जन पुरुषो उपरोक्त कथन से प्रत्यक्ष प्रकट होता है कि गुरु ज्ञान के अर्थ किये जाते थे, ज्ञान पूर्ण विद्वान् वा ज्ञानियों से प्राप्त होता है, अतः प्राचीन काल में विद्वानों के समीप रहकर अध्ययन करते थे, वेदों में भी अग्नि और सूर्य्य के समान विद्वानों से विद्या पढ़ने की आज्ञा है, यथा-

अग्निर्ज्योतिषा ज्योतिष्मान् रुक्मो वर्चसा वर्चस्वान् ।
सहस्रदा असि सहस्रायत्वा ॥ ४० ॥

अर्थात् पूर्ण विद्वान् को ही गुरु कराना चाहिये देखिये लिङ्गपुराण उत्तरार्द्ध अध्याय २० में लिखा है कि गुरु मान्य पूज्य और गुरु साक्षात् सदा शिव है, परन्तु वह गुरु शास्त्रवेत्ता, तपस्वी, बुद्धिमान्, लोकप्रिय, लोकाचार का जानने वाला, तत्ववेत्ता, मोक्ष देने में समर्थ हो, अन्य गुण सम्पन्न और सब विधानों में कुशल भी हो, आत्मज्ञान से हीन हो तो निष्फल है, क्योंकि जिसको आत्मिक ज्ञान न हो तो वह क्योंकर

शिष्य पर अनुग्रह करसकता है, अर्थात् ज्ञानी गुरु आप शुद्ध है तथा शिष्यों को भी शुद्ध करसकता है, आत्मज्ञान से हीन गुरु केवल पशु है, इस कारण तत्ववेत्ता आप मुक्त है तथा शिष्य को भी मुक्ति देसकता है, अज्ञानी गुरु मूर्ख शिष्य का उद्धार किस प्रकार करसकता है, एक शिला दूसरी शिला को नदी पार नहीं करसकती—

गुरुर्मान्यो गुरुः पूज्यो गुरुरेव सदाशिवः ।
गुरुश्च शास्त्रवित प्राज्ञस्तपस्वी जनवत्सलः ॥
लोकाचार रतो ह्येवं तत्त्वविन्मोक्षदः स्मृतः ।
सर्वलक्षणसम्पन्नः सर्वशास्त्रविशारदः ॥
सर्व्वोपाय विधानज्ञस्तत्त्वहीनस्य निष्फलाम् ।
स्वसं वैद्ये परंतत्त्वे निश्चयो यस्य नात्मनि ॥
आत्मनोऽनुग्रहो नास्ति परस्यानुग्रहः कथम् ।
प्रबुद्धस्तु द्विजो यस्तु सशुद्धः साधयत्यपि ॥
तत्वहीने कुतो बोधः कुतो ह्यात्मपरिग्रहः ।
परिग्रहविनिर्मुक्तास्ते सर्व्वे पशवोदिताः ॥
पशुभिः प्रेरिता यत्तु सर्व्वे ते पशवः स्मृताः ।
तस्मात्तत्वविदो ये तु ते मुक्ता मोचयन्त्यपि ॥
संवित्तजननं तत्वं परानन्दसमुद्भवम् ।
तत्त्वन्तु विदितं येन सएवानन्ददर्शकः ।
न पुनर्नाममात्रेण संवित्तिरहितस्तुयः ॥
अन्योन्यं तारयेन्नैवं किं शिलातारयोच्छिलाम् ।
येषां तन्नाममात्रेण मुक्ति वै नाममात्रिका ॥

श्रीमद्भागवत स्कन्द ११ अध्याय ३ श्लोक २१ में लिखा है—

तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम् ।
शाब्दे मरीचे विष्णाहं ब्रह्मण्युप शयाश्रयम् ॥

जो पुरुष वेद के अर्थ को अच्छे प्रकार से जानता हो, शिष्य के सन्देहों को अच्छे प्रकार से दूर करसकता हो, जिसको परमात्मा के स्वरूप का ज्ञान हो, जो शान्ति प्रकृति हो उसको गुरु करना चाहिये।

शुक्रनीति अध्याय ४ में लिखा है कि जो मनुष्य मन्त्र और अनुष्ठान में सम्पन्न वेदवित्, कर्म में तत्पर, जितेन्द्रिय हो, लोभ मोह से रहित, वेद के व्याकरण आदि छः अङ्गों और धनुर्विद्या तथा धर्म का जानने वाला, जिसके क्रोध के भय से राजा भी धर्म नीति में तत्पर हो वही पुरोहित व आचार्य होने के योग्य है, यथा—

मंत्रानुष्ठान संपन्नस्त्रैविद्यः कर्मतत्परः ।
जितेन्द्रियो जितक्रोधो लोभमोहविवर्जितः ॥
षडंगवित्सांगधनुर्वेदविद्यार्थधर्मवित् ।
यत्कोपभीत्या राजापि धर्मनीतिरतो भवेत् ॥
नीतिशास्त्रास्त्रव्यूहादि कुशलस्तु पुरोहितः ।
सैवाचार्यः पुरोधायः शापानुग्रह योः क्षमाः ॥

इसके उपरान्त गुरु शब्द के शब्दार्थ पर ध्यान दीजिये कि ( गु ) अन्धकार और ( रुः ) अन्धकार के नाश कर्त्ता को कहते हैं अर्थात् जो अज्ञान का नाश करे उसको गुरु कहते हैं।

प्रिय सज्जन पुरुषो सत्य शास्त्रों में विद्याध्ययन तथा ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति के लिये गुरु करने की आज्ञा पाई जाती है परन्तु वर्तमान समय में इसके विपरीत मूर्ख, अज्ञानी, नाना प्रकार के कुकर्म करते चले जाते हैं, मान्यवरो सनातन धर्म में ऐसे गुरुओं के समीप जाने की भी आज्ञा नहीं, त्यागने तथा दंडदेने के लेख पायेजाते हैं, देखो विदुर जी महाराज ने कहा है कि विना शिक्षा करनेवाले गुरु तथा मूर्ख पुरोहित से मनुष्य मात्र को कुछ सम्बन्ध नहीं रखना चाहिये, यथा—

षडिमान पुरुषो जह्याद्भिन्नां नावमिवार्णवे ।
अप्रवक्तारमाचार्य मनधीयानमृत्विजम् ॥

चाणक्य राजनीति में लिखा है कि "विद्याहीनं गुरुंत्यजेत्" अर्थात् विद्या हीन गुरु को छोड़ देना चाहिये।

इसके उपरान्त अयोध्या काण्ड सर्ग २० श्लोक १३ में लिखा है कि राजा को योग्य है कि जो गुरु कार्य वा अकार्य को न जाने, कुमार्ग में चले कामादि में फंस निन्दित कर्म करने लगे तो उसको भी दण्ड देवे।

गुरोरप्यवलिप्तस्य कार्याकार्यमजानतः।
उत्पथं प्रतिपन्नस्य कार्यं भवति शासनम्॥

ऐसा ही शुक्रनीति अध्याय ४ के श्लोक ४७ में लिखा है-

इसलिये विद्याहीन कुमार्गी गुरु की प्रथा को जिसका वर्त्तमान में अत्यन्त प्रचार होरहा है उठा दीजिये, क्योंकि मनुष्य जन्म सत्‌विद्या तथा उत्तम सत्संग से ही सफल होता है, वह इन मूर्ख गुरुओं से किस प्रकार प्राप्त होसकता है क्योंकि अन्धा अन्धे को कभी मार्ग पर नहीं लेजासकता।

देखो य०अ० २९ मं० २७ में कहा है जो जन स्वयम् पवित्र-बुद्धि-मान-वेदशास्त्र के वेत्ता नहीं होते वे दूसरों को भी विद्वान् और पवित्र नहीं कर सकते-

नराशंसस्य महिमानमेषामुप स्तोषाम यजतस्य यज्ञैः।
ये सुक्रतवः शुचयो धियन्धाः स्वदन्ति देवा उभयानि हव्या॥

मान्यवरो प्राचीन काल में गुरुकुल में रहकर विद्या पढ़ने की दृढ आज्ञा थी तथा राज्यादि प्रबन्ध भी ऐसा ही था, देखो मनुस्मृति अध्याय ८ श्लोक २७ में लिखा है, जिस बालक के माता पिता का बाल्य अवस्था में देहान्त होजाय तो राजा को उचित है कि जब तक विद्याध्ययन करके अपने घर को न आवे तब तक उसकी सम्पत्ति की रक्षा करे, यथा—

बालदायादिकं रिक्थं तावद्राजानुपालयेत्।
यावत्सस्यात्समावृत्तो यावच्चातीत शैशवः॥

मान्यवरो! इन सब प्रमाणों के अतिरिक्त मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक २, ४ याज्ञवल्क्य अध्याय १ श्लोक ५१ विष्णुस्मृति अध्याय १ श्लोक २५, संवर्त० अध्याय १ श्लोक ३४, शंख० अध्याय ३ श्लोक १५,

व्यास० अध्याय १ श्लोक ४२, दक्ष० अध्याय १ श्लोक ७, ८ तथा हारीतस्मृति अध्याय ३ श्लोक १२ और मार्कंडेय पुराण अ० २८ श्लोक १४ १५ विष्णुपुराण अध्याय ३ श्लोक ९ तथा श्रीमद्भागवत स्कंद ११ श्लोक३८ से स्पष्ट प्रकट है कि ब्रह्मचारी गुरु के यहां से एक या दो या चार वेदों को समाप्त कर उनकी आज्ञा से समावर्त्तन संस्कार कर विवाह करे।

प्यारे मित्रो इस संसार में वही जन अपने जन्म को सफल कर सकते हैं जो स्त्री पुरुष का शरीर धारण कर विद्या—अच्छी शिक्षा—उत्तम स्वभाव धर्म—योगाभ्यास और विज्ञान का सम्यक् ग्रहण करके मुक्ति सुख के लिये प्रयत्न करते हैं जैसा य० अ० ३५ मं० २२ में कहा है—

अस्मात्त्वमधि जातोऽसि त्वद॒यं । जायतां पुनः ।
असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहा ॥

इसी सुख की प्राप्ती के अर्थ परमात्मा ने ब्रह्मचर्य्य—गृहस्थ—वानप्रस्थ—सन्यास यह चार आश्रम नियत किये जिनके यथावत पालन करने से सुख मिलता है।

अब आप वर्त्तमान काल में चार आश्रमों जिनके लिये सम्पूर्ण वेद—स्मृतिपुराणादि सब ही एक स्वर से पुकार २ कर पुष्टि कर रहे हैं उड़ाये देते हैं हा शोक! अविद्या तू ने हमारा खोज मार दिया।

प्यारे सुजनो! और सुनिये प्राचीन काल में गुरु जन यज्ञोपवीत कराकर शिष्यों को वेद पढ़ाया करते थे उत्तम आचरण की शिक्षा किया करते थे देखिये य० अ० १६ मं० २ में लिखा है—

या ते रुद्र शिवा तनूरघोराऽपापकाशिनी ।
तया नस्तन्वा शन्तमया गिरिशन्ताभि चाकशीहि ॥

शिक्षक अर्थात् गुरुजन शिष्यों को धर्मयुक्त राजनीति की शिक्षा तथा पापों से बचाकर के कल्याणरूपी कर्मों के आचरण में लगावे।

इसके उपरान्त द्विजातियों के तीन जन्म माने हैं, उन में यज्ञोपवीतसंस्कार वेद पढ़ने के निमित्त है, यथा मनुस्मृति अध्याय २ श्लोक १७० में लिखा है, और मनुस्मृति अध्याय २ श्लोक ६१ में स्पष्ट

आज्ञा दी है कि गुरुजन यज्ञोपवीत कराकर सन्ध्योपासन की शिक्षा दें आचार भी सिखलावें, यथा—

उपनीयः गुरुशिष्य शिक्षयेच्छौ च मादिता ।
आचारमग्निकार्यं च सन्ध्योपासनमेव च ॥

ऐसा ही हारीतस्मृति अध्याय ३ के ५ श्लोक तथा व्यासस्मृति अध्याय १ के २४ श्लोक और शङ्खस्मृति अध्याय ३ के श्लोक १ में तथा भविष्यपुराण अध्याय ३ में लिखा है ।

वर्तमान समय के सामान्य उपाध्याय सांसारिक विद्या के पढ़ाने वाले लोभ के वश हो पुत्रों को डण्डे लेकर गवाते नचाते हैं, ढोलक मजीरादि भी बजता है, धिक्कार है उन भैयाजू पर जो शास्त्र और बुद्धि के विपरीत शिक्षा देते हैं, तुर्रा यह है कि उनके पितादि इस प्रसन्नता में उपाध्याय जी को दक्षिणा देते हैं, क्या माता पिता पुत्र को नाचना गाना सिखाने वाले नहीं हुए, क्या लज्जा को भी तिलाञ्जुलि देदी है ?

प्रिय सज्जन पुरुषो! उपरोक्त कथन से प्रत्यक्ष प्रकट होरहा है कि प्राचीन काल में वेदानुकूल गुरुजन यज्ञोपवीत के पश्चात् विद्याध्ययन कराकर नाना प्रकार के शुभ गुणों की शिक्षा करते थे, ऐसा ही अन्य ग्रन्थों में भी उपदेश दिया है, परन्तु वर्तमान काल में इस सनातन रीति का ऐसा खोज मारा गया है कि देश चौपट होगया, क्योंकि अब मूर्ख गुरु किये जाते हैं, जो यज्ञोपवीत के स्थान पर कण्ठ में कण्ठी बंधाते हैं, गायत्री के स्थान पर क्षत्रिय वैश्य को कपोलकल्पित मन्त्र का उपदेश करते हैं ।

मान्यवरो! यदि आप को धर्म पर प्रेम है, उसके नाम पर अपना धन तथा समय व्यय करते हो तो अब आप कृपाकर मेरे इस निवेदन को स्वीकार कर प्रथम आप मेरे लिखित प्रमाण अपनी २ पुस्तकों में अवलोकन कीजिये यदि यह सब वचन आप की पुस्तकों में मिलजावें तो फिर आप इन कुपढ़ मनुष्यों की शिक्षा न लीजिये, यज्ञोपवीत को धारण कीजिये, जिसको सनातन पुरुषा धारण करते थे, कण्ठी को गले में बांधना त्याग दीजिये, क्योंकि उसके लिये कोई वैदिक आज्ञा

नहीं, न स्मृतिकारों ने उसकी पुष्टता की है, न कभी प्राचीन पुरुषों ने धारण की न सद्गुरु ऐसी लीला रचते थे, इसके अतिरिक्त कपोल मन्त्रों से उपासना करना भी छोड़ दीजिये क्योंकि सत्य ग्रन्थों में गायत्री मन्त्र से उपासना करने की आज्ञा है।

इसके उपरान्त इन मूर्ख गुरुओं ने तो क्षत्रिय तथा वैश्य को वेद पढ़ने की आज्ञा को ही मेट दिया, फिर गुरुकुल में जाने की आवश्यकता ही न रही, फिर क्योंकर भारत में अन्धेरा न होता, इसके अनन्तर गुरुओं के आचरणों को आप स्वयं अवलोकन करते हैं कि इन मूर्खों में नाना प्रकार के कुकर्म भरे हुए हैं, जिनके संग से सन्तानों की भी कुदशा होगई है।

इसलिये मिथ्या पक्षपात को त्याग सत्यासत्य को विचार शीघ्र मूर्ख गुरु करने की प्रथा को भारत से उठा दीजिये और प्राचीन धर्म सभा की आज्ञानुसार कार्य कर कल्याण को लीजिये जैसा मैंने वेद स्मृति उपनिषद् पुराणों से वर्णन किया है।

वर्तमान में केवल जाति के अभिमान से गुरु कियेजाते हैं जिसका सर्वत्र निषेध किया है, देखो शुक्रनीति अध्याय ४ श्लोक ६ में स्पष्ट कहा है कि विना विद्या के कोई किसी का गुरु नहीं होता, यथा—

योधीतविद्याः सकलः ससर्वेषां गुरुर्भवेत्।
नच जात्यानधीतो यो गुरुर्भवितु मर्हति॥

मान्यवरो ऐसे ही वेदोक्त धर्मात्मा परोपकारी गुरुओं की सेवा टहल करना शिष्य का परम धर्म है।

## स्त्रीशिक्षा—

प्यारे सुजनों देश और धर्म की उन्नति स्त्रियों पर बहुत कुछ निर्भर है जिस घर की स्त्रियां सुशिक्षिता नहीं वह घर दुःख का स्थान है, जिस परिवार में स्त्रियों को उत्तम शिक्षा नहीं मिली वह परिवार संग्राम भूमि है, जिस देश की स्त्रियां विद्या से शून्य हैं वही सुविचार और आचार और सर्व प्रकार की उन्नतियों से रहित है, जब सितार के एक

तार टूट जाने से उत्तम राग नहीं निकलता तो फिर क्योंकर गृहस्थाश्रम रूपी सितार के स्त्रीरूपी आधे तार टूटे हुए होने पर मर्यादा रूपी राग ठीक २ नहीं निकल सकता है, कदापि नहीं, जैसे मूर्ख राजा अपनी प्रजा का नाश मारदेता है, जैसे अज्ञ सेनापति अपनी सेना का वध करादेता है, जैसे अज्ञान स्वार्थी घोड़े समेत रथ को चकनाचूर करदेता है, ठीक उसी प्रकार अपढ़ माता अपनी सन्तानों के शरीर की आत्मिक शारीरिक सामाजिक उन्नतियों के सर्वनाश करनेवाली होती है, इस के अनन्तर विद्वान् के संगसे विद्या में रुचि तथा मूर्खके संगसे अरुचि बढ़ती है, ऐसे ही साधु का संग हम में साधुपन तथा व्यभिचारी का संग व्यभिचारपन उत्पन्न करता है, प्रबन्धकर्त्ताओं के साथ रहने से प्रबन्ध करने का ढंग उत्पन्न होता है, इत्यादि।

जिस माता के साथ हमारा इतना गूढ़ सम्बन्ध है तो क्या उसका स्वभाव हमारे लिये तारनेवाला या डुबानेवाल न होगा? प्यारे भाइयो एक दिन के संग का प्रभाव होता है तो क्या जिस माता के साथ वर्षों रहने का संग हो कुछ प्रभाव न होगा?

मान्यवरो इस स्त्रीशिक्षा से देश में शुशीलता फैलती है, धर्म की वृद्धि होती है, यही वीररस को प्रवेश कर सकती है, यही शान्ति की शिक्षा दे सन्तोष का पात्र बनादेती है, इसी को देव और देवी बनाने की सामर्थ्य है, यही राक्षसीभाव को उत्पन्न कर देती है, यही परा तथा अपरा दोनों प्रकार की विद्याओं के अंकुर जमा देती है।

यदि आप को भारतोद्धार की इच्छा तथा भारत सन्तान पर स्नेह है तो आइये तन मन धन से स्त्री शिक्षा को प्रचलित कीजिये, तभी भारतवासियों का कल्याण होगा अन्यथा नहीं।

प्रिय सज्जन पुरुषो इसी कारण परमपिता परमात्मा ने वेद में स्त्रीशिक्षा के लिये आज्ञा दी है उसी के अनुसार स्मृतिकारों ने भी प्रेरणा की है, प्राचीन काल में स्त्रीशिक्षा अच्छे प्रकार से प्रचलित थी जिसके प्रभाव से भारत में नाना प्रकार के आनन्द थे।

अब मैं वेदादि ग्रन्थों की आज्ञायें तथा विदुषी स्त्रियों का संक्षेप

वर्णन सुनाता हूं, कृपापूर्वक श्रवण कर कृतार्थ कीजिये, देखिये यजुर्वेद अध्याय १४ मन्त्र १ में लिखा है कि विदुषी पढ़ाने वाली स्त्रियों को योग्य है कि कुमारी कन्याओं को ब्रह्मचर्य्य अवस्था में गृहस्थाश्रम तथा धर्म की शिक्षा देकर उनको श्रेष्ठ करें। यथा—

ध्रुवक्षितिर्ध्रुवयोनिर्ध्रुवासि ध्रुवं योनिमासीद साधुया।
उख्यस्य केतु प्रथमं जुषाणा अश्विनाध्वर्यू सादयतामिह त्वा॥

अथर्व का० ११ प्रपाठक २४० मन्त्र १८ में लिखा है कि जिस प्रकार पुत्र ब्रह्मचर्य धारण करते हैं उसी भांति पुत्री भी ब्रह्मचर्य धारण कर तरुण अवस्था में अपने समान पति को प्राप्त हों, यथा—

ब्रह्मचर्य्येण कन्या युवानं विंदते पतिम्॥

श्रौत सूत्रों में लिखा है कि स्त्री पुरुषों का समान ब्रह्मचर्य्य होना चाहिये,

य० अ० १३ मं० ५३ में कहा है कि सब मनुष्यों और स्त्रियों को वेद पढ़ा जगत् के वायु आदि पदार्थों की विद्या में निपुण कर कार्य साधन सहायता लेना योग्य है।

जिस भांति अध्यापक उपदेशक और अतिथि लोग बालकों को उत्तम शिक्षाकर उनके दोषों को दूर कर विद्या को प्राप्त करावे उसी भांति स्त्री भी कन्याओं को उत्तम आचरण कर वैद्यकशास्त्र की रीति से शरीर के अङ्गों की अच्छे प्रकार परीक्षा-कर ओषधी देवे। य० अ० २३ मन्त्र ४२

दैव्या अध्वर्य्य वस्त्वाछ्यन्तु वि च शासतु।
गात्राणि पर्वशस्ते सिमाः कृण्वन् तु शम्यन्तीः॥४२॥

य० अ० २० मं० ५६ में कहा है कि जो स्त्री पुरुष वैद्यक विद्या को न जाने तो रोगों का निवारण और शरीरादि की स्वस्थता को और धर्म व्यवहार निरन्तर चलने को समर्थ नहीं होते।

तनूपा भिषजा सुतेऽश्विनोभा सरस्वती।
मध्वा रजांऽसीन्द्रियमिन्द्राय पथिभिर्वहान्॥

माता पिता को चाहिये कि अपनी कन्याओं को व्याकरण आदि शास्त्र पढ़ा के वैद्यक शास्त्र पढ़ावें जिससे ये कन्या लोग रोगों का नाश और गर्भ करा स्थापन करने वाली ओषधियों को जान अच्छे सन्तानों को उत्पन्न करके निरन्तर आनन्द भोगें। य० अ० ११ मं० ४८

ओषधयः प्रति गृभ्णीत पुष्पवतीः सुपिप्पलाः।
अयं वो गर्भऋत्वियः प्रत्नꣳ सधस्थमासदत् ॥

य० अ० १९ मं० १५ में लिखा है कि कुमारियों को योग्य है कि ब्रह्मचर्य्य का सेवन कर व्याकरण धर्म विद्या और कार्य विद्या सीख कर शरीर को आरोग्य रक्खें।

सोमस्य रूपं क्रीतस्य परिस्रुत्परि षिच्यते।
अश्विभ्यां दुग्धं भेषजमिन्द्रायैन्द्रꣳ सरस्वत्या ॥

और य० अ० १३ मं० ३४ में आज्ञा है कि जिस प्रकार पुरुष ईश्वर की सृष्टि के कामों के निमन्त्रों को जान कर विद्वान् हो शास्त्रों का उपदेश करते हैं उसी भांति स्त्रियां सृष्टिक्रम के निमन्त्रों को जान वेदार्थसार का उपदेश करें।

ध्रुवासि धरुणेतो जज्ञे प्रथममेभ्यो योनिभ्यो अधि जातवेदाः।
स गायत्र्या त्रिष्टुभाऽनुष्टुभा च देवेभ्यो हव्यं वहतु प्रजानन्॥

इसके उपरान्त स्त्रियों को युद्ध विद्या सीखने और सङ्ग्राम करने की भी आज्ञा है देखो य० अ० १७ मं० ४५ में सभापति आदि को आज्ञा दी है कि जिस प्रकार युद्ध विद्या से पुरुषों को शिक्षा दो उसी भांति स्त्रियों को भी शिक्षा करे और जिस प्रकार वीर पुरुष युद्ध करे उसी भांति स्त्रियां भी करें।

अवसृष्टा परा पत शरव्ये ब्रह्मसꣳशिते।
गच्छाऽमित्रान् प्र पद्यस्व मामीषां कञ्चनोच्छिषः ॥

य० अ० २९ मं० ५० में आज्ञा है कि जिस भांति राजा और राज पुरुष विमानादि रथ-घोड़ों के चलाने तथा युद्ध व्यवहारों को जाने उसी भांति उनकी स्त्रियां भी जानें।

आ जंङ्घन्ति सान्वेषां जघनाँ२॥ऽउपंजिघ्नते ।
अश्वांजनि प्रचेतसोऽश्वान्त्समत्सु चोदय ॥

इसके अतिरिक्त जिस भांति राजनीति और विद्या को राजा पढ़ा हो उसी भांति रानी भी पढ़ी हो वह दोनों अर्थात् स्त्री–स्त्रियों का और पुरुष पुरुषों का न्याय किया करें–जैसा य० अ० १३ मं० १६ में कहा है–

ध्रुवासि धरुणास्तृंता विश्वकर्मणा। मा त्वा समुद्र उद्वधीन्मा सुपर्णो अव्यथमाना पृथिवीं दृंᳬह ॥

क्योंकि पुरुषों के सम्मुख स्त्रियां भय और लज्जा से यथावत् बोल वा पढ़ नहीं सक्तीं–जैसा य० अ० १० मं० २६ में कहा है–

स्योनासि सीद सुषदासि सीद क्षत्रस्य योनिसि सीद ॥

इसके अनन्तर पत्नी सहित यज्ञ करने का अधिकार है।

इसके उपरान्त य० अ० २० मं० ६२ में लिखा है कि सन्तान अपनी माता से प्रार्थना करे कि हे (सरस्वति) बहुत विद्या से युक्त तू हमारी (पाहि) रक्षाकर अब बतलाइये इस प्रकार के वचन आप को क्या स्त्री शिक्षा की आज्ञा नहीं देते देखिये, य० अ० २९ मं० ४१ में लिखा है कि विदुषी माता अपने पुत्रों को अच्छे प्रकार पुष्ट करती है जैसा कि–

मातेव पुत्रं बिभृतामुपस्थे ।

और य० अ० १० मं० ९ में कहा है कि सन्तान का सुधार जबही होता है जब कि विद्वान् माता से प्रसिद्ध पदार्थों के विज्ञान को प्राप्त होता है।

य० अ० ८ मं० ४३ में जो स्त्रियां पण्डिता स्त्रियों से शिक्षा पाती हैं वही अपने पतियों को सत उपदेश द्वारा कुकर्म से बचा सकती हैं और अ० १७ मं० २४ में कहा है कि जिस घरमें धार्मिका विद्यावती प्रशंसा युक्त स्त्रियां होती हैं वहां दुष्टकर्म नहीं होते–ऋग्वेद अ०३।अ०८।व०३। मं०४।अ०५।सं०५२।मं०७ में कहा है जो स्त्री विद्या विनय को जानती

है वही अपने पतिको प्रसन्न कर सकती है और य० अ० ३७ मं० १२ में कहा है कि सुलक्षणा पत्नी सब प्रकार से पतिको सुख देती है ऋग्वेद अ०१।अ०४।व०५। मं०१।अ०६।सू०४८।मं०१४ में कहा है जिस प्रकार उषा अपने प्रकाश से सब पदार्थों को प्रकाशित करती है वैसे ही विद्यावती स्त्रियां विश्वको सभूषित करदेती हैं।

अब आप इन वचनों को विचारिये और बतलाइये क्या विनय सुलक्षण विना विद्या और उत्तम शिक्षाके आसकते हैं कदापि नहीं— इसके सिवाय गृह प्रबन्ध स्त्रियों के आधीन होता है क्या यह प्रबन्ध विना उत्तम बुद्धि के उत्तम प्रकार से चल सकता है नहीं २ इसी लिये य० अ० २० मं० ८६ में लिखा है कि कन्याओं को चाहिये कि ब्रह्मचर्य से विद्या और सुशिक्षा को ग्रहण करके अपनी बुद्धि को बढ़ावें।

महोअर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना ।
धियो विश्वा वि राजति ॥

ऋग्वेदः अ०१।अ०१।व०२३।मं०२।अ०१।सू०३।मं०८। में लिखा है कि एक माता दूसरे पढ़नेवाली और तीसरी उपदेश करनेवाली स्त्रियों के समीप रहने और सेवन करने से बुद्धि विद्या नित्य बढ़ती है।

सरस्वती साधयन्ती धियंन इळा देवी भारतीविश्वतूर्तिः ।
तिस्रो देवीः स्वधया बर्हिरेदमच्छिद्रं पान्तु शरणं निषद्य ॥

क्यों कि य०अ०३७ मं० ४ में कहा है कि हे मनुष्यो जब तक स्त्रियां विदुषी अर्थात् विद्यावती नहीं होतीं तब तक उत्तम शिक्षा भी नहीं बढ़ती—

देव्यो वम्रयो भूतस्य प्रथमजा मखस्य वोऽद्य शिरो राध्यासं
देवयजने पृथिव्याः । मखाय त्वा मखस्य त्वा शीर्ष्णे ॥

इसी हेतु ऋग्वेदः अ०२।अ०७।व०१४।मं०३।अ०३ सू०३१।मं०५ में कहा है कि जिस भांति पुरुष ब्रह्मचर्य से विद्या पढ़के सब पदार्थों के गुण कर्म स्वभावों को जानकर विद्वान् होते हैं उसी भांति स्त्रियां भी हों।

उत त्ये देवी सुभगे मिथूदृशोषासानक्ता जगतामपीजुवा ।
स्तुषे यद्वां पृथिवि नव्यसा वचः स्थातुश्च वयस्त्रिवया उपस्तिरे॥

क्योंकि सुशिक्षित पशु भी उत्तम कार्य सिद्ध करलेते हैं तो फिर विद्या की शिक्षा से युक्त पुरुष और स्त्री सब उत्तम कार्य सिद्ध नहीं कर सकते ।

इस लिये य० अ० १२ मं० ५३ में कहा है कि माता पिता और पढ़ाने हारी विद्यावती स्त्रियों को योग्य है कि कन्याओं को अच्छे प्रकार बुद्धिमती करें—

चिदसि तया देवतयाङ्गिरस्वद् ध्रुवा सीद ।
परिचिदसि तया देवतयांगिरस्वद् ध्रुवा सीद ॥

शतपथ में भी स्त्रियों को वेदाधिकार अर्थात् वेद पढ़ने की आज्ञा है—

अथ वेदेपत्नी विस्रंसयति इत्यारभ्य यजुषा
चिकीर्षे ते नैव कुर्यात् इत्यन्तं द्रष्टव्यम् ॥

यम ऋषि ने कहा है कि पहिले समय में स्त्रियां यज्ञोपवीत वेदाध्ययन तथा गायत्री का जप यह सब कार्य पुरुषों के समान करती थीं—

पुराकल्पेषु नारीणां व्रतवन्धनमिष्यते ।
अध्यापनं च वेदानां सावित्रीवाचनं तथा ॥

इस के उपरान्त गर्भाधानसंस्कार में—'ओं आदित्यं गर्भं' 'सूर्यो नो दिवस्पातु' 'ज्योषा सवितर्यस्य' 'चक्षुर्नोदेव' 'चक्षुर्नोधेहि' 'सुसंदृशत्वा' आदि मन्त्र हैं ।

इसके अनन्तर सीमन्तोपनयन, निष्क्रमण, अन्नप्राशन तथा चूड़ाकर्म में—'ओं वीरसूस्त्वं' ओंयददश्चन्द्रमसि' 'त्वमन्न परिस्न्नादो वर्धमानो भूमान' 'ओं त्वं जीव शरदः शतंवर्धमानः—इन मन्त्रों के उच्चारण करने की आवश्यकता पड़ती है, तथा विवाहसंस्कार में बहुधा स्थानों पर मन्त्र बोलने का काम पड़ता है, तथा प्रतिज्ञा वेद मन्त्रों से करनी होती है, मनुस्मृति तथा छान्दोग्योपनिषद् में लिखा है कि पांचवें

वर्ष पुत्र तथा आठवें वर्ष पुत्री को शिक्षा के निमित्त पाठशाला में भेजदें, जो ऐसा न करें वह दण्डनीय होंगे—

**कन्यानां संप्रदानं च कुमाराणां च रक्षणम् ।**

इसके उपरान्त शिवजी महाराज पार्वती जी को समझाते हैं कि विद्या पढ़ने से स्त्रियों को बहुमूल्य रत्न हाथ लगते हैं, क्योंकि इसी के बल से पति की सेवा तथा ईश्वर की आज्ञा पालन कर सकती है, वात्सायन ऋषि के बनाये हुए त्रिवर्गशास्त्र के सूत्रों में जो विद्या शम्भुदेश नाम तीसरा अध्याय उसके दूसरे सूत्र का यह अर्थ है कि स्त्री युवा अवस्था से पहिले विद्या को पढ़े ।

स्कन्दपुराण में लिखा है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, स्त्री, अत्यन्त चाण्डाल आदि सब मनुष्यों की मुक्ति विद्या करके होती है, यथा—

**स्त्रियो वा यदि वा शूद्रो ब्राह्मणः क्षत्रियाः परे ।**
**मुक्तिं च विद्यया प्रायुरिह भोगं तपास्सह ॥**

इसके उपरान्त मनुजी ने लिखा है कि स्त्रियों की गवाही स्त्रियां दें—

**स्त्रीणां साक्ष्यं स्त्रियः कुर्युः ॥**

अब ध्यान करने का स्थान है कि जब उनको साक्षी देने की आज्ञा शास्त्र में है तो साक्षी के गुण निन्दनीय कर्मों का त्यागना है, तो बतलाइये कि वह अबला विना विद्या के सत् असत्कर्मों की विवेचना क्योंकर करसकती हैं, अतः स्त्रियों को अवश्य ही पढ़ना चाहिये ।

फिर ( १ ) सञ्चय करना । ( २ ) आय व्यय का हिसाब । ( ३ ) गृह कार्य्यों में चातुर्य्य होना । ( ४ ) स्वच्छता । ( ५ ) गर्भाधान । ( ६ ) शिशुपालन । ( ७ ) पति आदि की सेवा । ( ८ ) शिशु शिक्षा । ( ९ ) ऐक्य का बीज बोना । ( १० ) नम्रता पूर्वक प्रियभाषण करना । ( ११ ) आपत्य के समय में धीरज धरकर प्रबन्ध करना आदि प्रत्येक स्त्री को करने पड़ते हैं ।

भला बतलाइये कि इन कार्यों को मूर्खा स्त्रियां यथायोग्य करसक्ती हैं ? कदापि नहीं, क्योंकि इन सब कार्य्यों के अर्थ विद्या रत्न का होना

अति ही आवश्यक है, और विना विद्या के इन उपरोक्त वार्ताओं को उत्तम प्रकार से जान ही नहीं सकतीं फिर करना कैसा-क्या आप इस समय प्रत्येक गृह में इन उपरोक्त वार्त्ताओं के प्रबन्ध को यथोचित देखते हैं ? नहीं, नहीं।

देखिये (१) सञ्चयकी तो यह दशाहै कि फूटी कौड़ी पास न निकलेगी यदि मियां दश पैदा करके दें तो बीबी बारह में आग लगा देती हैं, सो भी निकम्मे तथा निठल्ले कार्य्यों में। (२) आय व्यय का हिसाब किताब कौन करे जब उनको दश तक गिनती ही नहीं आती, अक्षर का स्वरूप ही नहीं जानतीं। (३) गृह कार्य्यों में चातुर्य्य होना-यह तो भलीभांति प्रकट है कि न तो वह पाकविद्या को जानती हैं न शिल्प को, भोजनों की कुदशा के कारण नित्यप्रति गृह में रोग ही बने रहते हैं, निर्बलता ही दृष्टि आती है, क्योंकि वह पथ्यापथ्य को नहीं जानतीं, न व्यञ्जनों के बनाने की रीतों से भलीभांति जानकार होती हैं। (४) स्वच्छता-वह इस जीवन मूल पदार्थ से तो अत्यन्त ही अज्ञान हैं, इस विषय में तो उनको कुछ भी नहीं आता, क्योंकि शरीर की आरोग्यता विना स्वच्छता के नहीं होसकती, वह सदा मैले कुचैले रहना, मलिन कपड़े पहिनना भला जानती हैं, हां सोने चांदी के आभूषणों का लादना उनको आता है। (५) गर्भाधान की तो वह कुदशा है कि जिसके लिखने में लाज आती है अर्थात् अल्पायु से ही प्रतिदिन दो २ तीन २ बार गर्भाधान क्रिया में लगी रहती हैं, इस की रीतों वा उपायों को बिलकुल नहीं जानतीं, बहुधा स्त्री आठ मास तक समागम करती चली जाती हैं, कहती हैं कि धान विना पानी के सूख जाते हैं, उसी प्रकार यदि इस को पानी न मिला तो गर्भ सूखकर गिर पड़ेगा, इसके उपरान्त न उनको गर्भ रक्षा आती है, इन मूर्ख वार्ताओं का यह फल होता है कि थोड़े ही दिनों में दोनों हाड़ की माला बनजाते हैं, आयु बल सब ही चला जाता है, इसके उपरान्त लाखों गर्भपात होते हैं, सैकड़ों स्त्री पुरुष सन्तान के अर्थ शिर ठोकते रहजाते हैं, यदि सन्तान होने के उपाय किये जाते हैं तो यह कि धुना, जुलाहे, कोरी, माली, धीमर, काछी आदि मूर्ख भूतभैरव मियां शेख

सट्टोंको पुजवाते उतारे उतरवाते गएडा तावीज करते गोली चूरण खिलाते हैं, कि जिनके कारण उनके रोग असाध्य होजाते हैं, फिर बहुधा स्त्रियां पुत्रादि कामना के अर्थ हट्टे कट्टे सण्ड मुसण्डे नाम के साधू वैरागी के पास जो गांवों के समीप मढ़ी बनाकर रहते हैं, दर्शनों के बहानेआती जाती हैं फिर उन से व्यभिचार भी कराती हैं कि जिस से और भी अपयश होता अर्थात् दोनों लोक बिगड़ जाते हैं। ( ६ ) शिशुपालन प्रथम तो गर्भाधान ही ने उनको सर्वसुख दे रक्खे हैं कि जिसके कारण न बल रहता न उत्साह, तिस पर बुढ़ापे की लकड़ी नेत्रों का प्रकाश, घर के दीपक सैकड़ों बुझ जाते हैं, इसका कारण अज्ञान वा असावधानी है, क्योंकि उनको दूध आदि खिलाने पिलाने नहलाने का कुछ भी ज्ञान नहीं होता वरन आप भी विना विचार भोजनादि करती रहती हैं कि जिससे बच्चों को अफरा जमोघा सूखा आदि रोग होजाते हैं, अन्त को वह यमपुर चलेजाते हैं, इन सब के उपरान्त टीका लगवाने से उनको महा चिढ़ है जिससे बहुधा बच्चे माता के भेंट होजाते हैं, फिर माता पिता का इस दुःख में और भी शिर हिलने लगता है, इन असावधानियों के कारण स्त्रियों को बुखार प्रसूत आदि ऐसे रोग हो जाते हैं कि जिनके कारण जन्म भर रोती रहती हैं, वैद्य की दवा कराने में तो पत्थर पड़ते पर गएडा तावीज के अर्थ चुपचाप धन लुटाती रहती हैं, सच तो यह है कि जो बालक इन विपत्तियों से बचजाते हैं उनके बल न्यून होजाते हैं, क्योंकि प्रथम तो बीज ही निर्बल होता है तिसपर न्यून अवस्था ही से विवाह रूपी बेड़ी डालदी जाती है। ( ७ ) पति आदि की सेवा की यह दशा है कि जहां बहू जीने होश सम्भाला पति के कान भरने शुरू किये, आप भी सास ससुर देवर जिठानी आदि से तनिक २ बात पर ऐसी झुंझलाती हैं कि मानों किसी को कारूं का खजाना देदिया है, वा भूमण्डल का राज्य इन्हीं के आधीन है, वा यह सब इनकी ज़र ख़रीद हैं, नित्य प्रति देवासुर सङ्ग्राम मँचा रहता है, परस्पर ताली बजा २ कर ऐसी लड़तीं कि खाना हराम करदेती हैं, अन्त को एक चूल्हे के दो कराकर भी पीतम प्यारे से प्रसन्न नहीं होती, वरन माता पिता भाई इत्यादि के साथ

ऐसी शत्रुता करादेती है कि एक दूसरे का मुंह तक भी देखना पसन्द नहीं करता। (८) शिशु शिक्षा का क्या कहना है, उनको तो विद्यादि कुछ आता ही नहीं जो वह शिक्षा दें, हां नाना भांति के अपगुणों के अङ्कुर उन बालकों के हृदय में जमा देती हैं कि जिनसे बड़ी हानि होती है। (९) ऐक्य का बीज—वाह जी वाह जहां सब कार्य फूट से ही हों वहां ऐक्य का क्या काम, बहुधा स्त्रियां अपने सुयोग्य पति की जो उनकी सब प्रकार से सुध लेता है किञ्चित् बात पर पगड़ी उतारने को तत्पर होजाती तथा ऐसे कटु वचन सुनातीं कि जिन से उसको सात पीढ़ी तक की याद आती है, शरीर क्रोध में भस्म होजाता है, जब एक गृह ही में एकता नहीं रहती फिर भला अन्यत्र एकता क्योंकर रहेगी? (१०) नम्रता पूर्वक प्रियभाषण करना—अजी साहब इस रोग ने तो भारत को और भी ग़ारत कर दिया क्योंकि नम्रता का तो नाम ही नहीं जानते, अपनी २ ऐंठ में डेढ़ चावल की जुदी ही खिचड़ी पकाते हैं, कोई किसी को नहीं गिनता, घर में बहू जी को अपना ही घमण्ड है, सास जिठानी अपने २ नशे में चूर सब ऊटपटांग ही हांकती रहती हैं। (११) आपत्ति के समय धीरज धरना—क्या खूब जब आराम तथा सुख से ही गृह रूपी राज्य का प्रबन्ध नहीं करसकती तो भला आपत्ति में उनका क्या ठीक, यहां तो तनक २ सी बातों पर बुद्धि मारी जाती है, हक्का बक्का होकर सारे दिन रोती रहती हैं, सब अड़ोसी पड़ोसी तथा सम्बन्धी उसके हितू बन अपना २ मतलब बनाते हैं।

इन सब के उपरान्त जब कभी पति आदि परदेश चले जाते हैं तब वह घूंघट वाली स्त्रियां चिट्ठी पढ़ने या पढ़ाने के अर्थ अन्य पुरुषों को बुलाती या उनके पास आप जाती हैं तो सम्पूर्ण भेद खुलजाते हैं तिसपर भी बहुधा बातें लज्जा के कारण लिखने से रहजाती हैं और इसके अतिरिक्त ऐसी स्त्रियों के फिर और भी गुल खिलते हैं जिन के तमाशे हम आप देखते हैं, भला बताओ तो सही मेले आदि में यह मूर्खा स्त्रियां ठोकते लीला रचतीं तथा आभूषणों के अर्थ गृहों में किस प्रकार दुन्द धुना, जुल्के जमीन को उठालेती हैं, चाहो एक आने रुपये का सूद दो,

चोरी आदि कैसा ही दूषित कर्म करो परन्तु उनको छुम छुम अवश्य ही कराओ, चाहें रोटी मिले या न मिले परन्तु उनके कीमती वस्तु हों।

इनके उपरान्त मूर्खा होने के कारण विधवाओं की दशा कैसी सोचनीय होरही है कि जिसके कहने में लाज आती है, इन सब बातों के अतिरिक्त हम लोगों में मुसलमानों का कोई पानी नहीं पीता परन्तु जब कभी बच्चे बीमार होजाते या गर्भिणी स्त्री को किसी प्रकार की बाधा होजाती है तो उसी समय गृह की स्त्रियां उन रोगों की ओषधियां नहीं करती वरन थोड़ा पानी मसजिद में भेज मुल्ला से पढ़वा कर मंगवाती हैं तथा झूंठा पानी पीती पिलाती हैं।

२–जीवहिंसा करना हम सब के यहां महापाप माना गया है, परन्तु यह स्त्रियां काली देवी पर बकरे, मसानी पर घेंटा, मीरा पर कलेजी, होली दिवाली की रात को अनेक कौतुक करती हैं क्या यह महापाप की बात नहीं है?

३–इन्हीं की कृपा से सन्तान डरपोंक होजाती है क्योंकि उनको बचपन से ही हउआ लूलू आदि का डर दिखाया जाता है।

४–बालकों के बुरे नाम रक्खे जाते हैं जिससे बड़े होने पर उन को लाज आने के कारण नाम पलटना पड़ते हैं, बालकों में झूट बोलने की बान डालने वाली भी स्त्रियां ही हैं क्योंकि वह उनको सिखलाने के समय कहतीं कि लल्ला चीजी कौआ लेगयो, वा यों कहतीं कि–लेजा रे कौआ लेजा! लेजारी चिड़िया लेजा! ऐसा कहकर चीज को छिपा-देती फिर। रे कौआ देजा, ऐसा कहकर वस्तु को दिखलाती हैं। मात्, ऐसे ही वार्तालाप से तरुणाई में भी मिथ्या बोलने को बुरा नहीं झते, इन्हीं कारणों से माता की बात का विश्वास नहीं रहता।

५–जो प्रतिदिन गृह के भीतर रहकर लज्जावती कहलाती वही विवाह आदि में मन खोलकर सब के सम्मुख अच्छे प्रकार अपशब्दों सहित सीठनों को गा अपने को कृतार्थ मानती हैं।

६–बहुधा रीतें ऐसी प्रचलित करदीं कि जिनसे सभ्य मण्डली के सम्मुख लज्जा आती है यथा–चाक, कुआ, चौराहा, घुरा, बांबी, बरगद, क़बर, कूकर आदि पूजना, मियां मदार की जारत को जाना, शेखसद्दों पर चादर चढ़ाना, परी के नाम से बाहर जाना, आदि।

—*:०:*—

## अब आप प्राचीन कालकी सुयोग्या विद्यावती स्त्रियों का संक्षेप वृत्तान्त श्रवण कीजिये ।

१—**अरुन्धती**—जो वशिष्ठ मुनि की पुत्री थी, इनका पढ़ा लिखा होना पोथी अरुन्धती से प्रकट है ।

२—**अनुसुइया**—जो अत्रि मुनि की स्त्री थी, रामायण से प्रकट है इन्हों ने सीता जी को धर्मशास्त्र के अनुकूल पतिव्रत धर्म सुनाया था।

३—**रुक्मिणी**—जो श्रीकृष्ण महाराज की स्त्री थी, इनका पढ़ा लिखा होना भागवत से विदित है, इन्हों ने श्रीकृष्ण महाराज को चिट्ठी लिखी थी ।

४—**रेनुका**—धर्मशास्त्र अच्छे प्रकार से जानती थी, अति चतुर गिनी जाती थी ।

५—**द्रौपदी**—जो अर्जुन की स्त्री थी, पोथी भक्तमाल और महाभारत के देखने से प्रत्यक्ष होता है कि यह विद्यावती चतुरा और कुशला थी ।

६—**उत्तरा**—जो राजा विराट् की पुत्री थी, महाभारत से विदित है कि इस के पिता ने पढ़ने के अर्थ अर्जुन के पास भेजा था जो पढ़ लिख कर ऐसी योग्या हुई कि जिस की गिनती विदुषी स्त्रियों में होनेलगी ।

७—**मन्दोदरी**—धर्मशास्त्र को अच्छे प्रकार से जानती थी इसी कारण से रावण को अनेकान प्रकार से समझाया था कि तुम रामचन्द्र जी से अपना अपराध क्षमा कराकर सन्धि करलो ।

८—**सुलोचना**—जो मेघनाद की बधू थी, रामायण से विदित है कि इसने अपने पति का लिखा हुआ पत्र पढ़ा था ।

९—**तारा**—बालि की स्त्री थी, इसका ज्ञानवती होना रामायण से विदित है, इसने अपने पति को रामचन्द्र की आधीनता स्वीकार के अर्थ बहुत कुछ समझाया था और बालि की विजय के कारण प्रसिद्ध थी ।

१०—चन्द्रसखी—अपने समय में कविता के कारण प्रसिद्ध थी।

११—ऊखा—बाणासुर की पुत्री थी, पार्वती से शिक्षा ग्रहण कर योग्यता प्राप्त की थी।

१२—कुन्ती और गान्धारी—इनका विद्यावती और चतुरा होना महाभारत से प्रकट है।

इनके उपरान्त, दमयन्ती जो राजा नल की स्त्री थी, लीलावती जो राजा भोज की स्त्री थी इनकी बनाई कई पुस्तक गद्य पद्य संस्कृत तथा भाषा में हैं, लीलावती इन्ही की बनाई हुई है, पद्मावती जो राजा विजयपाल की पुत्री थी, विद्योत्मा जो राजा शारदानन्द की पुत्री थी इस ने अपने पति कालिदास नामी मूर्ख को शिक्षा देकर अति उत्तम कवि बनादिया था, जिनके बनाये हुए अनेक ग्रन्थ हैं, विद्याधरी जो मणिमिश्र की स्त्री थी इसी ने राजा भोज को शिक्षा देकर स्त्री शिक्षा का प्रचार कराया था, राजा पृथु की रानी जो शिक्षा पर दस लाख रुपया व्यय किया करती तथा आप ही परीक्षा लिया करती थी, अहल्या बाई यह विद्या बल से सम्पूर्ण राज्य कार्य धर्मशास्त्र के अनुसार किया करती थी जो हुलकर की स्त्री थी, वदूला ने अपने पुत्र को धर्मशास्त्र की शिक्षा दी थी, मन्दालसा ने अपने पुत्र को जन्म से ही ब्रह्मज्ञान का उपदेश किया था, कैकेयी यह युद्ध शास्त्र को अच्छे प्रकार जानती थी, शिवा जो वेदविद्या को जानने वाली थी जिस की योग्यता की प्रशंसा व्यास जी ने की है, देवहूती जिनको कपिलाचार्य ने ब्रह्म विद्या और वेदविद्या पढ़ाई थी, तद् अनन्तर, राधिका, अञ्जनी, सत्यरूपा, अगमा, पदमा, सुनवा, गार्गी, सुलभा, कुरमती, राजा जनक की स्त्री, इत्यादि पढ़ी लिखी सुज्ञान होगई जिनके वृत्तान्त में एक ग्रन्थ बन सकता है इनके उपरान्त और भी बहुधा स्त्री सुज्ञान होगई हैं।

वर्तमान में भी ऐसी सुयोग्या स्त्री इस भरतखण्ड में (जैसी महाराणी स्वर्णमयी, महाराणी यमुनाबाई बड़ौदा, बेगम भूपाल) उपस्थित हैं जो अपनी बुद्धिमानी में प्रसिद्ध तथा राज्यशासन को अच्छे प्रकार से चलाती हैं, जिन की प्रशंसा चहुंओर फैलरही है, महाराणी स्वर्णमयी को तो सब ही भारतवासी जन जानते होंगे क्योंकि इन का पुण्यरूपी

यश प्रति स्थान पर सुगन्धित पुष्प के समान खिल रहा है, इसके उपरान्त श्रीमती महाराणी विक्टोरिया कैसर हिन्द को देखिये कि भारत आदि देशों का प्रबन्ध किस प्रकार से कर रही हैं कि जिन के राज्य में शेर और गाय एक घाट पानी पीते हैं जिस से राजा राज-प्रजा सुखी दिन पर दिन राज्य की उन्नति होती जाती है, सम्पूर्ण प्रबन्ध उत्तमता से चल रहे हैं, शत्रु उनके आतङ्क से भयभीत होते हैं, हम कहां तक इन के राज्य की प्रशंसा लिखें क्योंकि सर्व स्त्री पुरुष अपने नेत्रों से अवलोकन कर रहे हैं।

मान्यवरो! यही सब सुधारों का सुधार है, यदि आप प्राचीनकाल की भांति श्रीकृष्ण से योगिराज, व्यास से उपदेशक, युधिष्ठिर से सत्य-वादी, भीष्मपितामह से जितेन्द्रिय, द्रोणाचार्य्य से गुरु, कर्ण से दानी, विदुर से विचारशील, रामचन्द्र से आज्ञाकारी, भास्कराचार्य से गणि-तज्ञ, अर्जुन भीम से योधा, लक्ष्मण भरत से भाई इत्यादि धार्मिक गुणों से परिपूर्ण उत्पन्न करना चाहते हो तो महाशयो कुन्ती, अनुसुया गार्गी, मन्दालसा, कौशिल्या, देवहूती, शिवा, सुलभा, सत्यरूपा आदि की भांति स्त्रियों को वेदादि सत्य विद्याओं से भूषित करो, क्योंकि देव तथा देवियों के ही समागम से देवी देवता उत्पन्न हो सकते हैं, अन्यथा देव और राक्षस तथा राक्षस देवी के संयोग से कभी पूर्ण सुयोग्य सन्तान उत्पन्न नहीं होसकती, प्राचीन काल में स्त्रीशिक्षा के प्रभाव से आनन्द रूपी अमृत की वर्षा होती थी, यही भूमि विद्वान् रूपी बहुमूल्य रूपी रत्नों को उगलती थी।

मान्यवरो स्त्री शिक्षा न होने से नाना प्रकार के दुःखरूपी तप्त कुण्ड में पड़े हुए भुन रहे हैं, हे देश के सुधारनेवालो, हे सन्तान पर दया करनेवालो, हे देवताओं के रक्त से उत्पन्न होनेवालो, हे ऋषि सन्तानो इस भारत रूपी डूबती नैय्या को स्त्रीशिक्षा रूपी बल्ली से पार कर भारत के दुःखड़ों को मेंट यश के पात्र बनिये, प्यारे सुजनो अब मैं इस को समाप्त करता हूं—परन्तु इतनी और प्रार्थना है कि इन की शिक्षा विदुषी स्त्रियों से कराना चाहिये जिस से विद्या की वृद्धि हो जैसा य० अ० १० मं० ८५ में कहा है—

चोदयित्री सूनृतानां चेतन्ती सुमतीनाम् । यज्ञं दधे सरस्वती ॥

ऋग्वेद अ० २ अ० ३ व० २२ मं० १ अ० २२ सू० १६ में कहा है कि जो स्त्री समस्त साङ्गोपाङ्ग वेदों को पढ़ के पढ़ाती है वही सब की उन्नति करती है ।

मुख्य तात्पर्य्य इस कथन का यह है कि इन की शिक्षा विदुषी और धर्मात्मा स्त्रियों से ही करानी चाहिये और पुरुषों से नहीं, जब ही देश का सुधार हो सकता है इसलिये कृपा करके शीघ्र पुरुषों से शिक्षा कराने की प्रणाली को भारत से उठा दीजिये । और—

पाठशाला का स्थान जनसमुदाय से पृथक् और उसकी दीवारें इतनी ऊंची हों कि कोई जन उचक कर न देख सके और परोस में वेश्या का वास न हो नगर से बहुत मिला न हो स्वच्छ स्थान हो जहां का पवन पानी शुद्ध हो इस विषय में मनु जी ने अ० ४ श्लोक १०७ और १०८ में लिखा है कि धर्म की अतिशय इच्छा वालों को नगर व ग्राम में सर्वदा अनध्याय है अर्थात् एकान्त जङ्गल में पाठशाला होनी चाहिये, दुर्गन्धित स्थान पर न पढ़ें जहां मुर्दे पड़े हों ऐसे ग्राम में और पापी कपटी के समीप रोते हुए और भीर भार में पढ़ने का निषेध है—

नित्यानध्याय एवस्याद् ग्रामेषु नगरेषु च धर्मनैपुण्यकामानां
पूतिगन्धे च सर्वदा अन्तर्गतशवे ग्रामे वृषलस्य च सन्निधौ
अनध्यायोरुद्यमाने समवाये जनस्य च ॥

और औशनस्मृति में कहा है कि पवित्र वा एकान्त जगह में ब्रह्मचर्य रख कर पढ़े परन्तु पुत्रियां ब्रह्मचर्य्याश्रम में भिक्षा न मागें उनके घर वाले भोजनादि का स्वयं प्रबन्ध कर देवें, हां उन को ब्रह्मचर्य्य से अवश्य रहना चाहिये ।

अधीयीत शुचौ देशे ब्रह्मचारी समाहितः । अ० ३ ॥

——*:०:*——

# [ ५-विवाह अर्थात् शादी ]

प्यारे सुजनो, इस समय हमारे देश में बुखार चेचक हैजा आदि रोगों की बहुतायत है कि जिन से भारत की कुदशा होरही है परन्तु एक अन्य महान् रोग फैलाहुआ है कि जिस मूजी के पन्जे से कोई भारतवासी रिहाई नहीं पाता, जहां वह रोग सिरपर चढ़ा थोड़े ही दिनों में ऐसा थोथा कर देता है जिस प्रकार गेहूं आदि का सत निकलने पर उसकी कुदशा होजाती है जो किसी काम में नहीं आता, इस बीमारी से फोक का फोक वरन उस से भी अधिक निकाला जाता है कि जिस से सूरत भयावनी नांक कान आंख आदि इन्द्रियां थोड़े ही दिनों में निकम्मी हो जाती हैं, विचारशक्ति का नाम ही नहीं रहता, उत्साह तथा साहस के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते, सच पूछो तो जैसे बुखार के रहने से तिल्ली आदि बीमारी हो जाती है उस से अधिक इस महारोग के होने से प्रमेह अफरा दमा खांसी आदि रोग उत्पन्न होकर शरीर की चमक दमक जाती रहती है, और आलसी क्रोधी हो बुद्धि भ्रष्ट होजाती है, मानो इसी रोग ने भारत को चौपट कर दिया, सभ्य से असभ्य, राजा से फक़ीर और दीर्घायु से अल्पायु बना दिया, भाइयो कहां तक गिनावें सब प्रकार के सुख तथा वैभव को इसने छीन लिया।

बहुधा हमारे पाठक गण इस बात को सुनकर अपने मन में विचार करने लगे होंगे कि यह महान् रोग कौन भला है, अथवा उस के नाम सुनने के लिये विकल होंगे, सो हे सज्जनो ! इस महान् रोग को तो सब जन जानते हैं, क्योंकि प्रतिदिन आप ही के घरों में उस का निवास है, कौन ऐसा भारतवर्षीय जन है जो वर्त्तमान समय में उससे न सताया गया हो, किसने उसके पापड़ों को न बेला हो, कौन उसके दुःखों से घायल होकर न तड़पड़ाता हो, यह वह मीठी-मार है कि जिसके लगते ही अपने आप सर्वसुखों की पूर्ण आहुति दे [illegible] मिट्टू बनजाते हैं, इसी का नाम जादू है क्योंकि कहा है—

क्या लुत्फ़ जो ग़ैर परदा खोले।
जादू वही जो सिर पै चढ़के बोले॥

इस पर भी तुर्रा यह है कि जब यह बीमारी जिस गृह में प्रवेश करती है तो दो तीन चार छः माह से अपनी आमद की ख़बर सुनाती है, जब निकट दिन आते हैं तब सब गृह को पूर्ण रूप से स्वच्छता कराती है, कपड़े लत्ते सुथरे पहिनाती है, गृह में मङ्गलाचरण होते हैं, इधर उधर से भाई बन्धु आते हैं, जिस राति को उस महारोग की आमद होती है सम्पूर्ण नगर में कोलाहल मच जाता है, और उस गृह में तो वह उत्साह होता है कि जिसका पारावार नहीं, दर्वाजों पर नौबत झड़ती है, रण्डियां नाच २ कर मुबारकबादें देती हैं, धूर गोले चलते हैं, पण्डित जन मन्त्र उच्चारण करते हैं, फिर सब मिलकर उस महारोग को कि जिसके सिर "मौर" होता है चपेट देते हैं, प्रातः होते ही सब स्थानों में मनादी होजाती है।

अब तो यह महान् रोग प्रत्यक्ष प्रकट होगया, कहिये किस धूम धाम से आता है, क्या खेल खिलाता है, कैसे २ नाच नचाता है, सब को बेहोश करदेता है, अड़ोसी पड़ोसी तक इस कौतुक में वशीभूत होजाते हैं, सच पूछो तो इस रोग का ऐसे गाजे बाजे से दख़ल होता है कि जिस में किसी प्रकार की रोक टोक नहीं होती, वरन सब मिल के आप उस महारोग को बुलाते हैं कि जिसका नाम "न्यून अवस्था का विवाह" है।

अब ऊपर के वर्णन से प्रत्यक्ष प्रकट है कि जो २ हानियें भारतवर्ष में हुईं उनका मूल कारण यही बाल्यावस्था का विवाह है, इसलिये अब हम वेदादि सत्यशास्त्रों के प्रमाणों से सृष्टिक्रम और प्रचलित रीतों से अच्छे प्रकार सिद्ध कर दिखाते हैं कि विवाह का समय क्या था वह किस प्रयोजन के लिये किया जाता था, मान्यवरो जब हम उपरोक्त ग्रन्थों पर दृष्टि डालते हैं तो स्पष्ट प्रकट होता है कि विवाह का मुख्य प्रयोजन सन्तान उत्पन्न करना है जैसा कि अ० का० ५ अनु० ५ व० २५ और मनुस्मृति अ० ८ श्लो० ९६ में लिखा है—

प्रजायैत्वा नयमसि ॥ अ० ॥

प्रजनार्थं स्त्रियः सृष्टाः ॥ मनु० ॥

इसीलिये मनुष्यो अपनी सन्तानों का विवाह उस समय करना अभीष्ट है जब कि वह उसके योग्य हो, इसके उपरान्त चरक में १६ वर्ष की स्त्री के साथ समागम करने की आज्ञा है अर्थात् यही समय विवाह करने का है और इससे प्रथम यह महात्मा विषय करने की आज्ञा ही नहीं देते और यह शिक्षा करते हैं कि जो स्त्री पुरुष इस से न्यून अवस्था में समागम करते हैं उनका प्रथम तो गर्भ ही नहीं रहता यदि रहा भी तो पूरे दिनों तक नहीं ठहरता अर्थात् गर्भपात होजाता है, कदाचित् ठहर भी गया तो होने पर मृत्यु के मुंह में जाता है यदि बच भी गया तो दुर्बल इन्द्रिय होता है, अल्पायु में परमधाम को चला जाता है जैसा कि—

ऊनषोडशवर्षायामप्राप्तः पंचविंशतिम् ।
यद्याधत्ते पुमान्गर्भं कुक्षिस्थः सविपद्यते ॥
जातो वा न चिरञ्जीवेज्जीवेद्वा दुर्बलेन्द्रियः ।
तस्मादत्यन्तबालायां गर्भाधानं न कारयेत् ॥

ऋग्वेद मं० ३ सू० ८ मं० ४ में लिखा है—

युवा सुवासाः परिवीत आगात्स उ श्रेयान्भवति जायमानः ।
तं धीरासः कवयो उन्नयन्ति स्वाध्यो ३ मनसा देवयन्तः ॥

जो मनुष्य तरुण होकर विद्याध्ययन कर अच्छे प्रकार सुन्दर आचरण पर चलकर विवाह करता वह विद्वान् तथा महात्मा पुरुषों में पूजनीय होता है ।

अथर्ववेद कां० ११ सू० ५ में लिखा है—

ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम् ।

कि ब्रह्मचर्य्य को पूर्ण कर कन्या तरुण पति को प्राप्त हो ।

फिर ऋग्वेद म० ३ सू० ५५ में लिखा है—

आ धेनवो धुनयन्तामशिश्वीः शबर्दुघाः शशया अप्रदुग्धाः ।
नव्या नव्या युवतयो भवन्तीर्महद्देवानामसुरत्वमेकम् ॥

अर्थात् तरुण पुत्री पूर्ण विदुषी होकर सुन्दर विद्या वाले जवान पुरुष से विवाह करे, अन्यथा न्यून आयु में कदापि पुरुष का ध्यान न करे।

और ऋग्वेद मं० १ सू० १७९ में लिखा है—

तुर्वीरहं शरदः शश्रमाणा दोषावस्तोरुषसो जरयन्तीः।
मिनाति श्रियं जरिमा तनूनामप्यू नु पत्नीर्वृषणो जगम्युः॥

अर्थात् तरुण पुत्र को तरुण पुत्री के साथ विवाह करने से सुसन्तान उत्पन्न होती और दोनों पूर्ण आयु को पहुंचते हैं, इसलिये मनुष्यों को ऐसा ही करना चाहिये।

मनुजी महाराज ने अ० ३ श्लोक २ में लिखा है कि जिस मनुष्य ने विधिपूर्वक तीनों वेद अथवा दो वेद वा एक वेद पढ़लिया है और ब्रह्मचर्य्य नियम खण्डित नहीं किये उस को योग्य है कि गृहस्थाश्रम में प्रवेश करें—

वेदानधीत्य वेदौ वा वेदं वापि यथाक्रमम्।
अविप्लुतब्रह्मचर्यो गृहस्थाश्रममावसेत्॥

और अध्याय ३ श्लोक ४ में लिखा है कि शिष्य को उचित है कि गुरु से आज्ञा लेकर स्नान और विधि पूर्वक समावर्त्तन व्रत को पूर्ण कर उसके उपरान्त अपने वर्ण की स्त्री से जिसके लक्षण अच्छे हों विवाह करे, यथा—

गुरुणानुमतः स्नात्वा समावृत्तो यथाविधि।
उद्वहेतद्विजोभार्यां सवर्णां लक्षणान्विताम्॥

ऐसा ही याज्ञवल्क्यस्मृति अ० १ श्लोक ११ में लिखा है—

गुरुवेतु वरं दत्वा स्नायीत तदनुज्ञया।
वेदं व्रतानि वापारं नीत्वा ह्युभयमेव वा॥

वेदों के व्रतों को पूरा कर गुरु की आज्ञा से स्नान कर विवाह करे।

विष्णुस्मृति अ० १ श्लोक २५ में लिखा है—

अनेन विधिना सम्यक्कृत्वा वेदमधीत्य च।
गृहस्थधर्ममाकांक्षन्गुरुगेहादुपागतः॥

गुरुकुल में जा वेद पढ़ उनकी आज्ञा लें दक्षिणा दे गृह में आ विवाह करे।

संवर्त्तस्मृति अ० १ श्लोक ३४ में लिखा है-

अतोद्विजः समावृत्तः सवर्णां स्त्रियमुद्वहेत् ॥

ब्रह्मचर्य्य आश्रम से समावर्त्तन संस्कार कर गृह में आकर विवाह करे

शङ्खस्मृति अ० ३ श्लोक १५ में कहा है-

एवं व्रतस्तु कुर्वीत वेदस्वीकरणं बुधः ।
गुरवे च धनं दत्वा स्नायति तदनुज्ञया ॥

वेद पढ़ गुरु की आज्ञा से स्नान कर गृहस्थाश्रम को ग्रहण करे।

व्यासस्मृति अ० १ श्लोक ४२ में लिखा है-

समाप्य वेदान्वेदौ वा वेदं वा प्रसभंद्विजः ।
स्नायीतगुर्वनुज्ञातः प्रवृत्तो दितदक्षिणः ॥

चारों वा एक वा दो वेदों को पढ़ गुरु की आज्ञा ले दक्षिणा देकर जो स्नान करते हैं उसको समावर्त्तन कहते हैं।

ऐसा ही दक्षस्मृति अ० १ श्लोक ६, ७, हारीतस्मृति अ० १ श्लोक १२ से प्रकट है।

मार्कण्डेय पुराण अध्याय २८ श्लोक १४, १५ में लिखा है कि ब्रह्मचारी गुरुके यहां से एक, दो, चार वेद पढ़ गुरु को दक्षिणा दे प्रणाम कर गृहस्थधर्म करने की इच्छा हो तो गृहस्थाश्रम में आये अर्थात् विवाह करे, जैसा-

एकं द्वौ सकलान् वापि वेदान् प्राप्यगुरोर्मुखात् ।
अनुज्ञातोऽथवान्दत्वा दक्षिणां गुरुवेचततः ॥
गार्हस्थ्याश्रम कामस्तु गृहस्थाश्रम मावसेत् ।

विष्णुपुराण अ० ३ श्लोक ६ में लिखा है-

गृहीतग्रात्थ्यवदश्च तदाऽनुज्ञामवाप्यवै ।
गार्हस्थ्य मावसेत्प्राज्ञो निष्पन्न गुरुनिष्कृतिः ॥

श्रीमद्भागवत स्कन्द ११ अ० १७ श्लोक ३८ में लिखा है कि समावर्त्तन नाम संस्कार को कर विवाह करे।

आश्रमादाश्रमं गच्छेन्नान्यथा मत्पश्चरेत् ॥

ऐसा ही य० अ० १२ मं० ५४ में कहा है कि माता पिता आचार्य सन्तानों को धर्मयुक्त शिक्षा दें जिस से सन्तान बुरे व्यसनों को त्याग सनातन संस्कार के पीछे स्वयंवर में विवाह कर पुरुषार्थ के साथ आनन्द भोगें—

लोकं पृण छिद्रं पृणाथो सीद ध्रुवा त्वम् ।
इन्द्राग्नी त्वा बृहस्पतिरस्मिन् योनावसीषदन् ॥

प्रिय सज्जन पुरुषो शास्त्रानुकूल समावर्तन का अधिक समय ४८ वर्ष और न्यून से न्यून २५ वर्ष का है जैसा आपस्तम्ब धर्मशास्त्र प्र० २ प० ११ खं० ३० में लिखा है—

तथा व्रतेनाष्टचत्वारिंशत्परिमाणेन ॥

छान्दोग्योपनिषद् में लिखा है कि ब्रह्मचर्य्य तीन प्रकार का होता है पहिला यह कि जो अपने वीर्य्य को २४ वर्ष तक स्खलित नहीं होने देते उनके शरीर में प्राण बलवान् होकर शुभगुणों के वास करानेवाले होते हैं उसी को कनिष्ट ब्रह्मचर्य्य कहते हैं, दूसरा ३६ वर्ष तक जो अपने वीर्य्य को गिराने नहीं देता उसके प्राण इन्द्रियां अन्तःकरण और आत्मा बलयुक्त होकर श्रेष्ठ होजाते हैं उसको मध्यम ब्रह्मचर्य्य कहते हैं, तीसरा ४८ वर्ष तक जो अपने वीर्य्य को रोकता है उसके प्राण अनुकूल होकर सब विद्याओं को ग्रहण करता है उसको उत्तम ब्रह्मचर्य्य कहते हैं।

प्रिय सज्जन पुरुषो! इन सब प्रमाणों से स्पष्ट प्रकट होगया कि न्यून ब्रह्मचर्य्य में पुरुष की आयु २५ वर्ष तथा स्त्री की १६ वर्ष की नियत थी, ऐसे ही मध्यम ३६ तथा उत्तम ४८ वर्ष, यही विद्याध्ययन का समय नियत किया गया था।

शरीर व आत्मा बलिष्ट होजाने के पश्चात् विवाह का समय नियत

किया गया था, अर्थात् समावर्त्तन के पश्चात् गुरुकुल से गुरु की आज्ञा से विवाह होते थे, मान्यवरो यदि आप अपनी सन्तानों को सुखपूर्वक देखा चाहते हो तो सब से प्रथम वेदानुकूल ऋषियों की इस आज्ञा को प्रचलित कीजिये, यही आप के पुरुषों की सनातन रीति है, जिस के अनुसार प्राचीनकाल में वेदानुसार तुल्यगुण कर्म स्वभाव से संयुक्त स्त्री पुरुष स्वयंवर में विवाह कर आनन्द भोगते थे, जैसा कि य० अ० १५ मं० ८ में लिखा है—

प्रतिपदसि प्रतिपदे त्वानुपदस्यनुपदे त्वा संपदासि सम्पदे त्वा तेजोऽसि तेजसे त्वा ॥

महाभारत आदि पर्व अध्याय २२१ में श्रीकृष्ण महाराज ने बलभद्र जी से कहा है कि जो पुरुष अपनी कन्या का विवाह विना उसकी इच्छा के करते हैं वह कन्यादान नहीं करते वरन अपनी कन्या को पशुवत् वेचते हैं, वह वेद तथा सदाचार के विरुद्ध हैं इसलिये उक्त योगीश्वर आज्ञा देते हैं कि विवाह स्वयंवर की रीति से होना चाहिये, यथा—

प्रदानमपि कन्यायाः पशुवत्कोनु मन्यते ।
विक्रियं चाप्यपत्यस्य कः कुर्य्यात् पुरुषो भुवि ॥

और ऐसा ही मनुस्मृति अध्याय ९ श्लोक ९० में लिखा है—

त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतुमती सती ।
ऊर्ध्वं तु कालादेतस्माद्विन्देत सदृशम्पतिम् ॥

महाभारत अनुशासनपर्व अध्याय ४४ श्लोक १६ व १७ में भी लिखा है—

त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कन्या ऋतुवती सती ।
चतुर्थेत्वथ सम्प्राप्ते स्वयं भर्त्तारमर्जयेत् ॥
प्रजान हीयते तस्या रतिश्च भरतर्षभ ! ।
अतोऽन्यथा वर्त्तमाना भवेद्वाच्या प्रजापतेः ॥

तीन वर्ष तक ऋतुवती होने के पश्चात् कन्या वर की इच्छा करे, तीन वर्ष उपरान्त अपने समान पति को प्राप्त होने पर कन्या आप विवाह करे।

देखो वाल्मीकीय रामायण अयोध्या काण्ड सर्ग ११८—

पति संयोग सलभं वयो दृष्ट्वा तु मे पिता ॥

अर्थात् सीता जी ने अत्रि ऋषि की स्त्री अनसुइयां से कहा है कि पति के सहवास योग्य मेरी अवस्था हुई तब मेरे पिता को मेरे विवाह की चिन्ता हुई, मान्यवरो जब राजा जनक ने स्वयंवर रचा था तो यह भी प्रण किया था कि जो कोई धनुष् को तोड़ेगा उस के साथ सीता का विवाह होगा, जिसके लिये अनेक राजा महाराजा एकत्र हुए परन्तु महाराजा रामचन्द्र ने धनुष् को तोड़ा सीता जी ने जयमाला डाली फिर रामचन्द्र के साथ वैदिकरीत्यनुसार विवाह हुआ, इसी भांति लोपमुद्रा तरुण अवस्था को प्राप्त हुई तब उस के पिता ने उसके सदृश अगस्त ऋषि को खोज कर व्याह दी, द्रौपदी का विवाह राजा द्रुपद ने मछली भेदने पर नियत किया था जिस को अर्जुन ने भेदकर विवाह किया।

इसी प्रकार राजा नल का दमयन्ती, पाण्डु का कुन्ती, तथा अज का इन्दुमती के साथ स्वयंवर की रीति से विवाह हुआ था, शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी ने पूर्ण अवस्था में अपनी इच्छा से राजा ययाति से विवाह किया था।

अब इस बात की आवश्यकता उत्पन्न हुई कि स्वयंवर विवाह किसको कहते हैं, महाशयो यह आठ प्रकार के विवाहों में से परम उत्तम विवाह है, जिस में कन्या का पिता सम्पूर्ण मनुष्यों को एक तिथि पर एकत्र होने की सूचना देता था, उन आये हुए पुरुषों में से जिस को पुत्री अपने गुण कर्म स्वभावानुकूल जानकर जयमाला डाल विवाह करती थी।

बहुधा स्वयंवरों में कन्या का पिता कोई प्रण करता था तो उस प्रण के पूर्ण होने पर विवाह होता था।

देखिये महाभारत आदि पर्व अध्याय १२ में कुन्ती के स्वयंवर का वर्णन इस प्रकार से लिखा है कि उस रूपवती पूर्ण युवा समस्त गृह कार्यों और गुणों से युक्त कुन्ती से बहुत से राजा महाराजाओं ने विवाह करना पसन्द किया परन्तु उस महाराणी ने पाण्डु को उत्तम समझ स्वयं अपना पति स्वीकार किया इसके अनन्तर अनेक दृष्टान्त महाभारत में पाये जाते हैं।

अब आप स्वयं विचार कर सकते हैं कि उस समय महाराणी कुन्ती की क्या अवस्था होगी उन्हों ने बड़े राजाओं को त्याग कर पाण्डु से विवाह किया, श्री महाराणी सीता जी की क्या आयु होगी जब उन्हों ने अनसूया से कहा कि मैं विवाह योग्य हुई, सुलभा की क्या अवस्था थी जब कि उन्हों ने श्रीकृष्ण महाराज को पत्र लिखा था, अब स्पष्ट प्रकट होगया कि उस समय इन सब की अवस्था युवा होगी, और विद्या में भी योग्यता रखती होंगी क्योंकि ऐसी परीक्षा विद्या के विना नहीं हो सकती।

इसी भांति कुन्ती श्रीकृष्ण की फूफी, गान्धारी जो महाराज धृतराष्ट्र की स्त्री थी, लोपमुद्रा जो अगस्त महर्षि की पत्नी थी, अरुन्धती जो बड़ी पतिव्रता श्री महर्षि वशिष्ठ जी की पत्नी थी, मैत्रेयी गार्गी बड़ी पण्डिताओं के दृष्टान्त से विदित होता है कि इन के विवाह पूर्ण अवस्था ही में हुए थे।

इसके अनन्तर विवाह होने से मनुष्य गृहस्थ हो जाते हैं जिनको प्रत्येक प्रकार के वस्तुओं की आवश्यकता होती है, वह सब धन से प्राप्त होती हैं, धन विद्या आदि उत्तम गुणों से मिलता है, इसी कारण प्राचीन काल में विद्याध्ययन के पश्चात् विवाह होता था, स्मृतिकारों ने भी यही आज्ञा दी है कि प्रथम आयु के चौथाई भाग में गुरुकुलमें रहकर विद्या पढ़े दूसरे भाग में विवाह कर गृह में वास करे, मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक १ में लिखा है—

चतुर्थमायुषो भाग मुषित्वाऽऽद्यं गुरौ द्विजः।
द्वितीयं मायुषो भागं कृतदारो गृहे वसेत्॥

क्योंकि विना विद्या और जितेन्द्रियता–पुरुषार्थ के गृहस्थाश्रम-रूपी यज्ञ पूर्ण नहीं होसकता इसलिये य० अ० १२ मं० १८ में स्पष्ट कहा है कि ब्रह्मचर्य्य–उत्तम शिक्षा, विद्या, शरीर और आत्मा के बल–आरोग्यता–पुरुषार्थ–ऐश्वर्य–सज्जनों का सङ्ग आलस्य का त्याग–यम नियम आदि सामग्री को सञ्चय कर गृहस्थाश्रम में प्रवेश करना अभीष्ट है—

दि॒वस्परि॑ प्रथ॒मं ज॑ज्ञे अ॒ग्निर॒स्मद् द्वि॒तीयं॒ परि॑ जा॒तवे॑दाः।
तृ॒तीय॑म॒प्सु नृ॒मणा॒ अज॑स्र॒मिन्धा॑न एनं जरते स्वा॒धीः॥

य० अ० १८ मं० ६४ में कहा है कि स्त्री पुरुष विवाह करना चाहें वे विवाह से प्रथम बल पराक्रम–परिपूर्णता आदि सामग्री करके युवावस्था में स्वयंवर की विधि से विवाह कर धर्म से दान अदान–मान सम्मान को जाने।

यद्द॒त्तं यत्प॑रा॒दानं॒ यत्पू॒र्त्तं याश्च॒ दक्षि॑णाः।
तद॒ग्निर्वै॑श्वकर्म॒णः स्व॑र्दे॒वेषु॑ नो दधत्॥

इसके अतिरिक्त वैद्यक पर ध्यान दीजिये जिसमें शरीर के आरोग्य रखने के नियम हैं, सुश्रुतशास्त्र अ० १० में स्पष्ट कहा है कि पच्चीस वर्ष के पुरुष का १६ वर्ष की कन्या से विवाह होना चाहिये, उनसे उत्पन्न हुई सन्तान ही माता पिता की सेवा तथा धार्मिक काम करने वाली होती है यथा–

अथास्मै पंचविंशति वर्षाय षोडशवर्षां पत्नीमा-
वहेत। पित्र्यधर्मार्थकामप्रजाः प्राप्स्यतीति॥

चरक में लिखा है–

शुक्रन्तु क्षयते तस्य ततः प्राप्नोति सक्षयम्।
घोरांव्याधिमवाप्नोति मरणांवा समृच्छति॥

जो मनुष्य न्यून अवस्था में विषय करने लगजाते हैं उनका वीर्य्य विगड़ कर उनको बहुत प्रकार के रोग होजाते हैं।

यदि हम संसार भर की कौमों की ओर दृष्टि डालते हैं तो वही अपने पुराने पुरुषों की रीति जो वेद आदि सत्य शास्त्रों की कि जिस को बुद्धि भी स्वीकार करती है प्रचलित पाते हैं देखलो भारत ही में मुसलमानों में तरुणाई पर शादी होती है, अंगरेज भी इसी प्रथा पर चलते हैं, जिससे उनके डील, डौल गुण विद्या साहस आदि देखने में आते हैं, देखिये श्रीमती महारानी कैसरहिन्द ने १८ वर्ष तक यथावत् ब्रह्मचर्य्य सेवन किया जिससे श्रीमती की आकृति उत्तम, आंखें नीली, नाक स्वच्छ अत्यन्त उत्तम, मुखड़े की छवि मोहनी, दांत अच्छे सुन्दर साफ कि जिनके देखने से आरोग्यता व स्वभाव की उत्तमता स्पष्ट रूप से प्रकट होती है, आपने फ़ारसी, जर्मनी, लेटिन आदि भाषायें सीखी हैं, गणित भूगोल के अनन्तर गान तथा शिल्पविद्या में पूरी महारत हासिल की है, राज्यशासन प्रजापालन की रीतें अच्छे प्रकार से जानती हैं, अपरमित व्यय तथा परमित व्यय के हानि लाभ से खूब जानकार हैं, इन सब खूबियों के अतिरिक्त उनके चित्त में दया, परोपकार, साहस, गम्भीरता, मधुर वचन आदि गुण हैं, श्रीमती ने श्रीयुत शाहजादे अलबर्ट को आप पसन्द कर विवाह किया था कि जो उपरोक्त गुणों के अतिरिक्त वैद्यक न्याय मीमांसादि के पूरे विद्वान् थे पर विशेषता यह थी कि अच्छे प्रकार देशाटन किये हुए श्रेष्ठ घराने के थे, व्याह समय श्रीयुत की आयु २५ वर्ष की थी, तब ही तो पति पत्नी में वह प्रेम रहा कि जिसका हम वर्णन नहीं करसकते, राज्यशासन को देखकर उनकी बुद्धि की किससे तुलना होसकती है, आप के प्रताप से शेर और गाय एक स्थान पानी पीते हैं।

शोक है कि वर्त्तमान समय में इस उत्तम रीति पर कुछ ध्यान न देकर लड़के लड़कियों की शादी ८ तथा १० वर्ष में करना उत्तम जान कहते हैं कि—

अष्टवर्षा भवेद्गौरी नववर्षा च रोहिणी।
दशवर्षा भवेत्कन्या तत ऊर्ध्वं रजस्वला॥
माता चैव पिता तस्या ज्येष्ठो भ्राता तथैव च।
त्रयस्ते नरकं यान्ति दृष्ट्वा कन्यां रजस्वलां॥

कन्या की आठ वर्ष में गौरी, नव वर्ष में रोहिणी, दशवें वर्ष कन्या तदुपरान्त रजस्वला संज्ञा होजाती है, यदि इस समय तक लड़की का विवाह न हो तो माता पिता बड़ा भाई नरक को जाते हैं।

मान्यवरो! यह श्लोक कदापि माननीय नहीं हैं, क्योंकि लड़की का रजस्वला होना ईश्वरीय नियम है आरोग्यता अथवा युवा अवस्था प्रारम्भ होने का चिह्न है, फिर इसमें माता पिता ज्येष्ठ भाई का क्या दोष जो पापी गिने जावें, यही ठीक माना जावे तो उपरोक्त ऋषि मुनि तथा वैदिक ग्रन्थ कर्त्ताओं के वचन झूंठे होजावेंगे, सृष्टि की आदि से लेकर राजा जनक, द्रुपद, भीष्म आदि राजा प्रजा सब ही नर्कगामी हुए होंगे, परन्तु यह बात असम्भव है फिर हम क्योंकर नर्क में जासकते हैं?

वर्त्तमान समय में भी बहुधा कौमों तथा कान्यकुब्जमण्डली अथवा निर्धनों के विवाह लड़की के रजस्वला होने के पश्चात् होते हैं, क्या यह नर्क को जाते हैं, कदापि नहीं।

उपरोक्त श्लोकों का केवल यह अभिप्राय जान पड़ता है कि जब मुसलमान हमारी कन्याओं को छीनते थे तो उनके धर्म बचानें के अर्थ बनाये गये होंगे, ताकि कन्याओं का विवाह न्यून अवस्था में होजावे, क्योंकि मुसलमानों की धर्म पुस्तकानुसार व्याही कन्याओं का छीनना अधर्म मानागया है।

मान्यवरो! यदि यही बात है तो भी आप इस रीति को छोड़कर वेदानुसार चलिये, क्योंकि इस समय आप की धर्म परिपाटी में कोई बाधा नहीं डालसकता।

वर्त्तमान समय के डाक्टर लोग पुकार २ कर कहते हैं, कि ऐसे व्याहों से कुछ लाभ नहीं, देखिये डाक्टर छियूहवी स्मिथ साहब (साविक प्रिन्सिपिल मेडिकल कालिज कलकत्ता) का वचन है कि न्यून अवस्था के विवाह की रीति अत्यन्त अनुचित है क्योंकि इससे शारीरिक तथा आत्मिक बल जाता रहता है, मन की उमग चली जाती है, फिर सामाजिक बल कैसा!

डाक्टर नोबीमनकृष्ण बोष का वचन है कि शारीरिक बल के नष्ट होने के जितने कारण हैं उन सब में विशेष न्यून अवस्था का विवाह जानो, यही मस्तक के बल की उन्नति का रोकने वाला है।

मिसस पी० जी० फिफर्सिन ( लेडी डाक्टर मुम्बई ) का कथन है कि हिन्दुओं की स्त्रियों में रुधिर विकार तथा चर्मदूषणादि बीमारियां अधिक होने का कारण वाल्यविवाह ही है, क्योंकि सन्तान शीघ्र उत्पन्न होती है, फिर उनको दूध पिलाना पड़ता है जब कि उनकी रगें दृढ़ नहीं होतीं जिससे माता दुर्बल होकर नाना प्रकार के रोगों में फस जाती है।

डाक्टर महेन्द्रलाल सरकार एम० डी० का वचन है कि वाल्यावस्था का व्याह अत्यन्त बुरा है, इससे जीवन की उन्नति की बहार लुटजाती तथा शारीरिक उन्नति का द्वार बन्द होजाता है, उक्त डाक्टर साहब ने सभा के बीच में यह भी वर्णन किया था कि मैं तीस वर्ष की परीक्षा से कहसकता हूं कि २५ फीसदी स्त्री वाल्यावस्था के व्याह के हेतु मरती हैं तथा २५ फी सदी मनुष्य इसी से ऐसे होजाते हैं कि जिनको सदा रोग घेरे रहते हैं।

अब विचारिये कि विवाह क्या है, मानों स्त्री और पुरुष की दृढ़ प्रतिज्ञा है, अब मैं आप से पूछता हूं कि जो बातें हम आप न्यून अवस्था में किसी से कहते हैं क्या फिर वह तरुण होने पर कोई भी याद करता है ? कदापि नहीं, जब कोई किसी से कहता है वह कह-देते हैं जिस बालपन की बातों का क्या ठीक, यह भी सच है जब तक मनुष्य को ज्ञान नहीं होता तब तक उसके क़ौल फ़ेल का क्या ठीक, इसी कारण इस समय कानून अनुसार १८ वर्ष से पहिले किसी का लिखा हुआ वा कहा हुआ कौल प्रामाणिक नहीं होता, इसी भांति जब हमारे स्वदेशियों का राज्य था तो उस समय वेद और वैद्य तथा बुद्धि अनुसार यह बात नियत की थी कि २५ वर्ष से न्यून लड़के तथा १६ वर्ष से कम लड़की की कोई किस्म की प्रतिज्ञा प्रामाणिक नहीं, फिर न्यून अवस्था में विवाह कैसा ?

प्यारे भाइयो अभी तक गाय घोड़ी इत्यादि पशुओं पर जब तक कि वह पूर्ण नहीं होजाते बैल घोड़ा आदि नहीं छुड़वाते कि जिससे उनकी सन्तान निकम्मी न होजावे फिर मैं नहीं जानता स्त्री पुरुषों में जो संसार के जीवों में सर्वोत्तम हैं यह सुविचार जो गाय घोड़ी इत्यादि पशुओं के साथ किया जाता है क्यों छोड़ दिया ? क्या यह उन पशुओं से भी गये हैं ?

जिस समय जिस वस्तु की मन को इच्छा होती है उसी समय उसके मिलने से परम सुख होता है, विना समय के वस्तु मिलने से कुछ उत्साह और उमंग नहीं होती, न किसी प्रकार का आनन्द आता है, जिस प्रकार भूख के समय में सूखी रोटी भी अच्छी जान पड़ती है उसी प्रकार विना भूख के मोहन भोग को भी जी नहीं चाहता, छोटे २ पुत्र पुत्रियों का उस दशा में जब कि उनको काम-अग्नि नहीं सताती और न उनका मन उधर को जाता है, शादी करने से क्या लाभ होता है ? कुछ भी नहीं।

हे सुजनो इन उपरोक्त बुराइयों के सिवाय एक बहुत बड़ी हानि होती है कि जिस कारण भारत में हाहाकार मच रहा है, कि जिससे उसके निर्मल यश में धब्बा लगरहा है, वह बुरी बला विधवाओं का जत्था है कि जिनकी आहें भारत के घाव पर और भी नोन छिरक रही हैं, कौन सा ऐसा घर है जहां विधवाओं के दर्शन नहीं होते, उस पर भी वह विधवा कैसी जिनके दूधके दांत नहीं गिरे, न उनको अपने विवाह की कुछ सुध न वह यह जानती कि हमारी चूड़ियां क्योंकर फूटी, फिर जब वह तरुण होती हैं तब कामानल प्रबल होने पर नियोग भी नहीं होता, फिर हजारों में से पांच सुन्दर आचरण वाली होती हैं नहीं तो नाना लीला रचती हैं, जिन बातों से हमारी लाज की पगड़ी सिर से गिरजाती है, क्या उस समय हमारी मूंछें मुह पर शोभा देती है ? हमारी जवानी का नशा एक दम में उतर जाता है आराम पर भी छार पड़जाती है, सच पूछो तो माता पिता इस जलती हुई चिता को अपनी छाती पर देख २ कर हाड़ों का सांचा बनजाते हैं। इन सब क्लेशों का कारण न्यून अवस्था का विवाह ही है क्यों कि भारत में विधवाओं की संख्या इतनी है कि जितनी अन्य किसी देश में नहीं पाई जाती क्योंकि अन्यत्र न्यून अवस्था में विवाह नहीं होता, इसी हेतु से प्राचीन काल में उनकी गणना बहुत न्यून थी, इसके प्रमाण प्रत्यक्ष हैं देखो जब किसी खेत में गेहूं आदि अन्न बोते हैं तो जमने के पीछे दश पांच दिन में बहुत से मरजाते हैं, एक महीने के पीछे बहुत कम, दो चार महीने पीछे अत्यन्त न्यून मरते हैं,

इसी प्रकार जन्म से पांच वर्ष तक जितने बालक मरते हैं उतने दश वर्ष पर नहीं, १० वर्ष से १५ वर्ष तक उससे भी बहुत कम क्योंकि न्यून अवस्था में सूखा, जमोवा, दांत तथा शीतलादि रोग मार डालते हैं, जब किसी पेड़ की जड़ मज़बूत होजाती है तो वह बड़ी २ आंधियों से बचजाता है इसी भांति बालपन में नाना भांति के रोग होकर मृत्यु कारक होजाते हैं जिस प्रकार १५ या २५ वर्ष में नहीं होते, यदि हों भी तो सौ में पांच।

अब इस ऊपर के वर्णन से प्रत्यक्ष प्रकट है कि यदि न्यून अवस्था का विवाह भारत से उठादिया जावे तो किस कदर विधवाओं का जत्था कम होजावे तथा यह सब उपद्रव जाते रहें, इन पांच का विवाह २५ वर्ष के लड़के के साथ हो तो अवश्य उन पांच में से तीन के बाल बच्चे भी दो तीन वर्ष में होजावेंगे यदि ऐसी दशा में पति का मरण भी होजावे तो स्त्री उन बच्चों की आशा पर उनके लालन पालन में अपनी आयु को व्यतीत करती रहेगी, बस इस हिसाब से १०० में दो विधवा ऐसी रहजावेंगी कि जिन का कुछ अन्य प्रबन्ध करने की आवश्यकता होगी।

इसलिये आप भी स्वयंवर की रीति से विवाह करने की प्रथा को प्रचलित कीजिये, यदि इस समय किसी कारण से यह न होसके तो आप स्वयं गुण कर्म स्वभाव मिलाकर कार्य कीजिये जिस प्रकार ऋषि मुनि तथा प्राचीन पुरुषा करते थे।

## वेदों में विधि मिलाने की इस प्रकार आज्ञा है—

१—जब स्त्री पुरुष विवाह करने की इच्छा करें तब ब्रह्मचर्य्य और विद्या से स्त्री पुरुषों के धर्माचरण को जान कर ही विवाह करे जैसा य० अ० ३८ मं० २ में कहा है—

**इड एह्यदित एहि सरस्वत्येहि । असावेह्यसावेह्यसावेहि ॥**

य० अ० ११ मं० ७१ में लिखा है कि कन्याओं को चाहिये कि अपने से अधिक बल विद्या वाले वा बराबर के पति को स्वीकार करें किन्तु छोटे वा न्यून विद्या वाले को नहीं—

परस्या अधि संवतोऽवरांश॥ अभ्यातर ॥
यत्राहमस्मितांर॥ अंव ॥ ७१ ॥

य० अ० ११ मं० ७० में कहा है कि कन्याओं को उचित है कि जिस वर का पिता ब्रह्मचर्य्य से बलवान् हो और पुरुषार्थ से बहुत अन्नादि पदार्थों को इकट्ठा कर सके उस शुद्धस्वभाव से युक्त पुरुष के साथ विवाह करके निरन्तर सुख भोगो—

दूर्वन्नः सर्पिरा सुतिः प्रतूनो होता वरेण्यः ।
सहसस्पुत्रो अद्भुतः ॥

य० अ० ८ मं० ११ में लिखा है कि ब्रह्मचर्य्य से शुद्ध शरीर सगुण सद्विद्या युक्त होकर विवाह की इच्छा करने वाले कन्या और पुरुष युवा अवस्था में पहुंच परस्पर एक दूसरे के धन की उन्नति अच्छे प्रकार देखकर विवाह करें नहीं तो धन के अभाव में दुःख की वृद्धि होती है इसलिये उक्त गुणों से युक्त विवाह कर आनन्दित हो प्रतिदिन ऐश्वर्य्य की उन्नति करें—

उपयामगृहीतोऽसि हरिरसि हारियोजनो हरिभ्यान्त्वा ।
हर्य्योर्द्धानास्थ सहसोमा इन्द्राय ॥

य० अ० १२ मं० ६२ में कहा है कि हे स्त्रियो तुम को चाहिये कि पुरुषार्थ रहित चोरों के सम्बन्धी पुरुषों को अपने पति करने की इच्छा न करो आप्त पुरुषों की नीति के तुल्य पुरुषों को ग्रहण करो—

असुन्वन्तमयजमानमिच्छस्तेनस्येत्यामन्विहि तस्करस्य ।
अन्यमस्मदिच्छ सा तइत्या नमो देवि निर्ऋते तुभ्यमस्तु ॥

य० अ० ८ मं० १ में उपदेश है कि विवाह की कामना करनेवाली युवती स्त्री को उचित है कि जो छल-कपट आदि आचरणों से रहित प्रकाश करने और एक ही को चाहने वाले जितेन्द्रिय सर्वप्रकार का उद्योगी धार्मिक विद्वान् हो उसी के साथ विवाह कर आनन्द में रहे।

हे स्त्री जनो ! तुम उसी मनुष्य को पति स्वीकार करो जिस का

घर सब ऋतुओं में सुख देने वाला है और आप वीर्य्यवान हो फिर उसको सब प्रकार से सुख देती रहो य० अ० ८ मं० ८ में कहा है–

उपयामगृहीतोऽसि सुशर्म्मासि सुप्रतिष्ठानो बृहदुक्षाय नमः। विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यः॥

मनुमहाराज अ० ३ में इस प्रकार कहा है—

( १ ) लड़के की आयु २४ तथा लड़की की १६ वर्ष की हो।

( २ ) ऊंचाई में लड़की लड़के के कन्धे के बराबर हो अथवा कुछ कम हो परन्तु ऊंची न हो।

( ३ ) दोनों के शरीर सम हों।

( ४ ) दोनों विद्वान् हों या मूर्ख।

## पुत्री के गुण।

( १ ) जिसके शरीर में कोई बीमारी न हो।

( २ ) जिसके शरीर में दुर्गन्ध न आता हो।

( ३ ) जिसके शरीर पर बड़े २ बाल न हों न लोम रहित हो।

( ४ ) बहुत बकवाद करने वाली न हो।

( ५ ) जिसका शरीर टेढ़ा न हो, अङ्ग हीन भी न हो।

( ६ ) शरीर कोमल हो।

( ७ ) जिसकी मधुर वाणी हो।

( ८ ) जिसका वर्ण पीला न हो।

( ९ ) जो भूरे नेत्रवाली न हो।

( १० ) जिसका नाम वेदानुकूल हो ( वेदानुसार नाम के लिये नाम करण संस्कार को देखो )।

( ११ ) जिसकी चाल हंस वा हथिनी के तुल्य हो।

हारीतस्मृति अध्याय ४ श्लोक १, २, ३, ४ तथा शङ्खस्मृति अध्याय ४ श्लोक १ में उपरोक्त आज्ञा है।

मनुजी महाराज ने यह भी आज्ञा दी है कि कन्या माता के कुल की छः पीढ़ियों में न हो तथा पिता के गोत्र की भी न हो उससे विवाह करना चाहिये यथा–

असपिण्डा च या मातुरसगोत्रा च या पितुः ।
स प्रशस्ता द्विजातीनां दारकर्मणि मैथुने ॥

प्यारे सुजनो ! इन बातों को विचार करना अभीष्ट है, क्योंकि उत्तम कुल वृक्ष के तुल्य है, सम्पति पात्तों के सदृश, पुत्र मूलवत् जानो, जो पुरुष अपनी पुत्रियों को सदा सुखी रखना चाहें वह सुख तत्व को विचार कर विवाह करें वही लोग पेड़ पत्तों को देखसकते हैं, जो मूल पर ध्यान नहीं देते जो मेरी समझ में उसका देखना मुख्य है, क्योंकि जो मूल दृढ़ होगा तो वह बड़े २ प्रचण्ड वायु के झकोरों से वृक्ष को न गिरने देगा, यदि मूल ही निर्बल हुआ तो थोड़े ही झटके में उखड़ कर गिरपड़ेगा, इसी प्रकार जो पुत्र सपूत वा सुलक्षण होगा तो धन तथा कुल की प्रतिदिन उन्नति करेगा और सर्व प्रकार से अपने बाप दादे के नाम तथा यश को फैलावेगा तथा नाना भांति से सुख आनन्द देगा, यथा—

एकेनाऽपि सुपुत्रेण पवित्रगुणशालिना ।
सुरभिः क्रियते गोत्रश्चन्दने नैव काननम् ॥

एक ही सपूत गुणवान् उत्तम आचरण वाले पुत्र से सम्पूर्ण कुल शोभित और प्रख्यात होजाता है, जैसे चन्दन के एक ही पेड़ से वन का वन सुगन्धित रहता है, जो कुपूत अर्थात् कुलक्षण हुआ तो वह अपने तन मन धन मान बड़ाई आदि को धूल में मिलावेगा, इसलिये धन कुल आदि की अपेक्षा लड़के के गुण कर्म शील आदि का मिलाना अत्यन्त उचित है, क्योंकि धन बादल की छाया के समान प्रतिष्ठा पतङ्ग के रंग के सदृश, और कुल केवल नाम के लिये है, इस कारण मूल पर सदा ध्यान करने से परम सुख मिल सकता है, अन्यथा कदापि नहीं, किसी ने सच कहा है—

एकै साधे सब सधैं, सब साधे सब जायं ।
जो तू सेवे मूल को, फूले फले अघाय ॥

अतः वर कन्या के उपरोक्त गुण मिलाकर विवाह करना चाहिये,

जिससे उन दोनों की प्रकृति सदा एकसी रहें, यही सुख का मूल है, किसी कवि ने कहा है–

**प्रकृत मिले मन मिलत है, अनमिल से न मिलाय।**
**दूध दही से जमत है, कांजी से फटि जाय॥**

इस कारण इन उपरोक्त बातों को मिलाकर यह भी देख लीजिये कि लड़का ज्वारी, शराबी, रण्डीबाज, चोर आदि न हो, अर्थात् पढ़ा लिखा सुकर्मी सुधर्मी हो उससे परस्पर विवाह करना चाहिये नहीं तो कदापि सुख नहीं होगा।

शोक! है कि वर्तमान समय में इस उत्तम परिपाटी पर किञ्चित् ध्यान न देकर केवल कुम्भ मीन आदि का मिलान करके विवाह कर देते हैं जिसकी आज्ञा हमारे सतशास्त्रों में कहीं नहीं पाई जाती है, न पूर्व पुरुष इस परिपाटी पर चलते थे, यदि किसी को दावा हो तो श्रुति के प्रमाण से सिद्ध करके दिखलावे या यही बतलावे कि जब श्री रामचन्द्र व राजा नलादि के विवाह हुए थे तब कौन से ग्रह मिलाये गये थे?

महाशयो! मुझ को तो कहीं इस विषय में कोई प्रमाण नहीं मिलता फिर आप क्यों इस परिपाटी पर चलते हैं जिसके कारण अच्छी पुत्री का विवाह बुरे गुण वाले पुत्र के साथ होजाता है जिससे घरों में देवासुर सङ्ग्राम मचा रहता है, और पुत्रियां विधवा होकर पण्डित महाशय को आयुपर्यन्त आशीर्वाद देती हैं, इसके अतिरिक्त इन पण्डितों की भी तो लड़कियां जो बड़े सोच विचार के साथ गृह मिला कर विवाह करते हैं विधवा होजाती हैं इसका क्या कारण?।

इन हानियों के अतिरिक्त जब से भारत में बाल्यविवाह का प्रचार हुआ एक और बुराई उत्पन्न होगई है, कि लड़की के अर्थ वर खोजने के लिये, नाई, बारी, धीमर, भाट, पुरोहित भेजे जाते हैं।

अत्यन्त शोक की बात है कि जब हम १०० या २०० रुपया की वस्तु मोल लेते हैं तो उसको स्वयं जाकर देखते हैं परन्तु इस कार्य्य पर कि जिस पर हमारे आत्मजों का सुख निर्भर है किञ्चित् ध्यान न हो।

मान्यवरो! यह कार्य्य ऐसा नहीं है कि जिसको सामान्य बुद्धि वाला मनुष्य करसके, परन्तु यह ऐसे मनुष्य का कार्य है जो विद्वान्

तथा निर्लोभ हो, संसार को खूब देखे हुये हो, क्या इन नाई, वारी भाट, पुरोहितों को आप नहीं जानते कि केवल एक २ पैसे पर प्राण देते हैं, फिर उनकी बुद्धि का क्या कहना, बात तक कहना नहीं आती, न विद्वानों का सङ्ग किया है फिर भला यह लोभ से कभी बचसक्ते हैं, कदापि नहीं, क्योंकि लोभ बड़ा प्रबल है बड़े विद्वान् तथा महात्माओं को सताता है, इसी लोभ में आकर औरंगजेब ने अपने पिता भ्राताओं को मारडाला, लोभ के ही कारण आजकल भ्राता भ्राताओं में नहीं बनती, फिर भला उनका क्या कहना जो दिन रात धन की लालसा में लगे रहते हैं, चाहें लड़का काला कबरा आदि क्यों न हो जहां लड़के के बाप ने उनको मुट्ठी गर्म करने का प्रण किया या खूब आवभगत से लिया, लड़की वाले से आकर लड़का तथा कुल की बहुत प्रशंसा करते हैं अर्थात् सम्बन्ध कराही देते हैं, यदि लड़के वाले ने सुध न ली तो लड़का उत्तम होने पर भी बहुत अप्रशंसा करते हैं जिसके कारण पति पत्नियों में प्रेम नहीं रहता इन्हीं असम्बन्धों के कारण बहुधा जन नाना प्रकार के कुचाली हो गये जिनसे बहुतेरी बालिकाओं को जीते जी रण्डापे का स्वाद चखा दिया।

नाई, बारी आदि के दुःखड़े का तो रोना था ही परन्तु महान् शोक का स्थान है कि माता पितादि भी न पुत्र को देखें न पुत्री को, यदि आंखें खोलकर देखते हैं तो कितना रुपया पास है, क्या २ माल टाल है पुत्र पुत्री चाहें चोर ज्वारी क्यों न हों, चाहें समस्त धन को दो ही दिन में उड़ादें, लड़की अपने फूहरपन से गृह को पति के अर्थ जेलखाना क्यों न बनाये परन्तु इनकी कुछ चिन्ता नहीं।

उपरोक्त कथन से प्रकट है कि विवाह पुत्र के साथ नहीं वरन धन के साथ करते हैं, जब कोई बुराई प्रकट होती है तो कहते हैं कि क्या करें हमारे यहां तो सदा से ऐसाही होता है. प्रिय महाशयो नहीं २ देखिये हमारे ऋषि पुकार २ कर कहते हैं—

कामममामरणात्तिष्ठेद् गृहे कन्यर्तुमत्यपि ।
न चैवेनां प्रयच्छेत्तु गुणहीनाय कर्हिचित् ॥

चाहें पुत्र पुत्री मरणपर्यन्त कुमारे रहें परन्तु असदृश अर्थात् परस्पर विरुद्ध गुण कर्म स्वभाव का विवाह न करे।

विष्णुस्मृति अध्याय १ श्लोक २ में लिखा है कि उत्तम कुल में उत्पन्न हुई सजातीय सुलक्षणा स्त्री से शास्त्रोक्त विधिवत् व्याह करे।

अनेनैव विधानेन कुर्याद्दारपरिग्रहात् ।
कुले महति सम्भूतां सवर्णां लक्षणान्वितां ॥

इस स्थान पर यह भी स्मरण रहे कि कुलों की उत्तमता जाति वा धनादि से नहीं होती वरन मनुष्यों के कर्म शील गुण इन्द्रियों के दमन अथवा नम्रता आदि से होती है। शुक्रनीति में लिखा है–

कर्मशीलगुणः पूज्यास्तया जाति कुले न हि ।
नजात्मा न कुले नैव श्रेष्ठत्वं प्रतिपद्यते ॥

इसी कारण हमारे परम पूज्य विदुर जी महाराज ने लिखा है कि वही कुल श्रेष्ठ है जिसके मनुष्य वेदों को पढ़कर यज्ञ दानादि वेदानुसार श्रेष्ठ कर्म करते हैं जहां माता पितादि दुःख नहीं पाते, झूठ नहीं बोलते धर्म भ्रष्ट नहीं करते तथा जिसमें सुकर्म न होते हों वह कुल बहुत धन होने पर भी नीच तथा त्यागने योग्य है–

तपो दमो ब्रह्म वित्तं वितानः पुण्या विवाहाः सततं चान्नदानम्।
येष्ववैत सप्तगुणा भवन्ति सम्यग्वृतास्तानि महाकुलानि ॥
येषां वृतं न व्यथते न योनिश्चित्तप्रसादेन चरन्ते धर्मम् ।
येकीर्त्तिमिच्छन्तिकुलेविशिष्टांत्यक्तानृतास्तानिमहाकुलानि ॥

मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १ व २ में लिखा है कि जिन कुलों में (१) क्रिया कर्म वेद विहित न होते हों, (२) जो सत्पुरुषों से रहित हो, (३) वेदाध्ययन से विमुख हो, (४) मनुष्यों के शरीर पर बड़े २ लोम हों, (५) जिन कुलों में बवासीर, (६) धातु क्षीण, (७) मृगी, (८) दम, (९) खांसी, (१०) कोढ़ अपस्मारादि रोग हों, तो ऐसे कुलों को धन, धान्य, गाय, अश्व, हाथी आदि राज्य तथा श्री से सम्पन्न होने पर भी त्यागदेना चाहिये–

हीनक्रियं निष्पुरुषं निश्छदो रोमशार्शसम् ।
क्षय्या मया व्यपस्मारि श्वित्रि कुष्ठि कुलानि च ॥
महान्त्यपि समृद्धानि गोऽजाविधनधान्यतः ।
स्त्रीसम्बन्धे दशैतानि कुलानि परिवर्जयेत् ॥

मान्यवरो ! महात्मा मनु आदि ऋषि पुत्र पुत्री की विधि मिलाने की इस प्रकार आज्ञा देते हैं कि पिता की सात पीढ़ी सगोत्र पिताके गोत्र तथा ऊपर कहे दश कुलों को त्याग हंस हस्तिनी के समान गमन करने वाली सूक्ष्म लोम उत्तम केश तथा कोमल दांत सुन्दर शरीर जिसका हो ऐसी पुत्री से पुत्र का विवाह करे, इसी भांति पुत्र के भी समान गुण कर्म शुभ लक्षण देखकर पुत्री का विवाह करे ।

प्यारे मित्र और सुजन स्त्रियो ! हम प्राचीन काल में उपरोक्त भांति स्त्री पुरुष विवाह करते थे उसी समय में गृहस्थाश्रम स्वर्गधाम की शोभा दिखलाते थे देखो ऋग्वेद अ० ३ । अ० ५ । व० २ । मं० ४ ।अ० १ सू० ५ । मं० ७ । में कहा है कि जो कन्या अपने समान वर और जो ब्रह्मचारी अपने तुल्य कन्या से विवाह करते हैं वह अन्तरिक्ष के मध्य में ईश्वर से स्थापित सूर्य्य और चन्द्रमा नक्षत्रों के तुल्य शोभित होते हैं।

तमिन्न्वे३व स॒म॒ना स॑मा॒नम॒भि क्रत्वा॑ पुन॒ती धी॒ति र॑श्याः ।
स॒सस्य॒ चर्म॒न्नधि॒ चारु॒ पृश्ने॑रग्रे॑ रू॒प आरु॑पितं॒ जवा॑रु ॥

य० अ० ३ मं० ३७ में कहा है कि जो स्त्री पुरुष विद्या अच्छी शिक्षा से युक्त अपनी इच्छा से एक दूसरे को पसन्द कर विवाह करते हैं वह उत्तम सन्तानों को उत्पन्न कर सदा प्रसन्न रहते हैं ।

इस कथन का मुख्य तात्पर्य्य यह है कि इन उपरोक्त गुणों में जिस स्त्री से जिस पुरुष को और जिस पुरुष से जिस स्त्री को अधिक आनन्द मिले उन्हीं को परस्पर विवाह करना चाहिये—

इसके लिये ऋग्वेद अ० १ । अ० ४ । व० २१ । मं० १ । अ० १०। सू० ५६ । मं० ३ में स्पष्ट कहा है कि अति उत्तम विवाह वह है कि जिस में तुल्यरूप स्वभाव युक्त कन्या और वर का सम्बन्ध होवे परन्तु कन्या से वर का बल और आयु दूना वा ड्योढ़ा होना चाहिये—

प्राचीन काल में इस विधि के अनुसार विवाह होते थे उसी समय सन्तान भी उत्तम बलिष्ट होती थी, अब कुम्भ सीन ने इस उत्तम विधि का सत्यानाश मारदिया जिससे भारत सन्तान का सत्यानाश होगया, अतः इस अप्रमाण विधि को शीघ्र त्याग कर दीजिये जिस का वेदादि सत्य शास्त्रों में कहीं प्रमाण नहीं मिलता।

इसके उपरान्त बहुधा जातियों में विवाह ठेके पर होता है अर्थात् पहिले करार होजाता है कि इतने रुपये खर्च करने पड़ेंगे, हमारी समझ में इसमें भी सर्वथा हानि है क्योंकि कहीं २ उतना धन न होने के कारण उत्तम और सुयोग्य जोड़े में अन्तर आजाता है, फिर लालच में आकर वेजोड़ जोड़ मिलाया जाता है कि जिससे उपरोक्त हानि होती हैं, कभी २ लड़की वाला लड़के के अर्थ कर्ज ले उसको राज़ी करता है कि जिसकी बदौलत सूद वा असल में गृहवस्तु बचकर फक्कड़ बनजाता है, भला क्या वह हमारा देशीय सम्बन्धी नहीं है? यदि है तो क्या उसकी यह कुदशा होने में हमारी नहीं होती, भला अब उस को दुःख तथा उसके बाल बच्चों को तकलीफ होने में क्या हमको कुछ भी लाज नहीं आती, यदि आती है तो इस बुरी रीति को तुरन्त त्याग देना चाहिये।

उपरोक्त बुराइयों के अतिरिक्त निम्न लिखित बातों का भी ध्यान रखना अत्यन्त आवश्यक है कि जिससे दोनों ओर किसी प्रकार का क्लेश न हो, मन न बिगड़े, जैसा कि इस समय हमारे देश में होरहा है जिसके कारण भी भारत की प्रतिष्ठा रूपी पताका छिन्न भिन्न होगई तथा हम नीम वहशी कहलाने लगे—

(१) बरात में बहुत भीड़ लेजाना। (२) बखेर। (३) फूल टट्टी (४) आतिशबाजी। (५) रंडियों का नाच। (६) दान-भूड़।

## बरात में बहुत भीरभार लेजाना।

प्रथम विचार करना चाहिये कि बरात ठाठ बाट से लेजाने में दोनों तरफ क्लेश होता है, अच्छा प्रबन्ध तथा आदर सत्कार नहीं बन पड़ता, इसके सिवाय इधर उधर का धन भी बहुत खर्च होजाता है, अतः बहुत धूम धाम से बरात लेजाना कुछ आवश्यक नहीं वरन थोड़ी

भी बरात अच्छे सजाव से लेजाना अति उत्तम है उसका दोनों तरफ वाले उत्तम खान पान आदि से सत्कार कर नामवरी हासिल कर सकते हैं, फिर इस कार्य में वृथा धन लगाना वृथा ही है कि जिससे आदर सत्कार न बन पड़ने से साथी जन यही कहते हैं कि फलाने की बरात में गये थे, वहां खाने पीने का कुछ भी प्रबन्ध न था सब भूखों के मारे मरते थे दाना घास भी समय पर न मिलता था, इधर लाला लेजाने के समय तो बड़ी सीप साप करते थे परन्तु वहां दुम दवाये जनवासे ही में बैठे रहे।

## बखेर।

बखेर करना सर्वप्रकार हानिकारक से हानिदायक है, क्योंकि लालच बुरी बला है, बखेर का नाम सुनकर दूर २ के भंगी आदि लूले लंगड़े, अपाहज, कंगले दुर्बल इकट्ठे होते हैं, इधर नगरनिवासियों में छोटे बड़े अटा अटारियों तथा बाज़ारों में ठट्ट के ठट्ट लगजाते हैं, बखेर करने वाले वहां पर मुट्ठियां अधिक मारते हैं, जहां स्त्रियों तथा मनुष्यों के समूह अधिक होते हैं, मुट्ठी के चलते ही हज़ारों स्त्री पुरुष बाल बच्चे तरा ऊपर गिरते हैं, कि जिससे अवश्य ही दश बीस के चोट आती तथा एक आध मर भी जाते हैं, अन्धे लंगड़े, लूले आदि की अत्यन्त कुगति होती है, और ऐसा कुहराम पड़ता है कि कोई किसी की नहीं सुनता, उधर ऊपर से मुट्ठी धड़ाधड़ चली आती है, किसी की नाक कान में लगता है वह वैसा ही रहजाता है, लुच्चे गुण्डे स्त्रियों की ऐसी दुर्दशा देख उनकी नथ आदि में हाथ मारकर भागते हैं कि जिससे नाक भी फटजाती है, समधी के दरवाजे पर जो झुण्ड के झुण्ड लगजाते हैं जब वहां रुपयों की मुट्ठी चलती है उस समय लूटने वालों को बेहोशी होजाती है, जो वहां दुर्दशा होती है वह देखने ही से जानी जाती है, भला बताइये तो इस बखेर में क्या लाभ कि जिस में ऐसे २ कौतुक हों तथा धन भी व्यर्थ जावे? जितना रुपया फेंकाजाता है उसमें से आधे से अधिक मिट्टी आदि में चलाजाता है बाक़ी एक तिहाई हट्टे कट्टे भङ्गियों को मिलता, शेष रहा सो सामान्य जनों को, लूले लङ्गड़े अपाहिजों के हाथ कुछ भी नहीं आता,

वरन उनका काम होजाता है, अनेकों के चोट आजाती, किसी की पहुंची छल्ला नथनी खडुए अंगूठी आदि जाते रहते हैं, इस सूरत में लाने वाले लाला जी की कुछ लोग प्रशंसा भी करते हों बहुधा वे जन कि जिनके चोट आजाती या जिनकी कोई चीज जाती रहती है वह सब लाला जी के नाम को रोते हैं, जिन मनुष्यों को कुछ नहीं मिलता वह कहते हैं बखेर का नाम था कहीं २ पैसे फेंकते थे, ऐसे फेंकने से क्या होता है।

## बागबहारी अर्थात् फूल टट्टी।

फूल टट्टी की वर्त्तमान समय में वह खबरी है कि रङ्गीन कागज और अबरक के फूलों के स्थान पर ( जो वह भी फ़जूल खर्ची में कुछ कम न थे ) हुण्डी नोट चांदी सोने की कटोरियां बादाम रुपये अशर्फियों के तख़्ता में लगाने की नौबत आपहुंची यों तो सब अपने रुपये और माल की रक्षा करते हैं, परन्तु हमारे देश भाई आंखों के सामने खड़े होकर खुशी से लुटवा देते हैं, कुछ लाभ नहीं उठाते, हां यह अवश्यमेव सुनने में आता है कि फलाने लाला या साहूकार की बरात में फूल टट्टी अच्छी थी, हरचन्द बचाई गई पर न बची, लड़की वाले के सामने तक न पहुंचने पाई कि फूल टट्टी लुटगई, अब विचार करने का स्थान है कि विवाह के कार्य की प्रसन्नता के पहिले लुटने की अशुभ वाणी मुंह से निकलना कि अमुक की फूल टट्टी लुटगई कैसा बुरा है? इसके सिवाय इसमें लट्ठ भी चलजाते हैं, टोपी तथा अम्मामें उतर जाते हैं, तब वह फूल हाथ आते हैं, मानों लूटने वालों की इज्जत जाने पर कुछ मिलता है, बहुधा मजिस्ट्रेट तक नौबत पहुंचती है, प्यारो सच पूछो तो आरम्भ ही में ग़मी का सामान होजाता है।

## आतिशबाजी।

इससे न कोई संसार का लाभ न पारलौकिक, वरन वर्षों का उपार्जन किया हुआ धन क्षणमात्र में जलाकर राख की ढेरी बनादेते हैं, इस प्रकार भीर भार होती है कि एक के ऊपर दस २ गिरते हैं, एक इधर जाता एक उधर, यहां तक धकापेल मचती है कि बहुधा बेदम होजाते हैं, किसी की पैर की उंगली पिची, किसी की डाढ़ी

जली, किसी की भौहैं तथा मूछों का सफाया हुआ, किसी का दुपट्टा तथा किसी का अंगरखा जलगया, किसी २ के हाथ पावँ भुनजाते हैं, बहुधा मकानों के छप्परों में आग लगजाती है कि जिससे हाहाकार मचजाता है, बहुधा उनमें नुकसान होजाते हैं, कभी २ मनुष्य तथा पशु भी जलकर प्राण त्यागते हैं।

इसके अतिरिक्त वायु बिगड़ जाता है कि जिससे प्राणी मात्रकी आरोग्यता में अन्तर पड़जाता है, सब का पाप समधी के सिर पर चढ़ता है, तिस पर तुर्रा यह कि घरवालों को कसरत कामों से घर फूंक के भी तमाशा देखने की नौबत नहीं पहुंचती है।

## रण्डी का नाच।

रण्डियों के नाच ने भारत को गारत करदिया क्योंकि तबला सारङ्गी के विना भारतवासियों को कल नहीं पड़ती, बरात के आने जाने वालों की वह जीवन प्राण है, समधी तथा समधिन का पेट उसके विना नहीं भरता जहां बरात चली विषयी जन विना बुलाये चलने लगते हैं, जो रुपया उसको दिया गया उसका तो सत्यानाश हुआ ही, उसके साथ ही बहुत सी हानि होने के मार्ग खुलजाते हैं— नाच ही में कुमार्गी मित्र उत्पन्न होजाते हैं, नाच ही में हमारे देश के धनाढ्य साहूकार लज्जा को तिलाञ्जुलि देदेते हैं, नाच ही में इन हरामजादियों को शिकार फांसने तथा नौ जवानों का सत्यानाश मारने का समय ( मौक़ा ) हाथ लगता, बाप बेटे भाई भतीजे सब एक महफ़िल में बैठ लज्जा का परदा डालकर सब अच्छे प्रकार घूरते तथा आंखें सेकते हैं।

यह मुरदारें महफ़िलों में ठुमरी, टप्पा, बारहमासा, गज़ल आदि इश्क विरह, वस्ल, इख़्तिलाफ़, इन्तजार को गाती हैं, तिस पर तुर्रा यह है कि यह नौजवान खूबसूरत, शृङ्गार किये हुए सुरीली आवाज़ से ऐसे २ तीर हाव भाव कटाक्ष से मारती है कि जिनको सुनकर स्त्री पुरुष ऐसे घायल होजाते हैं कि फिर उनको सिवाय इश्क वस्ल यार के कुछ भी नहीं सूझता।

सुनिये किसी महात्मा ने कहा है—

दर्शनात् हरते चित्तं स्पर्शनात् हरते बलम् ।
मैथुनात् हरते वीर्यं वेश्या साक्षात् राक्षसी ॥

दर्शन से चित्त, छूने से बल, मैथुन से वीर्य जाता है अतः वेश्या राक्षसी के समान जानो।

तिस पर भी तो बाप बेटे को कुछ नहीं सूझता, जहां आंख लगी चकना चूर होजाते हैं, प्रतिष्ठा तथा जवानी को खोकर बदनामी का तौक गले में पहिनते हैं, अनेकान इश्क के नशे में चूर होकर घरवार बेचकर दो २ दानों को मारे २ फिरते हैं, कोई धन कमा २ कर इनकी भेंट चढ़ाते हैं, फिर माता पिता दो २ दानों को मारे २ फिरते हैं, सच पूछो तो अपनी करनी का फल भोगते हैं, क्योंकि प्रथम तो प्रत्येक उत्सव अर्थात् लड़का होने, नामकरण, मुण्डन, सगाई विवाह के उपरान्त जन्मअष्टमी रासलीला रामलीला होली दिवाली दशहरा बसन्त आदि पर बुलवा २ कर इन नवजवानों को रसभरी आवाज तथा मधुभरी आखें दिखलाते हैं कि जिस से बहुधा रण्डीबाज हो जाते हैं, तथा आतिशक सूज़ाक आदि बीमारियां घेर लेती हैं कि जिन की आग में वह खुद भुनते रहते तथा औलाद को निरास छोड़ जातेहैं।

अनेकानेक जन रण्डियों के नाज़ नखरे तथा बनाव शृङ्गार आदि पर ऐसे मोहित होजाते हैं कि घर की विवाहिता स्त्रियों के पास तक नहीं जाते, नाना प्रकार के दोष उन पर धर कर मुंह से बोलना भी अच्छा नहीं समझते, वह विचारी दुःखों में रात दिन रोती रहती हैं।

बहुधा स्त्रियां जो महफिल का नाच देखलेती हैं उन पर इस का ऐसा बुरा असर होता है कि जिससे घर के घर उजड़ जाते हैं, क्योंकि जब वह देखती हैं कि सम्पूर्ण महफिल के लोग उस मालजादी की ओर टकटकी लगाये हुये उसके नाज़ नखरे सहरहे हैं यहां तक कि जब वह थूकने का इरादा करती तो एक आदमी उगालदान लेकर हाजिर होता है, ऐसे ही यदि पान खाने की ज़रूरत हुई तो भी निहायत नाज़ तथा अदब के साथ मौजूद किया जाता है, इस के उपरान्त वह दुष्टा नीचे से ऊपर तक सोने चांदी के आभूषणों तथा अतलस गुलबदन, कमख्वाब, साटनलेट, गिरन्ट आदि बहुमूल्य वस्त्रों

का पिसवाज को एक २ दिन में चार २ दफे नई किस्म के बदलती तथा इतर फुलेल की लपटें उससे चली आती देखकर विद्याहीन स्त्रियों के मन में बस जाती है कि जिसका अखीर नतीजा यह होता है कि बहुधा वहीं खुल्लम खुल्ला लज्जा को त्याग रण्डी बनकर गुलछर्रे उड़ाने लगती हैं, कोई २ रेल पर सवार हो अन्य देशों में जा अपने मनकी आशा पूर्ण करती हैं, क्या यह हमारी तुम्हारी बहू बेटी नहीं हैं? यदि हैं तो फिर कैसे शोक का स्थान है कि कुछ भी विचार न कर आंखों पर पट्टी बांधें हुए हम चले जावें ।

इसके अनन्तर जब दर्वाजों पर रण्डियां गाली गाती हैं, उधर से उसका जवाब होता है, देखिये उस समय कैसे अपशब्द बोले जाते हैं कि जिनको अन्य देशीय सुनकर हंसते २ पेट फुला कर कहते हैं कि इन्होंने तो रण्डियों को मात कर दिया, धिक्कार है ऐसी सास आदि पर जो मनुष्यों के सम्मुख ऐसे २ शब्द उच्चारण करें अथवा रण्डियों से इस प्रकार की गालियां सुनकर भाई, बन्धु, माता, पिता आदि की किञ्चित् लाज न करें और गृह के बीच घूंघट में रहें तथा आवाज से बात भी न कहें, सच पूछो तो विवाह क्या मानो परदेवालियों को बेशर्म बनाना है, इस पर तुर्रा यह कि खुश होकर रण्डियों को रूपया देती हैं ।

प्यारे सुजनो ! इन रण्डियों के नाच के ही कारण जब मनुष्य वेश्यागामी होजाते हैं तो वह अपने धर्म कर्म पर भी धता भेजदेते हैं, जहां नाच होता है दस पांच मुड़जाते हैं, इसके उपरान्त जो रूपया उत्सव तथा खुशियों में उनको दिया जाता है उससे बताओ "बकरईद" में वह क्या करतीं हैं ? वह हत्या भी हमारे तुम्हारे सिर पर होती है, क्योंकि जब हमको यह बात प्रकट है कि यदि इनके पास रूपया न होगा तो हाथ मलकर रहजावेंगी फिर भला बताओ तो अब कौन अपराधी है, रण्डियों के गान को सुनिये वे क्या कहती हैं—

## ॥ कवित्त ॥

शुभ काज को छांड़ कुकाज रचैं धन जात है व्यर्थ सदा तिनको।
एक रांड बुलाय नचावत हैं नहीं आवत लाज ज़रा तिनको ॥
मिरदंग भनै धृक् है धृक् है सुर ताल पुछै किनको किनको ।
तब उत्तर रांड बतावत है धृक् है इनको इनको इनको ॥

यदि बुद्धिमानी से पक्षपात त्याग कर विचार किया जावे, तो प्रत्यक्ष प्रकट होजावेगा कि रण्डियों के नाच ही के कारण देश में निम्न लिखित हत्याओं की जड़ पड़गई—

( १ ) बालहत्या, ( २ ) स्त्रीहत्या, ( ३ ) पुत्रीहत्या, ( ४ ) गोहत्या, ( ५ ) विश्वहत्या, ( ६ ) कुलहत्या, ( ७ ) आत्महत्या, ( ८ ) गुरुहत्या, ( ९ ) ब्रह्महत्या ।

अथोपरान्त भक्ति तथा योग की हानि धर्म अथवा ईश्वर में श्रद्धा का अभाव सत्सङ्ग व मित्रता की हानि होती है ।

प्रियवरो ! यदि आप के विचार में भी उपरोक्त वार्त्ता ठीक हो तो शीघ्र भारत सन्तान के उद्धार के अर्थ वेश्याओं के नाच को त्याग दीजिये वरना सम्मति देने से आप भी दोषी होंगे ।

## भांड़ ।

ज्योंहीं वेश्याओं के नाच से निश्चिन्त हुए त्योंहीं भांड़ों का लश्कर बसात के मेंड़कों की भांति २ की बोली बोलता हुआ निकल पड़ा; अब लगीं तालियां बजने, कोई किसी की घुटी खोपड़ी में चपत जामाता है । कोई गधे की भांति चिल्लाता, एक मियओं, एक फुस अर्थात् अनेक प्रकार के कोलाहल मचाते तथा ऐसी २ नकलें बनाते सुनाते कि लाला जी, सेठ जी पण्डित जी आदि की प्रतिष्ठा में पानी पड़जाता है ऐसे २ शब्दोच्चारण करते हैं कि जिनके लिखने में हमको लज्जा आती है परन्तु उस सभा के बैठने वाले जो सभ्य कहलाते हैं कुछ लाज नहीं करते, वरन प्रसन्न चित्त होकर हंसते २ अपना पेट फुलाते तथा पारितोषिक प्रदान करते हैं ।

प्यारे सुजनो ! इन्हीं व्यर्थ बातों के कारण हमारी सन्तानों का सत्यानाश मारागया, इस कारण इन मिथ्या प्रपञ्चों को शीघ्र त्याग कर दीजिये कि जिसके कारण इस देश का पटपड़ होगया, कैसे पश्चात्ताप का स्थान है कि जहां प्राचीन समय में प्रत्येक उत्सवों में ऋषि मुनि महात्माजनों के सत्योपदेश होते थे वहां रण्डी तथा लौंडे का नाच या भांति २ की नकलें आदि तमाशे दिखलाये जाते हैं हा शोक ! हा शोक ! हा शोक ! ! ! ।

अथोपरान्त स्त्रियों को बाजार तथा गली कूंचे या घर में फूहर गाली अथवा गीत न गाना चाहिये, हां जिनमें मर्यादा के शब्द हों उनको कोमल वाणी से गाना भला है क्योंकि युवतियों को युवा अवस्था में निर्लज्ज शब्द काढ़ना मानों बारूद की चिनगारी छोड़ना है तथा ऐसे स्वभाव भी बिगड़ जाता है, चित्त विकारों से भरजाता है, मन विषय की ओर दौड़ने लगता है फिर उसका साधना अत्यन्त ही कठिन वरन दुस्तर होजाता है।

उचित है कि मन को पहिले ही से विषय रस की ओर न झुकने देवे, यौवन मतवाले के हाथ में विषय रस रूपी हथियार देके अपने हितकारी सत्गुणों का नाश न करवावें इस से मन को पहिले ही से रोके रहे फिर रुकना कठिन है।

अथोपरान्त दोनों ओर से ऐसा कोई काम न करना चाहिये कि जिससे आपस में प्रेम न रहे यथा बहुधा बरातों में दाने घास परोसे आदि तनिक २ सी बातों में ऐसे झगड़े डालदेते हैं कि जिस से समधियों के मनों में अन्तर पड़ जाता है कि जिस के कारण लाख देने पर भी आनन्द नहीं आता, क्योंकि कहा है–

जहां गांठ तहं रस नहीं, यही प्रीति की बान।

सच है कि बिना प्रेम के सर्वस्व मिलने पर भी प्रसन्नता नहीं होती, अतः प्रीतिपूर्वक प्रत्येक कार्य को करें कि जिस से दोनों तरफ प्रशंसा हो पर खर्च व्यर्थ न हो, प्यारे सुजनो तनिक तो विचारांश करो कि जब एक की बुराई हुई तो क्या वह हमारा सम्बन्धी नहीं है, क्या वह हमारी बदनामी नहीं हुई? सच पूछो तो ऐसे सम्बन्धियों पर धता भेजना उचित है, क्योंकि प्यारे भाइयो यह विवाह का समय आनन्द तथा प्रेम बरसाने या मृदुल कोमल वार्तालाप करने का है न कि इस समय में एक दूसरे के विपरीत लीला रचकर युद्ध का सामान इकट्ठा करलेना, यह सर्वथा मूर्खता की बात है, अतः परस्पर एक दूसरे की भलाई तन मन से विचार कार्य्यों को कर यश लेना उचित है, अथोपरान्त उन मनुष्यों की बात जो मन से दोनों की धूर चाहते तथा बाहर से बहुत लल्लो पत्तो करते हैं, उनकी वार्त्ता पर कदापि ध्यान न दो, क्योंकि

इस संसार में दूसरे को निरन्तर प्रसन्न करने के लिये प्रिय बोलने वाले प्रशंसक लोग बहुत हैं परन्तु सुनने में अप्रिय पर वास्तव में कल्याण करने वाला हो, उसका बोलने वाला तथा सुनने वाला पुरुष दुर्लभ है, सः यथा—

पुरुषा बहवो राजन् सततं प्रियवादिनः ।
अप्रियस्यतु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः ॥

क्योंकि बहुधा गुप्त शत्रु तथा दुष्ट लोग सम्मुख उसकी हां में हां मिलाते हैं और पीछे बुराई निकाल कर दरसाते हैं, तथा सज्जन लोग मुंह पर प्रत्येक वस्तु के गुण दोष वर्णन करते हैं, परोक्ष में प्रशंसा करते हैं अतः दोनों समधियों आदि को योग्य है कि आप दो पर दो प्रत्येक बात का निर्णय कर जो दोनों के लाभदायक हों अङ्गीकार करें जिससे दोनों आनन्द में रहें, यह विवाह का मुख्य फल है, अतः एक दूसरे के धन को मिथ्या खर्च न करा कर जो धन दान के नाम से दिया जाता है उसको यथार्थ विचार के देना योग्य है । जैसा दान विषय में लिखा है—

वर्त्तमान समय में वर तथा कन्याओं में जो प्रतिज्ञा कराई जाती है वह महादेव व पार्वती के नाम से होती है इस से जान पड़ता है कि महादेव व पार्वती के विवाह से प्रथम प्रतिज्ञाएं नहीं होती थीं, मान्यवरो यह प्रतिज्ञाएं वेदोक्त तथा सृष्टि के आदि से चली आती हैं, इसलिये आप भी वेदोक्त प्रतिज्ञाएं कराइये जिस प्रकार श्री स्वामि दयानन्द जी महाराज ने अपनी बनाई संस्कारविधि में लिखी हैं परन्तु वर्त्तमान समय की प्रतिज्ञाएं सर्वथा वेदविरुद्ध हैं, अघोपरान्त वर तथा कन्या से ही इन प्रतिज्ञाओं को उच्चारण कराइये क्योंकि सचमुच इन्ही वचनों का नाम विवाह है।

वर्त्तमान समय के पण्डित लोग विवाह के समय हवन पूर्ण रीति से नहीं कराते वरन गणेश ( महादेव के पुत्र ) का पूजन वेदोक्त मन्त्र ( गणानांत्वा० ) आदि से कराते तथा बीच २ में दक्षिणा लेते जाते हैं, जिस की आज्ञा प्राचीन ग्रन्थों में नहीं मिलती, बुद्धि के भी विरुद्ध है क्योंकि सर्वजन जानते हैं कि महादेव व पारवती के विवाह पश्चात् इन गणेश जी का जन्म हुआ होगा, तो इस से प्रथम जो हमारे

पूज्यों के विवाहसंस्कार हुए होंगे उस में इन गणेश का पूजन कैसे हुआ होगा, ज्ञात होता है कि प्रथम गणों के ईश परमात्मा का पूजन होता था जिस के स्थान पर अब मिट्टी के गणेश बनाकर पूजन करा कर दक्षिणा लेने लगे।

मान्यवरो! इस प्रकार दक्षिणा देना भी अत्यन्त बुरा है क्योंकि जब बीच में पण्डित तथा यजमान में दक्षिणा का झगड़ा होते ही वैदिकसंस्कार का स्वाद बिगड़ जाता है तब श्रोताओं को आनन्द नहीं आता, अतः संस्कार के अन्त में यथारुचि दक्षिणा देना श्रेष्ठ है।

तदुपरान्त वर्त्तमान समय में विवाहसंस्कार होने के पश्चात् पुत्र तथा पुत्री वाले दान भी करते हैं जो भूड़ दक्षिणा अथवा देहली के नाम से ब्राह्मणों को मिलती है, जिसमें प्रति वर्ष हजारों रुपयों के दान होजाते हैं परन्तु वर्त्तमान समय की रीति से दाताओं से लेनेवालों को एक दो दिन के भोजनों के अन्य कुछ लाभ नहीं होता अतः दान करने की रीतों को विचार कर दान करना अभीष्ट है जिससे दान का फल दाताओं को प्राप्त हो तथा देश का भी कल्याण हो, धन भी व्यर्थ नष्ट न होने पावे क्योंकि धन एक उत्तम पदार्थ है।

——*:०:*——

## [ ६--धन की महिमा ]

हे सज्जनो! इसी लक्ष्मी से सब कार्य्य संसार के चलते हैं, जितनी बातें हमारे जीवन के लिये आवश्यक हैं वा जिनसे हमारा जीवन भोग विलास सुख चैन तथा आराम से कटता है वे सब इन्हीं लक्ष्मी जी के आधीन हैं, क्योंकि संसार भरके मनुष्य जिनको कुछ भी बोध तथा ज्ञान है इस बात को मानते हैं तथा प्रतिदिन हमारी परीक्षा में भी आरहा है कि धन ही से गौरवता प्रतिष्ठा विभव ऐश्वर्य्य सुख धर्म तथा प्रभुता प्राप्त होती है।

पारमार्थिक काम भी बहुधा इसी के द्वारा निकलते हैं क्या राजा क्या प्रजा सब इसीके लालची तथा इसीके लोभी बने भटकते रहते हैं जैसा कि—

टका हर्ता टका कर्ता टका मोक्षप्रदायका ।
टका सर्वत्रपूज्यन्ते विनटका टकटकायते ॥

आत्मा की शुद्धि ज्ञान से, ज्ञान शरीर की आरोग्यता से, आरोग्यता उपयोगी आहार विहार से, वह संयम से, सुनियम निश्चिन्तता से, निश्चिन्ता धन से प्राप्त होती है, विद्याध्ययन में पुस्तकों तथा पत्रों की आवश्यकता होती है जो विना धन के नहीं मिल सकते, संसार में प्रतिष्ठा की सब कोई अभिलाषा रखता है, प्रतिष्ठा राज्यसम्मान से, राज्य सम्मान विद्या से, विद्या शिक्षा से, शिक्षा गुरु सेवा से, और गुरु सेवा धन से होती है, लोकेन्द्र, सुरेन्द्र, महेन्द्र, राना. राव, साहूकार, महाजन सेठ नव्वाब सब लक्ष्मी जी ही के खेल हैं, सी० आई० ई० ( सितारे हिन्द ) आदि उपाधें सब लक्ष्मी जी ही की तो उपाधें हैं, निदान उस सर्वशक्तिमान् ने धन को एक विचित्र शक्ति दी है मानो उसको उप सर्वशक्तिमान् बना दिया है, जिनके बाप दादे निर्धनता के कारण जुगनू से चमकते थे, आज उनके बेटे धन की बदौलत सूरज के समान दिगन्तर में प्रकाशित हैं, जिन घरों में प्रकाश चन्द्रमा की चन्द्रिका को लजाता था, आज उन घरों में घोर अन्धकार छाया हुआ है, ये चन्द्र-वन्शी तथा सूर्यवन्शी जिनका प्रभाव चन्द्रदिवाकर की भांति समस्त भूमण्डल में व्याप्त होरहा था, अब बहुतेरे कर्जे के बन्धन में ऐसे जकड़े हुए हैं कि जिससे पलमात्र चैन नहीं पड़ता, जिनकी जाति पांति का कभी नाम भी सुनने में नहीं आता था, वह राय राव इत्यादि कहलाते हैं, हम क्या वरन सब जगत् के मनुष्य इस बात को कहते हैं कि विधना ने सम्पूर्ण सृष्टि से धन ही को उत्तम पद दिया है संसार के सब काम तथा सम्बन्ध उसी के आधीन रक्खे हैं, उस विश्वम्भर के पीछे हमारी आवश्यकता तथा सुखसाधन निमित्त धन से बढ़कर कोई पदार्थ नहीं यह भर्तृहरि जी ने कहा है—

यस्यास्ति वित्तं स नरः कुलीनाः ।
स पण्डितः स श्रुतवान् गुणज्ञः ॥
स एव वक्ता स च दर्शनीयाः ।
सर्वे गुणाः कांचन माश्रयन्ति ॥

अर्थात् धनवान् ही कुलीन, पण्डित, बहुश्रुत, गुणज्ञ, तथा दर्शनीय है, ऐसा ही उद्योगपर्व अध्याय ७२, चाणक्यनीति, तथा हितोपदेश में भी कहा है किसी महात्मा का वचन है कि शील, शौच शान्ति, चातुर्य, मधुरता, कुलीनता यह सब निर्धन मनुष्य को शोभा नहीं देते, भर्तृहरि जी ने लिखा है कि शील पर्वत से गिरकर चूर होजाय शूरता भी जाती रहे, जाति भी रसातल को चली जाय, परन्तु केवल एक धन बचा रहे, क्योंकि उसके विना सर्व गुण तृण के समान जान पड़ते हैं, ऐसा ही युधिष्ठिर ने यक्ष से कहा तथा अर्जुन को उपदेश दिया है कि धन से धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष कीर्त्ति की उन्नति होती है, इसी कारण अथर्व काण्ड १३ अनु० १ व० ४ में लिखा है-

दिवं च रोह पृथिवीं च रोह राष्ट्रं च रोह द्रविणं च रोह।
प्रजां च रोहामृतं च रोह रोहितेन तन्वं संस्पृशस्व॥

परमेश्वर आज्ञा देता है कि हे मनुष्यो! शरीर को आरोग्य रखकर उद्योग द्वारा धनादि पदार्थों को प्राप्त करो, यजुर्वेद अ० ४० मन्त्र २ में लिखा है, कि हे मनुष्यो! जब तक जियो तब तक उद्योग करते रहो आलसी कभी न हो जैसा कि-

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः॥

वाल्मीकीय रामायण किष्किन्धा काण्ड सर्ग १२ में लिखा है कि उत्साह ही श्रेष्ठ है उत्साही मनुष्यों को कुछ दुर्लभ नहीं, यही लक्ष्मी तथा सुख का मूल है-

य० अ० २० मं० ७२ में कहा है कि ऐश्वर्य के विना राज्य, राज्य के विना राज्य लक्ष्मी और राज्य लक्ष्मी के विना भोग प्राप्त नहीं होते इसलिये नित्य पुरुषार्थ करना चाहिये।

वरुणः क्षत्रमिन्द्रियं भगेन सविता श्रियम्।
सुत्रामा यशसा बलं दधाना यज्ञमाशत॥

य० अ० २१ मं० ३८ में कहा है कि जिस प्रकार विद्वान् लोग ब्रह्मचर्य्य-धर्म के आचरण विद्या सत्सङ्ग आदि से सब सुख को प्राप्त करते हैं उसी भांति पुरुषार्थ से लक्ष्मी को प्राप्त होवे-

होता यक्षत् सुरेतसमृषभं नर्यापसं त्वष्टारमिन्द्रम-श्विना भिषजं न सरस्वतीमोजो न जूतिरिन्द्रियं वृको न रभसो भिषग् यशः सुरया भेषजᳫं श्रिया न मासरं पयः सोमः परिस्रुता घृतं मधु व्यन्त्वाज्यस्य होतर्यज ॥

क्यों कि गृहस्थाश्रम घोड़े आदि उत्तम पशु और वीर अर्थात् बलवान् योधाओं और सुवर्ण आदि धन के यह यज्ञ पूर्ण नहीं होता अर्थात् आनन्द नहीं आता इस लिये सदा पुरुषार्थ करना उचित है जैसा य० अ० ८ मं० ६३ में कहा है।

आ पवस्व हिरण्यवदश्ववत्सोम वीरवत् ।
वाजं गोमन्तमा भर स्वाहा ॥

ऋग्वेद अ० २ अ० ३ वर्ग ४ मं० १ अ० २२ सू० १६१ मंत्र ५ में कहा है कि जो विद्वानों की निन्दा करें विद्वानों में मूर्ख बुद्धि और मूर्खों में विद्वद्बुद्धि करें वे ही खल सबको तिरस्कार करने योग्य हैं।

प्रिय सज्जन पुरुषों संसार में जो कुछ होता है वह सब पुरुषार्थ का ही फल जानो, वेदों का भी यही सिद्धान्त है, तथा—

श्रमेण तपसा सृष्टा ब्रह्मणा वित्तर्ते श्रिताः ।

सब स्त्री पुरुष श्रम करके सुखों को प्राप्त करते रहें, इसके उपरान्त य० अध्याय ९ मंत्र २२ में भी लिखा है कि हे मनुष्यो तुम आलस्य मत करो सदैव पुरुषार्थ करते रहो, भर्तृहरि जी ने अपनी राजनीति में भी लिखा है कि आलस्य के समान मनुष्य के शरीर में कोई रिपु नहीं हैं इस लिये भाग्य के भरोसे बैठ कर उद्योग न करना अत्यन्त अज्ञानता का कारण है शास्त्र में प्रारब्ध को बीज के समान माना है, मान्यवरो विचार करने का स्थान है कि यदि किसी पुरुष के पास बीज हो और वह पृथ्वी आदि में न बोकर पानी आदि से उसका उचित वा योग्य उपाय न करे तो कदापि अन्न आदि की उत्पत्ति नहीं होसकती, हां प्रारब्ध रूपी भूमि में उद्योग रूपी जल से सेचन

करने से ही कार्यरूपी अङ्कुर निकल कर मनुष्यों को सुख होता है चाणक्यनीति में लिखा है कि उद्योग दरिद्रता का नाश करता है—

"उद्योगे नास्ति दारिद्रयम्"

भर्तृहरि जी ने कहा है कि उद्योग के समान मनुष्य का कोई बन्धु नहीं, है याज्ञवल्क्य जी भी कहते हैं कि एक चक्र से रथ नहीं चलता अयोध्याकाण्ड सर्ग २ श्लोक १६ लक्ष्मण जी का वचन है कि जो लोग डरपोक तथा वीर्य हीन होते हैं वही हाथ पर हाथ धरे बैठे रहते हैं सूर वीर लोग उद्योग कर सुख प्राप्त करते हैं, परन्तु यह भी स्मर्ण रहे कि अन्याय से प्राप्त किया धन सुख नहीं देता न अधिक दिन तक ठहरता है वरन चाणक्य जी के लेखानुसार ग्यारहवें वर्ष प्राप्त होते ही मूल सहित नष्ट होजाता है—

अन्ययोपार्जितं द्रव्यं दशवर्षाणि तिष्ठति ।
प्राप्ते एकादशे वर्षे समूलं च विनश्यति ॥

आपने यह भी सुना होगा कि जो धन जिस प्रकार आता है वह उसी प्रकार जाता है, 'माले हराम बूद बजाये हराम रफ़्त' ।

तत्पश्चात् जो मनुष्य दूसरों का द्रव्य झूठ बोलकर लेते हैं वह उनका सर्व प्रकार का नाश मारदेते हैं, अतः ऐसे पुरुषों को पूर्ण सुख नहीं मिलता वरन थोड़े ही दिनों में जड़ समेत नाश होजाते हैं—

अधर्म्मेण धतेतावत्ततो भद्राणि पश्यति ।
ततः सपत्नान् जयति समूलस्तु विनश्यति ॥

इसके अतिरिक्त संसार में झूठा, वेधर्म आदि नाम से प्रसिद्ध होजाते हैं, इसी लिये घूस आदि अधर्म से धन कमाने वालों की शुद्धि मिट्टी अथवा जल से नहीं होती क्योंकि सम्पूर्ण शुद्धियों के बीच द्रव्यशुद्धि ही मुख्य है अर्थात् जो मनुष्य धर्म से धन को प्राप्त करता है वही शुद्ध कहाता है—

सर्वेषामेव शौचानामर्थशौचं परंस्मृतम् ।
योऽर्थशुचिर्हि स शुचिर्नमृद्वारि शुचिःशुचिः ॥

सर्वाश्रमानुपादाय स्वाश्रमेण कलत्रवान् ।
व्यसनार्णवमत्येति जलजानैर्यथार्णवम् ॥

इसी स्कन्द के अध्याय १४ में कश्यप जीने कहा है कि इस आश्रम से धर्म अर्थ काम मोक्ष चारों पदार्थ की प्राप्ति होती है इसी कारण यह श्रेष्ठ है ऐसा ही भविष्यपुराण अ० १५० में लिखा है, मार्कण्डेय पुराण अध्याय २९ में इसको कामधेनु गाय की समता दी है ।

दक्षस्मृति अध्याय २ श्लोक ४२ से ४८ तक लिखा है कि यह आश्रम तीनों आश्रमों की योनि है अतः इस आश्रम के दुःखी रहने से सब दुःखी तथा सुखी रहने से सब सुखी रहते हैं, अतः व्यासस्मृति अ० ४ श्लोक २ में लिखा है कि इस आश्रम के नियमों को यथावत् पालन करने से समस्त तीर्थों का फल मिलता है, संवर्तस्मृति श्लोक १०० में इस की पुष्टता की है ।

महाशय ! अब तो आप को ज्ञात होगया कि यह गृहस्थाश्रम जिसमें कि आप आनन्द उड़ारहे हैं कैसा उत्तम है परन्तु इसकी उत्तमता तब ही तक रहती है जब तक इसके ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र रूप चार खम्भे अपने २ धर्मों के करने में कटिबद्ध रहें जैसे खम्भों के गिरने से उत्तम से उत्तम ग्रह गिरकर चकनाचूर होजाता है उसी भांति वर्त्तमान् समय में इस आश्रम की दुर्दशा होरही है क्योंकि इस समय में समस्त वर्णाश्रम शास्त्र की आज्ञा के विरुद्ध कार्य कररहे हैं और कृष्ण महाराज का भी वचन है कि जो मनुष्य शास्त्र के प्रतिकूल कार्य करते हैं उनको न सिद्धि न सुख न परमगति प्राप्त होती है, जैसा कि कहा है—

यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्त्तते कामकारतः ।
न स सिद्धमवाप्नोति न सुखं न परांगतिम् ॥

और य० अ० ८ मं० ३३ में कहा है कि इस आश्रम के आधीन सब आश्रम हैं यदि उसकी सेवा वेदोक्त श्रेष्ठ व्यवहारों से कीजाय तो दोनों लोकों के सुख प्राप्त होते हैं ।

इसलिये अब हम शास्त्रानुकूल वर्णाश्रम धर्मोंका वर्णन करते हैं विचारपूर्वक उनका प्रचार कीजिये उसी समय आनन्द मिलेगा अन्यथा नहीं ।

ब्राह्मणों के लक्षण मनु अ० १ श्लोक ८८

अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा ।
दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥

पूर्ण विद्या पढ़ना पढ़ाना यज्ञ करना कराना विद्या वा सुवर्ण आदि का सुपात्रों को दान देना, न्याय से धन उपार्जन करने वाले गृहस्थों से दान लेना ब्राह्मणों का धर्म है ।

क्षत्रियों के लक्षण मनु अ० १ श्लोक ८९

प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च ।
विषयेष्व प्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः ॥

दीर्घ ब्रह्मचर्य से वेदादि शास्त्रों का यथावत् पढ़ना अग्निहोत्रादि कर्मों का करना, सुपात्रों को विद्या सुवर्ण आदि तथा प्रजा को अभय दान देना, तथा उनका सब प्रकार से यथावत् पालन करने वालों को क्षत्रिय कहते हैं ।

वैश्यों के लक्षण मनु अ० १ श्लोक ९०

पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च ।
वणिक्पथं कुशीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च ॥

वेदादि शास्त्रों का पढ़ना अग्निहोत्रादि यज्ञों का करना दान देना पशुओं का पालन करना देशों की भाषा हिसाब भूगर्भविद्या भूमि बीजादि के गुण दोषों को जानना सर्वपदार्थों के भाव समझना व्योपार करना कुसीद अर्थात् व्याज का लेना खेती की विद्या का जानना अन्नादि की रक्षा करनेवालों को वैश्य कहते हैं ।

शूद्रों के लक्षण मनु अ० १ श्लोक ९१

एकमेव हि शूद्रस्य प्रभुः कर्मसमादिशत् ।
एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषा मनसूयया ॥

जिसको विद्या पढ़ने से भी न आवे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इनतीनों वर्णों की निन्दा रहित प्रीतिपूर्वक सेवा करे उसको शूद्र कहते हैं ।

प्रकट हो कि उपरोक्त कर्मों में से दान देना, यज्ञ करना, वेद पढ़ना यह तीन धर्मार्थ तथा यज्ञ कराना, वेद पढ़ाना, दान लेना यह तीन जीविकार्थ ब्राह्मणों के कर्म हैं, दान देना, वेद पढ़ना, यज्ञ करना, यह तीन धर्मार्थ तथा प्रजा का पालन करना, अस्त्र धारण करना, यह जीविकार्थ क्षत्रिय के कर्म हैं, इसी प्रकार दान देना, वेद पढ़ना, यज्ञ करना धर्मार्थ, तथा पशु, पालन, व्योपार, व्याज लेना यह जीविकार्थ वैश्य के कर्म हैं, शूद्र का केवल एक ही कर्म अर्थात् तीनों वर्णों की यथावत् सेवा करना धर्मार्थ वा जीविकार्थ हैं।

मान्यवरो! इसी भांति हारीतस्मृति अध्याय १, श्लोक १७ तथा अत्रिस्मृति श्लोक १३, १४, १५, शङ्खस्मृति श्लोक २, ३, ४, ५, विष्णु पुराण के तीसरे अंश के ८ अध्याय मारकण्डेयपुराण अध्याय २७ के श्लोक ३, ४, ५, ६, ७, भविष्यपुराण अध्याय १ तथा शुक्रनीति अध्याय ४ श्लोक ५७, ५८, ५६ विदुरनीति तथा गीता, उद्योगपर्व, श्रीमद्भागवत में ऐसा ही वर्णन किया है।

मान्यवरो वर्णों का अन्तर गुण कर्मों के अनुसार नियत है शूद्र ब्राह्मण तथा ब्राह्मण शूद्र होजाता है, यदि ब्राह्मण का बालक कर्मों से भी योग्य हो तो वह यथार्थ ब्राह्मण होता है वरन क्षत्रिय अथवा वैश्य शूद्र की पदुवी को पाता है इसी भांति शूद्र का लड़का मूर्ख हो तो वह शूद्र ही रहता है वरन गुण कर्मों के अनुसार ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य वर्ण में पहुंच जाता है, इसी प्रकार इसी क्षत्रिय वैश्य की दशा होती है जैसा मनु० अ० १० श्लो० ६५ में लिखा है—

शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैतिशूद्रताम् ।
क्षत्रियाज्जातमेवन्तु विद्याद्वैश्यस्तथैव च ॥

शुक्रनीति अ० १ श्लो० ३८ में लिखा है कि जन्म से ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य शूद्र म्लेच्छ नहीं होते वरन गुण तथा कर्म के भेद से होते हैं—

नजात्याब्राह्मणश्चात्र क्षत्रियोवैश्यएवन ।
न शूद्रो न चैवम्लेच्छोभेदितागुणकर्मभिः ॥

और गीता में भी लिखा है—

चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः ॥

शुक्रनीति तथा मनुस्मृति में यह भी लिखा है कि ब्राह्मण उत्तम गुणों के कारण सब वर्णों से श्रेष्ठ मानागया है, यथा—

सर्वाधिको ब्राह्मणस्तु जायते हि स्वकर्मणः ॥

वनपर्व अध्याय ३१३ में राजा युधिष्ठिर तथा यक्ष का संवाद इसी विषय में हुआ है उसको भी सुनिये देखिये यक्ष ने राजा युधिष्ठिर से प्रश्न किया कि ब्राह्मण-कुल गुण, वेदपाठ, तथा कर्म इन में से किस कर्म के करने से होता है तब युधिष्ठिर महाराज ने उत्तर दिया कि ब्राह्मण न कुल न वेदपाठ से होता है किन्तु आचरण ही का नाम ब्राह्मण है अतः मनुष्य को विशेष कर आचरण ही सुधारना चाहिये क्योंकि जिसका आचरण नहीं बिगड़ा वह निर्बल नहीं है वरन आचरण बिगड़ने ही से हीन अर्थात् नीच कहाता है, पढ़ने पढ़ाने तथा शास्त्र का विचार करने वाले जितने मनुष्य हैं वेदादि शास्त्रों के प्रतिकूल अधर्म का सेवन करें तो सब मूर्ख वा शूद्र हैं तथा जो क्रियावान् अर्थात् वेदोक्तधर्म सम्बन्धी कर्म करते हैं वही पण्डित अर्थात् ब्राह्मण हैं यदि कोई ब्राह्मण कुल में उत्पन्न होकर चारों वेदों को भी पढ़ा है परन्तु उसके आचरण अच्छे नहीं हैं तो वह शूद्र से भी नीच है तथा जो अग्निहोत्र आदि कर्म करता है तथा इन्द्रियों वा मन को वश में रखनेवाला है वही ब्राह्मण है जैसा कि—

यक्षोवाच—

राजन्कुलेन वृत्तेन स्वाध्यायेन श्रुतेन वा ।
ब्राह्मण्यं केन भवति प्रब्रूह्येतत्सुनिश्चितम् ॥

युधिष्ठिरोवाच—

शृणु यक्ष कुलं तात ! न स्वाध्यायो न च श्रुतम् ।
कारणं हि द्विजत्वे च वृत्तमेव न संशयः ॥
वृत्तं यत्नेन संरक्ष्यं ब्राह्मणेन विशेषतः ।

अक्षीणवृत्तो न क्षीणो वृत्ततस्तु हतो हतः ॥
पाठकापाठकाश्चैव ये चान्ये शास्त्रचिंतकाः ।
सर्वे व्यसनिनाः मूर्खाः यः क्रियावान् स पण्डिताः ॥
चतुर्वेदोऽपि दुर्वृत्तः स शूद्रादितिरिच्यते ।
योऽग्निहोत्र परोदान्तः स ब्राह्मण इतिस्मृतः ॥

इसके पश्चात् युधिष्ठिर महाराज और सर्प का संवाद जो महाभारतवनपर्व अध्याय १७९ में है जिस के पाठ मात्र से ही स्पष्ट प्रकट होता है कि गुण कर्म स्वभाव ही से वर्णों की व्यवस्था नियत थी देखो सर्प ने प्रश्न किया है कि हे महाराज युधिष्ठिर! ब्राह्मण किस को कहते हैं, युधिष्ठिर महाराज ने उत्तर दिया कि जिस में सत्य, दान, क्षमा, शील, लज्जा, तप तथा घृणा हो उसी को ब्राह्मण कहते हैं तब फिर सर्प ने कहा कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र यह चारों वर्ण वेद का प्रमाण मानते हैं, यदि किसी शूद्र में सत्य, दान, क्षमा, शील, लज्जा, अहिंसा तथा घृणा हो तो क्या वह भी ब्राह्मण होजावेगा? तब युधिष्ठिर महाराज ने उत्तर दिया कि जो लक्षण शूद्र में हैं वे ब्राह्मणों में न हों तथा शूद्रों में हों तो शूद्र भी ब्राह्मण होसकता है, शूद्र के लक्षण में ब्राह्मण हो तो वह ब्राह्मण भी शूद्र ही है, यथा—

सर्पोवाच—

ब्राह्मणः कोभवेद्राजन्! वेद्यं किं च युधिष्ठिरः ।
ब्रवीह्यतिमतिं त्वांहि वाक्यैरनुमिमीमहे ॥

युधिष्ठिरोवाच—

सत्यं दानं क्षमा शीलमानृशंस्यं तपो घृणा ।
दृश्यन्ते यत्र नागेन्द्र! स ब्राह्मण इतिस्मृतः ॥

सर्पोवाच—

चातुर्वर्ण्यं प्रमाणं च सत्यं च ब्रह्म चैव हि ।
शूद्रेष्वपि च सत्यं च दानमक्रोधमेव च ॥
आनृशंस्यमहिंसा च घृणा चैव युधिष्ठिरः ।

युधिष्ठिरोवाच—

शूद्रे तु यद्भवेल्लक्ष्य द्विजे तच्च न विद्यते ।
नवै शूद्रो भवेच्छूद्रो ब्राह्मणो न च ब्राह्मणः ॥
यत्रैतल्लक्ष्यते सर्प ! वृत्तं स ब्राह्मणः स्मृतः ।
यत्रै तन्न भवेत्सर्प तं शूद्रमितिनिर्दिशेत् ॥

श्रीमद्भागवत में लिखा है—

यस्य यल्लक्षणम्प्रोक्तं पुंसो वर्णाभिव्यञ्जकम् ।
यदन्यत्राऽपि दृश्येत तत्तेनैव विनिर्दिशेत् ॥

कि जिस मनुष्य में जिस प्रकार के गुण होते हैं वह उसी वर्ण में मिलाने के योग्य होते हैं, आपस्तम्ब के सूत्र में लिखा है—

धर्म्मचर्य्यया जघन्यो वर्णः पूर्वंपूर्वंवर्णमा-
पद्यते जातिपरिवृत्तौ ॥

कि अपने कर्मों से छोटा बड़प्पन को पालेता है, फिर लिखा है—

अधर्म्मचर्य्यया पूर्वो वर्णो जघन्यंजघन्यं ।
वर्णमापद्यते जातिपरिवृत्तौ ॥

बुरे कर्मों के कारण ऊंचे वर्ण का मनुष्य भी नीचे वर्ण को पहुंच जाता है, यही कारण है कि विश्वामित्र क्षत्रिय से तथा नारद ऋषि नीच वर्ण से ब्राह्मण होगये ।

इसके उपरान्त भविष्यपुराण पूर्वार्द्ध के प्रथम अध्याय में लिखा है कि जो ब्राह्मण वेद पढ़कर वैश्यादि कर्म कर शूद्र की सेवा करे तथा नट चोरी चिकित्सा से निर्वाह करे वह भी शूद्र कहाता है, मनुस्मृति अध्याय १ श्लोक ९७ में लिखा है कि मूर्ख ब्राह्मण को लकड़ी के हाथी तथा चमड़े के मृग के समान ही समझना चाहिये, शान्ति पर्व अध्याय ७७ में भीष्मपितामह तथा याज्ञवल्क्यस्मृति के आपतद्धर्म प्रकरण में लिखा है कि हस्तक्रिया, लेन देन, गो, घोड़ा, गाड़ी, व्योपार, मुद्रा, लवण तिल, फल, पत्थर, वस्त्र, रस, मधु, तक्र, मांस, पृथ्वी, कम्बल,

शाक, गन्ध इनको कदापि न बेचे, दूध दही मदिरा के बेचने से भी ब्राह्मण हीनवर्ण होजाते हैं, इसी प्रकार नाचने गाने वाला भी शूद्र होजाता है तथा श्रीमद्भागवत-स्कन्द ११ अध्याय १७ में ब्राह्मण को नीच वृत्ति करने की आज्ञा नहीं है, वशिष्टस्मृति अध्याय ६ श्लोक ३ में तथा पाराशरस्मृति अध्याय ८ श्लोक ३ में लिखा है, जो वेद नहीं जानता व्योपार खेल से आजीविका करता है सन्ध्या अग्निहोत्र नहीं करता खेती से पालन पोषण करता है वह नाममात्र को ब्राह्मण है।

प्रिय सज्जन पुरुषो! उपरोक्त कथन से प्रत्यक्ष प्रकट होरहा है कि कर्म ही मनुष्य को ऊंची पदुवी अर्थात् उच्च वर्ण में लेजाता है, कर्म से ही नीचा होजाता है, ऐसा ही शान्तिपर्व अध्याय १८८ में भारद्वाज ने भृगु जी से कहा है, ऐसा ही भविष्यपुराण अध्याय ३६ में सुमन्त मुनि ने राजा शतानीक की शङ्काओं को समाधान कर कहा है कि कर्म ही ब्राह्मण का हेतु है, ऐसा ही अनुशासनपर्व अध्याय १४३ में महादेव जीने पार्वती जी से कहा है, वनपर्व अध्याय १५० में हनूमान जीने भीमसेन से कहा है कि जो क्षत्रिय काम क्रोध द्वेष से रहित होकर उचित रीति से दण्ड का विधान करते हैं वह पण्डितों की जात को पाते हैं।

ऐसा ही अनुशासनपर्व अध्याय १४३ में महादेव जी ने कहा है इसके अतिरिक्त चाणक्यस्मृति अध्याय ११ श्लोक १२, १३, १४, १५, १६, १७ में स्पष्ट रूप से वर्णन किया है कि जो ब्राह्मण अच्छे कर्मों को करता हो ऋतुगामी हो वह द्विज तथा जो सांसारिक कर्मों में रत हो पशुओं का पालन बनिगाई तथा खेती करने वाला हो वह वैश्य, जो लाखादि पदार्थ तेल, नील, कुसुम, मधु, घी, मद्य, अथवा मांस का बेचनेवाला है वह शूद्र, जो दूसरे का काम बिगाड़ने वाला दम्भी अपने अर्थ का साधने वाला छली द्वेषी मृदु तथा अन्तःकरण में निठुर हो वह बिलार, जो बावली कुआ आदि को बिगाड़ता है वह म्लेक्ष,, जो देवता वा गुरु के द्रव्य को हरता या परस्त्री से सङ्ग करता तथा सब प्राणियों में निर्वाह करलेता वह चाण्डाल कहाता है इसी प्रकार अत्रि जी महाराज ने ३७१ श्लोक में दश प्रकार के ब्राह्मण लिखे

हैं, जिनके लक्षण उपरोक्त कथन से कुछ २ मिलते हैं जिनको अधिक जानने की इच्छा हो वह श्लोक ३७२ से ३८१ तक को देखलें, हम विस्तार के कारण यहां नहीं लिखते।

और य० अ० १८ मं० ४८ में कहा है परमेश्वर पक्षपात को छोड़ ब्राह्मण आदि वर्णों के समान प्राप्ति करता है वैसे ही विद्वान् लोग भी समान प्रीति करें जो ईश्वर के गुणकर्म और स्वभाव से विरुद्ध वर्त्तमान है वे सब नीच और तिरस्कार करने योग्य हैं।

प्यारे भाइयो! इस प्रकार वर्णव्यवस्था को जान धर्मानुसार वर्णों के धर्म करने से ही कल्याण होता है अन्य वर्ण के धर्म करने से पतित होजाता है मनुजी ने अध्याय १० श्लोक ९७ में लिखा है—

वरं स्वधर्मो विगुणो न पारक्यः स्वनुष्ठितः।
परधर्मेण जीवन्हि सद्यः पतितजातितः॥

इसी प्रकार गीता में श्रीकृष्ण महाराज ने अर्जुन से, मार्कण्डेयपुराण में मन्दालसाने अकलर्न से और श्रीमद्भागवत स्कन्द ३ के २८ अध्याय के २ श्लोक में हारीतस्मृति अध्याय ७ श्लोक १७-१८ दक्षस्मृति श्लोक ३, ४ तथा अत्रिस्मृति अध्याय १ श्लोक ३२ विष्णुपुराण अंश २ अध्याय ६ में यही आज्ञा है।

प्यारे भाइयो! जब तक इस देश में गुणकर्म स्वभाव से वर्णव्यवस्था नियत होने की रीति प्रचलित थी तब तक प्रत्येक मनुष्य परिश्रम करता था, जब से यह भय इस देश से निकल गया अर्थात् जन्म ही से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य बनगये उसी दिन से इस देश की हीन दशा होगई, इसका कारण यही है कि कोई दण्ड देनेवाला नहीं रहा, विना दण्ड के कोई नियम ठीक नहीं रह सकता, जैसा मनु अ० ७ श्लोक १८ में कहा है—

दण्डः शास्ति प्रजाः सर्वा दण्डएवाभिरक्षति।
दण्डसुप्तेषु जागर्ति दण्डधर्मम्विदुर्बुधाः॥

दण्ड ही से प्रजा की रक्षा होती यही शिक्षा देनेवाला यही सोतों को जगाता है, शुक्रनीति में भी लिखा है कि दण्ड ही से धर्म की रक्षा होती है।

——*:०:*——

# [ ९--पति पत्नी धर्म ]

प्रिय सज्जन पुरुषो ! ब्रह्मचर्य्य पूर्ण होने के पश्चात् जब विवाह हो जाता है तब स्त्री पुरुष एक स्थान पर रहते हैं उस समय परस्पर ऐक्य का होना बहुत आवश्यक है क्योंकि गृहस्थी एक राज्य है जिस का राजा पुरुष और स्त्री मन्त्री है, अब आप जानते हैं कि जब तक राजा और मन्त्री विद्वान् होने के पश्चात् एक मत होकर अपने २ धर्म को नहीं करते तो उस राज्य की दशा प्रशंसनीय नहीं होती वरन नाना प्रकार के कष्ट राजा और प्रजा को उठाने पड़ते हैं और देश देशान्तरों में अप्रतिष्ठा होती है और शत्रु भी समय पाकर अपना कार्य पूरा करते हैं अर्थात् थोड़े ही दिनों में वह राज्य नष्ट होजाता है, मान्यवरो ठीक उसी भांति गृहस्थ रूपी राज्य को समझो यदि स्त्री और पुरुष विद्वान् होकर सम्मति के साथ प्रबन्ध नहीं करते तो वह गृहस्थ रूपी राज्य भी शीघ्र नष्ट होजाता है इसलिये शास्त्रकारों ने स्त्री और पुरुष को यही आज्ञा दी है कि परस्पर पूर्ण आयु प्रीति युक्त रह पुरुषार्थ धन और श्रेष्ठ गुणों से युक्त होकर एक दूसरे की रक्षा करते हुए धर्मानुकूल सांसारिक और पारलौकिक कार्यों को कर इस संसार में नित्य आनन्द करें।

इषे राये रमस्व सहसे द्युम्न ऊर्जे अपत्याय ।
सम्राडसि स्वराडसि सारस्वतौ त्वोत्सौ प्रावताम् ॥३५॥

और य० अ० १४ मं० ८ में कहा है कि स्त्री पुरुषों को चाहिये कि स्वयंवर विवाह करके अति प्रेम के साथ आपस में प्राण के समान प्रियाचरण, शास्त्रों का सुनना–ओषधी आदि का सेवन और यज्ञ के अनुष्ठान से वर्षा करावें।

प्राणम्मे पाह्यपानम्मे पाहि व्यानम्मे पाहि चक्षुर्म उर्व्या विभाहि श्रोत्रम्मे श्लोकय । अपः पिन्वौषधीर्जिन्व द्विपादव चतुष्पात्पाहि दिवो वृष्टिमेरय ॥

प्यारी स्त्रियो और सुजन पुरुषो जिस प्रकार श्रेष्ठ अर्थात् शिक्षक दो घोड़ेयुक्त रथ सुख के साथ अपने स्वामी को एक स्थान से दूसरे स्थान को पहुंचाता है उसी भांति परस्पर प्रसन्नचित्त योग्य दो विद्वान् गृहस्थरूपी रथ के द्वारा अपने सब मनोरथों के पूर्ण करने में समर्थ होते हैं जैसा ऋग्वेद अ० ३ अ० ३ व० १९ मं० ३ अ० ४ सू० ५३ मं० ४ में कहा है—

जा॒येदस्तं॑ मघव॒न्त्सेदु॒ योनि॒स्तदि॑त्त्वा यु॒क्ता हर॑यो वहन्तु ।
य॒दा क॒दा च॑ सु॒नवा॑म॒ सोम॑म॒ग्निष्ट्वा॑ दू॒तो ध॑न्वा॒त्यच्छ॑ ॥

ऋग्वेद अ० ३ अ० ४ व० २ मं० ३ अ० ५ सू० ५७ मं० ४ में कहा है कि जहां स्त्री और पुरुषों में प्रेम होता है वहां सब प्रकार के आनन्द में रहते हैं परन्तु हे सुन्दरियो इस प्रेम की जड़ विद्या और धर्मात्मा होना ही है अर्थात् गृहस्थाश्रम में सुख जब ही प्राप्त होते हैं जब कि स्त्री पुरुष दोनों विद्वान् और धार्मिक हों जैसा ऋग्वेद अ० २ अ० १ व० ४ मं० १ अ० १८ सू० १२३ मं० ३ में लिखा है।

इसलिये हे स्त्री पुरुषो तुम दोनों को ऐसे व्यवहार और वर्त्ताव करना चाहिये जिस से उन का परस्पर भय और उद्वेग नष्ट होकर आत्मा को दृढता—उत्साह और गृहस्थाश्रम में व्यवहार की सिद्धि से ऐश्वर्य्य बढ़े और वे दोषों तथा दुःख को छोड़ चन्द्रमा के तुल्य आह्लादित हो जैसा य० अ० ६ मं० ३५ में लिखा है—

माभे॒र्मा संवि॑क्था॒ऽऊर्ज्जं॑ धत्स्व॒ धिष॑णे वी॒ड्वी स॒ती
वी॑डयेथा॒मूर्ज्जं॑ दधाथाम् । पा॒प्मा ह॒तो न सोम॑: ॥

क्योंकि तुम्हारा पति के साथ ऐसा सम्बन्ध है जैसा शब्दों का अर्थों के साथ वाच्य वाचक सम्बन्ध सूर्य के साथ पृथिवी का किरणों के साथ वर्षा का यज्ञ के साथ यजमान और ऋत्विजों का जैसा य० अ० ३८ मं० ६ में कहा है—

गा॒य॒त्रं छन्दो॑ऽसि॒ त्रैष्टु॑भं॒ छन्दो॑ऽसि॒ द्यावा॑पृथि॒वीभ्यां॑ त्वा॒ परि॑गृह्णाम्य॒न्तरि॑क्षे॒णोप॑यच्छामि । इन्द्रा॑श्विना॒ मधु॑नः सार॒घस्य॑ घ॒र्मं पा॑त॒ वस॑वो॒ यज॑त॒ वाट् । स्वाहा॒ सूर्य॑स्य र॒श्मये॑ वृष्टि॒वन॑ये ॥

जिस प्रकार ऋत्विज् लोग सामग्री का सञ्चय करके यज्ञ को शोभित करते हैं वैसे ही तुम दोनों प्रीति युक्त घर के कार्यों को किया करो, जैसा य० अ० १९ मं० १८ में कहा है—

हविर्धानं यदश्विनाग्नीध्रं यत्सरस्वती । इन्द्रा-
यैन्द्रꣳ सदस्कृतं पत्नीशालं गार्हपत्यः ॥

पुरुषों को योग्य है कि अपनी २ स्त्रियों का सत्कार से सुख और व्यभिचार से रहित हो कर प्रीतिपूर्वक आचरण और उनकी रक्षा आदि निरन्तर करें उसी भांति स्त्रियां भी करें—और पुरुष अपनी स्त्री के सिवाय अन्य स्त्री की और स्त्री अपने पति को छोड़कर दूसरे पुरुष का कभी सङ्ग न करें—इसी भांति प्रीतिपूर्वक सदा आपस में रहें जैसा य० अ० १३ मं० १९ में लिखा है—

विश्वस्मै प्राणायापानाय व्यानायोदानाय प्रतिष्ठायै चरित्राय।
अग्निष्ट्वाभिपातु मह्या स्वस्त्या छर्दिषा शन्तमेन तया देव-
तयाङ्गिरस्वद् ध्रुवा सीद ॥

और विवाह के समय में जिन व्यभिचार आदि के त्याग के नियमों को करे उन से विरुद्ध कभी न चले क्योंकि पुरुष विवाह समय स्त्री का हाथ ग्रहण करता है तब ही पुरुष का जितना पदार्थ है वह सब स्त्री का जितना स्त्री का वह सब पुरुष का समझा जाता है जो पुरुष अपनी विवाहिता स्त्री को छोड़ कर अन्य स्त्री के निकट जाता है वा स्त्री दूसरे पुरुष की इच्छा करे वे दोनों चोर के समान पापी होते हैं इसलिये स्त्री सम्मति के विना कोई कार्य्य पुरुष को और पुरुष की आज्ञा विना स्त्री को कुछ भी न करना चाहिये यह दोनों में परस्पर प्रीति बढ़ाने वाला कर्म है इसलिये व्यभिचार को सब समय में त्याग दें जैसा य० अ० १२ मं० ६५ में कहा है—

यन्ते देवी निर्ऋतिराबबन्ध पाशं ग्रीवास्वविचृत्यम् । तं ते
विष्याम्यायुषो न मध्यादथैतं पितुमद्धि प्रसूतः। नमो भूत्यै
येदं चकार ॥

और य० अ० ११ मं० ५० में कहा है कि विवाह समय में स्त्री पुरुषों को चाहिये कि व्यभिचार छोड़ने की प्रतिज्ञा कर व्यभिचारिणी स्त्री और लम्पट पुरुषों का संग सर्वथा छोड़ आपस में भी अति विषय शक्ति को छोड़ और ऋतुगामी होकर परस्पर प्रीति के साथ पराक्रम वाले सन्तानों को उत्पन्न करें—क्योंकि स्त्री पुरुष के लिये अप्रिय आयु का नाशक निन्दा के योग्य कर्म व्यभिचार के समान दूसरा कोई भी नहीं इसलिये व्यभिचार कर्म को सब प्रकार से छोड़ धर्माचरण करने वाला हो के पूर्ण अवस्था के सुख को भोगें, य० अ० ११ मं० ५० में कहा है—

और य० अ० १३ मं० २२ में कहा है कि जिस कुल में स्त्री और पुरुष प्रीतियुक्त होकर रहते हैं वहां सब विषयों में कल्याण होता है ॥

अद्य सर्वाभी रुचे जनाय नस्कृधि ॥

जिस प्रकार स्त्री अपने पति को रक्खे उसी भांति पति भी स्त्री को सुख देवे—दोनों युद्ध कर्म में भी पृथक् २ न वर्से अर्थात् सदा इकट्ठे होकर वर्त्ताव करें जैसा य० अ० ११ मं० ५० में आज्ञा है—

आपो हिष्ठा मयोभुवस्तानं ऊर्जे दधातन। महे रणाय चक्षसे ॥

क्योंकि ऋग्वेद अ० ३ अ० ४ व० २ मं० ३ अ० ५ सू० ५७ मं० ४ में कहा है कि जो स्त्री पुरुष पृथिवी और सूर्य्य के सदृश संयुक्त हुए वर्तमान हैं वे भाग्यशाली होते हैं इसलिये स्त्रियों को उचित है कि जिस भांति माता पिता अपने पुत्रों का सेवन करते हैं उसी भांति अपने २ पतियों की प्रीतिपूर्वक सेवा करें ऐसे ही अपनी २ स्त्रियों की पति भी सेवा करें, जैसे प्यासे प्राणियों को जल तृप्त करता है वैसे ही अच्छे स्वभाव से स्त्री और पुरुष आनन्द में रहें जैसा य० अ० ११ मं० ५१ में लिखा है—

यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः। उशतीरिव मातरः

और मं० ५२ में कहा है जिस पुरुष की जो स्त्री हो वा जिस स्त्री का जो पुरुष हो वे आपस में किसी का अनिष्ट चिन्तन कदापि न करें ऐसे ही सुख और सन्तानों से शोभायमान हो के धर्म से घर के कार्य करें जैसा कि—

तस्मा अरंङ्गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जन-यथा च नः ॥

मन्त्र ८३ में कहा है कि श्रेष्ठ गुणवान् विद्वानों के संग से शुद्ध आचार को ग्रहण कर शरीर और आत्मा की आरोग्यता को प्राप्त हो कर अच्छे २ सन्तानों को उत्पन्न करे।

जिस भांति पुरुष स्त्री को अच्छे कामों में नियुक्त करे उसी भांति स्त्री भी अपने पति को अच्छे कामों में प्रेरणा करें जिससे निरन्तर आनन्द बढ़े य० अ० १४ मं० १२ और स्त्री पुरुष का पुरुष स्त्री का जैसे अवस्था आदि की वृद्धि होवे वैसे परस्पर नित्य आचरण करें जैसा य० अ० १४ मं० १७ में कहा है।

आयुर्मे पाहि प्राणं मे पाह्यपानं मे पाहि व्यानं मे पाहि चक्षुर्मे पाहि श्रोत्रं मे पाहि वाचम्मे पिन्व मनो मे जिन्वात्मानम्म मे पाहि ज्योतिर्मे यच्छ ॥

स्त्री पुरुषों को चाहिये कि शुद्धि विद्या क्रिया और स्वतन्त्रता से पृथिवी आदि पदार्थों के गुण कर्म स्वभाव को जान खेती आदि कर्मों से सुवर्ण आदि रत्नों को प्राप्त हों और गौ आदि पशुओं की रक्षा कर ऐश्वर्य्य बढ़ावें जैसा य० अ० १४ मं० १६ में कहा है—

पृथिवी छन्दोऽन्तरिक्षञ्छन्दो द्यौश्छन्दः समाश्छन्दो नक्षत्राणि छन्दो वाक् छन्दो मनश्छन्दः कृषिश्छन्दो हिरण्यञ्छन्दो गौश्छन्दोऽजाश्छन्दोऽश्वश्छन्दः ॥

य० अ० ११ मं० ५४ में कहा है जैसे वायु सूर्य का सूर्य प्रकाश का प्रकाश नेत्रों के देखने का व्यवहार का कारण है वैसे ही स्त्री पुरुष आपस में सुख के साधन और उपसाधन करने वाले होके सुखों को सिद्ध करें जैसा—

रुद्राः सꣳसृज्य पृथिवीं बृहज्ज्योतिः समीधिरे। तेषां भानुरजस्र इच्छुक्रो देवेषु रोचते ॥

इस कारण तुम ( इष्टापूर्त्ते ) अर्थात् विद्वानों का सत्कार—ईश्वर आराधन अच्छा सङ्ग—सत्य विद्या आदि का दान यह इष्ट और पूर्णबल ब्रह्मचर्य्य—विद्या की शोभा—पूर्ण युवा अवस्था साधन और उपसाधन यह पूर्त्त दोनों प्रकार के कर्मों को करते रहो जैसा य० अ० १५ मं० ५४ में कहा है इसके अतिरिक्त दोनों शीतल स्वभाव से गृह में रहकर कार्य्य करें क्योंकि विवाह के पश्चात् विना इसके सुख नहीं मिलता जैसा ऋग्वेद अ० २। अ० १। व० ४। मं० १। अ० १८। सू० १२३। मं० १ में कहा है—

और विवाहिता स्त्री पुरुषों को चाहिये कि जैसे सूर्य्य अपने प्रकाश से सब जगत् को प्रकाशित करता है वैसे ही अपने सुन्दर वस्त्र और आभूषणों से शोभायमान होके घर आदि वस्तुओं को सदा पवित्र रक्खें॥

य० अ० ११ मं० ४० में कहा है—

सुजातो ज्योतिषा सह शर्म वरूथमासदत्स्वः।
वासो अग्ने विश्वरूपꣳ संव्ययस्व विभावसो ॥

और कभी धन के अहङ्कार से किसी के साथ ईर्षा द्वेष मत करो दूसरों की वृद्धि वा धन देखकर सदा आनन्द मानो जैसा य० अ० ११ मं० १५ में कहा है—

रायस्पोषेण समिषा मदन्तोऽग्ने मा ते प्रतिवेशा रिषाम।

और जिस भांति शिशिर ऋतु सुखदाई होता है उसी भांति स्त्री पुरुष सन्तोषी हो उत्तम कर्मों के करने का अनुष्ठान कर दुष्ट कर्मों को छोड़ परमेश्वर की उपासना कर आनन्द करें य० अ० १५ मं० ६४ में कहा है—

जैसे बिजुली और सूर्य्य जल वर्षा से ओषधी आदि पदार्थों को बढ़ाते हैं उसी भांति तुम दोनों कुटुम्ब को बढ़ाया करो जिस प्रकार प्रकाश और पृथिवी आकाश का आचरण करते हैं उसी भांति गृहस्थाश्रम के व्यवहारों को पूर्ण करो जैसा य० अ० १४ मं० ११ में कहा है—

इन्द्राग्नी अव्यथमानामिष्टकां दृꣳहतं युवम्।
पृष्ठेन द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं च विबाधसे ॥

जब २ तुम्हारे यहां आनन्ददायक कार्य्य हों तब २ तुम अपनी सहेलियों और पुरुष अपने मित्रों और बन्धु जनादि को बुलाकर भोजनादि पदार्थों से यथा योग्य सत्कार कर सदा प्रसन्न करती रहो और नाना भांति के विचार—शास्त्रार्थ उपदेश विद्या विषयक वाग्विलास (वार्तालाप) में समय को व्यतीत करो जैसा य० अ० ८ मं० १२ में कहा है—

यस्तेऽअश्वसनिर्भक्षो यो गोसनिस्तस्य त ऽइष्टयजुषस्तु-तस्तोमस्य शस्तोकथस्योपहूतस्योपहूतो भक्षयामि ॥

कभी सौगन्द न खाओ न्याय के विरोध कभी कोई कार्य्य और मूर्खों के समान ईर्षा को न करो जैसा य० अ० १२ मं० ९७ में कहा है—

मुञ्चन्तु मा शपथ्यादथो वरुण्यादुत ।
अथो यमस्य पड्वीशात्सर्वस्माद् देव किल्विषात् ॥

कभी अपने आत्मा को शोक में न डालो और न किसी पर वज्र छोड़ो और उपकार को भी न भूलो वरन सदा ध्यान बनाये रहो ।

जैसा य० अ० २५ मं० ४३ में कहा है ।

मा त्वा तपत् प्रिय आत्मापियन्तं मा स्वधितिस्तन्व आतिष्ठिपत्ते मा ते गृध्नुरविशस्तातिहाय छिद्रा गात्रा-ण्यसिना मिथू कः ॥

जब कभी अकस्मात् भ्रान्ति से किसी विद्वान् का अनादर कोई करे तो उसी समय क्षमा कराये जैसा य० अ० २० मं० १४ में लिखा है।

यद्देवा देवहेडनं देवासश्चकृमा वयम् ।
अग्निर्मा तस्मादेनसो विश्वान्मुञ्चत्व ँ हसः ॥

तुम सदा उन्हीं लोगों को बुद्धिमान् समझो जो अन्याय से किसी की वस्तु का ग्रहण नहीं करते और दुष्टवेश—हिंसा करने वालों का सङ्ग और न्याय से प्राप्त हुए धन का व्यर्थ खर्च दुष्ट बन्धु का सङ्ग और शत्रु का विश्वास नहीं करते वही आनन्द को भोगते हैं जैसा ऋग्वेदः अ० ३ । अ० ४ । व० २२ । मं० ४ । अ० १ । सू० ३ । मं० १३ में कहा है ।

मा कस्यं यक्षं सदमिद्धुरो गा मा वेशस्य प्रमिनतो मापेः ।
मा भ्रातुरग्ने अनृजोर्ऋणं वेर्मा सख्युर्दक्षं रिपोर्भुजेम ॥

इसके उपरान्त जिस २ कार्य करने से विद्या अच्छी शिक्षा-बुद्धि-धन सुहृद्भाव और परोपकार बढ़े उस २ कर्म को सदा करती रहो जैसा य० अ० ८ मं० ४ में कहा है ।

यज्ञो देवानाम्प्रत्येति सुम्नमादित्यासो भवंतामृडयन्तः आ वोऽर्वाची सुमतिर्ववृत्यादꣳहोश्चिद्या वरिवो वित्तरासंदादित्येभ्यस्त्वा ॥

गृहस्थ जनों घरके कार्यों को यत्न से कर राजभक्ति राज सहायता उत्तम धर्म से गृहस्थाश्रम का पालन कर आनन्द भोगें ।

य० अ० ८ मं० २२ में कहा है-

हे स्त्री पुरुषो! वेदों में इस प्रकार तुम्हारे धर्मों की व्याख्या की है जिसकी व्याख्या हमने संक्षेप से यहां की है इसी के अनुसार मनु आदि ऋषियों ने भी उपदेश किया है तुमको इसी के अनुसार कार्य कर कृतार्थ होना चाहिये जैसा मनु० अ० ३ श्लोक ६० में कहा है ।

सन्तुष्टो भार्यया भर्त्ता भर्त्राभार्या तथैव च ।
यस्मिन्नेव कुलेनित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम् ॥

अर्थात् स्त्री और पुरुषों में प्रेम रहने सेही गृहस्थाश्रम में सुख की प्राप्ति होती है ।

और अ० ९ श्लोक १०१, १०२ में आज्ञा है कि पति पत्नी का परम धर्म यही है कि सम्पूर्ण आयु आपस में प्रीति पूर्वक रहें जैसा कि ।

अन्योन्यस्याव्यभीचारो भवेदामरणान्तिकः ।
एषधर्मः समासेन ज्ञेयः स्त्रीपुंसयोः परः ॥
तथा नित्यं यतेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ ।
यथा नाभिचरेतां तौ वियुक्ता वितरेतरम् ॥

# स्त्री-धर्म ।

प्यारी स्त्रियो वेदानुकूल जीवन का प्रधान फल मुक्ति ही माना गया है उस के प्राप्त करने के उत्तम २ उपाय वेदों में दर्शाये गये हैं उन्हीं के अनुकूल ऋषि और मुनियों ने भी उपदेश किये हैं तिन पर चलने से दोनों लोकों के सुख प्राप्त होते हैं जो हमारे प्राचीन पुरुषों ने भी उठाये परन्तु जहां तक हम देखते हैं स्त्रियों के लिये केवल एक ही साधन पति सेवा को मुख्य माना है जिस के यथावत् पालन करने से स्त्रियों को पूर्ण सुख की प्राप्ति होती है।

प्यारी बहिनो यह बात स्पष्टरूप से प्रकट है कि स्त्री का पति ही सर्वोपरि धन वही उस का इष्टदेव है उस की सेवा करने तथा आज्ञानुवर्त्तिनी होने से परम सुख अर्थात् वैकुण्ठ मिलता है और वही इस भवसागर में सुखों को देता आनन्द को बढ़ाता, उसी से जीवन सुफल होता है, वही सौभाग्य की उन्नति करता तथा शरीर में प्राण के तद्वत् है, मुख्य तो यह है कि पति के तुल्य इस असार संसार में कोई पदार्थ नहीं, यदि है, तो वही पति, क्योंकि वही उसका तन मन धन है, हे सुन्दरियो! जब पति तुम्हारा ऐसा इष्टदेव है कि जिस के विना तुम्हारे प्राण नहीं रह सकते तो भला कैसे शोक और पश्चात्ताप का स्थान है कि जिस पति के रहने से तुम्हारे प्राण रहते हैं फिर तुम उस को नाना प्रकार से क्लेशित करती हो, उसकी सेवा आज्ञा-पालन इस भांति करना योग्य है कि जिस से तुम्हारे प्राणनाथ जीवन मूल सदा आनन्द मग्नानन्द में रहें क्योंकि पति से अधिक तुम्हारा कोई मित्र नहीं, वह तुम्हारे जीवन भर के दुःख सुख का साथी है विना उस के तुम को संसार सूना जान पड़ता है, धरती आकाश भी दृष्टि नहीं आता सम्पूर्ण ऐश्वर्य मिथ्या झूठा मालूम होता है, यथार्थ में विना प्राणनाथ के प्राणों को चैन नहीं आता, जो स्त्री अपने पति को दुःख देती वा उसके दुःख में साथी नहीं होती उस से अधिक इस संसार में कोई अपराधिनी नहीं वही नर्क को जाती, वही तरुणाई में विधवा होती, उसी को इस संसार में नाना क्लेश उठाने पड़ते हैं,

इस कारण हे स्त्रियो तुम सदा पति सेवा को स्वीकार करो जो तुम्हारे अर्थ अमृतरूपी रस है, कि जिसके प्राप्त करने से सर्व प्रकार के सुख मिलते हैं इसलिये य० अ० १४ मं० १३ में कहा है—

कि हे स्त्री तू पूर्व दिशा के तुल्य प्रकाशमान है दक्षिण दिशा के समान अनेक प्रकार की विनय और विद्या के प्रकाश से युक्त है और पश्चिम दिशा की भांति चक्रवर्ती राज्य के सदृश अच्छे सुखयुक्त पृथ्वी पर प्रकाशमान है और ऊपर नीचे की दिशा के तुल्य तेरा घर में अधिकार है इसलिये तू पति को तृप्त कर।

राज्ञ्यसि प्राची दिग्विराडसि दक्षिणा दिक् सम्राडसि प्रतीचीदिक् स्वराडस्युदीची दिगधिपत्न्यसि बृहती दिक् ॥

जिस प्रकार ऋतु और गौ अपने २ समय पर अनुकूलता से सब प्राणियों को सुखी करती है उसी भांति उत्तम स्त्रियां सब समय में अपने पति आदि को तृप्त कर आनन्दित करें जैसा य० अ० १७ मं० ३ में कहा है—

ऋतवः स्थ ऋतावृधं ऋतुष्ठाः स्थ ऋतावृधः। घृतश्च्युतो मधुश्च्युतो विराजो नाम कामदुघा अक्षीयमाणाः ॥

हे स्त्री जैसे पगड़ी आदि वस्तु सुख देने वाले होते हैं वैसे तू पति के सुख देने वाली हो, य० अ० ३८ मं० ३।

इसी लिये य० अ० ३७ मं० १२ में लिखा है कि जिस भांति अग्नि जीवन को बिजुली प्रजा को सूर्य्य देखने को धारण करता ईश्वर लक्ष्मी शोभा को और महाशय जन बल को उसी भांति सुलक्षणा स्त्री सुखों को देने वाली होती है।

अनाधृष्टा पुरस्तादग्नेराधिपत्य आयुर्मे दाः। पुत्रवती दक्षिणात इन्द्रस्याऽधिपत्ये प्रजां मे दाः। सुषदा पश्चाद्देवस्य सवितुराधिपत्ये चक्षुर्मे दाः आश्रुतिरुत्तरतो धातुराधिपत्ये रायस्पोषं मे दाः। विधृतिरुपरिष्टाद्बृहस्पतेराधिपत्य ओजो मे दाः विश्वाभ्यो मा नाष्ट्राभ्यस्पाहि मनोरश्वासि ॥

क्योंकि जिस भांति सूर्य्य और चन्द्रमा अपने प्रकाश से शोभित होते हैं उसी प्रकार सती स्त्री से उत्तम पति और उत्तम सेना से सेनापति अच्छे प्रकार शोभित होते हैं जैसा य० अ० १७ मं० १० में कहा है

पाव॒कया॑ यश्चि॒तय॑न्त्या कृ॒पा क्षाम॑न् रु॒रुच उ॒षसो॒ न भा॒नुना॑ ।
तूर्व॒न्न याम॒न्नेत॑शस्य॒ नू रण॒ आ यो घृ॒णे न त॑तृषा॒णो अ॒जरः॑ ॥

इस हेतु तुम कभी अपने पति से विरोध न करो और कभी ऐसी स्त्रियों का सत्सङ्ग न करो सदा सत्यभाषण कर प्रशंसायुक्त कार्य्य करती रहो ऐसी ही स्त्री श्रेष्ठ स्त्री कहाती है—

जैसा ऋग्वेदः अ० ३ । अ० ८ । व० ३ । मं० ४ अ० ५ । सू० ५२ । मं० ४ में कहा है

या॒वय॒द्द्वे॑षसं त्वा चिकि॒त्वित्सू॑नृतावरि ।
प्रति॒ स्तोमै॑रभुत्स्महि ॥

और ऋग्वेदः अ० ३ । अ० ४ । व० ८ मं० ३१ अ० ५ । सू० ६१ । मं० १ में कहा है कि जिस प्रकार प्रातर्वेला सब प्राणियों को जगाय कार्यों में प्रवृत्त करती है उसी भांति पतिव्रता होकर स्त्रियों को पति के साथ अनुकूलता से रह कर कार्य कर प्रशंसित होना योग्य है ।

उषो॒ वाजे॑न वाजिनि॒ प्रचे॑ताः॒ स्तोमं॑ जुषस्व गृण॒तो म॑घोनि ।
पु॒रा॒णी दे॑वि युव॒तिः पु॑रन्धि॒रनु॑ व्र॒तं च॑रसि विश्ववारे ॥

मं० ३ में कहा है कि जैसे प्रातःकाल सम्पूर्ण भुवनों के खण्डों को प्रकाशित करते हैं उसी भांति उत्तम स्त्रियों को उत्तम व्यवहार कर प्रकाशित करना चाहिये और मं० ४ में कहा है कि जिस भांति दिन का सम्बन्धी प्रातःकाल है वैसे ही छाया सदृश अपने २ पति के साथ अनुकूल होकर वर्त्ताव करना उचित है, जैसा कि—

अव॒ स्यूमे॑व चिन्व॒ती म॒घोन्यु॒षा या॑ति॒
स्वस॑रस्य॒ पत्नी॑ । स्व१॒र्जन्ती॑ सु॒भगा॑ सु॒दंसा॰ ॥

व्यासस्मृति अ० २ के १८ श्लोक में लिखा है कि पति ही स्त्री का परम देवता है जो उस की सेवा करती हैं उन्हीं को दोनों लोकों में सुख मिलता है इस से पृथक् कोई अर्थ काम नहीं जैसा कि-

एकचित्ततया भाव्यं समानव्रतवृत्तितः ।
न पृथग्विद्यते स्त्रीणां त्रिवर्गविधिसाधनं ॥

महाभारत आदिपर्व अध्याय १६८ में कुन्ती महारानी ने भीमसेन से कहा है कि स्त्रियों के लिये नाना प्रकार के यज्ञ तप-नियम-दान इन सब कार्यों से परमधर्म यही है कि पति सेवा अर्थात् पति का हित सदा करती रहे ऐसा ही मनुजी महाराज ने अ० ५ श्लोक १४५ में तथा पाराशरस्मृति के अ० ४ श्लोक १७ में भी ऐसा ही कहा है वाल्मीकीय रामायण अयोध्या काण्ड सर्ग ११९ में अनुसुया जी ने सीता जी को उपदेश दिया है कि स्त्रियों के लिये पति ही सुख का दाता तथा बन्धु है इसलिये जो उस को दुःख देती है उसी को नर्क प्राप्त होता है श्री महारानी ने इसके उत्तर में कहा कि सच है स्त्रियों का जप तप आदि एक पति सेवा ही है इसी से वह स्वर्ग पाती है जैसा सावित्री रोहिणी ने पाया और अ० का० सर्ग ३८ में कौशिल्या जीने सीता जी को उपदेश दिया है कि स्त्रियों को आपत्ति समय में भी अपने पति का अनादर न करना चाहिये और श्रीमद्भागवत स्कन्ध ६ अ० १८ में कश्यप जीने दिति से कहा है कि पति ही स्त्री का परम देवता है जैसा कि।

पतिरेव हि नारीणां दैवतं परमं स्मृतम् ।

मनु० अ० ५ श्लोक १५४ में लिखा है जैसा-

सततं देववत्पतिः ।

इस लिये अग्नि के समान तेजस्वी विज्ञान युक्त सुन्दर देव स्वरूप पति को दृढ़ता के साथ सेवन करो जैसा य० अ० १३ मं० २४ में कहा है-

अग्निरेऽधिपतिस्तया देवतयाङ्गिरस्वद्ध्रुवा सीद ॥

य० अ० १३ मं० १९ में उपदेश है कि स्त्री देवता स्वरूप पति को कार्य-कारण के सम्बन्ध के अनुसार निश्चल होकर सेवा करे जैसा कि-

अग्निष्ट्वाभियातु मह्या स्वस्त्या छर्दिषा
शन्तमेन तया देवतयाङ्गिरस्वद् ध्रुवा सीद ॥

और याज्ञवल्क्यस्मृति श्लोक ८३ में भी लिखा है कि गृहकार्यों को कर पति की सेवा में तत्पर रहना ही स्त्रियों का धर्म है और श्लोक ८७ में लिखा है कि जो स्त्री इन्द्रियों को वश में कर पति की इच्छानुसार कार्य करती है उसकी सब लोक में प्रशंसा होती है तथा पर लोक में सुख मिलता है वनपर्व अ० २०४ में युधिष्ठिर महाराज ने कहा है कि जो स्त्री अपने पति की सेवा करती है तथा सत्य को धारण करती है तथा सन्तान पालन पोषण में नियुक्त रहती है वही पतिव्रता है और य० अ० ३६ मं० १३ में कहा है कि जिस प्रकार सब प्राणियों को सुख ऐश्वर्य देने वाली पृथिवी वर्त्तमान है वैसे ही विदुषी पतिव्रता स्त्री पति आदि को आनन्द देनेवाली होती है।

स्योना पृथिवी नो भवानृक्षरा
निवेशनी। यच्छा नः शर्म सप्रथाः ॥

जिस भांति प्रातःकाल का सेवन करते हुए लोग उत्तम बल को प्राप्त होते हैं उसी भांति स्नेहपात्र पतिव्रता स्त्री को प्राप्त होकर पुरुष शरीर आत्मबल और आरोग्यपन को प्राप्त होते हैं।

जैसा ऋग्वेद अ० ३। अ० ४। व० ८। मं० ३। अ० ५। सू० ६१ मं० ५ में कहा है–

अच्छा वो देवीमुषसं विभातीं प्र वो भरध्वं नमसा सुवृक्तिम्।
ऊर्ध्वं मधुधा दिवि पाजो अश्रेत्प्र रोचना रुरुचे रण्वसंदृक् ॥

और मं० २ में कहा है जैसे चन्द्रमा रूपी रथवाली प्रातःकाल की वेला तेजस्वरूप होकर सबको जगाती है वैसे ही उत्तम पण्डिता स्त्रियां अपने २ पति की सेवा और विनय से सुशील करती हैं।

तुम इसी के अनुकूल पति सेवा करो यदि पति खोटेस्व भाव का और कुकर्मी हो तो तुम्हारा यह भी परमधर्म है कि उनको समयानुसार निम्न और प्रियभाषण से धर्मोपदेश कर योग्य बनाओ क्योंकि।

य० अ० ८ मं० ४३ में भी कहा है कि जो स्त्रियां पण्डिताओं से शिक्षा पाती हैं वही अपने पतियों को सत उपदेश द्वारा कुकर्म से बचा सुकर्म में लगाती हैं।

इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योतेऽदिते सरस्वति महि विश्रुति।
एता तेऽअघ्न्ये नामानि देवेभ्यो मा सुकृतम्ब्रूतात् ॥

हे देवियो ! तुम को यह भी जान लेना उचित है कि जिस घर में धार्मिक विद्वान् प्रशंसायुक्त पण्डिता स्त्री होती हैं वहां दुष्ट अर्थात् बुरे कर्म नहीं होते और वहां ही धन की अधिकता से बहुत प्रकार के सुख मिलते हैं जैसा य० अ० १७ मं० ५४ में कहा है—

पञ्च दिशो दैवीर्यज्ञमवन्तु देवीरपामतिं दुर्मतिं बाधमानाः।
रायस्पोषे यज्ञपतिमाभजन्ती रायस्पोषेऽअधि यज्ञोऽअस्थात्॥

इस हेतु तुम अपने खोटे स्वभाव वाले वृद्ध, मूर्ख, रोगी, दरिद्री पति का भी कभी तिरस्कार न करो जैसा मनुजी ने अ० ५ श्लोक १५४ में कहा है—

विशीलः कामवृत्तो वा गुणैर्वा परिवर्जितः।
उपचर्यः स्त्रिया साध्व्या सततं देववत्पतिः ॥

और जो स्त्री प्रबल पिता बान्धव धनादि के अभिमान से पति को छोड़ के दूसरे से सम्बन्ध करे तो राजा बहुत आदमियों के बीच कुत्तों से नुचवावे जैसा मनु अ० ८ श्लोक ३७१ में कहा है—

इसलिये जो स्त्री मन वाणी तथा शरीर के दोषों से रहित होकर अपने पति को त्याग अन्य पुरुष का संयोग नहीं करती वह पति लोक को पाती है जैसा मनु० अ० ५ श्लो० १६५ में कहा है—

पतिं यानाभि चरति मनोवाग्देहसंयता।
सा भर्तृलोकमाप्नोति सद्भिः साध्वीतिचोच्यते ॥

और मनु० अ० ५ श्लोक १६४ में कहा है कि—जो स्त्री पतिव्रत धर्मको छोड़ देती है उसकी इस लोक में निन्दा मरने के पीछे गीदड़ी के पेट में जन्म लेती है और सदा रोगी रहकर पाप के फल को भोगती है—

व्यभिचारात्तु भर्तुः स्त्री लोके प्राप्नोति निंद्यताम् ।
शृगालयोनिं प्राप्नोति पापरोगैश्च पीड्यते ॥

फिर दक्षस्मृति अ० २ श्लोक ११, १२ में लिखा है कि जो स्त्री अपने दरिद्री व रोगी पति का भी तिरस्कार करती है वह कुत्ती, गीदड़ी, मच्छी, बार बार होती है—अब धिक्कार ऐसी स्त्रियों पर जो पति को छोड़कर अन्य पुरुष से सम्बन्ध रखती हैं वा उसको किसी प्रकार से क्लेश दे आप रौरव नर्क में जाती हैं, सच पूछो तो स्त्री को धर्म अर्थ काम मोक्ष का देनेवाला केवल एक पति ही है, सो वर्त्तमान समय में बहुधा स्त्री उसको त्याग अनेक लीला रचती है, चेली होजाती है, कोई गङ्गा यमुना आदि के स्नान में बैकुण्ठ समझती है कोई तीर्थ यात्रा में जन्म सुफल मानती है, कि जिनसे हानि के अतिरिक्त कुछ भी लाभ नहीं होता ऐसी स्त्रियों के उसलोक बिगड़ने के उपरान्त इस लोक में नाना दोष देखने में आते हैं कि जिनके वर्णन करने में लाज आती है हृदय दाणिम सा दड़कता है परन्तु देश की दशा देखकर कुछ वर्णन करता हूं।

प्यारी बहनो ! ऐसी कुचाल स्त्रियों की प्रथम तो संसार में अपकीर्ति होती है और पति को तो मरना ही सूझता है कोई २ मनुष्य ऐसी स्त्री को मार भी डालते हैं मन में प्रेम नहीं रहता कि जिस से प्रतिदिन क्लेश बना रहता तथा गृहस्थी के प्रबन्ध में विघ्न पड़जाता है और गर्भ भी नहीं रहता, उसके उपरान्त माता पिता बहन भाई आदि को भी लज्जा आती है, बाप दादे का नाम डूबजाता है कहीं लाठी चलती है, न्यायशालों में मुकद्दमे होते हैं, सच तो यह है कि ऐसी स्त्री दोनों कुलों को दग्धकर देती है, धिक्कार है ऐसी स्त्रियों पर जो पलमात्र के सुख में डूबकर अपयश का टोकरा सिर पर धरती हैं, इसके सिवाय, सत्य शास्त्रों में भी ऐसे कर्म करने की आज्ञा नहीं पाई जाती वरन स्मृतिकारों ने पति ही को देवता कहा है जैसा मनु० अ० ५ श्लोक १५४ में लिखा है—

"सततं देववत्पतिः"

जिसको तीर्थस्नान की इच्छा हो वह अपने पति के चरणों को धोकर पीवे जैसे, अत्रिस्मृति श्लोक १३५ में लिखा है—

तीर्थस्नानार्थिनोनारी पतिपादोदकं पिबेत् ।

इस श्लोक का मुख्य अभिप्राय यह है कि स्त्री जन तीर्थों का तीर्थ अपने पति ही को समझे अर्थात् पति के चरणों के समान जान उधर अपने चित्त की वृत्ति को न जाने दें और घरही में पति को तीर्थराज के तुल्य मानकर उन्हीं की आज्ञानुसार आज्ञावर्त्तिनी हो सेवा टहल से प्रसन्न करना अपना मुख्यकार्य्य समझ जीवन तक उन्हीं का हित करना परमधर्म है, १३३ श्लोक में अत्रि जीने भी कहा है कि तीर्थयात्रा करने से स्त्री पतित होजाती है इसलिये प्यारी तुम सत्यशास्त्रों की आज्ञानुसार अपने गृह में रहकर ही तीर्थराज अर्थात् पति की सेवा टहल करो तुम्हारा इसी में कल्याण है ।

प्यारी स्त्रियो ! कैसे शोक का स्थान है कि तुम तनिक २ से क्लेशों में अपने पति का साथ छोड़ देती हो क्या आप ने श्री सीता दमयन्ती द्रौपदी आदि का नाम नहीं सुना जिनका निर्मल यश चहुं ओर प्रकाश हो रहा है इसी कारण उनके नाम आज तक लिये जाते हैं, देखो जब श्री सीताजी ने रामचन्द्र जी को वनोवास में भी नहीं त्यागा यद्यपि उन को सास ससुर आदि ने बहुत समझाया परन्तु श्री सीता जीने कुछ ध्यान न दिया तिसपर श्रीरामचन्द्र जीने वन और जङ्गल के क्लेश सुनाये तब श्री महाराणी जी ने नम्रता पूर्वक उत्तर दिया कि—

चौपाई

मातु पिता भगनी प्रिय भाई । प्रिय परिवार सुहृद् समुदाई ॥
सासु ससुर गुरु स्वजन सुहाई । सुत सुन्दर सुशील सुखदाई ॥
जहं लगि नाथ नेह अरु नाते । पियविन तियहि तरणिते ताते ॥
तन धन धाम धरणि पुर राजू । पति विहीन सब शोक समाजू ॥
भोग रोग सम भूषण भारू । यम यातना सरिस संसारू ॥
प्राण नाथ तुम विन जग माहीं । मोकहं सुखद कतहुं कोउ नाहीं ॥
जिय विनु देह नदी विनु वारी । ऐसे नाथ पुरुष विनु नारी ॥

नाथ सकल सुख साथ तुम्हारे। शरद विमल विधु वदन निहारे॥
मैं पुनि समझि दीख मनमाहीं। पिय वियोग सम दुःख जगनाहीं॥
वन दुःख नाथ कहे बहुतेरे। भय विषाद परिताप घनेरे॥
पियवियोग लवलेश समाना। सब मिलिहोहिं न कृपानिधाना॥

जब श्रीरामचन्द्र जी ने उन की ऐसी पूर्णभक्ति उत्साह तथा प्रेम देखा तो उनको साथ चलने की आज्ञा दी, दमयन्ती भी ऐसी ही प्रेम भक्ति अपने पति राजा नल से रखती थी जब राजा नल अपने भाई पुष्कर के साथ सब राज पाट हार गया तब बारह वर्ष का वनोवास हुआ, उस समय दमयन्ती भी अपने प्राणनाथ के साथ हुई, वन में नल ने उसको दुःख सहन करते देखकर कहा कि हे सुन्दरि ! तू आ घर चलकर रह, मेरे साथ तुझको अत्यन्त क्लेश हैं मैं तेरे दुःख देखकर और भी दुःखी होता हूं, दमयन्ती ने उत्तर दिया कि हे कृपासिन्धु ! हे जीवन प्राणनाथ ! मुझको आप के साथ ही परमसुख है, अन्यथा नाना भांति दुःख है, क्योंकि स्त्री को पति के समान कोई सुख नहीं, जैसे छाया शरीर से अलग होते ही मरजाती है, कमल को सूर्य्य और कमोदनी को चांद के रहते ही सुख मिलता है, मछली का प्राण पानी है पपीहा स्वांती के बूंद को चाहता है, हंस को दूध से प्रीति होती है, उसी भांति हे पीतम स्त्रियों को सर्वसुख की जड़ पतिही का साथ है सो आप मुझको दुःखी बताते हैं यह कदापि नहीं होसकता, जब दमयन्ती ने राजा नल का कहना न माना तब नल एक दिन उसको सोता हुआ छोड़कर चला गया तो वह नाना प्रकार से विलाप करती थी कि हे प्रियनाथ ! मुझको अपने सुख दुःख का विचार नहीं है केवल शोक यही है कि मैं आपकी सेवा न कर सकूंगी जिस समय आप रात को थकित होकर किसी पेड़ के नीचे विश्राम करेंगे तो आप की सेवा कौन करेगा, हे नाथ ! मुझसे क्या अपराध हुआ जो आपने मुझसे इस समय सेवा भी कराना उचित न जाना, मेरे अपराध को क्षमा कीजिये और दर्शन देकर मेरे मन की कली को खिलाइये।

इस भांति विनती करती हुई वन जङ्गल छानती अपने पिता के यहां पहुंची, दूसरे स्वयंवर के मिस से राजा नल की खोजने का उपाय कराया उसके साथ ही मन में यह भी प्रण कर लिया कि यदि राजा नल आज न मिला तो मैं अपने प्राण अनल में दाह करदूंगी, परन्तु राजा नल मिल गया फिर दोनों ने आनन्द से आयु व्यतीत की।

इसी प्रकार शकुन्तला कि जिसने तपोवन में गन्धर्वविवाह राजा दुष्यन्त के साथ किया था फिर जब वह राजमहलों को गई तो राजा ने भ्रम से उस को नहीं जाना तब उसने कई वर्ष तक पति के विरह में वन में तपस्या की, फिर भेंट होने पर अपने पति दुष्यन्त को उस की भूल चूक पर लज्जित नहीं किया वरन अपना ही दोष समझ कर राजा को बड़े आदर सत्कार के साथ धन्यवाद देकर निवेदन किया कि हे प्राणनाथ पीतम प्यारे यह आप की बड़ी कृपा है जो आज तक मुझ दासी पर आप का वही स्नेह तथा प्रेम बना है।

इसी प्रकार पद्मावती जो चित्तौर के राजा भीमसिंह से व्याही गई थी कि जिस का रूप वा गुण तथा सुन्दरता सुन दिल्ली के बादशाह अलाउद्दीन ने चढ़ाई की थी, राणी पद्मावती पतिव्रतधर्म बचाने के अर्थ आग में जल कर मरगई, बादशाही को तुच्छ जाना।

प्यारी बहिनो आप को तो इतने पर भी कुछ ध्यान नहीं होता आप तो तनिक २ से दुःखों तथा निर्धनता में साथ छोड़ देती हो, यदि तुम में इन के समान प्रेम स्नेह होता तो भारत की आज यह कुदशा क्यों होती, इन के उपरान्त तारा, सुलोचना, द्रौपदी आदि होगईं कि जिन के नाम सुयश के साथ चले आते हैं।

धन्य है उन सुन्दरियों को जो ऐसी ही सुहावनी चाल से चलकर अपने पति आदि को प्रसन्न रख कर पतिव्रता कहाती हैं।

हे स्त्रियो! तुम्हारी नाव का खेवट पति है विना उसके तुम्हारा पार करनेवाला इस भवसागर में दृष्टि नहीं आता क्योंकि जो स्त्री पति को नाना भांति से दुःखित रखती है यदि वह भी तुम्हारी भांति अज्ञान हों, वह भी किसी अन्य स्त्री से प्रीति करलें तो बतलाइये कि तुम्हारी क्या दशा हो, मैं तो यही जानता हूं कि फिर यह दुःख

तुम्हारे टाले नहीं टलेगा इसी अग्नि में जल कर भस्म होजाओगी, यदि यह कहो कि हम भी ऐसा ही करेंगी तो फिर विचारिये कि घर तो गया, नष्टता तो हुई, तिसपर तुर्रा यह होगा कि थोड़े ही दिनों के पश्चात् तुम्हारे अपगुणों से वह भी अप्रसन्न हुआ तथा उसने भी तुम्हें छोड़ दिया तो उस समय तुम्हारी दशा धोबी के कुत्ते के समान होजावेगी, जो घर का न घाट का।

इस के उपरान्त ऐसे पुरुष एक स्त्री के बन्धन में नहीं रहते, जहां नवीन शोभायुक्त स्त्री पाते हैं तुरन्त मोहित होकर पहिली स्त्री को पुराने जूते की समान निकाल कर फेंक देते हैं, फिर बतलाइये उस समय आप की क्या गति होगी, सच पूछो तो तुम्हारे प्राण सङ्कट में होंगे और अपने किये हुए को स्मरण कर पछताओगी परन्तु फिर क्या होता है जब चिड़िया चुग गईं खेत, फिर तुम अपनी छाती आप ही कूटोगी या अफ़यून खाओगी या दो दो दानों को मारी २ फिरोगी यथार्थ तो यह है कि जो स्त्री अपने पति की आज्ञा के विरुद्ध चलती है वह इसी भवसागर में नाना नर्कों को भोगती है।

प्यारी बहिनो शास्त्रों में तुम्हारे स्वतन्त्रता से कार्य करने की आज्ञा नहीं है अर्थात् स्त्री बालक हो या तरुण या बूढ़ी परन्तु गृह में स्वाधीन होकर कोई काम न करे, अर्थात् स्त्री बाल्यावस्था में बाप के, तरुणाई में पति और पति के देवलोक होने पर पुत्र के आधीन रहे, जैसा कि मनुस्मृति अ० ५ श्लोक १४७ में लिखा है—

बालया वा युवत्या वा वृद्धया वापि योषिता ।
निस्वातंत्र्येण कर्त्तव्यं किञ्चित्कार्य्यं गृहेष्वपि ॥

ऐसा ही व्यासस्मृति अध्याय २ श्लोक ५४ तथा याज्ञवल्क्यस्मृति श्लोक ८५ में भी लिखा है।

अथोपरान्त पतिव्रता स्त्री पति मरने पर पतिव्रता रहने से विना सन्तान के स्वर्गलोक को जाती है, जिस प्रकार कुमार ब्रह्मचारिणी गई जैसा कि मनुस्मृति के अध्याय ५ श्लोक १६० में लिखा है—

मृते भर्तरि साध्वी स्त्री ब्रह्मचर्य्ये व्यवस्थिता ।
स्वर्गं गच्छत्यपुत्रापि तथा ते ब्रह्मचारिणः ॥

बहुधा नारी अपने सासु श्वसुर देवर जेठ जिठानी आदि से बात २ पर लड़ती झगड़ती हैं अथवा दिन रात अपने पति के कान भरती हैं यहां तक कि विना अलग हुए नहीं मानतीं, भला विचारियो कि कौन ऐसे सास श्वसुर आदि हैं जो अपने बहू बेटे का भला नहीं चाहते कि जिस बेटे के अर्थ अपना तन मन धन तक अर्पण किया, बहू के आने की बधाई बांटी, धिक्कार उस बहू पर कि जिसने उनको सुख के स्थान पर दुःख दिया तथा उनके मन को ऐसी ग्लानि करदी कि जिस से वह बहू का नाम तक नहीं लेते, जब कोई उन के सम्मुख बहू का नाम लेता है ठण्डी सांस लेकर रहजाते हैं, भला विचारिये तो कि ये जो अब तुम्हारे पति कहलाते हैं, कि जिनके ऊपर तुम उछलती कूदती नख़रे करती हो, किसने उन को पाल ऐसा किया तो कहोगी माता पिता ने, फिर भला उन के सुख विना तुम्हें कहीं सुख मिल सकता है कदापि नहीं, वरन थोड़े ही दिनों में जब कि तुम्हारी सन्तान का विवाह होगा तो वह तुम्हारी नई बहू आते ही तुम को वह फटकार बतावेगी कि तुम्हारे पते तक न लगेंगे, उस समय तुम को उपरोक्त क्लेश जान पड़ेंगे कि हाय २ क्या किया बहू ने आते ही हमारी कुगति कर दी अब हम से काम काज भी नहीं होते हाय यह हमारा बुढ़ापा क्योंकर कटेगा, बड़े दिनों में तो ज्यों त्यों कर यह दिन नसीब हुआ था सो भाग्य वश और भी अधिक दुःख हुआ इस से तो सन्तान न होती तो अच्छा था, अब क्या करें कहां जायं किसी ने सच कहा है—

जाके पैर न जाय बिवाई । सो क्या जाने पीर पराई ॥

इसलिये तुम सदा अपने माता पिता आदि के समान अपने सास श्वसुर आदि को समझकर उनकी आज्ञा पालन और शुश्रूषा करती रहो कि जिससे तुमको भी सुख मिले और दोषभागिनी भी न हो, इसके उपरान्त क्या तुम्हारे पति को जो तुम्हारे साथ में रहता है अपने माता पिता के

क्लेशित होने से प्रसन्नता रहती होगी, कदापि नहीं, सदा चिन्ता रूपी ज्वाला में शरीररूपी लकड़ी के भांति जलता ही रहता होगा, फिर भला कैसा सुख कैसा आनन्द, इससे हे युवतियो तुम कदापि ऐसा न करो वरन पति के नाते के अनुसार प्रत्येक का आदर भाव सदा करती रहो कि जिससे घर में सब प्रकार के आनन्द सुख रहैं संसार में तुम्हारी भलाई हो। जैसा य० अ० ११ मं० ७१ में कहा है कि पति के माता पिता और सास श्वसुर आदि सम्बन्धियों और मित्रों सहेलियों को सर्व काल में प्रसन्न करती रहो।

अवरां २॥ अभ्यातर। यत्राहमस्मि तां अव॥

और ऋग्वेद अ० २। अ० १। व० ५। मं० १ अ० १८। सू० १८ मं० ९। में कहा है कि जिस भांति प्रातः समय की बेला अन्धकार से उत्पन्न होकर दिनको प्रसिद्ध करती है दिनसे विरोध करने वाली नहीं होती उसी भांति स्त्री सत्यभाषण से तथा माता पिता और पति के कुल को कीर्ति से प्रशंसित कर अपने श्वसुर और पतिके प्रति उनके अप्रसन्न होने का कोई व्यवहार न करें।

इसके तदन्तर तुम अपने आश्रित अर्थात् सेवक सेविकाओं को दान मान से सदा प्रसन्न करती रहो जिस भांति समुद्र जल सब को बढ़ाता है जैसा ऋग्वेद अ०२। अ० ६। व० ३। मं० २। अ० १। सू० ११। मं० १ में कहा है।

श्रुधी हवमिन्द्र मा रिषण्यः स्याम ते दावने वसूनाम्।
इमा हि त्वा मूर्जो वर्द्धयन्ति वसूयवः सिन्धवो न क्षरन्तः॥

य० अ० १४ मं० ३ में कहा है कि अपने नौकर पुत्र और पशु आदि की पिता के समान रक्षा करो और विवाह के पीछे तुम अपने माता पिता से कभी प्रीति न छोड़ो क्यों कि उन्ही दोनों से तुम्हारे शरीर उत्पन्न हुए हैं और पाले हैं जैसा य० अ० ३५ मं० ५ में कहा है।

सविता ते शरीराणि मातुरुपस्थ आ वपतु तस्मै पृथिवी शं भव।

ऋग्वेद अ० २। अ० ७। व० ९। म० २। अ० ३। सू० २८। मं० ५ में भी ऐसा ही उपदेश है कुल का प्रकाशित होना भी तुम्हारे ही

हाथ है क्योंकि ऋग्वेद अ० १। अ० ४। व० ४। मं० १। अ० ६। सू० ४८। मं० ९। में कहा है कि विदुषी धार्मिक कन्या दोनों अर्थात् माता पिता के कुलों को उज्ज्वल करती है और य० अ०१४ मं० २२ में लिखा है कि जहां कि स्त्रियां पृथिवी के समान क्षमायुक्त और आकाश के समान निश्चल यन्त्र कलाके तुल्य जितेन्द्रिय होती है उन्हीके कुलका प्रकाश होता है जैसाकि-

यन्त्री राड्यन्त्र्यसि यमनी ध्रुवासि धरित्री ।
इषे त्वोर्जे त्वा रय्यै त्वा पोषाय त्वा ॥

और ऋग्वेदः अ० ३। अ० ८। व० ३। मं० ४। अ० ५। सू०५२ मं० ५ में कहा है कि जो स्त्रियां किरणों के समान उत्तम व्यवहारों को प्रकाश करती हैं वेही निरन्तर कुलकी उन्नति करनेवाली होती हैं और मन्त्र ३ में लिखा है कि जो स्त्री पति आज्ञानुसार मित्रके समान सेवा करती है वही प्रभात के समान कुलका प्रकाश करती है और ऋग्वेद अ० ३। अ० ५। मं० ४। व० ३४। अ० २ सू० १४। मं०३ में कहा है कि जो स्त्री पतिव्रता सुन्दर प्रिय लक्षणों से युक्त अत्यन्त बली होती है वही प्रातःकाल के समान कुल का प्रकाश करती है और य० अ० १३ मं० २० में कहा है

जिस प्रकार दूर्वा ओषधी रोगों का नाश कर सुख को बढ़ाने वाली है और वह सुन्दर विस्तारयुक्त होती हुई बढ़ती है उसी भांति विदुषी स्त्री को चाहिये कि बहुत प्रकार से अपने कुल को बढ़ावे जैसा-

काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि। एवा नो
दूर्वे प्र तनु सहस्रेण शतेन च ॥

इस लिये तुम सदा व्यभिचार और काम की व्यथा से रहित अर्थात् जितेन्द्रिय होकर धर्मानुकूल पुत्रों को उत्पन्न करो जैसा य० अ० १३ मं० १६ में कहा है-

ध्रुवासि धरुणास्तृता विश्वकर्मणा। मा त्वा समुद्र
उद्बधीन्मा सुपर्णो अव्यथमाना पृथिवीं दृꣳह ॥

और इसके लिये अपने पति से नित्य प्रार्थना करती रहो कि जिस प्रकार मैं प्रसन्नचित्त होकर आपकी सेवाकर आपको चाहती हूं आप भी वैसी ही मेरे ऊपर कृपाकर अपने पुरुषार्थ भर मेरी रक्षाकरो जिससे मैं दुष्टाचरण करने वालों की भांति पाप की भागिनी न हूं जैसा य० अ० ८ मं० २७ में कहा है—

इसी हेतु ऋग्वेद अ० २ अ० ५ व० २३ सं० २ मं० १ सू० ३ मं० ५ में कहा है कि जिस भांति कारु को ( राजों ) के बताये हुए घरों में सुन्दर शोभायुक्त द्वार होते हैं उसी प्रकार विदुषी धर्मपरायणा पतिव्रता कीर्तिवती और उत्तम सन्तानों को उत्पन्न करने वाली होती है—

वि श्रयन्तामुर्विया हूयमाना द्वारो देवीः सुप्रायणा नमोभिः ।
व्यचस्वतीर्वि प्रथन्तामजुर्या वर्णं पुनाना यशसं सुवीरम् ॥

हे सुन्दरियो ! उत्तम सन्तान के होने से ही संसार में सुखकी वृद्धि होती है इस लिये तुम्हारा परम धर्म है कि आप ब्रह्मचर्य्य के साथ विदुषी होके शरीर आत्मा का बल बढ़ाने के लिये अपने सन्तानों को निरन्तर विज्ञान देती रहो—

जैसा य० अ० १४ मं० १४ में कहा है—

विश्वकर्मा त्वा सादयत्वन्तरिक्षस्य पृष्ठे ज्योतिष्मतीम् ।
विश्वस्मै प्राणायापानाय व्यानाय विश्वं ज्योतिर्यच्छ ।
वायुष्टेऽधिपतिस्तया देवतयाङ्गिरस्वद् ध्रुवा सीद ॥

क्योंकि जो माता सूर्य्य के सदृश अपने सन्तानों को बोध कराती और दुष्ट आचरणों को दूर करके शिक्षा करती है तो वे सन्तान उत्तम होते हैं ऋग्वेद अ० ३ । अ० ५ । व० २६ । मं० ४ । अ० २ । सू० १८ । मं० ५ । में कहा है—

अवद्यमिव मन्यमाना गुहाकरिन्द्रं माता वीर्येणा न्यृष्टम् ।
अथोदस्थात्स्वयमत्कं वसान आ रोदसी अपृणाज्जायमानः ॥

ऐसा ही य० अ० ११ मं० ६८ में भी कहा है ।

इसके उपरान्त गृहकार्यों को सदा करती रहो परन्तु गृहकार्यों को वही करसक्ती है जो पृथिवी के समान क्षमाको धारण करती है और क्रूरतादि दोषों को अपने पास नहीं आने देती जैसा य० अ० ३५ मं० २१ में कहा है–

स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी ।

यच्छा नः शर्म सप्रथाः अपनः शोशुचदघम् ॥

इसलिये जिस भांति सूर्य्य का प्रकाश सब जगत् की वस्तुओं को प्रकाशित कर रुचि युक्त करता है इसी प्रकार श्रेष्ठ पतिव्रता स्त्रियां घर के सब कार्य्यों को कर प्रकाश करती है जैसा य० अ० १३ मं० ३२ में कहा है–

इस हेतु य० अ० १५ मं० ५ में लिखा है कि जो स्त्री गृह कार्य्यों में कुशल हो उस को योग्य है कि घर के भीतर के सब काम अपने आधीन कर उन की यथोचित उन्नति किया करे जैसा य० अ० ११ मं० ६२ में लिखा है–

य० अ० ३३ मं० ५९ में कहा है कि तुम सदा वैद्य के तुल्य सब की हितकारिणी हो औषधिवत् अन्न बनाओ यथा योग्य बोलो तो तुम निरन्तर सुख भोगने के योग्य होसक्ती हो ।

विदद्यदी सरमा रुग्णमद्रेर्महि पाथः पूर्व्यं सध्र्यक्कः ।

अग्रंन्न यत्सुपद्यक्षराणामच्छारवं प्रथमा जानती गात् ॥५९॥

ऋग्वेद अ० ३ । अ० ८ । व० ३ । मं० ४ । अ० ५ । सू० ५२ । मं० ६ में कहा है कि जिस भांति प्रभात वेला अपने प्रकाश से अन्धकार का निवारण करती है उसी प्रकार विद्यायुक्त स्त्रियां अपने उत्तम स्वभाव से दोषों को दूर कर अच्छे प्रकार भोजनादि से सब की भले प्रकार से रक्षा करे ।

आपप्रुषी विभावरि व्यावज्ज्योतिषा तमः । उषो अनु स्वधामव ॥

य० अ० ८ मं० ४२ में कहा है कि विदुषी स्त्रियों को योग्य है कि अच्छी परीक्षा किये हुए पदार्थों को जैसा आप खावे वैसे ही अपने

पति को भी खिलावे कि जिस से बुद्धि बल और विद्या की बढ़ती और धनादि पदार्थों की वृद्धि होती रहे जैसा-

इस हेतु पतिव्रता स्त्री का धर्म यही है कि घृतादि उत्तम वस्तु आप न खाकर और धन को व्यय न कर अपने पति के लिये रखकर उन सब से उन का यथा योग्य सत्कार करती रहें जैसा य० अ० २० मं० ५८ में कहा है-

आजुह्वाना सरस्वतीन्द्रायेन्द्रियाणि वीर्यम् ।
इडाभिरश्विनाविषᳬ समूर्जᳬ सᳬ रयिं दधुः ॥

और ऋग्वेद अ० ३ । अ० २ । व० ६ । मं० ३ । अ० ३ । सू० ३१ । मं० ६ । में कहा है-

जो स्त्री बिजुली के समान सब विद्याओं में व्याप्त अर्थात् जानने वाली और उद्योगवती कार्य्य करने में चतुरा, नम्रस्वभाव, वाणी की योग्यता को जानने वाली होती है वही वर्षा के समान सम्पूर्ण सुखों को देती है।

विदद्यदी सरमा रुग्णमद्रेर्महि पाथः पूर्व्यं सध्र्यक्कः अग्रं नयत्सुपद्यक्षराणामच्छारवं प्रथमा जानती गात् ॥

बहुधा स्त्रियां अपने पति आदि से वस्त्र आभूषणों पर ऐसे २ कटुवचन बोलती हैं कि जिसका कुछ पारावार नहीं, इसके उपरान्त रोटी नहीं खातीं सम्पूर्ण गृह की स्त्रियों से प्रत्येक बात पर लड़ती हैं, पति से बात चीत भी नहीं करती भला यह कौनसी बुद्धिमानी की बात है, क्या पति आदि को अपनी मान बड़ाई प्रतिष्ठा बढ़ाना मंजूर नहीं है, क्या सास ससुर इत्यादि को अपनी बहू का पहरना ओढ़ना खाना पीना अच्छा नहीं लगता, सच पूछो तो वह बहू बेटे के अर्थ अपने प्राणों को भी देना भला समझते हैं परन्तु क्या किया जावे जब उन की बचत ही न हो, यदि होगी तो तुम को ही वह धन मिलेगा सन्तोष करना उचित है, सदा एक सा समय नहीं रहता कभी ऐसा समय होगा कि तुम्हारे पति आदि के पास जब धन होगा तो अवश्य ही तुम्हारे लिये उत्तम २ आभूषण और वस्त्र आदि बनवा देवेंगे।

इसलिये हे सुन्दरियो ! तुम पति के कठोर वचन को सुनकर अप्रसन्न न हो वरन उन को प्रसन्न करना ही तुम्हारा परमधर्म है, जिस गृह में स्त्री उत्तर देने वाली होती है वहां भी नाना भांति से हानि दृष्टि आती है तथा पति को तो मरना ही सूझता है, यथा—

दुष्टा भार्या शठं मित्रं भृत्यश्चोत्तरदायकः ।
ससर्पे च गृहे वासो मृत्युरेव न संशयः ॥

इस का यह अभिप्राय है कि दुष्टा नारी तथा मूढ़ मित्र अथवा नौकर उत्तर देनेवाला हो तो उस घर में हे सुशीलाओ ! मूढ़ मित्र वा उत्तर देनेवाले चाकर को दूर कर श्रेष्ठ मित्र वा चाकर कर सकते हैं कि जिससे सुख मिल सकता है परन्तु स्त्री के त्यागन करने से भी मृत्यु ही होती है ।

हे सौभाग्यवतियो ! तुम उपरोक्त कथन पर ध्यान देकर अपने आचरण को इसके अनुसार सुधार कर अपने पति अथवा अन्य सास ससुर देवर जिठानी आदि से यथायोग्य प्रिय मधुरवाणी से नम्रता पूर्वक सत्यसम्भाषण करो इसी से तुम को धन सम्पत्ति आदि अनेक सुख मिल सकते हैं, जब तुम सुलक्षणा होजाओगी तो पति आदि अड़ोसी पड़ोसी सब प्रसन्न होंगे तथा तुम्हारी भलाई तन मन से करने पर उद्यत होजावेंगे, प्रतिस्थान पर तुम्हारी बड़ाई होगी, सर्वजन तुम्हारा आदर सत्कार करेंगे गृह में भी आनन्द रहेगा मानो साक्षात् स्वर्ग के सुखों को भोगोगी, जो तुम निठुर, अप्रिय वा असत्यभाषण करोगी भोजन वस्त्र आभूषण आदि काम काज पर लड़ोगी तो कदापि आनन्द के स्वप्न में भी दर्शन न होंगे सदा चिन्तारूपी ज्वाला में जलकर एक दिन राख की ढेरी बन जाओगी, प्यारी स्त्रियो पति ही तुम्हारा स्वामी दुःखहर्ता इष्टदेव है अतः किञ्चित् जीवन में असन्तोष तथा क्रोध आदि मिथ्या सुखों में फंसकर अमृतरूपी सुखों को क्यों लात मारती हो कि जिससे तुम्हारे दोनों लोक बिगड़ जाते हैं, अथोपरान्त शराब या कोई अन्य नशे का पीना, कुमार्गिणी स्त्री वा पुरुषकी सङ्गत, पति से जुदाई, वृथा इधर उधर घूमना, बे समय सोना, दूसरे के गृह में

निवास करना, इन छः दूषणों को भी अपने निकट न आने दो जैसा कि धर्मशास्त्र में लिखा है-

पानं दुर्जनसंसर्गः पत्यां च विरहोटनम् ।
स्वप्नोन्यगेहवासश्च नारीणां दूषणानि षट् ॥

क्योंकि इनके कारण स्त्री का आदर नहीं होता तथा नाना भांति के दोष उत्पन्न होजाते हैं इस कारण इन उपरोक्त दोषों को त्यागना उचित है यदि इस विषय को अधिक देखना हो तो नीत्युक्त और स्मृत्युक्त-स्त्रीधर्म को मगा कर देख लीजिये ।

अथोपरान्त निम्न लिखित शिक्षाओं पर भी ध्यान देना योग्य है-

(१) माता, पिता, पति, श्वशुर, भाई, मामा इनके ही दिये वस्त्र आभूषणों को प्रसन्नता पूर्वक धारण करे ।

(२) मन-वाणी-कर्म से शुद्ध रहै तथा पति की आज्ञा में सदा तत्पर रहै ।

(३) पाकविद्या के अनुकूल सदा भोजन बनाकर बड़े आदरभाव से गृह के स्त्री पुरुषों को जिमावे ।

(४) इस विषय में नवीन २ युक्तियों के निकालने का ध्यान बनाये रहै ।

(५) बासी भोजन किसी को न दे और न आप खावे ।

(६) सब से प्रथम प्रातःकाल उठे और सब के पश्चात् रात को सोवे ।

(७) दिन में कभी न सोवे रात्रि को ६ व ८ घण्टे शयन करे ।

(८) प्रातः उठ कर शौच से निवृत्त होकर बड़ों को नमस्ते करे ।

~~(९) कभी नङ्गी~~ स्नान न करे और न धोती आदि ऐसे वस्त्र पहिने जिस में शरीर के अवयव दृष्टि आवें ।

(१०) प्रमत्त न हो निष्काम तथा जितेन्द्रिय हो कर गृहकार्य्यों आदि को करो ।

(११) ऊंची वा कठोर वाणी न बोलो मिथ्याभषण भी न करो वरन सदा सत्यप्रिय भाषण करो ।

(१२) पति से ऐसी बातें कभी और किसी दशा में न करो जो उन को प्रिय न हो ।

(१३) यदि पति से सम्मति करनी अथवा कुछ निवेदन करना हो तो यथायोग्य समय को देख कर–शील स्वभाव से वार्त्ता करे

(१४) लड़ाई किसी के साथ न करे धर्म और अर्थ का विरोध भी न करे।

(१५) असावधानी–उन्माद–क्रोध–ईर्षा–ठगई-अत्यन्तमान-चुगलपन–हिंसा–वैर–बड़ा अहङ्कार–धूर्त्तपन–नास्तिकपन–चोरी, और दम्भ इन सब को छोड़ दें।

(१६) सदा प्रसन्नचित्त रहै–घर के कार्य्य बुद्धिमानी से करे–घर तथा वर्तन वस्त्र आदि सब वस्तुओं को पवित्र बनाये रहै।

(१७) व्यय करने में कभी उदार न हो।

(१८) गृह का मासिक हिसाब यथायोग्य लिख कर मास के अन्त में पति को दिखा कर यदि कुछ उस में संशोधन कराना हो तो उन की सम्मत्यनुसार करै।

(१९) कोई उत्तम वस्तु अपने सास श्वसुर पति के विना भोजन कराये आप न खावे।

(२०) आभूषणों और वस्त्रों आदि पर कभी झगड़ा-टण्टा न करे।

(२१) द्वार वा खिड़की के पास खड़ी न हो।

(२२) जब पति परदेश को गये हों तो शृङ्गार न करे और न अन्य घरों में जावे।

(२३) गृह में जब कोई उत्सव हो तो सास आदि की सम्मति से खर्च के व्योरे को लिखकर पति को सुना यथायोग्य व्यय करे अर्थात् घर की प्राप्ति और गृहकार्यों को देख कर काम करे–मिथ्या प्रशंसा पर न मरे।

(२४) जब पति गृह में आवे उठ कर नमस्ते कर उन के बैठने को आसन दे–पङ्खा आदि करे–पान–इलायची आदि समयानुसार आदर सत्कार करे।

(२५) कभी और किसी दशा में पति की बुराई न करे वरन अपने सब प्रकार के दुःखों को देश–काल को देखकर निवेदन करती रहै।

(२६) परमेश्वर की उपासना को कभी न भूले—और आनन्दोत्सवों पर सब मिल कर पारिवारिक उपासना करे।

(२७) कभी अन्य पुरुष से एकान्त में बैठ कर बातें न करो।

(२८) फकीरों और बावाजियों के यहां न जाओ न अपने घर बुलाओ और तुम उन को भिक्षा देने न जाओ।

(२९) नौकरों और दासियों के कार्य्यों की जांच करती रहो और उन को प्रसन्न बनाये रहो।

(३०) यह समझ कर कि यही मेरा पति सूर्य्य—चन्द्रमा से भी अधिक प्रकाशमान् सब से बुद्धिमान् शूर वीर—धनवान्—रूपवान् तथा कुलवान् है सेवा में लगी रहे—चाहे अन्य पुरुष कैसा ही बुद्धिमान्—धनवान्—कुलीन क्यों न हो स्वप्न में भी ध्यान न करो।

(३१) गृहकार्य्यों को करने के समय नियत कर यथायोग्य उन्हीं समयों पर कर शेष आराम के समय में सत्यार्थप्रकाश आदि उत्तम २ पुस्तकें समाचारपत्र पढ़ा करो और अपनी सहेलियों आदि को सुनाया करो।

(३२) प्राचीन पतिव्रता स्त्रियों के इतिहास अवलोकन कर उन से सार को ग्रहण करने की टेव डाल कार्य्य करो।

(३३) पुत्रियों को पढ़ाती रहो—सीना पुरोना भी अच्छे प्रकार सिखलाओ क्योंकि सन्तान सुधार तुम्हारे ही हाथ है।

(३४) सदा ऐसे कार्य करो जिससे दोनों घरानों का यश और कीर्ति हो इसी में तुम्हारी भलाई और सर्वोपरि काम है।

(३५) लाज को कभी न त्यागो परन्तु मिथ्या लाज में फसकर प्राण भी न गमाओ—लाज के मुख्य अभिप्राय को जान कार्य्य करो।

## लाज और परदा।

लाज ऐसी वस्तु है जो प्रत्येक मनुष्य और स्त्री को करना चाहिये विशेष कर स्त्री का तो यथार्थ भूषण लाज ही है लाज से यह प्रयोजन

है कि अपने सास श्वशुर—पति आदि बड़े बूढ़ों के सामने कोई ऐसी बात न कहे जिस में उनका अपमान हो बुरे कामों से बचना ही लाज है।

प्यारी बहनों लाज इसको नहीं कहते कि बड़ासा घूंघट काढ़लिया या घरों के भीतर बैठ रहीं जब तक तुम्हारा चित्त सुशिक्षित व तुम्हारे पास विद्या न होगी तब तक इस वृथा लाज से कुछ नहीं हो सकता जब से इस देश में अन्य देशियों का राज हुआ तभी से इस देश में इस प्रकार का परदा चला जाता है क्योंकि यह लोग सुन्दर क्वारी कन्याओं को पकड़ कर विवाह करलेते थे तब से इस देश के विद्वानों ने इस परदा को चलाया जिससे मुसलमान लोग कन्याओं के धर्म को भ्रष्ट न करें।

इस वृथा परदे से स्त्रियों को निम्न लिखित हानियां होती हैं—

[ १ ] उनको इस परदे के कारण उत्तम वायु और प्रकाश नहीं मिलता जिसके कारण वे नित्यप्रति बीमार बनी रहती हैं, मुंह मेंडक सा पीला पड़जाता है, जिसके कारण हजारों रुपया दवाओं में वैद्यों को देने के अनन्तर नाना प्रकार की लल्लो पत्तो करनी पड़ती है ( २ ) किसी प्रकार की विद्या भी नहीं सीख सकतीं ( ३ ) बूढ़ी भी शीघ्र होजाती हैं ( ४ ) मरती भी शीघ्र हैं ( ५ ) चतुरा या फुरतीली तथा चटकीली भी नहीं होती हैं ( ६ ) बलवान भी नहीं होतीं (७) सोच विचार का स्वभाव भी नहीं पड़ता ( ८ ) उनकी सन्तान भी न्यूनबल होती है।

गांववाली अथवा मेमो को देखिये वह कैसी मोटी ताजी होती हैं, कभी बीमार नहीं पड़तीं, और चतुरा तथा बुद्धिमती होती हैं सच है कि जब तक इस देश से परदा की रीति न उठेगी तब तक स्त्री जाति की किसी प्रकार की उन्नति नहीं होसकती, इसके अतिरिक्त परदा केवल सास श्वशुर पति आदि भले आदमियों से किया जाता है परन्तु धोबी चमार धीमर आदि नीच कौम का परदा कभी नहीं करती चाहें वे खराब चलन हों बेधड़क घर में चले आते हैं क्या तब लाज नहीं रहती, जब सास श्वशुर आदि आते हैं तो बड़ा सा घूंघट काढ़ कर भीतर को भागती हैं।

बहुत सी स्त्रियां झनकदार आभूषण पहन कर मेला आदि में जाती हैं तो क्या दुर्जन लोग अपनी दुर्जनता को काम में न लाते होंगे ?

सोचने की बात है कि जब किसी के व्याह आदि उत्सव होते हैं तो सिर्फ एक कपड़े की ओट से बहू बेटी अपने बाप आदि के सामने बुरे भले गीत गाती हैं बतलाइये तो सही तब लाज उनकी कहां चली जाती है हाय क्या इसी का नाम लाज है, आजकल की लज्जावती स्त्रियों को निम्न लिखित बातों पर अवश्य ध्यान देना चाहिये-

( १ ) किसी मेला आदि नाच तमाशों में अकेला न जाना ( २ ) बुरी पुस्तकें या बुरे उपदेश को न सुनें ( ३ ) किसी मनुष्य के पास अलग न बैठना चाहिये चाहे वह बाप भाई आदि क्यों नहों ( ४ ) कुलक्षणी स्त्री की संगति न करनी चाहिये-

बहुधा स्त्रियां व्याह आदि में जो वृथा अपशब्द युक्त गीत गाती हैं उनको बन्द करके यदि परमात्मा की प्रार्थना के भजनादि गावेंअथवा ऐसे गीत गायें जिनमें बुरे शब्द न हों तो अच्छा हो अथोपरान्त स्त्रियों को रासलीला तथा नाच में भी न जाना चाहिये क्योंकि ऐसी जगह भी उनकी लाज जाती रहती है, उनको ऐसे स्थान पर स्नान भी न करना चाहिये जहां बहुत से मनुष्य हों क्योंकि केवल मुंह ढकने हीसे लाज नहीं होती, शण्ड मुसण्डे वैरागियों के यहां किसी लालसा से न जाना चाहिये मुख्य प्रयोजन हमारे कथन का यह है कि स्त्रियों को विचार पूर्वक लाज करना चाहिये कि जिससे उपकार हो वृथा इस प्रकार की लाज से नाना दोष भारत सन्तान में फैलगये हैं ॥

## पतिधर्म ।

मान्यवरो ! सृष्टिक्रम पर एक साधारण दृष्टि डालने से हमको प्रत्यक्ष प्रकट होता है कि जिस प्रकार आंख के लिये सूर्य, सूर्य के लिये आंख, बुद्धि के लिये ज्ञान और ज्ञान के लिये बुद्धि की परम आवश्यकता है इसी प्रकार स्त्री को पुरुष तथा पुरुष के लिये स्त्री का होना भी परम आवश्यक है, वरन जिस प्रकार सूर्य के न होने से आंख को तथा ज्ञान के न होने से बुद्धि को कुछ आनन्द नहीं होता, इसी प्रकार

पुरुष के विना स्त्री तथा स्त्री के विना पुरुष को भी इस गृहस्थी में कुछ आनन्द नहीं प्राप्त होसकता यही घर को सुधारने वाली हैं, यही हमको सब प्रकार के आनन्द देनेवाली हैं, यही हमारे अर्थ नाना प्रकार के कष्ट उठाती हैं।

हमारा गृह जो हरा भरा मालूम होता है वही विना इनके जङ्गल से अधिक दुःखदाई प्रतीत होता है, इन्हीं से धर्मात्मा, बुद्धिमान्, वीर पुरुष उत्पन्न होते हैं कि जो इस संसार के भूषण माने जाते हैं नाना प्रकार के धर्म कार्य करते हैं, सांसारिक कार्य्यों को उत्तमता से चलाते हैं, यही सन्तान का पालन पोषण करती हैं जो मनुष्यों से असम्भव है, यह हमको नाना प्रकार से उत्तम भोजन बनाकर खिलाती हैं, हमारे मित्रों की सेवा सुश्रूषा करती रहती हैं, इन्हीं पर हमारी सन्तान का सुख दुःख वा सुधार निर्भर है, यही थोड़ा २ धन भी जमा करलेती हैं, यही गृहस्थी का ऐसा उत्तम प्रबन्ध करलेती हैं कि जिससे बड़े २ विद्वान् चकित रहजाते हैं, यही हमारे कारण अपने प्रिय माता पिता भाई बान्धवों को छोड़कर आती हैं, देखिये दमयन्ती ने नल के अर्थ सीता ने रामचन्द्र के साथ किस प्रकार के कष्ट उठाये।

सच तो यह है कि यह हमारे ही आराम को अपना सच्चा सुख तथा हमारे दुःख को ही अपना दुःख समझती हैं, फिर भला यह सम्भव होसकता है कि इनको दुःख देकर हम किसी प्रकार का आनन्द उठासकें, कदापि नहीं, वरन इनको प्रसन्न रखने ही से हमको सब प्रकार के आनन्द प्राप्त होसकते हैं।

याज्ञवल्क्य जी ने लिखा है कि पिता बन्धु पति तथा जाति के लोग सास ससुर तथा सब प्रकार के बान्धवगण दुर्गुणों को त्याग कर वस्त्र, अन्न आभूषण प्रीतिपूर्वक कोमल वाणी से शक्ति के अनुसार स्त्रियों की पूजा अर्थात् आदर सत्कार करें, यथा—

भर्तृभ्रातृपितृज्ञाति श्वश्रूश्वशुरदेवरैः।
बन्धुभिश्च स्त्रियः पूज्या भूषणाच्छादनाशनैः॥

मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ५७ में लिखा है कि स्त्रियों को सदा प्रसन्न रक्खे, क्योंकि ऐसा करने से कुल की वृद्धि होती है, जहां वह क्लेशित रहती हैं वह कुल शीघ्र नष्ट होजाता है, यथा—

शोचन्ति जामयो यत्र विनश्यत्याशु तत्कुलम् ।
न शोचन्ति तु यत्रैता वर्धते तद्धि सर्वदा ॥

उसी अध्यायके ५८ श्लोक में लिखा है कि जहां स्त्रियों का यथावत् मान्य नहीं होता वह कुल उनके शाप से तत्काल ही नाश होजाता है, अध्याय ३ श्लोक ५६ में लिखा है कि जहां स्त्रियों का आदर होता है वहां देवता प्रसन्न रहते हैं, जहां उनका अनादर होता है वहां धर्म कार्य्य का फल प्राप्त नहीं होता, यथा—

यत्र नार्य्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः ।
यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः ॥

फिर नहीं जान पड़ता कि वर्त्तमान समय में हमारे भारतवासी बन्धु वर्ग इन पवित्र आज्ञाओं पर क्यों नहीं ध्यान देते ।

कोई २ जन अन्य स्त्री व बालकों से प्रीति करलेते हैं और अपनी स्त्री से बात तक नहीं करते घरका समस्त धन बाहर वालों को खिला देते हैं पर अपनी स्त्री को भोजन देना अत्यन्त कठिन होजाता है सैकड़ों रुपये के कपड़े वेश्याओं को बनवाते हैं पर इन बिचारियों को केवल अपनी दासी ही मान रक्खा है कि जो दिन भर गृहकार्य करती रहती हैं, तिस पर भी उनको किसी प्रकार का सुख नहीं मिलता ।

सचमुच यही कारण है कि वर्त्तमान समय में जिधर हम दृष्टि उठाकर देखते हैं कोई गृह हरा भरा नहीं जान पड़ता, जिससे गृहस्थों को गृहस्थी के धर्म पूर्ण करने में अधिक कठिनाइयां जान पड़ती हैं, क्योंकि स्त्रियां न सास श्वशुर का कहना मानती न पति को कुछ समझती हैं केवल लड़ाई झगड़ों में सब दिन काटती हैं, फिर मनुष्यों को भी घर से बाहर रहने में आनन्द आता है कोई २ परदेश में जाकर साधू होजाते हैं, यहां स्त्रियां बैठीं हुईं नाना प्रकार के कौतुक रचती हैं कि जिससे उनके बाप दादों के नाम पर धब्बा आता है तथा वंश का भी नाश होजाता है या कोई २ उत्सव समयों पर ऐसा झगड़ा मचाती हैं कि रस नीरस होजाता है वह आनन्द दुःखरूप जान पड़ता है

पति कुछ कहता है परन्तु स्त्री अपनी डेढ़ चावल की खिचड़ी अलग ही पकाती है सर्वसाधारण घरके भेदों को जानते हैं, जिससे देश देशान्तर में नाना प्रकारकी हंसी होती है—कुल की निन्दा सब स्थानों पर होजाती है—प्यारे पुरुषो ! इन बातों में क्या धरा है—परमात्मा की आज्ञा पालन करो अर्थात् स्त्रीव्रत होकर स्त्री को प्रसन्न करो यही काम सब से अधिक उस की प्रसन्नता का है और जब तक जितेन्द्रिय नहीं होते तब तक किसी प्रकार के सुख नहीं मिलते अर्थात् जो मनुष्य प्रमत्त स्त्रियों में प्रमत्त को प्राप्त नहीं होते वे ही बली होते हैं।

ऋग्वेद अ० ३। अ० ५। व० २६। मं० ४। अ० २। सू० १८। मं० ८ में कहा है—

ममंच्चन त्वां युवतिः परास ममंच्चन त्वां कुषवां जगार ।
ममंच्चिदापः शिशवे ममृड्युर्ममंच्चिदिन्द्रः सहसोदतिष्ठत्॥

इसके उपरान्त तुम्हारी भी तो प्रतिष्ठा नहीं रहती य० अ० २३ मं० २१ में परमात्मा राजा को आज्ञा देते हैं व्यभिचारी पुरुष और स्त्री को बांधकर ऊपर को पग और नीचे को शिर कर ताड़ना करना चाहिये जैसा कि—

उत्सक्थ्या अवं गुदं धेहि समञ्जिं चारया वृषन् ।
य स्त्रीणां जीवभोजनः ॥

धर्मात्मा राजपुरुषों को चाहिये कि जो अपने अनुकूल सेना और प्रजा हों उनका निरन्तर सत्कार करें और जो सेना तथा प्रजा विरोधी हों तथा डाकू चोर—खोटे वचन बोलने वाले मिथ्यावादी व्यभिचारी मनुष्य होवें उनको अग्नि से जलाने आदि भयङ्कर दण्डों से शीघ्र ताड़ना देकर वश में करे य० अ० ११ मं० ७७ में कहा है ॥

याः सेना अभीत्वरीराव्याधिनीरुगणाउत ।
ये स्तेना ये च तस्करास्तांस्ते अग्नेऽपि दधाम्यास्ये ॥

मनु अ० ८ श्लोक ३७ में २ में कहा है कि व्यभिचारी पापी मनुष्य को जलते लोहे की चारपाई पर जलावे सब लोग उसपर लकड़ियां डालें उन में पाप करनेवाला जले।

यदि तुम कहो वह योग्यता नहीं है तो आप अपनी योग्यता से उनको शिक्षा कर योग्य बनाइये कि जिस से गृहस्थी में सुख और आनन्द मिले और आगे की सन्तानों के सुधार के लिये वेदानुकूल स्वयंवर में विवाह की प्रथा को प्रचलित करो फिर उस ब्रह्मचारिणी को जो मेघ के तुल्य गम्भीर शब्द संयुक्त थोड़ा बोलनेवाली पवित्र और विद्यायुक्त को प्रथम विवाह का आनन्द भोगो जैसा ऋग्वेदः अ० ३ अ० ८ । वं० १ मं० ४ । अ० ५ । सू० ५२ । मं० २ । में लिखा है ॥

अस्थुरु चित्रा उषसः पुरस्तान्मिता इव स्वरवोऽध्वरेषु ।
व्यू व्रजस्य तमसो द्वारोच्छन्तीरव्रञ्छुचयः पावकाः ॥

ऋग्वेदः अ० २ । अ० ७ । व० १५ । मं० २ । अ० ३ । सू० ३१ । मं० ७ में कहा है । वही पत्नी उत्तम होती है जो सर्वाङ्ग सुन्दरी—बहुत प्रजा उत्पन्न करनेवाली शुभगुण कर्म उत्तम स्वभाव युक्त हो उनमें से एक २ पुरुष को एक २ स्त्री के साथ विवाह कर प्रजा उत्पन्न करना योग्य है जैसा—

याः सुबाहुः स्वङ्गुरिः सुषूमा बहुसूवरी ।
तस्यै विश्पत्न्यै हविः सिनीवाल्यै जुहोतन ॥

ऋग्वेदः अ० ३ । अ० ५ । व० १९ । मं० ४ । अ० २ । सू० १६ । मं० १० में आज्ञा है कि हे मनुष्यो ! आप निन्दित स्त्री का त्याग कर समान रूपवाली, दोषों के नाश करनेवाली को प्राप्त होकर दोनों मिलकर प्रीति से गृह में रहो—जैसा कि—

आ दस्युघ्ना मनसा याह्यस्तं भुवत्ते कुत्सः सख्ये निकामः ।
स्वे योनौ नि षदतं सरूपा वि वां चिकित्सदृतचिद्ध नारी ॥

और ऋग्वेद अ० ३ । अ० ५ । व० १ । मं० ४ । अ० १ । सू० ५ । में कहा है—

हे मनुष्यो ? जो स्त्री भाई के सदृश अनुकूल नहीं और जो अनुकूल हो तो शत्रु के सदृश विरोध करने वाली हो और पापी जन सब को पीड़ा देने वाले हों उनका दूरसे त्याग करो ऋग्वेद अ० ३ । अ० ५ । व० १ मं० ४ अ० १ । सू० ५ मं० ५ में कहा है—

अभ्रातरो न योषणो व्यन्तः पतिरिपो न जनयो
पापासः सन्तो अनृता असत्या इदं पदमजनता

इसलिये आप स्त्रीव्रत होकर उनके खानपान का उत्तम प्रबन्ध कर उनको सर्व प्रकार के सुख दीजिये यही आप का सच्चा व्रत, तप, नियम है और उन को प्रेम के साथ भाषा पढ़ाकर उत्तम २ पुस्तकें पढ़ाइये और पढ़ी हुई विदुषी धर्मात्मा स्त्रियों का सत्सङ्ग कराइये फिर पञ्चकर्मादि उत्तम कर्म का उपदेश कीजिये और फिर मीठा बोल उन के मन को अपने वशकर आनन्द भोगिये यही आनन्द और शान्ति का मार्ग है अन्यथा और कोई सुख का साधन नहीं है क्योंकि जब तक गृह में सम्मत और शान्ति नहीं होती तब तक धन प्राप्ति के भी उपाय ठीक २ नहीं होते और विना धन के गृहस्थी जञ्जाल होती है इसलिये जितेन्द्रिय होकर धन उपार्जन के अर्थ व्यौपार आदि कीजिये—

## व्यौपार ।

हे प्यारे सुजनो ! इस भूमण्डल में उदरपोषण शरीर पालन तथा धन उपार्जन के निमित्त बहुधा बातें हैं जिनकी गणना खेती चाकरी—वनज या भीक इन चारों नामों से करते हैं परन्तु जो जिससे होसक्ता है वह उसी से धन उत्पन्न करता है इस स्थान पर यह भी स्मर्ण रहे कि इन सब में खेती उत्तम है क्योंकि उसमें परिश्रम अधिक करना पड़ता है और स्वाधीन होकर प्रतिदिन बालबच्चों आदि में रहना होता है उत्तम २ वायु समय पर यथायोग्य भोजन मिलते हैं जिससे शरीर नीरोग और हट्टा कट्टा बना रहता है और कार्य्य भी अधिक होता है—वर्तमान समय में एतद्देशी खेती करने वाले पुरुष अधिक उत्पन्न होने की आशा पर विष्टा आदि की मलिन खाद डालते चले जाते हैं कि जिनके खानपान करने से भारत में रोगों की प्रबलता होती जाती है और बुद्धि प्रतिदिन घटती चली जाती है इस विषय में य० अ० १२ मं० ६९ में परमात्मा ने आज्ञा दी है कि हे मनुष्यो ! खेती से अत्यन्त सुख प्राप्त होते हैं, खेतों में विष्टा कदापि मत डालो किन्तु बीज

सुगन्धि आदि से युक्त करके ही बोओ कि जिससे अन्न भी रोग रहित उत्पन्न होकर मनुष्यों की बुद्धि को बढ़ावे, जैसा कि–

शुनꣳसुफाला वि कृषन्तु भूमिꣳशुनं कीनाशा अभि यन्तु वाहैः।
शुनासीरा हविषा तोशमाना सुपिप्पला ओषधीः कर्त्तनास्मै॥

यजुर्वेद अध्याय० २२ मन्त्र २३ में लिखा है कि जो मनुष्य यज्ञ से शुद्ध किये जल, ओषधि पवन, अन्न, पत्र, पुष्प, फल, रस, कन्द अर्थात् अरवी, आलू, कसेरू, रतालू, सकरकन्द आदि पदार्थों का भोजन करते हैं वे नीरोग होकर बुद्धि, बल, आरोग्यपन तथा दीर्घायु वाले होते हैं।

हे मान्यवरो! उन्हीं आज्ञाओं के अनुसार चलिये वरनः कुछ लाभ न होगा समस्त देश को बहुत सा धन इन वस्तुओं को खाकर बीमार होने पर वैद्यों को देना होगा, अपने कार्य्यों को पूर्ण रीति से न कर सकेंगे नाना प्रकार के कठिन रोग इस भारत में फैलेंगे जिस प्रकार आप वर्त्तमान समय में हैजा, महामारी, आदि बीमारियों का नाम सुनरहे हैं जो आन की आन में सैकड़ों को भक्षण करजाते हैं कि जिन का नाम तक हमारे पूर्वज न जानते थे, क्या इनका पाप आप के सिर पर न होगा अवश्य ही होगा।

## ( बनज व्योपार )

बनज में नाना प्रकार के लाभ हैं प्रथम धन की अधिक प्राप्ति, दूसरे देशाटन करने से मनुष्य बड़े चतुर गुणी तथा बुद्धिमान् होजाते हैं, तीसरे अन्य देशीय जनों से समागम या मेल होने से प्रीति का अङ्कुर जमजाता है कि जिस से अनेकान कार्य सिद्ध होते हैं नाना प्रकार की वस्तु यहां की वहां और वहां की यहां लाते तथा लेजाते हैं कि जिसके कारण कारीगरी अर्थात् शिल्प की उन्नति होती है तथा नाना प्रकार की नवीन अद्भुत तथा अनोखी वस्तु, कलें, यन्त्रादि बनने लगते हैं कि जिसके द्वारा मनुष्य धनी होजाते हैं तथा धन के द्वारा सर्व आनन्द भोगते हैं।

## (चाकरी)

चाकरी से मनुष्य अपने परिवार को छोड़ अपनी जन्मभूमि को त्यागन कर हजारों कोश जाते हैं, नौकरी कैसी ही प्रतिष्ठित वा कैसी

ही बड़ी तनख्वाह की क्यों न हो विना मालिक की आज्ञा के कोई कार्य अपनी स्वतन्त्रता से नहीं कर सकता जो परमेश्वर ने उसको दी है, उसे अपनी स्वतन्त्रता, धर्म तथा इच्छा को रुपये के पलटे में वेंचना पड़ता है इस पर भी धन नाममात्र को मिलता है, चाकरी को समता कूकर से देते हैं, इस में सुख के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते जिस प्रकार तुलसीदास जीने कहा है कि "पराधीन सपने सुख नाहीं" धर्मशास्त्र में लिखा है कि जो पराधीन कर्म हों उनको प्रयत्न से त्यागन करे, इसी प्रकार जो २ स्वाधीन कर्म हों उनको प्रयत्न से सेवन करे, यथा–

यद्यत्परवशं कर्म तत्तद्यत्नेन वर्जयेत् ।
यद्यदात्मवशन्तुस्यात्तत्तत्सेवेत यत्नतः ॥

ऐसा ही य० अ० १५ मं० ५ में उपदेश है ।

जितने पराधीन कर्म हैं वे सब दुःखस्वरूप हैं, जो स्वाधीन हैं वे सब सुखदायक हैं अर्थात् सङ्क्षेप से यह सुख और दुःख का लक्षण है जैसा कि मनुजी ने कहा है–

सर्वं परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम् ।
एतद्विद्या समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः ॥

किसी चतुरा स्त्री ने कहा है–

नींद नारि भोजन परिहरौ । तौ तुम कन्थ चाकरी करौ ॥

इन पेशों की एक प्राचीन कहावत भी प्रसिद्ध है–

उत्तम खेती मध्यम वनज । निकृष्ट चाकरी भीक निदान ॥

## ( घूस )

बहुधा हमारे भाई नौकरी को व्यौपार से इसलिये उत्तम कहते हैं कि व्योपार में अधिक रुपये की अधिक आवश्यकता होती है तिस पर भी बहुत प्रकार की हानि का भय लगा रहता है तथा चाकरी में मासिक वेतन के उपरान्त चपरासी से लेकर बड़ी पदुवी तक यथायोग्य प्राप्ति होती है, उन सुजनो को विचार करना चाहिये, प्रथम तो घूस लेना ही महापाप है, दूसरे जो द्रव्य इस भांति से आती है वह हमारी

उन्नति को रोकती है क्योंकि परमेश्वर भले मनुष्यों की सहायता करता है न कि बुरों की, तीसरे जो धन जिस प्रकार आता उसी भांति जाता है, अतः चार दिन की चांदनी पर लोट पोट न होना चाहिये क्योंकि वह हमारे तुमारे सुख चैनरूपी पेड़ की जड़ काटती है, कहा है—

"चार दिन की चांदनी फिर अंधियारी रात"

किसी कवि ने और भी कहा है—

रहे न कौड़ी पाप की ज्यों आवे त्यों जाय ।
लाखन को धन पाय के मरे न कफन पाय ॥

और ऋग्वेद अ० १ । अ० ३ । व० २४ । मं० १ । अ० ८ । सूत्र ४२ । मं० ३ में कहा है कि चोर अनेक प्रकार के होते हैं कोई डाकू कोई कपट से हरता कोई मोहित करके दूसरों के पदार्थों को ग्रहण करता, कोई रात में सुरङ्ग लगाकर ग्रहण करते, कोई हाथ से छीन लेते, कोई नाना प्रकार की व्यावहारिक दूकानों में बैठ छलसे पदार्थों को हरते, कोई शुल्क अर्थात् रिशवत लेते, कोई भृत्यु होकर स्वामी के पदार्थों को हरते कोई छल कपट से औरों के राज्य को स्वीकार करते, कोई धर्म उपदेश से मनुष्यों को भ्रमाकर गुरुवन शिष्यों के पदार्थों को हरते, कोई वकील होकर मनुष्यों को विवाद में फसाकर पदार्थों को हरलेते, कोई न्यायशासन पर बैठ प्रजा से धन लेके अन्याय करने वाले इत्यादि यह सब चोर हैं इनको निकाल धर्म से राज्य का पालन करे जैसा:

अप त्यं परिपन्थिनं मुषीवाणं हुरश्चितम् ।
दूरमधि स्रुतेरज ॥ ३

यह वार्ता तो स्पष्ट है कि घुसिया लोग हजारों की घूस लेनेपर भी कौड़ी २ को तङ्ग रहते हैं, क्योंकि उनका धन वेश्यागमन शराबखोरी आदि फजूल खर्ची में जाता है यदि इनसे बचगया तो चोरी आदि आकाशी आपत्तियों में पड़जाने से तमाम होजाता है, तथा जब कभी इनका भेद सर्कार में खुलजाता है तो बड़ी २ हानियां उठानी पड़ती हैं, अतः इस ओर कदापि ध्यान न देना चाहिये ।

# ( भीक )

यह बहुत ही बुरी है क्योंकि इससे घर २ जाना पड़ता तथा नाना भांति के कटुवचन सहने पड़ते हैं तिसपर भी पेट भर नहीं मिलता, फिर ऐसे मनुष्यों की प्रतिष्ठा नाम मात्र को भी नहीं होती अतः यह काम अन्धे, लूले, लंगड़े, आदि का है जो परिश्रम नहीं कर सकते ।

उपरोक्त कथन से व्योपार की बड़ाई प्रकट होती है, अथोपरान्त जिस देश वाले कारीगरी या व्योपार में लगे रहते हैं वह सदा धनवान, बने रहते हैं जिन देशों में चाकरी को मुख्य माना है वह सर्वदा कङ्गाल तथा निर्धन रहते हैं किसी प्रकार से उनमें चमत्कारी या रौनक नहीं आती इसके लिये आप भारत ही को देख लीजिये जहां व्योपार से चाकरी की पदुवी अधिक है, जिससे अपनी प्रतिष्ठा समझते तथा धन प्राप्ति होने का द्वार जानते हैं, परन्तु कुछ भी ध्यान नहीं करते कि इस देश में २५ करोड़ आदमी निवास करते हैं उन सब के लिये उच्चपद और निकृष्ट नौकरियां कहां से आसकती हैं, अधिक से अधिक बीस लाख ले लीजिये कि एक आनार व दस बीमार, से भी अधिक यह रोग फैल रहा है कि जिसके कारण और जो कुल माल मता था सब खागये तथा लाखों मनुष्य जो न शिल्पविद्या जानते न व्योपार करसकते हैं नौकरी की लकीर पर फकीर बने बैठे रहने से अन्नमात्र को भी तङ्ग होगये, यदि व्यौपारी होते तो यह कुदशा इस भारत की कभी न होती क्योंकि लिखा है कि "व्यौपारे वसते धनम्"।

उपरोक्त वार्ताओं को जान निकम्मे पेशे करने का कभी विचार न करो, जहां तक होसके विद्या पढ़ने के उपरान्त उत्तम २ पेशों को तन मन धन से करने की टेव डालो तथा सत्य को काममें लाओ कि जिससे उद्यमरूपी नाव संसाररूपी सागर में अच्छे प्रकार से चली जावे खेती व व्यौपार को नाना भांति से उन्नति दो, उनके अर्थ नवीन व प्राचीन दोनों रीतों को काम में लाओ कि जिससे सर्वप्रकार के सुख तथा आनन्द मिलने लगें ।

प्यारे भाइयो व्यापार से देश को यथार्थ लाभ होते तथा वह चमत्कारी देखने में आती है कि जिसका पारावार नहीं, देखो पूर्व समय में भारत की क्या दशा थी अब क्या होगई, श्रीमान् अंगरेज बहादुर इसी व्योपार की बदौलत बादशाह होगये, जब यह लोग मेज पर भोजनों के अर्थ बैठते हैं तो चीन के वर्त्तनों में बंगाल के चावल, अफ़गानिस्तान के मेवे, फ्रान्स की शराब अमरीका की मछली, आदि नाना पदार्थ चुने जाते हैं, यह केवल व्योपार ही का फल है, परन्तु यह भी स्मरण रहे कि व्यौपार की वृद्धि जब ही होती है जब देश में कारीगरी फैलाई जावे कि जिससे नाना भांति की वस्तु तथा अद्भुत कला यन्त्रादि भी मुल्क में बनने लगें जिस प्रकार इस समय इंगलैण्ड आदि देशों में होरहा है जहां से करोड़ों रुपये का माल भारत को आता है, यहां आते ही हुर्र होजाता है, देखिये किस प्रकार कपड़े कलों के बने हुए आते हैं, सूत बारीक तथा नाना भांति के कला यन्त्र हथियार अंगरेजी बूट जूते, छड़ी, सन्दूक, कागज, पिटारी, झाड़ फानूस इत्यादि हमारे गृहों में सब सामान उधर ही का दीख पड़ता है, यहां तक कि सुई तथा पेचक, दियासलाई मेज, कुर्सी आदि, फिर भला वह मुल्क क्योंकर मालामाल न हों।

वह लोग अमरिका, अस्ट्रेलिया, ऐसलेंड, स्कन्दरिया, हिन्दुस्तान आदि प्रत्येक स्थान पर बेधड़क आते जाते तथा लाभ उठाते हैं, अथोपरान्त देशान्तर की अपूर्व अनोखी वस्तु लाकर उनको अपने देश में बनवा कर उनका प्रचार कराते हैं, इन सबको भी रहने दीजिये प्रथम अपने शरीर ही पर दृष्टि डालिये, सिरसे पैर तक तो सिवाय विदेशी वस्तुओं के देशी एक भी न पाइयेगा।

प्यारे सुजनो इसका क्या कारण है क्या सदैव से इस देश की ऐसी ही दशा चली आती है कि हम लोग इंढमान के निवासियों की भांति कपड़ों तक परदेशियों के आधीन हैं? नहीं कदापि नहीं, स्वप्न में भी नहीं. यदि पहिले से भारतवर्ष की ऐसी दशा होती तो निश्चय जानिये कि आज तक भारतवर्ष का नाम ही नहीं रहता, दासत्व स्वीकार करने पर भी एक समय का भोजन न मिलता, निश्चय जानिये

कि हमारे देश में प्राचीन काल में ऐसी शिल्पविद्या की अधिकता थी कि कोई विलायत इसकी समानता नहीं करसकती थी, ढाका की मल २ अरब तक चमकती थी, बनारस की सारी सारे संसार को ढकती थी, गुजरात के मुशरू मिश्र तक भड़कते थे, फर्रुखाबाद के लिहाफ ईरान तक पहुंचते थे, ठाकुरद्वारे की छींटें चीनी छींटों को चुनौती देती थीं, चन्देरी की जरबफत भारत की जर का नमूना सभी देशों के अधिपतियों के चित्तों को लुभाती थी, नदिया की दरियाई ने तातार के मरुस्थल में मानो दरिया बहारक्खे थे, अभी थोड़ेही दिन की बात है कि यही अंगरेज यहां से हज़ारों रुपयों का माल जहाजों पर लाद अपने देश को लेजाते थे और लाखों का लाभ उठाते थे, चारसौ वर्ष भी नहीं बीते कि यूरुप निवासी आर्य्यावर्त्त में आने के अर्थ सीधा मार्ग ढूंढ़ने के अर्थ कैसे व्यग्र हुये थे, अरब आदि देशवासी भारत से बाणिज्य पदार्थ जो मिश्र देशों में होकर यूरुप को लेजाते थे, इनसे सौदागर लोग इतना लाभ उठाते थे कि जितना समस्त भूमण्डल के अन्य किसी में होना असम्भव था, यही कारण था कि अंगरेजों को यहां आने की हलवली मचरही थी उस समय कोई ऐसा देश न था जहां के लोग यहां के आने की अभिलाषा न करते हों अंगरेजों ने जो फर्रुखसियर से जमीदारी ली थी वह इस अर्थ के सिद्ध करने के लियेही थी कि यहां जुलाहे बसाकर उनसे कपड़ा खरीद कर सीधा लेजाया करें और घर २ न फिरना पड़े, क्या महिमा है उस सर्वशक्तिमान् जगदीश्वर की कि हिन्दुस्तान के जुलाहे तो जुलाहे ही रहे, अंगरेज भारत से वस्त्रादि लेजाने के पलटे इंगलैंडादि से वस्त्रादि माल भारत में लाने लगे, यही कारण है कि वर्त्तमान समय में भारत के समस्त विभागों में इंगलैंड ही इंगलैंड होरहा ॥

वर्त्तमान समय इनकी विद्या साहस तथा एकता की तुलना कोई नहीं करसकता, जो आज यह अग्रसोची हैं अन्य कोई दृष्टि नहीं आता, शूर वीरता में पूरी योग्यता कि जिसके कारण पूरे सभ्य गिने जाते हैं शोक तो हमको अपने ही देश भाइयों पर है जो व्यौपार व कारीगरी की ओर दृष्टि भी नहीं उठाते, साहस का तो नामही मेट दिया,

एकता के स्थान पर फूट से काम लियाजाता है, शूर वीरता पर छार डालदी सच पूछो तो आलस्य में रहना इनको धनवान होने का अभिमान है, व्याज खाना गोया स्वर्ग पाना जानते हैं, क्योंकि घर वैठे ही वैठे माल आता है चुपचाप सूद की दर प्रतिदिन वढ़ाते चलेजाते हैं कि जिसके कारण सामान्यजन अधिक खिसे जाते हैं इससे हमारे देश की और भी हानि होरही है।

प्यारे सज्जनों इन वातों से कभी देश की उन्नति होसकती है? कदापि नहीं, इसके उपरान्त जो माल विलायत से आता है उसके पलटे यदि यहां से जाता है तो हम यही कहेंगे कि हमारे जीवन मूल या भोगविलासकी मूल वस्तु जैसे गेहूं, रुई, रेशम, सरसों आदि और जिनके वदले में वहां से वही मेम बाबा लोगों की तसवीरें कांच के भांति २ के गिलास लेप तथा, काठ के खिलौने बूट जूते, वारीक साफ तार आदि जिनको देख मनुष्य का मन फड़क जाता है, जेवर वेंचकर उन वस्तुओं से घर भर लेते हैं फिर अन्नादि के चले जाने से यहां दश सेर विकने लगा है कि जिसके कारण लाखों जानें मुफ्त चली जाती हैं, इनका मूल कारण भी यही है कि एतद्देश निवासी शिल्प या व्यापार की ओर ध्यान नहीं देते, यहां प्रति दिन लक्ष्मी आने का भी यही कारण है, यही कारण वहां सुख वैभव वढ़ने का है क्योंकि हमारे देश के कारीगर हाथ पर हाथ धरे रोते रहते हैं उनको शाम तक पेट भर रोटी नहीं मिलती लाखों मनुष्य भीख मांगते फिरते हैं यह केवल विलायती वस्तुओं का आदर करनेही का कारण है हमारे यहां की सौदागरी की यह दशा है कि जिसको फेरी कहना चाहिये क्योंकि कोई तो बनारस से लाहौर लेजाता है, कोई कलकत्ता से वम्बई मन्दराज, कहने का मुख्य प्रयोजन यह है कि हमारे सौदागर यहां का वहां तथा वहांका यहां लौट फेर करते हैं, क्या भला ऐसी सौदागरियों से हमारे देश का प्रकाश होसकता है कदापि नहीं क्योंकि एक भाई से लिया दूसरे को दिया फिर भला उन्नति की कौन सूरत, क्योंकि जिस ताल में से सैकड़ों मोरियों द्वारा पानी जाता हो पर आने का एक भी द्वार न हो तो वतलाइये कि वह ताल कवतक खाली न होगा

पस अब आप समझ लीजिये कि यह भारतरूपी तालाब है कि जिस में से इन्कम् टैक्स संग्राम का भार अंगरेज़ लोगों की तनख़्वाह और उनके पेन्शन के उपरान्त विलायती वस्तु के मूल्य आदि मोरियों से द्रव्यरूपी जल बड़े जोर शोर से चलाजाता और उसमें आने का कोई मार्ग नहीं, भला बताओ तो सही कि यह द्रव्यरूपी जल कब तक रह सकेगा ? देखो हमारे देखते ही देखते इस भारतकी क्या कुदशा होगई।

प्यारे भाइयो यह भी एक स्वाभाविक बात है कि जिस किसी वस्तु की अधिक उन्नति होजाती है जैसे प्रातःकाल, मध्याह्न काल, सायङ्काल, बाल्यावस्था तरुण अवस्था, वृद्धावस्था, इसी भांति सदा धन, पराक्रम, विद्या आदि में घटती बढ़ती होती रहती है जैसा कि एक समय भारत ही भारत था, जब इसके बुरे दिन आये तो मिश्र यूनान रूम ने आनन्द उड़ाया फिर समय के हेर फेर ने इन को भी लिया, अब वर्त्तमान समय में इङ्गलैण्ड की कला जगमगा रही है, चारों ओर उसी का डङ्का बज रहा है, पदार्थविद्या में तो यहां तक हाथ मारे हैं कि मनुष्य गण देखकर चकित रहजाते हैं, देखो तार में हजारों कोष के समाचार आन की आन में आते जाते हैं, समुद्र में जहाजों के आने जाने के मार्ग देखिये, चीन, जापान, एमरीका, आस्ट्रेलिया, इङ्गलैण्ड हिन्दुस्तान आदि से नाना प्रकार के पदार्थ लदे हुए चले आते हैं, कलों से कैसा कपड़ा बुना जाता है, तोप कैसा दूर गोला फेंकती है, घड़ी कैसा समय बताती है, नोट कैसा काम देते हैं, छापे को देखिये कि पुस्तकों को छापकर घर २ कर दिया, कौड़ियों में मिलने लगीं, अन्धों के पढ़ाने के अर्थ कैसे २ यत्न निकाले हैं, डाक्टरी के पूरे उस्ताद होगये हैं, ज्योतिष, खगोल, भूगोल, आदि में वह उन्नति की है कि जिसको देखकर मन उछलता है, जड़ी बूटियों के खोज में कैसा परिश्रम किया है, पहाड़ नदी आदि में कैसे २ काम किये हैं, सच बात तो यह है कि इस समय जो कुछ है वह सब इङ्गलैण्ड ही में है।

प्यारे सुजनो ! इङ्गलैण्ड जापान आदि देश में जाकर इन विद्याओं को सीख अपने देश में आकर प्रचार करो तो भारत की सुदशा होजावे नहीं तो चौपट हुआ जाता है क्योंकि अब विना विदेश गये भारतवा-

सियों का काम किसी प्रकार से नहीं चल सकता यदि भारतवासी आज राजनैतिक अधिकार प्राप्त होने की इच्छा करें, तो भी हमें विदेश ही एकमात्र अवलम्ब देख पड़ता है, यदि हम विज्ञान आदि विविध विद्या सीखना चाहें तो भी विदेश ही में बाध्य हैं, यदि न जावें तो हमने अपने सुख को खोया, अपने देश की भलाई को असमर्थ हुए आप निकम्मे और निर्धन रहे, अतः जिस तरह देखो विदेश विना हमारी गति नहीं।

प्यारे सुजनो! विचार कर देखिये, आज कौन ऐसा देशहितैषी मनुष्य है, जो विदेश विना गये दीन भारतभूमि का किञ्चिन्मात्र भी उपकार करसके? क्या राजनैतिक, क्या विद्या विषय सभों के अवलोकनार्थ आन्दोलन करने, हानि लाभ उठाने का एकमात्र आज हमें विदेश ही होरहा है, अधिक क्या कहें आज विदेश विना हमारा छुटकारा नहीं, हमारी चुटिया विदेश के हाथ है, जब हम इस प्रकार से विदेश के आधीन होरहे हैं तो यदि विदेश जाने का उपाय न करें तो क्योंकर भलाई कर सकते हैं, इसलिये इस ओर ध्यान देना अभीष्ट है।

हे सुजनो! जैसे मलियागिरि पर चन्दन की, असभ्य देशों में ईश्वर वन्दन की, बागों में फूलों की, और वनों में मूल की चाह नहीं, ऐसे ही हमारे स्वदेशीय भाइयों को देशान्तर गमन करने को मन नहीं होता, घर की अन्धेरी कोठरी में जन्मभूमि की कुञ्जगलियों में घुट २ कर मरजाते हैं जन्मभूमि में लङ्घन करके मरना अङ्गीकार है परन्तु घर के बाहर जाने को सौगन्द वरन नगर छोड़ना महासङ्कट जानते हैं, जन्मभूमि की प्रीति ने उन्हें ऐसा मोहित कर रक्खा है कि उससे अलग होने को उनका जी ही नहीं चाहता, जैसे कोई विषयी किसी रूपवती वेश्या पर आशक्त होकर अपना धन प्रतिष्ठा गौरव और तन को अर्पण करके निर्लज्ज हो उसके द्वार का दास बनजाता है, वही दशा हमारी जन्मभूमि के स्नेह में बीत रही है।

हे प्यारे भाइयो! उत्तम पुरुषों की भांति उद्योग में लगजाइये चाहें प्रथम किसी प्रकार के विघ्न भी सहने पड़ें, क्योंकि बुद्धिमान् वही हैं जो जिस कार्य का आरम्भ करते हैं फिर उसे विना पूर्ण किये नहीं

छोड़ते, मध्यम पुरुष विघ्न होने पर उस कार्य को छोड़देते हैं, तथा निकृष्ट जन विघ्नों के भय से कार्य का आरम्भ ही नहीं करते यथा—

प्रारभ्यते न खलु विघ्नभयेन नीचैः ।
प्रारभ्य विघ्नविहिता विरमन्ति मध्याः ॥
विघ्नैस्सहस्रगुणितैरपि हन्यमानाः ।
प्रारभ्य चोत्तमजना न परित्यजन्ति ॥

अथोपरान्त यह भी कहा है कि मनुष्य वही हैं जो साहस धीरज उपाय बल बुद्धि पराक्रम को सदा काम में लातेहैं, कबीरका वचनहै—

जिन ढूंढा तिन पाइयां, गहरे पानी पैठ ।
मैं बौरी ढूंढन गई, रही किनारे बैठ ॥

सच तो यह है कि जिस किसी ने उद्योग किया उसने फल पाया, देखो प्राचीन काल में योरोप की क्या दशा थी, जिस समय खलीफा वलीद ने योरुप को विजय करने पर कमर बांधी हस्पानियां तक उसे कोई रोकने वाला न मिला, वे ही हास्पानियां वाले अर्थात् स्पेन तथा पोर्तगाल वाले ऐसे बढ़े कि अमरीका अर्थात् नयी दुनियां को दरियाफ़ किया, वही अङ्गरेज जो छः सौ वर्ष पहिले वन्य और असभ्य गिने जाते थे, सो अब सारे संसार के शिरोमणि गिने जाते हैं, जिन यूनानियों की शिक्षा से योरोप सभ्य बना वर्षों पराधीन रहे, और जिस रूस को मुसलमान लोग निर्धन तथा निर्लोभ जान छोड़कर चले आये थे वहां ही के रूसी धरती के छठेभाग के मालिक होगये, जिन पार्सियों ने खलीफा उमर के मारे ईरान छोड़कर भारतवास किया था वह अब कैसे होगये, बीसियों जहाज चले आते हैं, बीसियों दस २ भाषा लिख पढ़ सकते हैं, देश देशान्तर में करोड़ों रुपये के व्यापार करते हैं स्त्रियों को ऐसी शिक्षा देते हैं कि वह फिरङ्गियों की समता करती हैं, अब आप को क्या २ गिनावें संसार में सब की घटती बढ़ती इसी उद्योग के आधीन है, जैसा कि कहा है—

उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः,
दैवेन देयमिति कापुरुषा वदन्ति ॥

दैवं निलंघ्य कुरु पौरुषमात्मशक्त्या,
यत्ने कृते यदि न सिद्ध्यति कोत्र दोषः ॥

अर्थात् उद्योगी पुरुषसिंह के पास लक्ष्मी जाती है, दैव देगा यह कायर कहते हैं, जो दैव को लांघकर अपनी शक्ति से पौरुष कर यत्न करने पर कार्य्य की सिद्धि न हो तो इसमें क्या दोष, और भी कहा है—

दैव दैव करि मूर्खजन, कुछ न करे व्यवसाय।
क्योंकर कर डोले विना, कवर पेट में जाय ॥
श्रम कीन्हे धन होत है, धनही सुखको मूल।
व्यवसाई अरु चतुर नर, उद्यम को मतभूल ॥

अतः किसी सज्जन का वचन है कि मणि की भी जब तक वह कान में रहता है कुछ प्रतिष्ठा नहीं होती, तलवार जबतक मयान में रहती है कुछ नहीं करसकती, यजुर्वेद में ईश्वर आज्ञा देता है—

आनो मित्रावरुणा घृतैर्गव्यूतिमुक्षतम्।
मध्वा रजांसि सुक्रतू ॥

और ऐसाही अ० २१ मं० ६ व ७ में भी आज्ञा है ॥

जिस प्रकार सांस ऊपर नीचे आती है ऐसेही शिल्पविद्या अर्थात् जहाज चलाने की विद्या को जानने वाले मनुष्य भ्रमण करते रहें अर्थात् जहाजों में घूमते रहें, जैसे कि सांस काम करती है उसीप्रकार हम लोग भी समुद्र में फिरें, ऐसे कर्म करनेवाले मनुष्योंको वह परमात्मा शुभकारी नामों से पुकारता है तथा अन्त में उपदेश करता है कि देश देश देशान्तरों में फिर कर एक दूसरे से व्योपार करो क्योंकि देश में धन की उन्नति व्योपार तथा कारीगरी से होती है जिसके विना किसी प्रकार के आनन्द के स्वप्न में भी दर्शन नहीं होते ऐसी य० अ० २१ मं० ६ व ७ में आज्ञा है और ऋग्वेद अ० ३। अ० ३। व० १९ मं० ३। अ० ४। सू० ५३। मं० ४ में कहा है कि—

मनुष्यों को चाहिये कि कार्य्यसिद्धि के लिये सर्वत्र भ्रमण करें—परन्तु सदा नहीं भ्रमण के पश्चात् गृह पर रहकर सम्पूर्ण भाई बन्धु से मेलकर फिर भी ऐश्वर्य्य की प्राप्ति के लिये एक देश से दूसरे देश में आवें जावें ॥

और ऋग्वेद अ० २ अ०२ । व० ७ मं० १ अ० २१ सूत्र१४० मं० १२ में कहा है विद्वानों को चाहिये कि जैसे मनुष्य घोड़े आदि पशु पैरों से चलते हैं वैसे चलनेवाली बड़ी नाव रचके और एक द्वीप से दूसरे द्वीप वा समुद्र में युद्ध अथवा व्यवहार के लिये जाय आय करके एक ऐश्वर्य की उन्नति निरन्तर करें ॥ जैसा—

**रथाय नावमुत नो गृहाय नित्यारित्रां पद्वतीं रास्यग्ने।**
**अस्माकं वीराँ उत नो मघोनो जनांश्च या पारयाच्छर्म या च॥**

अब आप इन उपरोक्त वार्त्ताओं को जान पूर्व भारतवासियों की भांति उद्योग को धारणकर विलायत इंगलिस्तान आदि देशोंमें जाकर शिल्पविद्या आदि उपयोगी व लाभकारी बातें सीख फिर अपने देश में आकर उन बातों का प्रचार कीजिये. तथा व्योपार के अर्थ अन्य कौमों की भांति पर्यटन कीजिये तो फिर भारत की कुदशा न रहेगी जैसा कि वर्त्तमान समय में मद्रास, बम्बई, भड़ोंच, अहमदाबाद, इन्दौर, कानपुर, कलकत्ता आदि नगरों में कपड़े सूत आदि और लखनऊ में कागज कलों से बनता है परन्तु वह सब कलें इतना सूत तथा कपड़ा अथवा कागज नहीं बनातीं कि जितनी भारतवर्ष को आवश्यकता है, अभी तो इनकी दश बीसगुणी हों और उनमें भांति २ के वस्त्र तथा नाना भांति की आवश्यक वस्तु बनने लगें तो भारत के पेट में चैन पड़े, जिस प्रकार इलाहाबाद में देशी तिजारत के नाम से एक कम्पनी नियतहुई है उसपर ढाके की मलमल, मुरादाबाद के कपड़े नगीने के कलमदान, बरेली की दरी, अमृतसर के धुस्से लोई, बनारस की धोती, अहमदाबाद आदि भारत के प्रसिद्ध २ नगरों की प्रसिद्ध २ वस्तु बिकती हैं उसी प्रकार और भी दूकानें भारतके नगरों में होनी चाहियें कि जिससे हमारी देशी वस्तुओं को काम में लाने का प्रचार होजावे ॥

हमारे देशीय कारीगरों को उचित है कि वस्तु बनाने में परिश्रम करें कि जिससे उनको भी सुख चैन मिले तथा हमारे भारत से भी व्योपार की वस्तु बाहर जाने लगे तो यहां भी धनधान्य की बढ़ती होने की पूर्ण आशा होजावे ॥

हे हमारे देश के राजा महाराजाओ, सेठ साहूकारो आप इस ओर ध्यान देकर अपने २ नगर तथा राज्य में शिल्पविद्या के स्कूल नियत कराइये तथा कलों से काम होना प्रचलित करादीजिये जिससे समस्त वस्तुएँ हमारे देश में बनने लगें, तथा आप भी सब कृपाकर उनही देशीय वस्तुओं को काम में लाइये जैसे हमारे पुराने पुरुषा अपनी देशी वस्तुओं का आदर सत्कार करते थे कि जिससे इन देशीय वस्तुओं को काम में लाने का प्रचार समस्त भारत में होजावे।

अथोपरान्त जब भारत ही में सब वस्तु उत्तम व मनोहर बनने लगेंगी तब वह विलायत की वस्तुओं से सस्ती भी बिकेंगी तो समस्त देशवासी प्रसन्नतापूर्वक अपने ही देश की बनी वस्तुओं का आदर सत्कार करने लगेंगे तब ही आर्यावर्त्त देश की उन्नति होगी।

अथोपरान्त हमारे देश में कम्पनी बनाने की रीति न होने के कारण देशभर को हानि होरही है क्योंकि सर्वजनों के पास अधिक रुपया होना असम्भव है जो ऐसे २ कार्यों को अकेला ही करसके, यही कारण है कि यह देश बड़े २ कार्य नहीं निर्वाह कर सकता, दूसरा मुख्य कारण अविद्या है क्योंकि अविद्या के प्रताप से फूट फैल रही है अपने पेट पूर्ण करने के अतिरिक्त किसी की भलाई का किञ्चित् विचार नहीं, यदि इङ्गलैण्ड की भांति ऐक्यता होती तो क्या इङ्गलैण्ड तथा फ्रांस आदि के ही मनुष्य थोड़े २ रुपये डालकर आप अपने देश को लाभ पहुंचाते ? कदापि नहीं।

हे भारतवासियो ! तनिक तो विचार करो कि फूट से हमारी तुम्हारी क्या दशा होरही है इस कारण देश का लाभ जान कम्पनी बनाने की टेव डालो, कम्पनी को अङ्गरेज़ी में सौदागरों के समूह अर्थात् साझियों के झुण्ड को कहते हैं, देखो पहिले हिन्दुस्तान में अङ्गरेज़ों की ईस्ट इण्डिया कम्पनी ही आई थी, व्यौपार करते २ बादशाह होगई, आप लोग भी उठ बैठें और बड़े २ कार्यों को बहुत से मनुष्य पत्ती डालकर एक कम्पनी बनाकर करने लगें तो फिर सब बातें शीघ्र सुधर जावें।

प्यारे मित्रो ! पूर्ण पुरुषार्थी और विद्वान् न होने का कारण यही है कि हमारी सन्तानों के संस्कार यथावत् नहीं होते इसलिये प्रत्येक को इन संस्कारों को करना उचित है॥

# संस्कार ॥

मनुष्यों के शरीर और आत्मा के उत्तम होने के लिये १६ संस्कार गर्भाधान से लेकर मृत्युपर्यन्त करना चाहिये जैसा मनुस्मृति अ० २ श्लो० १६ में लिखा है-

**निषेकादिश्मशानान्तो मन्त्रैर्यस्योदितो विधिः।**

वे सोलह संस्कार यह हैं- ( १ ) गर्भाधान। ( २ ) पुंसवन। ( ३ ) सीमन्तोन्नयन। ( ४ ) जातकर्म। ( ५ ) नामकरण। ( ६ ) निष्क्रमण। ( ७ ) अन्नप्राशन। ( ८ ) चूडाकर्म। ( ९ ) कर्णवेध। ( १० ) उपनयन। ( ११ ) वेदारम्भ। १२ ) समावर्त्तन। ( १३ ) विवाह ( १४ ) गृहस्थाश्रम। ( १५ ) वानप्रस्थ। ( १६ ) संन्यास ॥

व्यासस्मृति अ० १ श्लो० १५ में भी इन्हीं संस्कारों को बतला कर १६ की गणना की है जैसा कि "संस्काराः षोडशस्मृताः" ॥

भविष्यपुराण पूर्वार्द्ध के अ०१ में सुमन्त मुनिने इन्हीं सोलह संस्कारों के लिये उपदेश किया है क्योंकि जो निषेक आदि वैदिकसंस्कारों से पवित्र होते हैं वह अवश्य ही मुक्ति पाते हैं ॥

परन्तु किसी २ स्मृति में १७ और किसी में १५ संस्कार पाये जाते हैं इस न्यूनाधिक का मुख्य कारण यही है कि किसी ने दो संस्कारों को एक के अन्तर्गत कर दिया है किसी ने पृथक् २ माना है। अस्तु संस्कार १६ ही हैं इस में कुछ मतभेद नहीं पाया जाता। यद्यपि "दशकर्मपद्धति" पुस्तक बनाने वाले पण्डितों ने वर्त्तमान् समय की रीत्यनुसार दश ही संस्कार माने हैं तो भी १६ का खण्डन नहीं किया उस गणना से भी १६ संस्कार सिद्ध हो जाते हैं क्योंकि उन्हों ने उपनयन वेदारम्भ, समावर्त्तन, इन तीनों संस्कारों को वर्त्तमान समय की रीत्यनुसार एक ही के अन्तर्गत कर दिया है और केशान्तसंस्कार को एक देशीय और संन्यास, वानप्रस्थ और अन्त्येष्टिकर्म प्रचार न होने के कारण नहीं माने इससे १६ संस्कार होजाते हैं इस लिये मैं दशकर्म पद्धति बनाने वाले पण्डितों से प्रार्थना करता हूं कि इस पुस्तक में

उक्त तीनों संस्कारों की विधि बढ़ादें जैसा स्मृतिकारों ने आज्ञा दी है जिससे संसार में संस्कारों की परिपाटी बनी रहे ॥

इसके अतिरिक्त इस समय भी जब कि भारत में धर्मपरिपाटी बहुत अधोगति पर है इनमें से आधे से अधिक संस्कार प्रत्येक ब्राह्मण क्षत्री, वैश्य के यहां होते हैं यद्यपि उनकी वेदानुकूल रीतें जाती रहीं और नाम मात्रके पौराणिक पण्डितों ने मनमानी रीति प्रचलित करली है।

परन्तु शोक है कि वर्त्तमान समय के बहुधा बड़े जन कि जिन्होंने ऋषि मुनियों के ग्रन्थों पर दृष्टि भी नहीं डाली, जो वेदविद्या और उसके सिद्धान्तों से बिलकुल अनजान हैं, या जिन्हों ने अपनी सम्पूर्ण आयु को दूसरे देशकी विद्या और उसके रहने वालों में रहकर उनके सिद्धान्तों को सीख कर उनकी ही पुस्तकों के पाठमें व्यय की है, जो उन्हीं के गिरोहोंमें रहतेहैं इनके मुख्य मर्मसे निपट अज्ञान रह गर्भाधानादि सोलह संस्कारों में नाना प्रकार की शङ्कायें उत्पन्न करते हैं और बहुधा नेचरिया विवाह आदि दो एक संस्कारों को तो मानते हैं परन्तु यज्ञोपवीतादि करने को वे वृथा ही समझते हैं इसका मुख्य कारण यही है कि वह नहीं जानते कि संस्कार का अर्थ क्या है और इसका फल कुछ होता है या नहीं ? देखिये "सम" पूर्वक कृञ् धातुसे संस्कार शब्द सिद्ध होता है जिसका अर्थ अच्छे प्रकार सुधराव करना है ॥

यह दो प्रकार का होता है ( १ ) शरीर सम्बन्धी । ( २ ) आत्मा सम्बन्धी वा अन्तःकरण सम्बन्धी इन दोनों में आत्मा सम्बन्धी संस्कार अति उत्तम है इसी कारण यज्ञोपवीत और वेदारम्भ मुख्य समझे जाते हैं।

प्रियवरो ! जितनी वस्तुयें इस संसार में परब्रह्म परमेश्वर ने उत्पन्न की हैं मैं जानता हूं कि उन सबको सुधराव की आवश्यकता है यहां तक कि विना सुधराव किये हम उनसे अपना कार्य भी नहीं लेसकते और न वह उत्तम जान पड़ती हैं क्या आप नहीं देखते कि पत्थर जब तक वह अपनी स्वाभाविक दशा में होता है तो अच्छा नहीं मालूम पड़ता परन्तु जब उसको कोई शिल्पकार दुरुस्त करता है तो वही पत्थर उत्तम जान पड़ता है प्रत्येक मनुष्य उसको देखकर प्रसन्न होता है इसी प्रकार हीरा आदि रत्न भी विना सान दिये बेडौल रहते हैं

और सान देने पर उत्तम जान पड़ते हैं। यही सान देना एक प्रकार का संस्कार कहाता है इसी प्रकार बुरी से बुरी और छोटी से छोटी वस्तु भी अच्छी और बड़ी हो सकती है। पक्षी की भाषा और रङ्ग भी सुधराव से उत्तम होजाता है॥

परन्तु शोक है कि हम पशु पक्षियों और घास आदि के सुधार के लिये नाना उपाय ( संस्कार ) करें और मनुष्यमात्र के सुधराव के अर्थ संस्कार करना वृथा समझें। देखिये जो मनुष्य वेदारम्भसंस्कार कर विद्या पढ़लेते हैं वही सभ्य और जो विद्या नहीं पढ़ते हैं, वही असभ्य कहाते हैं इस लिये मान्यवरो! आप भी मनुमहाराज के लेखानुसार वेदानुकूल संस्कार कर २ आनन्द उठाइये जैसा कि मनु० अ० २ श्लो० २६ में कहा है॥

वैदिकैः कर्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम्।
कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च॥

द्विज अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्यके गर्भाधानादि संस्कार वेदमन्त्रों से होने चाहियें इससे शरीर और आत्माकी शुद्धि और इस लोक और परलोक में पापसे निवृत्ति होती है अर्थात् संस्कारों के करने से सन्तान शुद्ध निष्पाप और धर्मात्मा होते हैं॥

## विशेष सूचना।

इन सब संस्कारों की वेदानुकूल विधि मन्त्रों सहित "संस्कार विधि" में श्रीस्वामीदयानन्द सरस्वती जी महाराज ने लिखी है उसीके अनुसार कार्य कीजिये और आनन्द उठाइये जिस दिन कि कोई संस्कार करना हो उस दिनसे प्रथम सम्पूर्ण यज्ञपात्र सामग्री ठीक कर लेवे और प्रातःकाल ही अपने सम्बन्धी व मित्रादि बिरादरी के मनुष्यों को बुलाकर यथाविधि करावे तत्पश्चात् आये हुये मनुष्यों को सत्कार पूर्वक विदा करे॥

विवाहसंस्कार रात्रि के ८ बजे और शेष संस्कार प्रातःकाल ही होने चाहिये कार्यकर्त्ता विद्वान् होना चाहिये जो स्वर सहित वेदमन्त्रों को पढ़सके और धार्मिक भी हो प्रत्येक संस्कार के दिवस पुत्र या पुत्री को थोड़े जलसे स्नान कराकर स्वच्छ वस्त्र पहनावे॥

वेश्या के नाच संस्कारों में न हों क्योंकि इससे नाना भांति की हानियां होती हैं। अब मैं आपसे प्रत्येक संस्कार की वेदानुकूल क्रिया संक्षेप से वर्णन करता हूं:—

## ( १ ) गर्भाधान ॥

मान्यवरो ! इसी संस्कार पर हमारी शारीरिक और आत्मिक उन्नति निर्भर है इस लिये महाशयो! इस पर आपका भी पूरा ध्यान होना चाहिये इस विषय में आप गर्भाधान की रीतोंको जो पहले वर्णन कर चुका हूं पढ़कर कार्य कीजिये और आनन्द उठाइये ॥

## ( २ ) पुंसवन ॥

यह संस्कार गर्भस्थिति समय से दो या तीन मास पश्चात् होता है इससे गर्भ की स्थिरता होती है ॥

## ( ३ ) जातकर्म ॥

यह संस्कार सन्तान की उत्पत्ति समय होता है जब बालक उत्पन्न हो उसी समय उसको सुवर्ण, मधु और गोका घृत तीनों मिलाकर चटावे क्योंकि यह तीनों वस्तु बुद्धि, आयु, आरोग्य और बलको बढ़ाने वाले हैं तत्पश्चात् नालच्छेदन का विधान करें ॥

## ( ४ ) नामकरण ॥

पुत्र या पुत्री के जन्म समयसे १० दिन छोड़कर ११ वा १०१ वें दिन वा दूसरे वर्षके आरम्भ में यदि पुत्र हो तो दो वा चार अक्षर का घोष संज्ञक और अन्तःस्थ वर्ण अर्थात् पांचों वर्गों के दो २ अक्षर छोड़ कर जिसमें हों तीसरा चौथा पांचवा और य, र, ल, व, यह चार वर्ण अवश्य आवें ऐसा नाम रक्खे। यदि पुत्री हो तो एक तीन वा पांच अक्षर का नाम रक्खे जैसे यशोदा सुखदा इत्यादि इनके उपरान्त इस बातका भी ध्यान रहे कि नाम बहुत, लम्बा चौड़ा न हो सुनने में प्रिय सार्थक हो और किसी वृक्ष, पक्षी, पर्वत, नदी आदि पर न हो और ऐसा भी नाम न रक्खे जिसके सुनने से भय मालूम हो। यदि ब्राह्मण हो तो शर्मा, क्षत्रिय हो तो वर्मा और वैश्य हो तो गुप्त नामके अन्तमें

लगावे जैसा—देवशर्मा । देववर्मा । देवगुप्त इत्यादि ॥ ऐसे नामोंके रखने का मुख्य तात्पर्य्य यह था कि प्रत्येक जान लेवें कि हम ब्राह्मण या क्षत्री या वैश्य हैं इस लिये हमको सत्कर्मों में प्रवृत्त होना और बुरे कर्मों से घृणा करना चाहिये क्योंकि वर्त्तमान् समय में भी रायबहादुर सितारेहिन्द आदि नाम प्रतिष्ठित गिने जाते हैं और जिनको वह मिलते हैं उनको उतना ही अधिक ध्यान उत्पन्न कराते हैं और वह मानते हैं कि हमारा यह काम है, हम प्रतिष्ठित हैं, हमको यह काम करना योग्य है। परन्तु शोक है कि वर्त्तमान समय में इस उत्तम परिपाटी पर हमारे भाई बहन कुछ भी ध्यान नहीं देते और अंट के संट नाम रखते हैं।

## (५) निष्क्रमण अर्थात् हवा खिलाना।

इसका समय जन्म से ४ मास तक है। संस्कार के पश्चात् बस्ती के बाहर जहां शुद्ध वायु धीरे२ चलता हो, शुद्ध पवित्र कपड़े पहनाकर लेजावे और उस दिन से नित्यप्रति सन्ध्या, प्रातःकाल भेजाकरे जिस से उसकी शारीरिक उन्नति हो। यदि बालक निर्बल या रोगी हो तो विद्वज्जन कोई और समय नियत करलें॥

## (६) अन्नप्राशन अर्थात् चटना।

किसी २ ऋषि ने इसका समय छठे महीने लिखा है और किसी ने लिखा है कि यह संस्कार उस समय हो जब बालक की पाचनशक्ति होजावे क्योंकि इसका अभिप्राय यही है कि उस दिवस से बालक को अन्न दिया जावे। संस्कार पश्चात् बालक को भात में दही, घी और शहत मिलाकर खिलावे। तत्पश्चात् उत्तम विधि से बना हुआ नरम थोड़ा भोजन दे जैसा गर्भाधान विषय में लिखा है ताकि बालक को रोग न हो॥

## चूडाकर्म अर्थात् मुण्डन और कर्णवेध अर्थात् कनछेदन।

इन का समय कम से कम ३ और ५ वर्ष है। चूड़ाकर्मसंस्कार के दिन चतुर नाई से बालक के बाल मुड़वावे। और कर्णवेध के दिन

चरक सुश्रुत वैद्यकग्रन्थों के जानने वाले के हाथ से कर्णवेध करावे जो नाड़ी को छोड़दे। तत्पश्चात् ऐसी औषधि उस पर लगावे जिससे कान न पकें और शीघ्र आराम होजावें ॥

## (८) उपनयन अर्थात् जनेऊ ॥

इस संस्कार का वेदानुकूल समय ब्राह्मण के लिये ८ वर्ष क्षत्रिय के लिये ११ वर्ष और वैश्य के लिये १२ वर्ष है। जैसा कि मनु० अ०२ श्लो० ३६ में लिखा है—

गर्भाष्टमेऽब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनायनम्।
गर्भादेकादशे राज्ञो गर्भात्तु द्वादशे विशः ॥

और ऐसा ही विष्णुस्मृति अ० १ श्लो० १३।१४ व्यासस्मृति अ० १ श्लो० १९ में भी लिखा है। ऐसा ही श्रीमद्भागवत, महाभारत, मार्कण्डेयपुराण, भविष्यपुराण और याज्ञवल्क्यस्मृति में लिखा है ॥ और य० अ० १६ मं० १७ में आज्ञा है कि यज्ञोपवीत धारण करे (उपवीतिने)

इसके उपरान्त यह भी लिखा है कि यदि किसी कारण से उपरोक्त समय पर यज्ञोपवीत न होसके तो ब्राह्मण के १६ क्षत्रिय के २२ और वैश्य के बालक का २४ वर्ष से पूर्व २ यज्ञोपवीत अवश्य होना चाहिये तत्पश्चात् गायत्री का अधिकार नहीं रहता। जैसा मनु अ० २ श्लोक ३८—

आषोडशाद्ब्राह्मणस्य सावित्री नातिवर्त्तते।
आद्वाविंशात् क्षत्रवन्धोराचतुर्विंशतेर्विशः ॥

इसी संस्कार के समय आचार्य बालक को गायत्री आदि वेदोक्त कर्मों के करने की शिक्षा करता है जिसको वह सदा करता रहे। इसी समय बालक ब्रह्मचारी होने का सर्वसाधारण के सामने प्रण करता है। परन्तु शोक है कि वर्तमान समय में बहुधा—क्षत्रिय और वैश्यों के यहां यह संस्कार नहीं होता। यदि उनसे पूछा जावे तो कहदेते हैं कि "हम से सध नहीं सकता" और पौराणिक पितृकर्म आदि में

